*मनो जूतिर्जुषतामाज्यस्येति*[1] । *मनसा वाऽइदꣳ सर्वमाप्तं तन्मनसैवैतत्सर्वमाप्नोति बृहस्पतिर्यज्ञमिमं तनोत्वरिष्टं यज्ञꣳ समिमं दधात्विति*[2] *यद्विवृढं तत्सन्दधाति विश्वे देवास इह मादयन्तामिति*[3] *सर्वं वै विश्वेदेवाः सर्वेणैवैतत्सन्दधाति स यदि कामयेत ब्रूयात्प्रतिष्ठेति*[4] *यद्यु कामयेतापि नाद्रियेत ॥२२॥ ब्राह्मणम् ॥२॥ [ ७. ४. ] ॥ अध्यायः ॥७॥*

अब कहता है—'मनो जूतिर्जुषतामाज्यस्य' ( यजु० २।१३ ) । 'मन घी की धार में प्रसन्न हो' । मन से ही यह सब व्याप्त है । इसलिये मन से ही इस सब को प्राप्त होता है । अब कहता है—'बृहस्पतिर्यज्ञमिमं तनोत्वरिष्टं यज्ञꣳसमिमं दधातु' ( यजु० २।१३) । 'बृहस्पति इस यज्ञ को करे । वह इस यज्ञ को पूर्ण विघ्न-रहित करे' । इस प्रकार जो घायल हो गया था उसे चंगा कर देता है । अब कहता है—'विश्वे देवासऽइहमादयन्ताम्' ( यजु० २।१३ ) । 'सब देव यहाँ प्रसन्न हों' । 'विश्वे देवा' का अर्थ है सब । सब से ही वह इसे चंगा करता है । यदि वह चाहे तो कहे 'प्रतिष्ठ ( चल )', न चाहे तो न कहे ॥२२॥

---

१-४. शु० सं० अ० २ क० १३ ।

# अध्याय ८—ब्राह्मण १

मनवे ह वै प्रातः । अवनेग्यमुदकमाजह्रुर्यथेदं पाणिभ्यामवनेजनायाहरन्त्येवं तस्या-नेनिजानस्य मत्स्यः पाणीऽआपेदे ॥१॥

स हास्मै वाचमुवाद । बिभृहि मा पारयिष्यामि त्वेति कस्मान्मा पारयिष्यसीत्यौघ इमाः सर्वाः प्रजा निर्वोढा ततस्त्वा पारयितास्मीति कथं ते भृतिरिति ॥२॥

स होवाच । यावद्वै क्षुल्लका भवामो बह्वी वै नस्तावन्नाष्ट्रा भवत्युत मत्स्य एव मत्स्यं गिलति कुम्भ्यां माग्रे बिभरासि स यदा तामतिवर्धा अथ कर्षूं खात्वा तस्यां मा बिभरासि स यदा तामतिवर्धा अथ मा समुद्रमभ्यवहरासि तर्हि वाऽअतिनाष्ट्रो भविता-स्मीति ॥३॥

शश्वद्ध झष आस । स हि ज्येष्ठं वर्धतेऽथेति समां तदौघ आगन्ता तन्मा नावमु-पकल्प्योपासासै स औघऽउत्थिते नावमापद्यासैशीथं ततस्त्वा पारयितास्मीति ॥४॥

तमेवं भृत्वा समुद्रमभ्यवजहार । स यतिथीं तत्समां परिदिदेश ततिथीं समां नावमुपकल्प्योपासांचक्रे स औघऽउत्थिते नावमापेदे तं स मत्स्य उपन्यापुप्लुवे तस्य

मनु के लिये प्रातःकाल धोने के लिये पानी लाये जैसे हाथ धोने के लिये लाया करते हैं । जब वह धो रहा था तो उसके हाथ में मछली ( मत्स्य ) आ गई ॥१॥

वह उससे बोली, 'मुझे पाल ! मैं तेरी रक्षा करूँगी' । उसने पूछा, 'तू मेरी किस से रक्षा करेगी' ? उसने उत्तर दिया, 'तूफान में यह सब प्रजा बह जायेगी । मैं उससे तेरी रक्षा करूँगी' । मनु ने पूछा, 'मैं तुझे कैसे पालूँ' ॥२॥

वह बोली, 'जब तक हम छोटे हैं हमारी बड़ी आपत्त है क्योंकि मछली को मछली खाती है । मुझे पहले घड़े में पाल । जब मैं उससे बढ़ जाऊँ तो गड्ढे को खोद कर मुझे उसमें रखना । जब मैं उससे भी बढ़ जाऊँ तो मुझे समुद्र में ले जाना । तब मैं बड़ी हो जाऊँगी और कोई आपत्ति न रहेगी' ॥३॥

वह तुरन्त ही झष मछली हो गई क्योंकि झष ( सब मछलियों से अधिक ) बढ़ती है । ( अब उसने कहा ), 'अमुक वर्ष में तूफान आयेगा, तब तू मेरे कहने के अनुसार नाव बनाना । और जब तूफान उठे तो तू नाव में बैठ जाना । मैं तुझे उससे बचाऊँगी' ॥४॥

जब वह उसको इस प्रकार पाल चुका तो उसे समुद्र में ले गया, और जिस वर्ष के लिये उसने कहा था उसी वर्ष उसी के कहने के अनुसार नाव बनाई । और जब तूफान उठा तो वह नाव में बैठ गया । तब मछली उस तक तैर आई । और उसके सींग में उसने

शृङ्गे नावः पाशं प्रतिमुमोच तेनैतमुत्तरं गिरिमतिदुद्राव ॥५॥

स होवाच । अपीपरं वै त्वा वृक्षे नावं प्रतिबध्नीष्व तं तु त्वा मा गिरौ सन्तमुदक-मन्तश्छैत्सीद्यावदुदकᳬ समवायात्तावत्तावदन्ववसर्पासीति स ह तावत्तावदेवान्ववससर्प तदप्येतदुत्तरस्य गिरेर्मनोरवसर्पणमित्यौघो ह ताः सर्वाः प्रजा निरुवाहाथेह मनुरेवैकः परिशिशिषे ॥६॥

सोऽर्चञ्छ्राम्यंश्चचार प्रजाकामः । तत्रापि पाकयज्ञेनेजे स घृतं दधि मस्त्वामिक्षा-मित्यप्सु जुहवांचकार ततः संवत्सरे योषित्सम्बभूव सा ह पिन्दमानेवोदेयाय तस्यै ह स्म घृतं पदे सन्तिष्ठते तया मित्रावरुणौ सञ्जग्माते ॥७॥

ताᳬ होचतुः कासीति । मनोर्दुहितेत्यावयोर्ब्रूष्वेति नेति होवाच य एव मामजी-जनत तस्यैवाहमस्मीति तस्यामपि त्वमीषाते तद्वा जज्ञौ तद्वा न जज्ञावति त्वेवेयाय सा मनुमाजगाम ॥८॥

ताᳬ ह मनुरुवाच कासीति । तव दुहितेति कथं भगवति मम दुहितेति या अमू-रप्स्वाहुतीरहौषीर्घृतं दधि मस्त्वामिक्षा ततो मामजीजनथाः साशीरस्मि ता मा यज्ञेऽवक-ल्पय यज्ञे चेद्वै मावकल्पयिष्यसि बहुः प्रजया पशुभिर्भविष्यसि यामु मया कां चाशिषमाशा-

नाव की रस्सी को बाँध दिया। इससे वह उत्तरी पहाड़ तक जल्दी से पहुँच गया ॥५॥

उसने कहा, 'मैंने तुझे बचा लिया। वृक्ष में नाव बाँध दे। परन्तु जब तू पहाड़ पर है उस समय ऐसा न होने दे कि जल तुझे काट दे। जब जल कम हो जाय तो नीचे उतर आना'। अतः वह धीरे-धीरे उतरा। इसलिये उत्तरी पहाड़ के उस भाग को 'मनोरव-सर्पणम्' अर्थात् 'मनु का उतार' कहते हैं। तूफान ने उस सब प्रजा को नष्ट कर दिया। केवल मनु बच रहा ॥६॥

उसने सतान की इच्छा से पूजा और श्रम किया। उस समय पाकयज्ञ भी किया। और घी, दही, मट्ठा भी जलों में चढ़ाया। तब एक वर्ष में एक स्त्री उत्पन्न हुई। वह मोटी होकर निकली। उसके पैर में घी था। मित्र और वरुण उसे मिले ॥७॥

उन्होंने उससे पूछा, 'तू कौन है'? उसने कहा, 'मनु की लड़की'। उन्होंने कहा, 'कह कि तू हम दोनों की है'। उसने कहा, 'नहीं, मैं उसी की हूँ जिसने मुझे जना है'। उन्होंने उसमें भाग माँगा। उसने माना या न माना। वह वहाँ से चली आई और मनु के पास आई ॥८॥

मनु ने उससे पूछा, 'तू कौन है'? 'तेरी लड़की'। उसने पूछा, 'भगवति! तू मेरी लड़की कैसे'? उसने उत्तर दिया, 'तूने जलों में जो घी, मट्ठा, अर्पण किया, उसी से तूने मुझे उत्पन्न किया। मैं आशी हूँ। तू मेरा प्रयोग कर। यदि तू यज्ञ में मेरा प्रयोग करेगा तो बहुत से पशुओं और सन्तान वाला होगा। जो कुछ चीज तू मेरे द्वारा माँगेगा वह सब तुझको मिलेगी। अब उसने उसका यज्ञ के मध्य में प्रयोग किया। क्योंकि प्रयाज और

सिष्यसे सा ते सर्वा समर्धिष्यत ऽ इति तामेतन्मध्ये यज्ञस्यावाकल्पयन्मध्यꣳ ह्येतद्यज्ञस्य यदन्तरा प्रयाजानुयाजान् ॥९॥

तयार्च्चंछ्राम्यंश्चचार प्रजाकामः। तयेमां प्रजाति प्रजज्ञे येयं मनोः प्रजातिर्यामस्वेनया कां चाशिषमाशास्त सास्मै सर्वा समार्ध्यत ॥१०॥

सैषा निदानेन यदिडा। स यो हैवं विद्वानिडया चरत्येताꣳ हैव प्रजातिं प्रजायते या मनुः प्राजायत यामस्वेनया कां चाशिषमाशास्ते सास्मै सर्वा समृध्यते ॥११॥

सा वै पञ्चावत्ता भवति। पशवो वाऽइडा पाङ्क्ता वै पशवस्तस्मात्पञ्चावत्ता भवति ॥१२॥

स समवदायेडाम्। पूर्वार्धे पुरोडाशस्य प्रशीर्य पुरस्ताद्ध्रुवायै निदधाति ताꣳ होत्रे प्रदाय दक्षिणात्येति ॥१३॥

स होतुरिह निलिम्पति। तद्धोतौष्ठ्योर्निलिम्पते मनसस्पतिना ते हुतस्याश्नामीषे प्राणायेति[1] ॥१४॥

अथ होतुरिह निलिम्पति। तद्धोतौष्ठ्योर्निलिम्पते वाचस्पतिना ते हुतस्याश्नाम्यू-र्जेऽउदानायेति[2] ॥१५॥

अनुयाज के बीच में जो कुछ है वही यज्ञ का मध्य है ॥९॥

वह प्रजा की कामना से उसी के द्वारा पूजा और श्रम करता रहा। उसके द्वारा इस प्रजा को उत्पन्न किया। जो यह मनु की सन्तान है। जो कोई चीज उसने उसके द्वारा माँगी वह सब उसको मिल गई ॥१०॥

निदान में यही इडा है। जो कोई इस रहस्य को समझ कर 'इडा' यज्ञ करता है वह इस प्रजा को जिसे मनु ने उत्पन्न किया बढ़ाता है। और जो कुछ चीज उसके द्वारा माँगता है, वही उसे मिल जाती है ॥११॥

इस (इडा) के पाँच भाग होते हैं। पशु ही इडा है। पशु के भी पाँच भाग होते हैं। इसलिये इडा के भी पाँच भाग होते हैं ॥१२॥

इडा के बराबर-बराबर टुकड़े कर के और पुरोडाश के पूर्वार्द्ध को काट कर वह ध्रुवा (चमसे) के सामने रखता है। और उसे होता को देकर दक्षिण की ओर आता है ॥१३॥

वह होता के इस जगह (पहली अँगुली के बीच में) घी लगाता है। होता घी अपने होठों से लगाता है, यह मन्त्र पढ़कर 'मनसस्पतिना ते हुतस्याश्नामीषे प्राणाय'। 'मन के पति द्वारा आहुति दिये गये तुझको यह इष (बल) और प्राण के लिये खाता हूँ ॥१४॥

अब वह होता के इस जगह (अँगुली पर) घी लगाता है। होता घी अपने होठों से लगाता है, यह मंत्र पढ़कर 'वाचस्पतिना ते हुतस्याऽश्नाम्यूर्जेऽउदानाय'। 'वाणी के पति द्वारा आहुति दिये गये तुझको तेज और उदान के लिये खाता हूँ' ॥१५॥

---

१-२. तै० सं० २. ६. ८।

एतद्ध वै मनुर्बिभयाञ्चकार। इदं वै मे तनिष्ठं यज्ञस्य यदियमिडा पाकयज्ञिया यद्वै मऽइह रक्षाᳬसि यज्ञं न हिᳬस्युरिति तामेतत्पुरा रक्षोभ्यः पुरा रक्षोभ्य इत्येव प्राश्नात तथोऽएवैनामेष एतत्पुरा रक्षोभ्यः पुरा रक्षोभ्य इत्येव प्राश्नातेऽथ यत्प्रत्यक्षं न प्राश्नाति नेदनुपहूता प्राशिषामीत्येतदेवैना प्राश्नाति यदोष्ठयोर्निलिम्पते ॥१६॥

अथ होतुः पाणौ समवद्यति। समवत्तामेव सतीं तदेना प्रत्यक्षᳬ होतरि श्रयति तयात्मंछ्रितया होता यजमानायाशिषमाशास्ते तस्माद्धोतुः पाणौ समवद्यति ॥१७॥

अथोपाᳬशूपह्वयते। एतद्ध वै मनुर्बिभयाञ्चकारेदं वै तनिष्ठं यज्ञस्य यदियमिडा पाकयज्ञिया यद्वै मऽइह रक्षाᳬसि यज्ञं न हन्युरिति तामेतत्पुरा रक्षोभ्यः पुरा रक्षोभ्य इत्येवोपाᳬशूपाह्वयत तथोऽएवैनामेष एतत्पुरा रक्षोभ्यः पुरा रक्षोभ्य इत्येवोपाᳬशूपह्वयते ॥१८॥

स उपह्वयते। उपहूतᳬ[1] रथन्तरᳬ सह पृथिव्योप माᳬ रथन्तरᳬ सह पृथिव्या ह्वयतामुपहूतं वामदेव्यᳬ सहान्तरिक्षेणोप मां वामदेव्यᳬ सहान्तरिक्षेण ह्वयतामुपहूतं बृहत्सह दिवोप मा बृहत्सह दिवा ह्वयतामिति तदेतामेवैतदुपह्वयमान इमाश्लोकानुपह्वयत-

इस पर मनु डरा। यह जो पाक-यज्ञिया इडा है, यह मेरे यज्ञ का सबसे कमजोर भाग है। कहीं ऐसा न हो कि राक्षस लोग मेरे यज्ञ को इस स्थान पर विध्वंस कर दें इसलिये (उस इडा को) राक्षसों के आने से पहले ही उसने (होंठों से लगाकर) सुरक्षित कर दिया। इसी प्रकार यह होता भी राक्षसों के आने से पहले ही सुरक्षित कर देता है। यद्यपि वह इसे खाता नहीं कि बिना आहुति दिये कैसे खाऊँ, परन्तु वह होंठों से लगाकर उसे सुरक्षित कर देता है ॥१६॥

अब वह होता के हाथ में इडा के टुकड़े-टुकड़े करता है। इस प्रकार टुकड़े-टुकड़े की गई इडा को वह प्रत्यक्ष रूप से होता के हवाले कर देता है। जो उसके हवाले हो गई उस इडा से वह यजमान के लिये आशीर्वाद चाहता है। इसलिये होता के हाथ में रखता है ॥१७॥

अब (इडा को) चुपके-चुपके बुलाता है। उस समय सचमुच मनु यह सोचकर डरा कि यह पाक-यज्ञिया इडा मेरे यज्ञ का सबसे कमजोर भाग है, कहीं राक्षस इसको हानि न पहुँचावें। इसलिये उसने चुपके-चुपके कहा, 'राक्षस (के आने) से पूर्व, राक्षस (के आने) से पूर्व'। इसी प्रकार यह होता भी चुपके-चुपके कहता है, 'राक्षस (के आने) से पूर्व' ॥१८॥

वह इस प्रकार (धीरे से) कहता है, 'पृथ्वी के साथ रथन्तर बुलाया गया। पृथ्वी के साथ रथन्तर मुझे बुलाये। अन्तरिक्ष के साथ वामदेव्य बुलाया गया। अन्तरिक्ष के साथ वामदेव्य मुझे बुलाये। द्यौ के साथ बृहत् बुलाया गया। द्यौ के साथ बृहत् मुझे

[1] तै० ब्रा० ३. ५. १३।

ऽएतानि च सामानि ॥१९॥

उपहूता गाव. सहऽर्षभा[1] इति । पशवो वाऽइडा तदेना परोऽक्षमुपह्वयते सहऽर्षभा इति समिथुनामेवैनामेतदुपह्वयते ॥२०॥

उपहूता सप्तहोतेति[2] । तदेनाᳩ सप्तहोत्रा सौम्येनाध्वरेणोपह्वयते ॥२१॥

उपहूतेडा तनुरिरिति[3] । तदेना प्रत्यक्षमुपह्वयते तनुरिरिति सर्वᳩ ह्येषा पाप्मानं तरति तस्मादाह तनुरिरिति ॥२२॥

उपहूतः सखा भक्ष[4] इति । प्राणो वै सखा भक्षस्तत्प्राणमुपह्वयतऽउपहूतᳩ हेगिति तच्छरीरमुपह्वयते तत्सर्वमुपह्वयते ॥२३॥

अथ प्रतिपद्यते । इडापहूतोपहूतेडोपोऽअस्मा२॥ऽइडा ह्वयतामिडोपहूतेति[5] तदुपहूतामेवैनामेतत्सर्ती प्रत्यक्षमुपह्वयते या वै सासीद्गौर्वै सासच्चितुष्पदी वै गौस्तस्माच्चतुरुपह्वयते ॥२४॥

स वै चतुरुपह्वयमान । अथ नानेनोपह्वयतेऽजामितायै जामि ह कुर्याद्यदिडोपहूते-

बुलावे'। वह इस प्रकार बोलकर तीनों लोकों और तीनों सामों को बुलाता है ( रथन्तर, वामदेव्य और बृहत् तीन साम हैं ) ॥१९॥

अब कहता है, 'गायें बैलों के साथ बुलाई गईं'। पशु ही ईडा है। उन्हीं को परोक्ष रीति से बुलाता है। 'बैलों के साथ' से तात्पर्य उनके जोड़े से है ॥२०॥

अब कहता है, 'सात होताओं से की गई इडा बुलाई गई'। इस प्रकार वह सात होताओं द्वारा किये गये सोम यज्ञ के नाम से उसे बुलाता है ॥२१॥

अब कहता है, 'विजय पाने वाली ( तनुरि ) इडा बुलाई गई'। इस प्रकार उसको प्रत्यक्ष रूप से बुलाता है। यह सब पापों को पार कर देती है। इसलिये इसको 'तनुरि' कहा गया ॥२२॥

अब कहता है, 'भक्ष-मित्र बुलाया गया'। प्राण ही सखा भक्ष है। इससे प्राण को बुलाता है। 'हेक् बुलाया गया'। इससे वह शरीर को बुलाता है। इस प्रकार वह सब को बुलाता है ॥२३॥

अब वह जोर से कहता है, 'इडा बुलाई गई। बुलाई गई इडा हमको अपनी ओर बुलाये'। 'इडा यहाँ बुलाई गई' से तात्पर्य यह है कि जो पहले वास्तविक रूप में बुलाई जा चुकी है उसे अब प्रत्यक्ष रूप में बुलाता है। इडा भी चार पैर वाली होती है। इसलिये उसको चार बार बुलाया ॥२४॥

चार बार बुलाता हुआ कई प्रकार से बुलाता है जिससे दुहराने का दोष न लगे। यदि 'इडा उपहूता' 'इडा उपहूता' ही कई बार कहे या 'उपहूता इडा' 'उपहूता इडा' ही कई बार कहे तो दुहराने का दोषी हो। इसलिये 'इडा उपहूता' कहकर वह उसे इधर

१-५. तै० ब्रा० ३. ५. १३।

डोपहूतेत्येवैनोपह्वयेतोपहूतेडेति[1] वेडोपहूतेति तदर्वाचीमुपह्वयतऽउपहूतेडेति[2] तत्पराचीमुपो[3]ऽअस्मां२॥ऽइडा ह्वयतामिति तदात्मानं चैवैतदन्तरेत्यन्यथेव च भवतीडोपहूतेति तत्पुनरर्वाचीमुपह्वयते तदर्वाचीं चैवैनामेतत्पराचीं चोपह्वयते ॥२५॥

मानवीघृतपदीति । मनुर्ह्येतामग्रेऽजनयत तस्मादाह मानवीति घृतपदीति यदेवास्यै घृतं पदे समतिष्ठत तस्मादाह घृतपदीति ॥२६॥

उत मैत्रावरुणीति । यदेव मित्रावरुणाभ्याथ्ठ समगच्छत स एव मैत्रावरुणो न्यङ्गो ब्रह्मा देवकृतोपहूतेति ब्रह्मा[4] ह्येषा देवकृतोपहूतोपहूता दैव्या[5] अध्वर्यव उपहूता मनुष्या इति तद्दैवांश्चैवाध्वर्यूनुपह्वयते ये च मानुषा वत्सा वै दैव्या अध्वर्यवोऽथ यऽइतरे ते मानुषाः ॥२७॥

यऽइमं यज्ञमवान्ये च यज्ञपतिं वर्धानिति । एते वै यज्ञमवन्ति ये ब्राह्मणाः शुश्रुवाथ्ठ सोऽनूचाना एते ह्येनं तन्वतऽएतऽएनं जनयन्ति तदु तेभ्यो निह्नुते वत्सा उ वै यज्ञपतिं वर्धन्ति यस्य ह्येते भूयिष्ठा भवन्ति स हि यज्ञपतिर्वर्धते तस्मादाह ये च यज्ञपतिं वर्धानिति ॥२८॥

बुलाता है और 'उपहूत इडा' कहकर वह उसे उधर बुलाता है । 'इडा हमको बुलाये' यह कहकर वह अपने को अलग नहीं करता और कहने की शैली भी बदल जाती है । 'इडा उपहूता' कहकर वह उसे फिर इधर बुलाता है । इस प्रकार वह उसको इधर भी बुलाता है और उधर भी बुलाता है ॥२५॥

अब कहता है, 'मानवी घृतपदी' । 'मनु की लड़की घी के पैरों वाली' । मनु ने ही पहले उसे जना था । इसीलिये कहा, 'मानवी' ( मनु की लड़की ) । 'घृतपदी' इसलिये कहा कि उसके पद चिह्न में घृत रहता है । इसलिये 'घृतपदी' नाम हुआ ॥२६॥

अब कहता है, 'मैत्रा-वरुणी' 'मित्र और वरुणी वाली' । चूँकि उसका मित्र और वरुण से समागम हुआ, इसलिये उसकी मैत्रा-वरुण प्रकृति हुई । वह देवकृत ब्रह्म हुई क्योंकि वह देवकृत ब्रह्म कहकर बुलाई गई । 'देव अध्वर्यु और मनुष्य बुलाये गये' ऐसा कहकर वह दैव्य अध्वर्यु और मनुष्य अध्वर्यु दोनों को बुलाता है । दैव्य अध्वर्यु वत्स या बछड़े हैं । और जो दूसरे हैं वह मनुष्य अध्वर्यु ॥२७॥

अब कहता है, 'जो इस यज्ञ को बढ़ावें, जो इस यज्ञपति को बढ़ावें' । जिन ब्राह्मणों ने वेदों को पढ़ा और पढ़ाया है वे इस यज्ञ की रक्षा करते हैं, चूँकि वह इसको फैलाते और करते हैं । उनको इस प्रकार सन्तुष्ट करता है । और बछड़े यज्ञपति को बढ़ाते हैं क्योंकि जिस यज्ञपति के बछड़े बहुत होंगे वह बढ़ेगा । इसीलिये कहा 'वह जो इस यज्ञपति को बढ़ावें' ॥२८॥

---

१-५. तै० ब्रा० ३. ५. १३ ।

*उपहूते[1] द्यावापृथिवी पूर्वजेऽऋतावरी देवी देवपुत्रेऽइति। तदिमे द्यावापृथिवीऽउप-ह्वयते ययोरिदꣳ सर्वमध्युपहूतोऽयं यजमान इति तद्यजमानमुपह्वयते तद्यत्र नाम न गृह्णाति परोऽक्षꣳ ह्याशीर्यदिडाया मानुषꣳ ह कुर्याद्यन्नाम गृह्णीयाद्वष्टं वै तद्यज्ञस्य यन्मानषं नेद्व्यष्टं यज्ञे करवाणीति तस्मान्न नाम गृह्णाति ॥२९॥*

*उत्तरस्या[2] देवयज्यायामुपहूत इति। तदस्माऽएतज्जीवातुमेव परोऽक्षमाशास्ते जीवन्हि पूर्वमिष्ट्वाथापरं यजते ॥३०॥*

*तदस्मा एतत्प्रजामेव परोऽक्षमाशास्ते। यस्य हि प्रजा भवत्यमुं लोकमात्मनैत्यथा-स्मिंलोके प्रजा यजते तस्मात्प्रजोत्तरा देवयज्या ॥३१॥*

*तदस्माऽएतत्पशूनेव परोऽक्षमाशास्ते। यस्य हि पशवो भवन्ति स पूर्वमिष्ट्वाथा-परं यजते ॥३२॥*

*भूयसि[3] हविष्करणऽउपहूत इति। तदस्मा एतज्जीवातुमेव परोऽक्षमाशास्ते*

अब कहता है, 'उपहूते द्यावापृथ्वी पूर्वजेऽऋतावरी देवी देवपुत्रे'। 'बुलाई गई द्यावा-पृथ्वी जो दोनों पूर्वज ( पहले जन्मी हुई हैं ), ऋतावरी ( ऋत को पालने वाली ), देवी ( दिव्य गुण वाली ), देवपुत्र ( देवता हैं पुत्र जिनके ऐसी ) हैं। इस प्रकार वह द्यावा-पृथ्वी को बुलाता है, जिसमें सब संसार आ जाता है। अब कहता है, 'यजमान बुलाया गया' इससे यजमान को बुलाता है। यहाँ नाम नहीं लेता। इससे, परोक्ष रूप में इडा के लिये आशीर्वाद है। यदि नाम ले तो मानुषी-भाषा हो जाय। जो मानुषी-भाषा है वह यज्ञ में अशुभ है। यज्ञ में अशुभ नहीं करना चाहिये, इसलिये नाम नहीं लेना चाहिये ॥२९॥

अब कहता है, 'उत्तरस्या देव यज्यायामुपहूतः'। 'अर्थात् आगे होने वाली देव पूजा के लिये ( यजमान ) बुलाया गया'। इस प्रकार उस ( यजमान ) के लिये परोक्ष रीति से जीविका के लिये आशीर्वाद देता है। जैसे उसने जीवन भर यज्ञ किया है, आगे भी करेगा ॥३०॥

यह उसके लिये परोक्ष-रीति से सन्तान के लिये भी आशीर्वाद देता है। क्योंकि जिसके सन्तान होती है जब वह मर जाता है तो उसकी सन्तान इस लोक में यज्ञ करती है। इसलिये 'उत्तरा देवयज्या' का अर्थ है 'सन्तान' ॥३१॥

इस प्रकार वह परोक्ष-रीति से पशुओं के लिये भी आशीर्वाद देता है। क्योंकि जिसके पशु हैं वह जैसे उसने पहले यज्ञ किया उसी प्रकार फिर भी यज्ञ करेगा ॥३२॥

अब कहा, 'भूयसि हविष्करण उपहूतः'। 'वह बहुत ज्यादा हवि देने के लिये बुलाया गया'। इस प्रकार वह उसकी जीविका के लिये परोक्ष रीति से आशीर्वाद देता है।

१-३. तै० ब्रा० ३. ५. १३।

जीवन्हि पूर्वमिष्ट्वाथ भूयो भूय एव हविष्करोति ॥३३॥

तदस्मा एतत्प्रजामेव परोऽक्षमाशास्ते। यस्य हि प्रजा भवत्येक आत्मना भवत्य-थोत दशधा प्रजया हविष्क्रियते तस्मात्प्रजा भूयो हविष्करणम् ॥३४॥

तदस्मा एतत्पशूनेव परोऽक्षमाशास्ते। यस्य हि पशवो भवन्ति स पूर्वमिष्ट्वाथ भूयो भूय एव हविष्करोति ॥३५॥

एषा वा आशीः। जीवेयं प्रजा मे स्याच्छ्रियं गच्छेयमिति तद्यत्पशूनाशास्ते तच्छ्रियमाशास्ते श्रीर्हि पशवस्तदेतान्यमेवैतदाशीर्भ्यांᳬ सर्वमाप्तं तस्माद्वा एतेऽत्र द्वेऽआशिषौ क्रियेते ॥३६॥

देवा[1] मऽइदᳬ हविर्जुषन्तामिति। तस्मिन्नुपहूत इति तद्यज्ञस्यैवैतत्समृद्धिमाशास्ते यद्धि देवा हविर्जुषन्ते तेन हि महज्जयति तस्मादाह जुषन्तामिति ॥३७॥ शतम् ७००॥

तां वै प्राश्नन्त्येव। नाग्नौ जुह्वति पशवो वाऽइडा नेत्पशूनग्नौ प्रवृणजामेति तस्मान्नाग्नौ जुह्वति ॥३८॥

क्योंकि जैसे उसने पहले यज्ञ किया इस प्रकार जीता रहेगा तो आगे भी यज्ञ करेगा ॥३३॥

इससे वह परोक्ष रूप से सन्तान के लिये भी आशीर्वाद देता है। क्योंकि जिसके सन्तान होती है वह चाहे अकेला ही हो सन्तान द्वारा दश गुनी हवि देता है। इसीलिये कहा कि 'सन्तान का अर्थ है बहुत सी हवि देना' ॥३४॥

इस प्रकार वह परोक्ष रूप से पशुओं के लिये भी आशीर्वाद देता है। जिसके पशु होते हैं वह पहले जैसे यज्ञ करता था फिर भी अधिक यज्ञ करता है ॥३५॥

अब आशीर्वाद यह है, 'जीवेय प्रजा मे स्यात् छ्रियं गच्छेयम्'। 'मैं जियूँ। मेरी प्रजा हो, मेरी सम्पत्ति हो'। 'पशुओं के लिये आशीर्वाद से तात्पर्य है 'सम्पत्ति से'। क्योंकि पशु ही सम्पत्ति है। इन दो आशीर्वादों में सब आ गया इसलिये यहाँ दो आशीर्वाद किये जाते हैं ॥३६॥

अब कहता है, 'देवा म इदᳬहविर्जुषन्ताम्'। 'देव मेरी इस हवि को स्वीकार करें'। 'इसी यज्ञ में बुलाया गया'। यह जो देव हवि को स्वीकार करते हैं मानो यज्ञ की समृद्धि के लिये ही आशीर्वाद देते हैं। इससे बड़ी जय होती है। इसलिये कहा, 'स्वीकार करें' ॥३७॥

( यजमान और पुरोहित ) उस ( इडा ) को खाते हैं। अग्नि में नहीं छोड़ते। इडा का अर्थ है पशु। इसलिये अग्नि में नहीं छोड़ते कि कहीं पशुओं को अग्नि में न छोड़ दें ॥३८॥

---

१. तै० ब्रा० ३. ५. १३।

*प्राणेष्वेव हूयते। होतरि त्वद्यजमाने त्वदध्वर्यौ त्वदथ यत्पूर्वार्धं पुरोडाशस्य प्रशीर्य पुरस्ताद्ध्रुवायै निदधाति यजमानो वै ध्रुवा तद्यजमानस्य प्राशितं भवत्यथ यत्प्रत्यक्षं न प्राश्नाति नेदसंस्थिते यज्ञे प्राश्नानीत्येतदेवास्य प्राशितं भवति सर्वे प्राश्नन्ति सर्वेषु मे हुतासदिति पञ्च प्राश्नन्ति पशवो वाऽइडा पाङ्क्ता वै पशवस्तस्मात्पञ्च प्राश्नन्ति ॥३९॥*

*अथ यत्र प्रतिपद्यते। तच्चतुर्धा पुरोडाशं कृत्वा बर्हिषदं करोति तदत्र पितॄणां भाजनेन चतस्रो वाऽअवान्तरदिशोऽवान्तरदिशो वै पितरस्तस्माच्चतुर्धा पुरोडाशं कृत्वा बर्हिषदं करोति ॥४०॥*

*अथ यत्राहोपहूते द्यावापृथिवीऽइति। तदग्नीधऽआदधाति तदग्नीत्प्राश्नात्युप-हूता[1] पृथिवी मातोप मां पृथिवी माता ह्वयतामग्निराग्नीध्रात्स्वाहोपहूतो द्यौष्पितोप मां द्यौष्पिता ह्वयतामग्निराग्नीध्रात्स्वाहेति द्यावापृथिव्यो वाऽएष यदाग्नीध्रस्तस्मादेवं प्राश्नाति ॥४१॥*

*अथ यत्राशिषमाशास्ते। तज्जपति मयीदमिन्द्र[2] इन्द्रियं दधात्वस्मान् रायो मघ-*

प्राणों में ही आहुति दी जाती है, कुछ होता में, कुछ यजमान में, कुछ अध्वर्यु में। अब पुरोडाश का पूर्वार्द्ध काटकर ध्रुवा में रखता है। ध्रुवा यजमान है। इसलिये यजमान इसको खाता है। यदि वह प्रत्यक्ष में उसे नहीं भी खाता है कि कहीं यज्ञ की समाप्ति के पहले खा लूँ, तो भी वह खाई हुई समझ ली जाती है। सब खाते हैं। तात्पर्य है 'कि सब में यह मेरे लिये हुत होवे'। पाँच इसमें से खाते हैं। इडा का अर्थ है पशु। पशु पाँच प्रकार के होते हैं। इसलिये पाँच इसमें से खाते हैं ॥३९॥

जब ( होता ) ओर से बोलता है तो वह ( अध्वर्यु ) पुरोडाश के चार भाग करके कुशों पर रखता है। वह वहाँ पितरों के स्थान पर होता है। अवान्तर दिशायें चार होती हैं। अवान्तर दिशा ही पितर हैं। इसलिये पुरोडाश के चार भाग करके उनको कुशों पर रखता है ॥४०॥

और जब वह कहता है, 'उपहूते द्यावापृथिवी'। 'द्यावा-पृथ्वी बुलाये गये'। तो उसको अग्नीध को दे देता है। अग्नीध ( उनमें से दो टुकड़ों को ) यह मंत्र पढ़कर खाता है, 'उपहूता पृथिवी मातोप मां पृथिवी माता ह्वयतामग्निराग्नीध्रात् स्वाहा' ( यजु० २।१० )। 'उपहूता द्यौष्पितोप मां द्यौष्पिता ह्वयतामग्निराग्नीध्रात् स्वाहा' ( यजु० २।११ )। 'बुलाई गई पृथ्वी माता। पृथ्वी माता मुझे बुलावे। अग्नीध होने के कारण मैं अग्नि हूँ'। 'बुलाया गया द्यौ पिता। द्यौ पिता मुझे बुलावे। अग्नीध होने के कारण मैं अग्नि हूँ'। यह जो अग्नीध है वह मानों द्यावा पृथ्वी है। इसलिये वह इस प्रकार खाता है ॥४१॥

और जब होता आशीर्वाद देता है तब इस मंत्र का जप करता है,'मयीदमिन्द्रऽइन्द्रियं

---

[1]. शु० सं० अ० २ कं० १०-११। [2]. शु० सं० अ० २ कं० ११।

यानः सचन्तां अस्माकꣳ सन्त्वाशिषः सत्या नः सन्त्वाशिष इत्याशिषामेवैष प्रतिग्रहस्तया एवात्रऽर्त्विजो यजमानायाशिष आशासते ता एवैतत्प्रतिगृह्यात्मन्कुरुते ॥४२॥

अथ पवित्रयोर्मार्जयन्ते। पाकयज्ञिययेव वाऽएतदिडयाचारिषुः पवित्रपूता यदत ऊर्ध्वमसꣳस्थितं यज्ञस्य तत्तनवामहाऽइति तस्मात्पवित्रयोर्मार्जयन्ते ॥४३॥

अथ ते पवित्रे प्रस्तरेऽपिसृजति। यजमानो वै प्रस्तरः प्राणोदानौ पवित्रे यजमाने तत्प्राणोदानौ दधाति तस्मात्ते पवित्रेऽपिसृजति ॥४४॥ ब्राह्मणम् ॥३॥ [८.१.]॥

दधात्वस्मान् रायो मघवानः सचन्ताम्। अस्माकꣳ सन्त्वाशिषः सत्या नः सन्त्वाशिषः' (यजु० २।१०)। 'इन्द्र मुझमें इन्द्र की शक्ति दे। हमको बहुत सा धन प्राप्त हो। आशिष हमारे लिये हों। सच्ची आशिषें हमारे लिये हों। यह आशिष का परिग्रह (लेना) है। यहाँ ऋत्विज् जो आशिष यजमान के लिये देता है वह उनको ग्रहण करके अपनी बना लेता है ॥४२॥

अब दोनों पवित्रों से मार्जन करते हैं। क्योंकि अब उन्होंने इडा को पाक-यज्ञिया दे दिया। और अब वह दोनों पवित्रों से इसलिये मार्जन करते हैं कि अब जो यज्ञ का भाग बच रहा है उसको हम पवित्रों से मार्जन करके पूरा करेंगे ॥४३॥

वह (अध्वर्यु) दोनों पवित्रों को प्रस्तर पर छोड़ देता है। यजमान ही प्रस्तर है। प्राण और अपान पवित्रे हैं। इस प्रकार वह यजमान में प्राण और अपान को धारण कराता है। इसलिये उन पवित्रों को प्रस्तर पर छोड़ता है ॥४४॥

---

# अध्याय ८—ब्राह्मण २

ते वाऽएतेऽउल्मुकेऽउदूहन्ति। अनुयाजेभ्यो यातयामेव वाऽएतदग्निर्भवति देवेभ्यो हि यज्ञमूहिवान्भवत्ययातयाम्न्यनुयाजांस्तनवामहाऽइति तस्माद्वाऽएतेऽउल्मुके-उदूहन्ति ॥१॥

ते पुनरनुसꣳस्पर्शयन्ति। पुनरेवैतदग्निमाप्याययन्त्ययातयामानं कुर्वन्त्ययातया-

अब वे (आहवनीय अग्नि में से) दो जलती हुई समिधायें निकालते हैं। यह अग्नि अनुयाजों के लिये व्यर्थ सी हो जाती है। क्योंकि देवों के लिये यज्ञ को ले जाती है। (वे सोचते हैं) कि ऐसी आग में अनुयाज करें जो यातयामा (बुझी या व्यर्थ सी) न हो। इसलिये दो जलती हुई समिधाओं को निकालते हैं ॥१॥

वे फिर उनको (आग के) पास लाते हैं। इस प्रकार वह आग को फिर बढ़ा देते

*ग्नि यदत ऊर्ध्वमसꣳस्थितं यज्ञस्य तत्तनवामहाऽइति तस्मात्पुनरनुसꣳस्पर्शयन्ति ॥२॥*

*अथ समिधमभ्यादधाति । समिन्द्धऽएवैनमेतत्समिद्धे यदत ऊर्ध्वमसꣳस्थितं यज्ञस्य तत्तनवामहाऽइति तस्मात्समिधमभ्यादधाति ॥३॥*

*ताꣳ होतानुमन्त्रयते । एषा तेऽअग्ने समित्तया वर्धस्व चा च प्यायस्व वर्धिषीमहि च वयमा च प्यासिषीमहीति[1] तद्यथैवादः समिध्यमानायान्वाहैवमेवैतदन्वाह तदेतद्धोतुः कर्म स यदि मन्येत न होता वेदेत्यपि स्वयमेव यजमानोऽनुमन्त्रयेत ॥४॥*

*अथ सम्मार्ष्टि । युनक्त्येवैनमेतद्युक्तो यदत ऊर्ध्वमसꣳस्थितं यज्ञस्य तद्वहादिति तस्मात्सम्मार्ष्टि सकृत्सकृत्सम्मार्ष्टि त्रिस्त्रिर्वाऽअग्रे देवेभ्यः सम्मृजन्ति नेत्तथा करवाम यथा देवेभ्य इति तस्मात्सकृत्सकृत्सम्मार्ष्ट्यजामितायै जामि ह कुर्याद्यत्त्रिः पूर्वं त्रिरपरं तस्मात्सकृत्सकृत्सम्मार्ष्टि ॥५॥*

और ताजा कर देते हैं। (वे सोचते हैं) कि जो कुछ यज्ञ में से शेष रह गया है उसको ऐसी अग्नि में करें जो यातयामा न हो। (जिस अग्नि से एक बार काम ले चुके वह मानो थक सी गई। उसे यातयामा कहा। अब दो समिधाओं को पहले निकाल कर फिर उसी में रखने से मानो वह ताजा हो गई।) इसीलिये वे उनको फिर पास लाते हैं ॥२॥

अब (अग्नीध्र) समिधा रखता है। इससे वह अग्नि को प्रज्वलित करता है। (वह सोचता है) कि जो यज्ञ की शेष क्रिया रह गई है उसको प्रज्वलित अग्नि में करूँ। अतः वह समिधा रखता है ॥३॥

होता इस मंत्र को पढ़कर उसका अनुमन्त्रण (पवित्रीकरण) करता है; 'एषा तेऽअग्ने समित् तया वर्द्धस्व चा च प्यायस्व। वर्धिषीमहि च वयमा च प्यासिषीमहि' (यजु० २।१४)। 'हे अग्नि! ये तेरी समिधा हैं। इसके द्वारा बढ़ और प्रज्वलित हो, और हम भी बढ़ें और प्रतापी हों'। जैसे पहले समिधा लगाते हुये जिस प्रकार मंत्र पढ़ा था उसी प्रकार अब भी पढ़ता है। यह होता का कर्म है। परन्तु यदि समझे कि होता नहीं जानता तो यजमान स्वयं ही अनुमंत्रण करे ॥४॥

अब वह उसका समार्जन करता है। अर्थात् उसे इकट्ठा कर देता है, जैसे इधर-उधर से सिमटे द्वारा बुझती हुई आग को इकट्ठा करके फिर ताजा कर देते हैं। 'इस प्रकार इकट्ठा होकर वह जो कुछ यज्ञ में शेष रहा है उसको भी (देवताओं के लिये) ले जावे'। इसलिये उसका समार्जन करता है। (प्रत्येक समिधा को) एक-एक बार समार्जित करता है। इससे पहले देवों के लिये उन्होंने फिर से तीन-तीन बार समार्जन किया था। 'ऐसा न हो कि जैसा देवों के लिये किया था वैसा ही हो जाय'। इसलिये एक-एक बार समार्जन करता है। यदि तीन बार पहले करे फिर तीन बार करे तो दुहरपने का दोष लगे। इसलिये एक-एक बार ही समार्जन करता है ॥५॥

---

१. शु० स० अ० २ क० १२।

स सम्मार्ष्टि । अग्ने वाजजिद्वाजं त्वा ससृवाꣳसं वाजजितꣳ सम्मार्ज्मीति[1] सरिष्यन्तमिति वाऽअग्रऽआह सरिष्यन्निव हि तर्हि भवत्यथात्र ससृवाꣳसमिति ससृवेव ह्यत्र भवति तस्मादाह ससृवाꣳसमिति ॥६॥

अथानुयाजान्यजति । या वाऽएतेन यज्ञेन देवता ह्वयति याभ्य एष यज्ञस्तायते सर्वा वै तत्ता इष्टा भवन्ति तद्यत्तासु सर्वास्विष्टास्वथैतत्पश्चेवानुयजति तस्मादनुयाजा नाम ॥७॥

अथ यदनुयाजान्यजति । छन्दाꣳसि वाऽअनुयाजाः पशवो वै देवानां छन्दाꣳसि तद्यथेदं पशवो युक्ता मनुष्येभ्यो वहन्त्येवं छन्दाꣳसि युक्तानि देवेभ्यो यज्ञं वहन्ति तद्यत्र छन्दाꣳसि देवान्त्समतर्पयन्नथ छन्दाꣳसि देवाः समतर्पयंस्तदतस्तत्प्रागभूद्यच्छन्दाꣳसि युक्तानि देवेभ्य यज्ञमवाक्षुर्यद्देवान्त्समतीतृपन् ॥८॥

अथ यदनुयाजान्यजति । छन्दाꣳसि वाऽअनुयाजाश्छन्दाꣳस्येवैतत्सन्तर्पयति तस्मादनुयाजान्यजति तस्माद्येन वाहनेन धावयेत्तद्विमुच्य ब्रूयात्पाययतैनत्सुहितं कुरुतेत्येष उ वाहनस्यापह्नवः ॥९॥

वह इस मन्त्र से समार्जित करता है, 'अग्ने वाजजिद् वाज त्वा ससृवाꣳस वाजजितꣳ समार्ज्मि' ( यजु० २।१४ )। 'हे अन्न को जीतने वाले अग्नि, अन्न लिये हुये और अन्न को जीतने वाले तुझको समार्जित ( इकट्ठा ) करता हूँ'। पहले कहा था, 'सरिष्यन्तम्' अर्थात् लेते हुये। क्योंकि उस समय लेने का काम जारी था। अब कहा, 'ससृवासम्' अर्थात् लिये हुये। क्योंकि जब लेने का काम पूरा हो चुका, इसलिये कहा, 'ससृवासम्' ॥६॥

अब वह अनुयाजों की आहुति देता है। इस यज्ञ द्वारा जिस-जिस देवता को आहुति दी गई और जिस-जिस के लिये यज्ञ किया गया, उनके लिये आहुतियाँ दी जा चुकीं। अब उन्हीं इष्ट देवों के लिये फिर आहुतियाँ देता है, इसलिये इसका नाम अनुयाज है। ( जिस देवता के लिये यज्ञ हो चुका उस देवता को 'इष्ट' कहते हैं। अनुयाज का अर्थ है अनु + याज। 'जो आहुति पीछे से दी जाय' ) ॥७॥

अनुयाज इसलिये किये जाते हैं। अनुयाज ही छन्द हैं। छन्द ही देवों के पशु हैं। जिस प्रकार पशु जुत कर मनुष्यों के लिये बोझ ले जाते हैं, उसी प्रकार छन्द भी युक्त हो कर देवताओं के लिये यज्ञ को ले जाते हैं। जब छन्दों ने देवों को तृप्त किया और देवों ने छन्दों को तृप्त किया, यह पहले था। अब युक्त छन्दों ने देवों तक यज्ञ को पहुँचाया और उनको तृप्त किया ॥८॥

और अनुयाज करने का यह भी कारण है—अनुयाज ही छन्द हैं। इस प्रकार यह इन ( छन्दों ) को तृप्त करता है, इसलिये अनुयाज करता है। जिस वाहन से यात्रा की उसी वाहन को छोड़ कर कहते हैं, 'इसको जल दो। इसको खाना दो'। और यही वाहन का तृप्त करना है ॥९॥

1. शु० सं० अ० २ क० १४।

*स वै खलु बर्हिः प्रथमं यजति । तद्वै कनिष्ठं छन्दः सद्गायत्री प्रथमा छन्दसां युज्यते तदु तद्वीर्यैणैव यच्छ्येनो भूत्वा दिवः सोममाहरत्तयथायथं मन्यन्ते यत्कनिष्ठं छन्दः सद्गायत्री प्रथमा छन्दसां युज्यतेऽथात्र यथायथं देवाश्छन्दाᳫंस्यकल्पयन्ननुयाजेषु नेत्पापवस्यसमसदिति ॥१०॥*

स वै खलु बर्हिः प्रथमं यजति । अयं वै लोको बर्हिरोषधयो बर्हिरस्मिन्नेवैतल्लोक-*ऽओषधीर्दधाति ता इमा अस्मिल्लोकऽओषधयः प्रतिष्ठितास्तदिदᳫं सर्वं जगदस्यां तेनेयं जगती तज्जगतीं प्रथमामकुर्वन् ॥११॥*

*अथ नराशᳫंसं द्वितीयं यजति । अन्तरिक्षं वै नराशᳫंसः प्रजा वै नरस्ता इमा अन्तरिक्षमनु वावद्यमानाः प्रजाश्चरन्ति यद्वै वदति शᳫंसतीति वै तदाहुस्तस्मादन्तरिक्षं नराशᳫंसोऽन्तरिक्षमु वै त्रिष्टुप्तत्त्रिष्टुभं द्वितीयामकुर्वन् ॥१२॥*

*अथाग्निरुत्तमः । गायत्री वाऽअग्निस्तद्गायत्रीमुत्तमामकुर्वन्नेवं यथायथेन क्लृप्तेन छन्दाᳫंसि प्रत्यतिष्ठंस्तस्मादिदमपापवस्यसम् ॥१३॥*

*देवान्यजेत्येवाध्वर्युराह । देवं देवमिति सर्वेषु होता देवानां वै देवाः सन्ति छन्दाᳫंस्येव पशवो तेषां गृहा हि पशवः प्रतिष्ठो हि गृहाश्छन्दाᳫंसि वाऽअनुयाजास्तस्मा-*

वह पहले बर्हि-यज्ञ करता है। छन्दों में सब से पहले छोटा छन्द गायत्री बोला जाता है। छन्दों को पशु या वाहन कहा, इसलिये 'जोतना' शब्द प्रयुक्त हुआ। और यह शक्ति (वीर्य) के कारण। क्योंकि यह श्येन होकर सोम को देवों तक ले गया था। अब इसको यथार्थ नहीं समझते कि छोटे से गायत्री छन्द को छन्दों में सब से पहले जोतें। इसीलिये अनुयाजों में देवों ने छन्दों को ठीक-ठीक कर दिया जिससे भूल न हो जाय ॥१०॥

अब सबसे पहले बर्हि-यज्ञ करता है। यह लोक ही बर्हि है। ओषधि बर्हि है। इस प्रकार इस लोक में ओषधियों को रखता है। ये ओषधियाँ इस लोक में स्थापित होती हैं। इस छन्द में सब 'जगत्' प्रतिष्ठित है, इसलिये इसको 'जगती' कहा। इसलिये उन्होंने जगती छन्द को पहले कहा ॥११॥

अब नराशंस यज्ञ करता है। अन्तरिक्ष ही नराशंस है। प्रजा को नर कहते हैं। यह नर (मनुष्य) अन्तरिक्ष में बोलते हुये विचरते हैं। जब मनुष्य बोलता है तो कहते हैं 'शंसति'। इसलिये अन्तरिक्ष को नराशंस कहा। अन्तरिक्ष ही त्रिष्टुप् है। इसलिये त्रिष्टुप् छन्द को दूसरा दर्जा दिया ॥१२॥

अब अग्नि अन्तिम है। गायत्री ही अग्नि है। इसीलिये गायत्री को अन्तिम दर्जा दिया। इस प्रकार उन्होंने छन्दों को यथार्थ दर्जों में प्रतिष्ठित कर दिया, जिससे भूल न हो ॥१३॥

अध्वर्यु कहता है, 'देवों के लिये यज्ञ करो'। और होता इस प्रकार आरम्भ करता है, 'देवं, देवं'। क्योंकि छन्द देवों के देव हैं, यह पशु हैं। पशु ही इनके घर हैं। घर ही

देवान्यजेत्येनाध्वर्युराह देवं देवमिति सर्वेषु होता ॥१४॥

वसुवने वसुधेयस्येति[1] । देवतायाऽएव वषट्क्रियते देवतायै हूयते न वाऽअत्र देवतास्त्यनुयाजेषु देवं बर्हिरिति[2] तन्न नाग्निर्नेन्द्रो न सोमो देवो नराशंꣳस[3] इति नात एकं चन यो वाऽअत्राग्निर्गायत्री स निदानेन ॥१५॥

अथ यद्वसुवने[4] वसुधेयस्येति यजति । अग्निर्वै वसुवनिरिन्द्रो वसुधेयोऽस्ति वै छन्दसां देवतेन्द्राग्नीऽएवैवमु हैतद्देवतायाऽएव वषट्क्रियते देवतायै हूयते ॥१६॥

अथोत्तममनुयाजमिष्ट्वा समानीय जुहोति । प्रयाजानुयाजा वाऽएते तद्यथैवादः प्रयाजेषु यजमानाय द्विषन्तं भ्रातृव्यं बलिꣳ हारयत्यत्रऽआद्यं बलिꣳ हारयत्येवमेवैतदनुयाजेषु बलिꣳ हारयति ॥१७॥ ब्राह्मणम् ॥ ४ ॥ [ ८. २. ] ॥ पञ्चः प्रपाठकः ॥ कण्डिकासङ्ख्या ॥१११॥

प्रतिष्ठा है । अनुयाज ही छन्द हैं । इसीलिये अध्वर्यु कहता है कि 'देवों के लिये यज्ञ करो' । और हर एक बार होता इस प्रकार आरम्भ करता है, 'देव देवम्' ॥१४॥

अब कहता है, 'वसुवने वसुधेयस्य' । अर्थात् 'वसुधा की अधिक प्राप्ति के लिये' । वषट्कार देवता के लिये ही होता है । देवता के लिये ही आहुति दी जाती है । परन्तु यहाँ अनुयाजों में कोई देवता नहीं है । जब वह कहता है, 'देव बर्हिः', तब न तो अग्नि है, न इन्द्र, न सोम । और जब कहता है, 'देवो नराशंसः', तब भी कोई नहीं । और जो अग्नि है वह निदान में गायत्री ही है ॥१५॥

अब 'वसुवने वसुधेयस्य' कहने का प्रयोजन यह है कि अग्नि ही वसुवनि ( धन को लेने वाला ) और इन्द्र ही वसुधेय ( धन को धारण करने वाला ) है । छन्दों के देवता हैं इन्द्र + अग्नि । इस प्रकार देवता के लिये ही वषट्कार बोला जाता है । और देवता के लिये ही आहुति दी जाती है ॥१६॥

अन्तिम अनुयाज में सब घी लाकर छोड़ देता है । क्योंकि यही प्रयाज और अनुयाज है । इसलिये यहाँ अनुयाजों में भी वह हानिकारक शत्रु से यजमान के लिये बलि दिलवाता है । जो खाद्य है उससे बलि दिलवाता है । अनुयाजों में बलि दिलवाता है ॥१७॥

---

# अध्याय ८—ब्राह्मण ३

स वै स्रुचौ व्यूहति । अग्नीषोमयोरुज्जितिमनूज्जेषं वाजस्य मा प्रसवेन प्रोहामीति[5] अब वह दो स्रुचों ( जुहू और उपभृत् ) को अलग करता है इस मंत्र से 'अग्नीषोमयोरुज्जितिमनूज्जेषं वाजस्य मा प्रसवेन प्रोहामि' ( यजु॰ २।१५ ) । 'अग्नि और सोम की

---

१-४. तै॰ ब्रा॰ ३. ५. ६ । ५. शु॰ स॰ अ॰ २ क॰ १५ ।

जुहूं प्राची दक्षिणेन पाणिनाग्नीषोमौ तमपनुदतां योऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मो वाजस्यैनं प्रसवेनापोहामी'[1]त्युपभृतं प्रतीचीꣳ सव्येन पाणिना यदि स्वयं यजमानः ॥१॥

यद्युऽअध्वर्युः। अग्नीषोमयोरुज्जितिं मनूज्जयत्वयं यजमानो वाजस्यैनं प्रसवेन प्रोहाम्यग्नीषोमौ तमपनुदतां यमयं यजमानो द्वेष्टि यश्चैनं द्वेष्टि वाजस्यैनं प्रसवेनापोहामीति पौर्णमास्यामग्नीषोमीयꣳ हि पौर्णमासꣳ हविर्भवति ॥२॥

अथामावास्यायाम्। इन्द्राग्न्योरुज्जितिमनूज्जेष वाजस्य मा प्रसवेन प्रोहामीन्द्राग्नी तमपनुदतां योऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मो वाजस्यैनं प्रसवेनापोहामीति[2] यदि स्वयं यजमानः ॥३॥

यद्युऽअध्वर्युः। इन्द्राग्न्योरुज्जितिमनूज्जयत्वयं यजमानो वाजस्यैनं प्रसवेन प्रोहा-

जीत से मैं विजयी होऊँ। अन्न की प्रेरणा से मैं आगे बढ़ता हूँ। जुहू को पूर्व से सीधे हाथ से पूर्व की ओर हटाता है इस मन्त्र से 'अग्नीषोमौ तमपनुदतां योऽस्मान् द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मो वाजस्यैनं प्रसवेनापोहामि' (यजु० २।१५)। 'अग्नि और सोम उसको हटा दें, जो हमसे द्वेष करता है या जिससे हम द्वेष करते हैं। अन्न की इस प्रेरणा से मैं आगे बढ़ता हूँ। उपभृत् को बायें हाथ से पश्चिम की ओर हटाता है। यदि यजमान स्वयं हटावे तो इस प्रकार से ॥१॥

और यदि अध्वर्यु (हटावे तो वह कहेगा) अग्नीषोमयोरुज्जितिमनूज्जयत्वयं यजमानो वाजस्यैनं प्रसवेन प्रोहाम्यग्नीषोमौ तमपनुदतां यमयं यजमानो द्वेष्टि यश्चैनं द्वेष्टि वाजस्यैनं प्रसवेनापोहामि' (यजु० २।१५)। 'अग्नि और सोम की जीत से यह यजमान विजयी होवे। अन्न की प्रेरणा से मैं आगे बढ़ता हूँ। अग्नि और सोम उसको हटा दें जो इस यजमान से द्वेष करता है या जिससे यह यजमान द्वेष करता है। इस अन्न की प्रेरणा से मैं आगे बढ़ता हूँ। यह पौर्णमास यज्ञ में ऐसा करता है। क्योंकि पौर्णमास यज्ञ अग्नि-सोम का है ॥२॥

अमावस्या में वह यह कहता है, 'इन्द्राग्न्योरुज्जितिमनूज्जेष वाजस्य मा प्रसवेन प्रोहामीन्द्राग्नी तमपनुदतां योऽस्मान् द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मो वाजस्यैनं प्रसवेनापोहामि' (यजु० २।१५)। 'इन्द्र और अग्नि की जीत से मैं विजयी होऊँ। अन्न की प्रेरणा से मैं आगे बढ़ता हूँ। इन्द्र और अग्नि उसको हटा दें, जो हमसे द्वेष करता है या जिससे हम द्वेष करते हैं। अन्न की इस प्रेरणा से मैं आगे बढ़ता हूँ'। यह उस समय कहना चाहिये जब यजमान स्वयं करे ॥३॥

और अध्वर्यु कहे तो इस प्रकार—'इन्द्राग्न्योरुज्जितिमनूज्जयत्वयं यजमानो वाजस्यैनं प्रसवेन प्रोहामीन्द्राग्नी तमपनुदतां यमयं यजमानो द्वेष्टि यश्चैनं द्वेष्टि वाजस्यैनं प्रसवेनापोहामि'। 'इन्द्र और अग्नि की जीत से यजमान विजयी होवे। अन्न की प्रेरणा से मैं आगे

१-२. शु० म० अ० २ क० १५।

मीन्द्राग्नी तमपनुदतां यमयं यजमानो द्वेष्टि यश्चैनं द्वेष्टि वाजस्यैनं प्रसवेनापोहामीत्यमावास्यायामैन्द्राग्नꣳ ह्यामावास्यꣳ हविर्भवत्येवं यथादेवतं व्यूहति तद्देवं व्यूहति ॥४॥

यजमान एव जुहूमनु । योऽस्माऽअरातीयति स उपभृतमनु प्राञ्चमेवैतद्यजमानमुदूहत्यपाञ्चं तमपोहति योऽस्माऽअरातीयत्यत्तैव जुहूमन्वाद्य उपभृतमनु प्राञ्चमेवैतदत्तारमुदूहत्यपाञ्चमाद्यमपोहति ॥५॥

तद्वाऽएतद् । समानऽएव कर्मन्व्याक्रियते तस्मादु समानादेव पुरुषादत्ता चाद्यश्च जायेतेऽइदꣳ हि चतुर्थे पुरुषे तृतीये सङ्गच्छामहऽइति विदेवं दीव्यमाना जात्या आसतऽएतस्मादु तत् ॥६॥

अथ जुह्वा परिधीन्त्समनक्ति । यथा देवेभ्योऽह्वौषीद्या यज्ञꣳ समतितिपत्तयैवैतत्परिधीन्प्रीणाति तस्माज्जुह्वा परिधीन्त्समनक्ति ॥७॥

स समनक्ति । वसुभ्यस्त्वा रुद्रेभ्यस्त्वादित्येभ्यस्त्वेत्येते[1] वै त्रयो देवा यद्वसवो रुद्रा

बढ़ता हूँ । इन्द्र और अग्नि उसको हटा दें, जिससे यह यजमान द्वेष करता है या जो इस यजमान से द्वेष करता है । अन्न की प्रेरणा से मैं आगे बढ़ता हूँ । यह आमावास्य यज्ञ में होता है । इन्द्र और अग्नि ही अमावस्या के देवता हैं । इस प्रकार वह चमचों को भिन्न-भिन्न देवतों के लिये अलग करता है । यही कारण है कि वह इस प्रकार उनको अलग करता है ॥४॥

जो जुहू के पीछे यजमान होता है और उपभृत् के पीछे वह जो उससे शत्रुता करता है । इस प्रकार वह यजमान को पूर्व में लाता है, और जो उसका शत्रु है उसको वह पीछे हटा देता है । जुहू के पीछे अत्ता ( खाने वाला ) होता है । और उपभृत् के पीछे आद्य ( खाद्य पदार्थ ) होता है । इस प्रकार वह खाने वाले को सामने लाता है और खाद्य को पीछे हटा देता है ॥५॥

इस प्रकार एक ही कर्म से वियोग हो जाता है । इसलिये एक ही पुरुष से अत्ता ( भोक्ता या पति ) और आद्य ( भोग्य या पत्नी ) उत्पन्न होते हैं । इसीलिये लोग हँसी में कहते हैं कि चौथे या तीसरे पुरुष में हम मिल जाते हैं । ( तात्पर्य यह मालूम होता है कि तीसरी या चौथी पीढ़ी में विवाह हो सकता था जैसा कि दक्षिणियों में आजकल भी होता है ) । इसके अनुसार चमचे भी अलग होते हैं ॥६॥

अब परिधि समिधाओं को जुहू से ( घी लेकर ) चुपड़ता है । जिससे देवों के लिये यज्ञ आहुति दी, जिससे यज्ञ को समाप्त किया, उसी से परिधियों को प्रसन्न करता है, इसीलिये जुहू से चुपड़ता है ॥७॥

वह इस मन्त्र को पढ़ कर घी लगाता है, 'वसुभ्यस्त्वा रुद्रेभ्यस्त्वादित्येभ्यस्त्वा' ( यजु० २।१६ ) । 'वसुओं के लिये तुझको, रुद्रों के लिये तुझको, आदित्यों के लिये

१. शु० स० अ० २ क० १६ ।

आदित्या एतेभ्यस्त्वेत्येवैतदाह ॥८॥

अथ परिधिमभिपद्याश्रावयति। परिधिभ्यो ह्येतदाश्रावयति यज्ञो वाऽआश्रावणं यज्ञेनैवैतत्प्रत्यक्षं परिधीन्प्रीणाति तस्मात्परिधिमभिपद्याश्रावयति ॥९॥

स आश्राव्याह। इषिता दैव्या होतार इति दैव्या वाऽएते होतारो यत्परिधयोऽग्नयो हीष्टा देव्या होतार इत्येवैतदाह यदाहेषिता दैव्या होतार इति भद्रवाच्यायेति स्वयं वाऽएतरमे देवा युक्ता भवन्ति यत्साधु वदेयुर्यत्साधु कुर्युस्तस्मादाह भद्रवाच्यायेति प्रेषितो मानुषः सूक्तवाकायेति तदिमं मानुषꣳ होतारꣳ सूक्तवाकाय प्रसौति ॥१०॥

अथ प्रस्तरमादत्ते। यजमानो वै प्रस्तरस्तद्यत्रास्य यज्ञोऽगन्तदेवैतद्यजमानꣳ स्वगाकरोति देवलोकं वाऽअस्य यज्ञोऽगन्देवलोकमेवैतद्यजमानमपि नयति ॥११॥

स यदि वृष्टिकामः स्यात्। एतेनैवाददीत सञ्ज्ञानाथां द्यावापृथिवी[1]ऽइति यदा वै द्यावापृथिवी सञ्जानाथेऽअथ वर्षति तस्मादाह सञ्जानाथां द्यावापृथिवीऽइति मित्रावरुणौ[2]

तुभको'। यही तीन देव हैं वसु, रुद्र, और आदित्य। 'इनके लिये तुभको' ऐसा कहने का तात्पर्य है ॥८॥

अब परिधि को उठवाकर आश्रावण करता है। (अर्थात् सुनवाता है)। परिधियों के लिये ही इसको सुनवाता है। यज्ञ ही आश्रावण है। स्पष्ट बात यह है कि यज्ञ से ही परिधियों को प्रसन्न कराता है। इसलिये परिधि को उठवाकर आश्रावण करता है ॥९॥

आश्रावण के पश्चात् कहता है, 'इषिता देव्या होतार'। 'दिव्य होता बुलाये गये'। यह जो परिधियाँ हैं वे ही दिव्य होता हैं क्योंकि यह अग्नि हैं। जब वह कहता है कि 'इषिता दैव्या होतार' तो यहाँ तात्पर्य है 'इष्टा दैव्या होतार' से (इषित) 'इष्ट' के अर्थ में लिया गया है। 'बुलाये गये' अर्थात् 'चाहे गये'। अब कहता है—'भद्रवाच्याय'। 'शुभ वाणी के लिये'। देव स्वय ही तैयार होते हैं कि इसके लिये अच्छी बात कहें, अच्छी बात करें। इसलिये कहा, 'शुभ वाणी के लिये'। अब कहता है—'प्रेषितो मानुष सूक्तवाकाय'। 'सूक्तवाक (प्रशंसा १) के लिये मनुष्य बुलाया गया'। इस प्रकार मनुष्य होता को सूक्तवाक के लिये बुलाता है ॥१०॥

अब प्रस्तर को लेता है। यजमान ही प्रस्तर है। इसलिये जहाँ कहीं उसका यज्ञ जाय वहीं यजमान का स्वागत करता है। चूँकि उसका यज्ञ देव लोक में गया, इसलिये इस प्रकार वह यजमान को भी ले जाता है ॥११॥

यदि वृष्टि की इच्छा हो तो (प्रस्तर को यह पढ़कर) उठावें। 'सञ्ज्ञानाथां द्यावा पृथिवी' (यजु० २।१६)। 'द्यौ और पृथ्वी साथ चलें'। क्योंकि जब द्यौ और पृथ्वी साथ साथ चलते हैं तभी वर्षा होती है। इसलिये कहा, 'द्यावापृथ्वी साथ चलें'। अब कहता

१-२. शु० य० अ० २ क० १६।

त्वा वृष्टयावतामिति तयो वर्षस्येष्टे स त्वा वृष्टयावत्वित्येवैतदाहायं वै वर्षस्येष्टे योऽय पवते सोऽयमेक इवैव पवते सोऽयं पुरुषेऽन्तः प्रविष्टः प्राङ्च प्रत्यङ् च ताविमो प्राणोदानो प्राणोदानो वै मित्रावरुणो तय एव वर्षस्येष्टे स त्वा वृष्टयावत्वित्येवैतदाह तमेतेनैवा-ददीन यदा ह्येव कदा च वृष्टिः स मिव तमनक्त्याहुतिमेवैतत्करोत्याहुतिर्भूत्वा देवलोकं गच्छादिति ॥१२॥

स वाऽग्रम जुह्वामनक्ति । मध्यमुपभृति मूल ध्रुवायामग्रमिव हि जुहूर्मध्यमिवोप-भृन्मूलमिव ध्रुवा ॥१३॥

सोऽनक्ति । व्यन्तु वयोऽक्तꣳ रिहाणा[1] इति वय एवैनमेतद्भूतमस्मान्मनुष्यलो-काद्देवलोकमभ्युत्पातयति तन्नीचैरिव हरति द्वयं तद्यस्मान्नीचैरिव हरेद्यजमानो वै प्रस्तरो-ऽस्याऽएवैनमेतत्प्रतिष्ठायै नोद्धन्तीहोऽएव वृष्टिं नियच्छति ॥१४॥

स हरति । मरुतां[2] पृषतीर्गच्छेति देवलोक गच्छेत्येवैतदाह यदाह मरुतां पृषती-

है—'मित्रावरुणो त्वा वृष्ट्यावताम्' (यजु० २।१६ )। 'मित्र और वरुण तेरी वृष्टि द्वारा रक्षा करें। इस कहने से तात्पर्य यह है कि जो वर्षा का अध्यक्ष है वह तेरी वृष्टि द्वारा रक्षा करे। वही वर्षा का अध्यक्ष है जो यह बहता है ( अर्थात् वायु ) यह एक ही के समान बहता है। परन्तु वही पुरुष के भीतर जाकर आगे-पीछे होकर दो हो जाते हैं। उनका नाम है प्राण और उदान। प्राण और उदान ही मित्र और वरुण है। इसीलिये यह कहता है 'वह जो वर्षा का अध्यक्ष है तेरी वृष्टि द्वारा रक्षा करे'। इस ( प्रस्तर ) को वह इस ( मन्त्र ) द्वारा ले तो सदा वृष्टि उसके अनुकूल रहेगी। वह ( प्रस्तर पर ) घी लगाता है। मानो यजमान को भी आहुति का रूप देता है, जिससे वह आहुति हो कर देव-लोक को चला जाय ॥१२॥

वह उस ( प्रस्तर ) के अगले भाग को जुहू में से चुपड़ता है, बीच को उपभृति में से, जड़ को ध्रुवा में से। क्योंकि जुहू अग्रभाग के समान है उपभृति मध्य भाग के और ध्रुवा मूल के समान है ॥१३॥

वह इस मन्त्र से घी लगाता है, 'व्यन्तु वयोक्तꣳरिहाणा' ( यजु० २।१६ )। 'व्यन्तु ( खावें देव लोग ) उक्त ( चुपड़े हुये )। वय ( पक्षी को ) रिहाण॰ ( चाटते हुये )। इस प्रकार वह ( यजमान को ) पक्षी का रूप देता है और इस मनुष्य लोक से देव-लोक को भेजता है। अब वह उसको दो बार नीचे लाता है। नीचे इसलिये लाता है कि प्रस्तर यजमान का रूप है। इस प्रकार वह उसको प्रतिष्ठा से नहीं हटाता। और अपने स्थान पर वर्षा को लाता है ॥ ४॥

वह नीचे लाने में यह मन्त्र पढता है। 'मरुतां पृषतीर्गच्छ'। ( यजु० २।१६ )।

---

१-२. शु० स० अ० २ क० १६ ।

गच्छेति वशा पृश्निर्भूत्वा दिवं गच्छ ततो नो वृष्टिमावहेतीयं[1] वै वशा पृश्निर्यदिदमस्यां मूलि चामूल चान्नाद्यं प्रतिष्ठितं तेनेयं वशा पृश्निरियं भूत्वा दिवं गच्छेत्येवैतदाह ततो नो वृष्टिमावहेति वृष्ट्याद्यऽऊर्ग्रसः सुभूतं जायते तस्मादाह ततो नो वृष्टिमावहेति ॥१५॥

अथैकं तृणमपगृह्णाति । यजमानो वै प्रस्तरः स यत्कृत्स्नं प्रस्तरमनुप्रहरेत् क्षिप्रे ह यजमानोऽमुं लोकमियात्तथो ह यजमानो ज्योग्जीवति यावद्वेवास्येह मानुषमायुस्तस्मा-ऽएवैतदपगृह्णाति ॥१६॥

तन्मुहूर्तं धारयित्वानुप्रहरति । तद्यदस्येतर आत्मागस्तदेवास्यैतद्गमयत्यथ यद्वा-नुप्रहरेदन्तरियाद्ध यजमानं लोकात्तथो ह यजमानं लोकान्नान्तरेति ॥१७॥

तं प्राञ्चमनुसमस्यति । प्राची हि देवानां दिगथोऽउदञ्चमुदीची हि मनुष्याणां दिक्समङ्गुलिभिरेव योयुप्येरन्न काष्ठैर्नाभिर्नोऽइतरथं शवं व्यूयन्ति नेत्तथा करवाम यथे-

मरुतों की चितकबरी (गौओं) के पास जाओ' । जब वह कहता है कि 'मरुतों की चितकबरियों के पास जाओ' तो ऐसा कहने का तात्पर्य है । देवलोक को जाओ । अब कहता है—'वशा पृश्निर्भूत्वा दिवं गच्छ ततो नो वृष्टिमावह' (यजु० २।१६) । 'पृश्नि (चितकबरी) वशा (गाय) होकर द्यौलोक को जा और हमारे लिये वहाँ से वर्षा ला' [इसका ठीक अर्थ शायद यह होगा कि पृथ्वी अन्तरिक्ष में होकर द्यौ को जावे । (वशा=पृथ्वी, पृश्नि, अन्तरिक्ष) अर्थात् यह पृथ्वी से अन्तरिक्ष और वहाँ से द्यौ में होकर वर्षा लावे] यह (पृथ्वी) वशा पृश्नि (चितकबरी) गाय है । जिसमें मूल वाले और बिना मूल के अन्न आदि खाद्य-पदार्थ होते हैं । ऐसा कहने से अर्थ यह है कि पृथ्वी बनकर द्यौ लोक को जा और वहाँ से वर्षा ला 'वहाँ से वर्षा ला' । वर्षा से शक्ति, रस और सम्पत्ति होती है । इसीलिये वह कहता है 'वहाँ से यहाँ वर्षा ला' ॥१५॥

अब उसमें से एक तृण उठा लेता है । प्रस्तर यजमान है । इसलिये यदि कहीं समस्त प्रस्तर को आग में डाल दे तो यजमान तुरन्त ही परलोक को चला जाय । परन्तु इस प्रकार यजमान बहुत जीता है । और जितनी इस संसार में मनुष्य की आयु हो सकती है उसी के लिये उस प्रस्तर को लेता है ॥१६॥

उसको थोड़ी देर पकड़े रखकर आग में फेंक देता है । और जहाँ उसका इतना आत्मा या भाग गया वहाँ उसको भी भेज देता है । यदि वह उसको आग में न फेंके तो वह उसका परलोक से सम्बन्ध तोड़ देता है । परन्तु इस प्रकार करने से वह यजमान को परलोक से अलग नहीं करता ॥१७॥

उसको पूर्व की ओर (सिरा करके) फेंकता है । पूर्व ही देवों की दिशा है । या उत्तर की ओर क्योंकि उत्तर मनुष्यों की दिशा है । उसको अँगुलियों से ही चिकना करें ।

१. शु० य० अ० २ क० १६ ।

*तरथं शवमिति तस्मादङ्गुलिभिरेव योयुप्येरन्न काष्ठैर्यदा होता सूक्तवाकमाह ॥१८॥*

*अथाग्नीदाहानुप्रहरेति । तद्यत्रास्येतर आत्मागंस्तदेवास्यैतद्गमयेत्येवैतदाह तूष्णीमेवानुप्रहृत्य चक्षुष्पा अग्नेऽसि चक्षुर्मे पाही*[1]*त्यात्मानमुपस्पृशति तेनोऽअप्यात्मानं नानुप्रवृणक्ति ॥१९॥*

*अथाह संवदस्वेति । संवादयैनं देवैरित्येवैतदाहागानग्नीदित्यगन्नग्न्वित्येवैतदाहागन्नित्तीतरः प्रत्याह श्रावयेति तं वै देवैः श्रावय तमनुबोधयेत्येवैतदाह श्रौषडिति विदुर्वोऽएनमनु वाऽएनमसुत्सतेत्येवैतदाहैवमध्वर्युश्चाग्नीच्च देवलोकं यजमानमपि नयतः ॥२०॥*

*अथाह स्वगा दैव्या होतृभ्य इति । दैव्या वाऽएते होतारो यत्परिधयोऽग्नयो हि तानेवैतत्स्वगाकरोति तस्मादाह स्वगा दैव्या होतृभ्य इति स्वस्तिर्मानुषेभ्य इति तदस्मै*

लकड़ी या काठ से नहीं। काष्ठ या लकड़ी से लाश को छेदते हैं। ऐसा न हो कि इसके साथ लाश के जैसा, व्यवहार करें इसलिये वह उसे अँगुलियों से ही चिकना करते हैं। लकड़ी से नहीं। जब होता सूक्तवाक को कहता है—॥१८॥

अग्नीध कहता है, 'अनुप्रहर अर्थात् (प्रस्तर के) पीछे फेंक दो'। इससे तात्पर्य यह है कि जहाँ उसका दूसरा भाग गया वहाँ इसे भी जाने दो। (अध्वर्यु) उसे चुपके से फेंककर इस मंत्र से अपने शरीर को छूता है, 'चक्षुष्पा अग्नेऽसि चक्षुर्मे पाहि' (यजु० २।१६)। 'हे अग्नि! तू आँख का रक्षा करने वाला है। मेरी आँख की रक्षा कर'। इस प्रकार वह अपने को आग में नहीं फेंकता ॥१९॥

अब (अग्नीध अध्वर्यु से) कहता है, 'संवदस्व अर्थात् संवाद कर'। इसके कहने से तात्पर्य यह है कि देवताओं के साथ संवाद कर। अब (अध्वर्यु) पूछता है, 'हे अग्नीध! क्या वह (देव लोक) चला गया'? इसका तात्पर्य यह है कि क्या सचमुच चला गया। वह उत्तर देता है, 'हाँ! चला गया'। अब (अध्वर्यु) कहता है, 'श्रावय अर्थात् सुना'। इससे तात्पर्य यह है कि (यजमान की बात को) देव सुनें और देव जानें'। अब कहता है, 'श्रौषट् अर्थात् उसको सुनें'। (अग्नीध का) ऐसा कहने से तात्पर्य है कि देवों ने उसे जान लिया, पहचान लिया। इस प्रकार अध्वर्यु और अग्नीध यजमान को देवलोक को ले जाते हैं ॥२०॥

अब (अध्वर्यु) कहता है, 'स्वगा* दैव्या होतृभ्यः' अर्थात् 'देवताओं के होता लोग विदा हों'। ये जो परिधियाँ हैं यही देवताओं के होता हैं क्योंकि (परिधियाँ ही) अग्नि हैं। उन्हीं को विदा करता है। इसलिये कहता है, 'स्वगा दैव्या होतृभ्यः'। अब कहता है,

---

१. शु० सं० अ० २ कं० १६।

* जिस प्रकार बुलाने के लिये स्वागत (सु + आगत) होता है, इसी प्रकार भेजने के लिये स्वगा (सु + अगा) कहा।

मानुषाय होत्रेऽह्वलामाशास्ते ॥२१॥

अथ परिधीननुप्रहरति । स मध्यममेवाग्रे परिधिमनुप्रहरति यं परिधिं पर्यधत्थ अग्ने देव पणिभिर्गुह्यमानः । तं तऽ एतमनु जोषं भराम्येष नेत्त्वदपचेतयाताऽइत्यग्नेः प्रि पाथोऽपीत[१]मितीतर रावनुसमस्यति ॥२२॥

अथ जुहूं चोपभृतं च सम्प्रगृह्णाति । अदो हैवाहुतिं करोति यदनमत्याहुतिर्भूत्व देवलोकं गच्छादिति तस्माज्जुहूं चोपभृतं च सम्प्रगृह्णाति ॥२३॥

स वै विश्वेभ्यो देवेभ्यः सम्प्रगृह्णाति । यद्धाऽअनादिष्टं देवतायै हविर्गृह्यते स वै तस्मिन्देवता अपित्विन्यो मन्यन्ते न वाऽएतत्कस्यै चन देवतायै हविर्गृह्णादिशा यदाज्यं तस्माद्विश्वेभ्यो देवेभ्यः सम्प्रगृह्णात्येतदु वैश्वदेवंꣳ हविर्यज्ञे ॥२४॥

स सम्प्रगृह्णाति । सꣳस्रवभागा स्थेषा बृहन्त[२] इति सꣳस्रवो ह्येव खलु परिधि

'स्वस्तिर्मानुषेभ्यः' अर्थात् 'मनुष्य के सम्बन्धियों के लिये कल्याण हो' । इसके द्वारा व आशीष देता है कि मनुष्य होता असफल न हो ॥२१॥

अब वह परिधियों को आग में डालता है । पहले मध्यपरिधि को यह मन्त्र पढ़ डालता है, 'यं परिधिं पर्यधत्था अग्ने देव पणिभिर्गुह्यमानः । तं तऽएतमनु जोषं भराम्ये नेत् त्वदपचेतयाता' ( यजु० २।१७ ) । 'हे अग्नि देव ! जिस परिधि को तूने अपने चा ओर रक्खा जब तू पणियों से छिपा हुआ था, मैं उस तुझको तेरी प्रसन्नता के लिये भरत हूँ । यह तेरे प्रतिकूल न हो' । शेष दोनों ( परिधियों ) को इस मंत्रांश से डालता है 'अग्नेः प्रियं पाथोऽपीतम्' ( यजु० २।१७ ) । 'तुम दोनों अग्नि के प्रिय स्थान प प्राप्त हो' ॥२२॥

अब वह जुहू और उपभृत को ग्रहण करता है । पहले जो वह ( प्रस्तर को चुपड़ता है तो मानों यह आहुति देता है कि यह आहुति बनकर देवलोक को जा सके इसीलिये वह जुहू और उपभृत् को साथ-साथ पकड़ता है ॥२३॥

यह विश्वे देवों के लिये उनको ग्रहण करता है । क्योंकि जब कोई हवि ऐसी द जाती है जिसमें किसी देवता के लिये निर्देश न हो तो उसमें सभी देवता समझते हैं कि हमारा भाग है । जब वह आज्य को लेता है तो किसी देवता का निर्देश करके तो हवि ले लेता नहीं, इसलिये वह सब देवों के लिये लेता है । इसलिये वह उस हविर्यज्ञ में आज को 'वैश्वदेव' अर्थात् सब देवताओं का बना देता है ॥२४॥

वह उनको इस मन्त्र से ग्रहण करता है, 'सꣳस्रवभागा स्थेषा बृहन्तः' ( यजु २।१८ ) । 'इषा अर्थात् शक्ति के द्वारा बड़े आप बचा हुआ भाग लेने वाले होओ' ( 'संस्रव' कहते हैं बचे हुये को ) । अब कहता है—'प्रस्तरेष्ठाः परिधेयाश्च देवाः' ( यजु

१. शु० सं० अ० २ क० १७ । २. शु० सं० अ० २ क० १८ ।

भवति प्रस्तरेष्ठाः परिधेयाश्च देवा[1] इति प्रस्तरश्च हि परिधयश्चानुप्रहृता भवन्तीमां वाचमभि विश्वे गृणन्त[2] इत्येतदु वैश्वदेवं करोत्यासद्यास्मिन्बर्हिषि[3] मादयध्वंᳯ स्वाहा वाडिति तद्यथा वषट्कृतᳯ हुतमेवमस्यैतद्भवति ॥२५॥

स यस्यानसो हविर्गृह्णन्ति । अनसस्तस्य धुरि विमुञ्चन्ति यतो युनजाम ततो विमुञ्चामेति यतो ह्येव युञ्जन्ति ततो विमुञ्चन्ति यस्यो पात्र्यै स्पये तस्य यतो युनजाम ततो विमुञ्चामेति यतो ह्येव युञ्जन्ति ततो विमुञ्चन्ति ॥२६॥

युञ्जौ ह वाऽएते यज्ञस्य यत्स्रुचौ । ते ऽएतद्युङ्क्ते यत्प्रचरति स यं निधायावर्तयेद्यथा वाहनमवार्क्षेदेवं तत्तेऽएतत्तिरवष्कृति विमोचनमागच्छतस्ते तत्तादयति तद्विमुञ्चति तेऽएतत्पुनः प्रयुङ्क्तेऽनुयाजेषु सोऽनुयाजैश्चरित्वैतद्विमोचनमागच्छति ते तत्सादयति तद्विमुञ्चति तेऽएतत्पुनः प्रयुङ्क्ते यत्सम्प्रगृह्णाति तद्या गतिमभियुङ्क्ते तां गतिं गत्वा विमुच्यते यज्ञं वाऽअनु प्रजास्तस्माद्य पुरुषो युङ्क्तेऽथ विमुच्यतेऽथ युङ्क्ते तद्यां गतिमभियुङ्क्ते तां

२।१८) । अर्थात् हे प्रस्तर पर बैठे हुये और परिधि वाले देव' । प्रस्तर और परिधियाँ तो आग में फेंकी जा चुकीं । अब कहता है—'इमा वाचमभि विश्वे गृणन्त' (यजु० २।१८) । 'इस वाणी को आप सब ग्रहण करते हुए' । इससे वह उसे वैश्वदेव ( सब देवों वाली ) करता है । अब कहता है—'आसद्यास्मिन् बर्हिषि मादयध्वᳯस्वाहा वाट्' ( यजु० २।१८ ) । 'इस आसन पर बैठो और स्वाहावाट् को चक्खो' । जैसे वषट्कृत हवि होता है वैसे ही यह भी है ॥२५॥

गाड़ी से जिसकी हवि लेते हैं उसकी ही गाड़ी की धुरी में ( स्रुवों को ) अलग करते हैं, कि जहाँ हम जोड़ें वहीं अलग करें। क्योंकि जहाँ जोड़ा करते हैं वहीं अलग करते हैं। ( गाड़ी ने जिस स्थान पर बैल जोते जाते हैं उसी स्थान पर खोले जाते हैं ) । परन्तु पात्र से जिसकी हवि ली जाय उसके लिये स्रुवों को स्फ्या पर रखकर ( अलग करें ) । कि जहाँ जोड़ें वहीं अलग करें । इसलिये जहाँ जोड़ते हैं वहीं अलग करते हैं ॥२६॥

यह जो स्रुच् ( चमचे हैं ) यही यज्ञ के दो बैल हैं। जब वह चलता है ( यज्ञ आरम्भ करता है ) तब उनको जोतता है । अब यदि वह इनको रखकर ही अलग कर दे जैसे बैल को ( बिना खोले ही ) बिठा दें, तो वह गिर पड़ेगा । स्विष्टकृत् में दोनों चमचों का विमोचन होता है । अब वह इनको खोलता है अर्थात् विमोचन करता है । वह इनको अनुयाजों में फिर जोतता है । अनुयाजों को करने के पश्चात् फिर इनका विमोचन करता है । वह इनको खोलता है अर्थात् विमोचन करता है । जब वह इनका सम्प्रग्रहण ( साथ छूना ) करता है तो फिर जोतता है । जिस गति ( यात्रा या कार्य ) के लिये उनको जोतता है उसी गति के पार करने पर विमोचन करता है। यज्ञ के पीछे ही प्रजा होती है।

---

१-३. शु० सं० अ० २ क० १८ ।

*गतिं गत्वान्ततो विमुञ्चते स सादयति घृताची स्थो धुर्यौ पातथंसुम्ने स्थः सुम्ने मा धत्तमिति*[1] *साध्वी स्थः साधौ मा धत्तमित्येवैतदाह ॥२७॥ ब्राह्मणम् ॥१॥ [८. ३.] ॥ अध्यायः ॥ ८ ॥*

इसलिये यह पुरुष पहले जोतता है फिर खोलता है। फिर जोतता है और जिस गति के लिये उसने जोता था वह गति हो जाने के पश्चात् उसको छोड़ देता है। वह इस मंत्र को पढ़ कर रखता है, 'घृताची स्थो धुर्यौ पातथंसुम्ने स्थः सुम्ने मा धत्तम्'। 'आप घी के प्रेमी हैं धुरियों की रक्षा करो। आप भद्र हैं। मेरे लिये भद्र कीजिये'। इससे तात्पर्य है कि आप साधु हैं मुझे साधुता दीजिये ॥२७॥

---

१. शु० सं० अ० २ क० १६।

# अध्याय १—ब्राह्मण १

स यत्राह । इषिता दैव्या होतारो भद्रवाच्याय प्रेषितो मानुषः सूक्तवाकायेति यदतो होतान्याह सूक्त इ य तदाह यजमानायैवैतदाशिषमाशास्ते तद्वाऽएतदुपरिष्टाद्यज्ञस्याशिषमाशास्ते द्वयं तद्यस्मादुपरिष्टाद्यज्ञस्याशिषमाशास्ते ॥१॥

यज्ञं वाऽएष जनयति । यो यजतऽएतेन ह्युक्ता ऋत्विजस्तन्वते तं जनयन्त्यथाशिषमाशास्ते तामस्मै यज्ञ आशिषꣳ सन्नमयति यामाशिषमाशास्ते यो माजीजनतेति तस्माद्वाऽउपरिष्टाद्यज्ञस्याशिषमाशास्ते ॥२॥

देवान्वाऽएष प्रीणाति । यो यजतऽएतेन यज्ञेनर्ग्भिरिव त्वद्यजुर्भिरिव त्वदाहुतिभिरिव त्वत्स देवान्प्रीत्वा तेष्वपित्वी भवति तेष्वपित्वी भूत्वाथाशिषमाशास्ते तामस्मै देवा आशिषꣳ सन्नमयन्ति यामाशिषमाशास्ते यो नोऽप्रैषीदिति तस्माद्वाऽउपरिष्टाद्यज्ञस्याशिषमाशास्ते ॥३॥

अथ प्रतिपद्यते । इदं[1] द्यावापृथिवी भद्रमभूदिति भद्रꣳ ह्यभूद्यो यज्ञस्य सꣳ-

जब अध्वर्यु कहता है, 'इषिता दैव्या होतारो भद्रवाच्याय प्रेषितो मानुषः सूक्तवाकाय'। अर्थात् 'देवों के होता लोग बुलाये गये कल्याण को कहने के लिये और होता सूक्तवाक के लिये' और जब उस पर होता सूक्त कहता है तो वह यजमान के लिये आशीष देता है। वह यज्ञ के पीछे ही आशीष देता है। दो कारण हैं कि वह यज्ञ के पीछे आशीष देता है ॥१॥

जो यज्ञ करता है वह यज्ञ को उत्पन्न करता है। इसी की आज्ञा से ऋत्विज यज्ञ को तानते अर्थात् उत्पन्न करते हैं। अब (होता) आशीष देता है। यह यज्ञ उस आशीष को उसी के लिये मानता है जो आशीष दी जाती है। क्योंकि (यज्ञ समझता है कि) मुझे इसने उत्पन्न किया। इसलिये यज्ञ के अनन्तर ही आशीष दी जाती है ॥२॥

जो यज्ञ करता है वह देवों को अवश्य ही प्रसन्न करता है। इस यज्ञ से देवों को ऋचाओं, यजुओं तथा आहुतियों द्वारा प्रसन्न करके वह देवों का हिस्सेदार हो जाता है। और जब हिस्सेदार हो गया तो होतृ उसके लिये आशीष देता है। और इस उसकी दी हुई आशीष को देवता लोग (यजमान के लिये) मानते हैं क्योंकि वे जानते हैं कि उसने हमें प्रसन्न किया है। इसलिये भी वह यज्ञ के पश्चात् आशीष देता है ॥३॥

अब वह जपता है, 'इदं द्यावा पृथिवी भद्रमभूत्'। 'हे द्यौ और पृथ्वी! यह भद्र हो

---

[1] तै० ब्रा० ३. ५. १०।

स्थामगन्मार्ध्म सूक्तवाकमुत[1] नमोवाकमित्युभयं वाऽएतद्यज्ञ एव यत्सूक्तवाकश्च नमोवाकश्चारात्स्म यज्ञमविदाम यज्ञमित्येवैतदाहाग्ने[2] त्वथ्ठ सूक्तवागस्युपश्रुती दिवस्पृथिव्योरित्यग्निमेवैतदाह त्वथ्ठ सूक्तवागस्युपश्रुखत्योरनयोर्द्यावापृथिव्योरित्योमन्वती तेऽस्मिन्यज्ञे यजमान द्यावापृथिवी स्तामित्यन्नवत्यौ तेऽस्मिन्यज्ञे यजमान द्यावापृथिवी स्तामित्येवैतदाह ॥४॥

शंगवी[3] जीवदानूऽइति । शंगवी ते जीवदानू स्तामित्येवैतदाहात्रस्नूऽअप्रवेदेऽइतिमाह कस्माच्चन प्रत्रासीर्मो तऽइदं पुष्टं कश्चन प्रविदतेत्येवैतदाह ॥५॥

उरुगव्यूती[4]ऽअभयङ्कृताविति । उरुगव्यूती तेऽभये स्तामित्येवैतदाह वृष्टिद्यावा[5]रीत्यापेति वृष्टिमत्यौ ते स्तामित्येवैतदाह ॥६॥

शम्भुवौ[6] मयोभुवाविति । शम्भुवौ ते मयोभुवौ स्तामित्येवैतदाहोर्ज्जस्वती[7] च पयस्वती चेतिरसवत्यौ तऽउपजीवनीये स्तामित्येवैतदाह ॥७॥

गया' । जिसने यज्ञ समाप्त कर लिये उसके लिये अवश्य ही कल्याण हो गया । 'आर्ध्म सूक्तवाकमुत नमो वाकम्' । 'हमने सूक्तवाक और नमोवाक कह दिया', क्योंकि यह सूक्तवाक और नमोवाक यज्ञ ही हैं । इसका तात्पर्य है कि हमने यज्ञ को पूरा कर लिया या हमने यज्ञ को प्राप्त कर लिया । अब कहता है, 'अग्ने त्वथ्ठसूक्त वागस्युपश्रुति दिवस्पृथिव्योः' । इसका तात्पर्य है कि 'हे अग्नि ! तू सूक्तवाक् है और द्यौ तथा पृथिवी उसको सुनते हैं' । अब कहता है, 'ओ मन्वती तेऽस्मिन् यज्ञे यजमान द्यावापृथिवी स्ताम्' । 'हे यजमान ! इस यज्ञ में द्यौ और पृथिवी तेरे लिये कल्याणकारी होवें' । इसका तात्पर्य यह है कि 'हे यजमान इस यज्ञ में द्यौ और पृथ्वी तेरे लिये अन्नवती ( अन्न को देने वाली ) होवें' ॥४॥

अब कहता है, 'शंगवी जीवदानू' । इसका तात्पर्य यह है कि वह दोनो पशुओं के लिये हितकारी और जीवन को बढ़ाने वाले हैं । अब कहा, 'अनस्नूऽअप्रवेदे' । न डरने वाले और समझ में न आने वाले' । इसके कहने से तात्पर्य यह है कि तू किसी से न डरे और तेरे इस धन को तुमसे कोई न ले ॥५॥

अब कहा, 'उरुगव्यूतीऽअभयङ्कृतौ' । 'विशाल घर वाले और अभय पाने वाले इससे तात्पर्य है कि उनके घर विशाल हों और वह भय से मुक्त हों । अब कहा, 'वृष्टिद्यावारीत्यापा' यह इसलिये कहा कि वे दोनों वर्षा वाले हों ॥६॥

अब कहा, 'शम्भुवौ मयोभुवौ' । यह इसलिये कहा कि वे दोनों कल्याण करने वाले और दान देने वाले हों । अब कहा, 'ऊर्जस्विती च पयस्वती च' । इसके कहने से तात्पर्य यह है कि ये दोनों रस वाले और जीविका देने वाले हों ॥७॥

---

१-७. तै० ब्रा० ३. ५. १० ।

सूपचरणा[1] च स्वधिचरणा चेति । सूपचरणाह तेऽसावस्तु यामधस्तादुपचरसि स्वधिचरणो तऽइयमस्तु यामुपरिष्टादधिचरसीत्येवैतदाह तयोराविदीति[2] तयोरनुमन्यमानयोरित्येवैतदाह ॥८॥

अग्निरिदᳪ॑[3] हवि॰ । अजुषतावीवृधत महो ज्यायोऽकृतेति तदाग्नेयमाज्य भागमाह सोम[4] इदᳪ॑ हविरजुषतावीवृधत महो ज्यायोऽकृतेति तत्सौमम्यमाज्यभागमाहाग्निरिदᳪ॑ हविरजुषतावीवृधत[5] महो ज्यायोऽकृतेति तद्य एष उभयत्राच्युत आग्नेय पुरोडाशो भवति तमाह ॥९॥

अथ यथादेवतम् । देवा[6] आज्यपा आज्यमजुषन्तावीवृधन्त महो ज्यायोऽकृतेति तत्प्रयाजानुयाजानाह प्रयाजानुयाजा वै देवा आज्यपा अग्निर्होत्रेणेदᳪ॑[7] हविरजुषतावीवृधत महो ज्यायोऽकृतेति तदग्निᳪ॑ होत्रेणाहा जुषतेत्येवं या इष्टा देवता भवन्ति ता सम्पश्यत्यसौ हविरजुषतासौ हविरजुषतेति तद्यज्ञस्यैवैतत्समृद्धिमाशास्ते यद्धि देवा हविर्जुषन्ते तेन हि

अब कहा, 'सूपचरणा च स्वधिचरणा' । 'सूपचरणा' इसलिये कहा कि द्यौ जिसको तू नीचे से छूता है तुझे सुगमता से प्राप्त हो जाय। 'स्वधिचरणा' इसलिये कहा कि यह पृथ्वी जिस पर तू रहता है तुझे स्थान दे। अब कहा, 'तयोराविदी'। 'उन दोनों के ज्ञान से'। इससे तात्पर्य है कि 'उन दोनों की अनुमति से' ॥८॥

अब कहा, 'अग्निरिदᳪ॑हविरजुषतावीवृधत महो ज्यायोऽकृत'। 'अग्नि ने इस हवि को ले लिया। वह बढ गया। वह बड़ा हो गया'। इससे अग्नि के आज्य की ओर संकेत है। अब कहा, 'सोम इदᳪ॑हविरजुषतावीवृधत महो ज्यायोऽकृत'। 'सोम ने इस हवि को ले लिया। वह बढ गया। वह बड़ा हो गया'। इससे सोम के आज्य की ओर संकेत है। अब कहा, 'अग्निरिदᳪ॑हविरजुषतावीवृधत महो ज्यायोऽकृत'। 'अग्नि ने यह हवि ले ली। वह बढ गया। वह बड़ा हो गया'। इससे अग्नि के पुरोडाश से तात्पर्य है जो दर्श और पूर्णमास दोनों यज्ञों में अवश्य ही दिया जाता है ॥९॥

इसी प्रकार अन्य देवों के लिये। 'देवा आज्यपा आज्यमजुषन्तावीवृधन्त महो ज्यायोऽकृत'। 'आज्य या घी को पीने वाले देवों ने आज्य को ले लिया। वह बढ गये। वह बड़े हो गये'। यहाँ प्रयाज और अनुयाजों से तात्पर्य है क्योंकि प्रयाज और अनुयाज ही आज्य पान करने वाले देव हैं। अब कहा, 'अग्निर्होत्रेणेदᳪ॑हविरजुषतावीवृधत महो ज्यायोऽकृत'। 'होत्र अग्नि ने इस हवि को लिया। वह बढ गया। वह बड़ा हो गया'। यहाँ 'होत्र अग्नि के लिये कहा। 'जुषता' अर्थात् स्वीकार कर लिया। ऐसा कहकर वह जो देवता इष्ट होते हैं उनको गिनाता है कि इस देव ने हवि स्वीकार की। इस प्रकार यज्ञ की समृद्धि को चाहता है क्योंकि जो कुछ हवि देवता स्वीकार करते हैं उसी से उसको बड़ी चीजों की

---

१-७ तै० ब्रा० ३ ५. १०।

*महज्जयति तस्मादाहाजुषतेत्यवीवृधतेति यद्वै देवा हविर्जोषयन्ते तदपि गिरमात्रं कुर्वते तस्मादाहावीवृधतेति ॥१०॥*

*महो*[1] *ज्यायोऽकृतेति । यज्ञो वै देवाना महत्तथं ह्येतज्ज्यायाथंसमिव कुर्वते तस्मादाह महो ज्यायोऽकृतेति ॥११॥*

*अस्यामृधेद्धोत्रायां*[2] *देवङ्गमायामिति । अस्याथं राध्नोतु होत्राया देवङ्गमायामित्येवैतदाहाशास्तेऽयं यजमानोऽसाविति नाम गृह्णाति तदेनं प्रत्यक्षमाशिषा सम्पादयति ॥१२॥*

*दीर्घा*[3]*युत्वमाशास्तऽइति । सा यामुत्रोत्तरा देवयज्या तदिह प्रत्यक्षं दीर्घायुत्वथं ॥१३॥*

*सुप्रजास्त्वमाशास्तऽइति । तद्यदमुत्र भूयो हविष्करणं तदिह प्रत्यक्षथं सुप्रजास्त्वं प्रशासनथं स कुर्य्याद्य एवं कुर्यादुत्तरां देवयज्यामाशास्तऽइति त्वेव ब्रूयात्तदेव जीवातुं तत्प्रजां तत्पशून् ॥१४॥*

*भूयो हविष्करण*[4]*माशास्तऽइति । तद्धेव तत्सजात*[5]*वनस्यामाशास्तऽइति प्राणा वै*

प्राप्ति होती है । इसलिये कहा कि 'स्वीकार किया' । 'बढ़ गये' इसलिये कहा कि जब देव हवि स्वीकार करते हैं तो पहाड़ से बढ़ जाते हैं । इसलिये कहता है, 'बढ़ गये' ॥१०॥

'बड़े हो गये' इसलिये कहा कि यज्ञ ही देवों का बड़ापन है । इसी को यह बड़ा करते हैं । इसलिये कहा 'बड़े हो गये' ॥११॥

अब कहा, 'अस्यामृधेद्धोत्रायां देवङ्गमायाम्' । 'इस देवों के पास जाने वाले होत्र में वृद्धि को प्राप्त हो' । उसके कहने से तात्पर्य यह है कि इस देवों के पास जाने वाले होत्र में फूले फले । अब कहा, 'आशास्तेऽय यजमानोऽसौ' । 'यह यजमान प्रार्थना करता है' । यहाँ ( 'असौ' ) के स्थान में यजमान का नाम लेता है । इस प्रकार प्रत्यक्ष रूप से उस के लिये आशीर्वाद का सम्पादन करता है ॥१२॥

अब कहा, 'दीर्घायुत्वमाशास्ते' । 'बड़े जीवन के लिये प्रार्थना करता है' । जिसको पहले ( स्वर्ग में ) 'देवयज्या' कहा उसी को यहाँ 'दीर्घायु' कहता है ॥१३॥

अब कहा, 'सुप्रजास्त्वमाशास्ते' । 'अच्छी सन्तान के लिये प्रार्थना करता है' । वहाँ पहले 'भूयो हविष्करण' कहा । यहाँ उसी को 'सुप्रजास्त्व' कहा । जो इस प्रकार करेगा उसे शासन प्राप्त होगा । उसको कहना चाहिये, 'देव यज्यामाशास्ते' । 'देव यज्या के लिये प्रार्थना करता है' । इससे दीर्घायु, प्रजा और पशु की प्राप्ति होगी ॥१४॥

अब कहा, 'भूयो हविष्करणमाशास्ते' । बहुत हविष्करण की प्रार्थना करता है' । इससे उसी की प्रार्थना करता है । अब कहा, 'सजातवनस्यामाशास्ते' । 'अपने साथियों

१-५. तै० ब्रा० ३. ५. १० ।

सजाताः प्राणैर्हि सह जायते तत्प्राणानाशास्ते ॥१५॥

दिव्यं[1] धामाशास्तऽइति । देवलोके मेऽप्यसदिति वै यजते यो यजते तद्देवलोकऽएवैनमेतदपित्विनं करोति यदनेन[2] हविषाशास्ते तदश्यात्तदृध्यादिति यदनेन हविषाशास्ते तदस्मै सर्वᳬं समृध्यतामित्येवैतदाह ॥१६॥

ता वाऽएताः । पञ्चाशिषः करोति तिस्र इडायां ता अष्टावष्टाक्षरा वै गायत्री वीर्यं गायत्री वीर्यमेवैतदाशिषोऽभिसम्पादयति ॥१७॥

नातो भूयसीः कुर्यात् । अतिरिक्तᳬं ह कुर्याद्यदतो भूयसीः कुर्याद्यद्वै यज्ञस्यातिरिक्तं द्विषन्तᳬं हास्य तद्भ्रातृव्यमभ्यतिरिच्यते तस्मान्नातो भूयसीः कुर्यात् ॥१८॥

अपीद्वै कनीयसीः सप्त । तदस्मै देवा[3] रासन्तामिति तदस्मै देवा अनुमन्यन्तामित्येवैतदाह तदग्निर्देवो देवेभ्यो वनुतां[4] वयमग्नेः परि मानुषा इति तदग्निर्देवो देवेभ्यो वनुतां वयमग्नेरध्यस्माऽएतद्वनवामहाऽइत्येवैतदाह ॥१९॥

इष्टं[5] च वित्तं चेति । ऐषिषुरिव वाऽएतद्यज्ञं तमविदंस्तस्मादाहेष्टं च वित्तं चेत्युभे[6] चैनं द्यावापृथिवीऽअᳬंहसस्पातामित्युभे चैनं द्यावापृथिवीऽआर्त्तेर्गोपायतामित्ये-

के लिये प्रार्थना करता है' । प्राण ही 'सजाता' हैं क्योंकि यह साथ उत्पन्न होते हैं । इसलिये प्राणों के लिये प्रार्थना करता है ॥१५॥

अब कहा, 'दिव्यं धामाशास्ते' । 'दिव्य धाम की प्रार्थना करता है' । जो यज्ञ करता है वह इसलिये करता है कि देवलोक में भी मेरे लिये धाम मिले । इस प्रकार वह देवलोक में भी हिस्सेदार करता है । अब कहता है, 'यदनेन हविषाशास्ते तदश्यात् तदृध्यात्' । अर्थात् इस हवि से जो प्रार्थना करे वह सब प्राप्त हो जाय ॥१६॥

यह पाँच आशीषें देता है । तीन इडा में हुईं । इस प्रकार आठ हुईं । गायत्री में आठ अक्षर होते हैं । गायत्री वीर्य है । इसलिये वीर्य का सम्पादन करता है ॥१७॥

इनसे अधिक ( आशीष ) न दे । यदि इनसे अधिक दे तो सीमा से बाहर जाय । और यज्ञ में जो सीमा से बाहर जाता है वह दुष्ट शत्रु के लिये होता है । इसलिये सीमा से बाहर न जाय ॥१८॥

इनसे कम कर सकता है जैसे सात । 'तदस्मै देवा रासन्ताम्' । ऐसा कहने से अर्थ यह है कि उसके लिये देव इस पदार्थ को दें । 'तदग्निर्देवो देवेभ्यो वनुता वयमग्नेः परि-मानुषा' । इसका अर्थ है कि अग्नि देव देवों से लेवें और हम तब इस ( यजमान ) के लिये इसे ले लेवें' ॥१९॥

'इष्टं च वित्तं च' । 'चाहा और प्राप्त किया' । उन्होंने यज्ञ को चाहा और प्राप्त किया । इसलिये कहा 'इष्टं च वित्तं च' । अब कहा, 'उभे चैनं द्यावापृथिवीऽअᳬंहसस्पा-

१-६. तै० ब्रा० ३. ५. १० ।

वैतदाह ॥२०॥

तदु हैकऽआहुः। उभे च मेति तथा होताशिष आत्मानं नान्तरेतीति तदु तथा न ब्रूयाद्यजमानस्य वै यज्ञऽआशीः किं नु तत्रऽर्त्विजां यां वै काञ्च यज्ञऽऋत्विज आशिषमाशासते यजमानस्यैव सा न ह स एतां कं चनाशिषं प्रतिष्ठापयति य आहोमे च मेति तस्मादु ब्रूयादुभे चैनमित्येव ॥२१॥

इह गतिर्वामस्येति। तद्यदेव यज्ञस्य साधु तदेवास्मिन्नेतद्दधाति तस्मादाहेह गतिर्वामस्येति ॥२२॥

इदं च नमो देवेभ्य इति। तद्यज्ञस्यैवैतत्सꣳस्थां गत्वा नमो[१] देवेभ्यः करोति तस्मादाहेदं च नमो देवेभ्य इति ॥२३॥

अथ शंयोराह। शंयुर्ह वै बार्हस्पत्योऽञ्जसा यज्ञस्य सꣳस्थां विदांचकार स देवलोकमपीयाय तत्तदन्तर्हितमिव मनुष्येभ्य आस ॥२४॥

तद्वाऽऋषीणामनुश्रुतमास। शंयुर्ह वै बार्हस्पत्योऽञ्जसा यज्ञस्य सꣳस्थां विदांचकार स देवलोकमपीयाय तत्तदन्तर्हितमिव मनुष्येभ्य आस ॥२४॥

तद्वाऽऋषीणामनुश्रुतमास। शम्युर्ह वै बार्हस्पत्योऽञ्जसा यज्ञस्य सꣳस्थां विदां-

ताम्'। अर्थात् 'द्यौ और पृथिवी दोनों इसको पाप से बचावें' ॥२०॥

कुछ लोग कहते हैं 'उभे च मा' 'दोनों मुझको भी'। अर्थात् होता आशीष में अपने को भी शामिल कर लेता है। लेकिन ऐसा न कहना चाहिये। क्योंकि यज्ञ में आशीष तो यजमान के लिये है (उसमें ऋत्विजों से क्या प्रयोजन?) यज्ञ में ऋत्विज लोग जो कुछ आशीष देते हैं वह सब यजमान के लिये ही होती है। इसके अतिरिक्त जो कोई कहे 'मुझको भी', वह आशीर्वाद को कहीं भी स्थापित नहीं करता, इसलिये कहना चाहिये कि 'यह दोनों इसको बचावें' ॥२१॥

अब कहता है, 'इह गतिर्वामस्य'। 'यह वाम (इष्ट पदार्थ) की गति है'। यज्ञ में जो कुछ अच्छा है उसको वह इस प्रकार यजमान के लिये दे देता है। इसलिये कहा 'यह वाम की गति है' ॥२२॥

अब कहा, 'इदं च नमो देवेभ्यः'। 'यह देवों के लिये नमस्कार'। यज्ञ समाप्त होने पर देवों को नमस्कार करता है इसलिये कहता है 'यह देवों के लिये नमस्कार हो' ॥२३॥

अब कहता है, 'शयोः'। 'कल्याण हो'। बृहस्पति के पुत्र शयु ने यज्ञ की संस्था को पहले जाना। वह देवलोक को भाग लेने चला गया। उस पर वह ज्ञान मनुष्यों से लोप हो गया ॥२४॥

अब ऋषियों को पता लगा कि बृहस्पति का पुत्र शयु यज्ञ की संस्था को जानकर देवलोक में भाग लेने चला। 'शयोः' का उच्चारण करके उन (ऋषियों) ने भी यज्ञ की

१. तै० ब्रा० ३. ५. १०।

चकार स देवलोकमपीयायेति ते तामेव यज्ञस्य सᳬस्थामुगायन्याᳬ शंयुर्बार्हस्पत्योऽवे-दच्छंयोरम् वंरतानैव एतद्यज्ञस्य सᳬस्थामुपैति याᳬ शंयुर्बार्हस्पत्योऽवेदच्छंयोराह तस्माद्वै शंयोराह ॥२५॥

स प्रतिपद्यते । तच्छं[1]योरावृणीमहऽइति तां यज्ञस्य सᳬस्थामावृणीमहे याᳬ शंयुर्बार्हस्पत्योऽवेदित्येवैतदाह ॥२६॥

गातु यज्ञाय[2] गातुं यज्ञपतयऽइति । गातुᳬ ह्येष यज्ञायेच्छति गातुं यज्ञपतये यो यज्ञस्य सᳬस्था दैवी स्वस्तिरस्तु[3] नः स्वस्तिर्मानुषेभ्य इति स्वस्ति नो देवत्रास्तु स्वस्ति मनुष्यत्रेत्येवैतदाहोर्ध्वं जिगातु[4] भेषजमित्यूर्ध्वं नोऽयं यज्ञो देवलोकं जयत्वित्ये-वैतदाह ॥२७॥

शं नो[5]ऽअस्तु द्विपदे शं चतुष्पदऽइति । एतावद्वाऽइदᳬ सर्वं यावद्द्विपाच्चैव चतुष्पाच्च तस्माऽएवैतद्यज्ञस्य सᳬस्थां गत्वा शं करोति तस्मादाह शं नोऽअस्तु द्विपदे शं चतुष्पदऽइति ॥२८॥

अथानयेत्युपस्पृशति । अमानुष इव वाऽएतद्भवति यदात्विज्ये प्रवृत इव वै

उस सस्था को जान लिया जिसे बृहस्पति के पुत्र शयु ने जाना था । यह ( होता ) भी शंयोः के उच्चारण से यज्ञ की उस सस्था को समझ लेता है जिसे बृहस्पति के पुत्र शयु ने जाना था । इसलिये वह कहता है 'शयो' ॥२५॥

अब जपता है, 'तच्छंयोरावृणीमहे' । 'उस शयो को हम धारण करें' । अर्थात् हम उस सस्था को धारण करें जो बृहस्पति के पुत्र शयु ने धारण की थी ॥२६॥

अब कहता है, 'गातु यज्ञाय गातु यज्ञपतये' । 'यज्ञ के लिये जय, यज्ञपति के लिये जय' । जो यज्ञ की सस्था को चाहता है वह यज्ञ के लिये और यज्ञपति के लिये जय चाहता है । 'स्वस्तिरस्तु नः स्वस्तिर्मानुषेभ्यः' । 'स्वस्ति हमारे लिये, स्वस्ति मनुष्यों के लिये' । इसका तात्पर्य है कि देवों मे हमको स्वस्ति हो और मनुष्यों में स्वस्ति हो । 'ऊर्ध्वं जिगातु भेषजम्' । 'भेषज या मुक्ति का साधन ऊपर जावे' । इससे तात्पर्य है कि हमारा यज्ञ देवलोक को जीते ॥२७॥

अब कहता है, 'शनोऽअस्तु द्विपदे शं चतुष्पदे' । अर्थात् हमारे दुपायों और चौपायों के लिये कल्याण हो' । यह दुपाये और चौपाये ही सब ससार हैं । यज्ञ को समाप्त करके वह यजमान के लिये कल्याण माँगता है, इसलिये कहता है कि 'हमारे दुपायों और चौपायों के लिये कल्याण हो' ॥२८॥

अब उस ( अँगुली ) से ( पृथ्वी को ) छूता है । जब उसका ऋत्विज के कर्म के लिये वरण होता है तो वह अमानुष ( मनुष्यों से ऊपर ) हो जाता है । यह पृथ्वी ही

---

१ ५ तै० ब्रा० ३ ५ ११ ।

*पृथिवी प्रतिष्ठा तदस्यामेवैतत्प्रतिष्ठायां प्रतितिष्ठति तदु खलु पुनर्मानुषो भवति तस्मादनयेत्युपस्पृशति ॥२६॥ ब्राह्मणम् ॥२ [ ६. १. ] ॥*

प्रतिष्ठा ( सुरक्षित स्थान ) है, इसलिये यहीं अच्छी तरह खड़ा होता है। और वह फिर ( यज्ञ करने के बाद ) मनुष्य हो जाता है। इसीलिये इस अँगुली से पृथ्वी को छूता है ॥२६॥

---

# अध्याय ६—ब्राह्मण २

*ते वै पत्नीः संयाजयिष्यन्तः प्रतिपरायन्ति । जुहूं च स्रुवं चाध्वर्युरादत्ते वेदꣳ होताज्यविलापनीमग्नीत् ॥१॥*

*तद्धैकेषामध्वर्युः पूर्वेणाहवनीयं पर्येति तदु तथा न कुर्याद्बहिर्धा ह यज्ञात्स्यायत्तेनेयात् ॥२॥*

*जघनेनो हैव पत्नीम् । एकेषामध्वर्युरेति नोऽएव तथा कुर्यात्पूर्वार्धो वै यज्ञस्याध्वर्युर्जघनार्धः पत्नी यथा प्रसक्तः शिरः प्रतिदध्यादेवं तद्बहिर्धो हैव यज्ञात्स्यायत्तेनेयात् ॥३॥*

*अन्तरेणो हैव पत्नीम् । एकेषामध्वर्युरेति नोऽएव तथा कुर्यादन्तरियाद्ध यज्ञात्पत्नीं यत्तेनेयात्तस्मादु पूर्वेणैव गार्हपत्यमन्तरेणाहवनीयं चेति तथा ह न बहिर्धा यज्ञाद् भवति यथोऽएवादः प्रचरन्नन्तरेण सञ्चरति स उऽएवास्यैष संचरो भवति ॥४॥*

वे पत्नी-सयाज करने के लिये ( गार्हपत्य अग्नि के पास ) लौटते हैं। अध्वर्यु जुहू और स्रुवा को लेता है, होता वेद ( कुशों का गुच्छा ) और आग्नीध्र आज्य-विलापनी ( घी पिघलाने की कटोरी ) को ॥१॥

यहाँ कुछ लोगों के मतानुसार अध्वर्यु आहवनीय के पूर्व की ओर जाता है। परन्तु ऐसा नहीं करना चाहिये। क्योंकि यदि वह वहाँ जायगा तो यज्ञ के बाहर हो जायगा ॥२॥

कुछ के मत में अध्वर्यु ( यजमान की ) पत्नी के पीछे-पीछे चलता है। उसको ऐसा भी न करना चाहिये। क्योंकि अध्वर्यु यज्ञ का पूर्वार्द्ध है और पत्नी यज्ञ का पिछला आधा। यदि ऐसा करेगा तो मानो वह अपने सिर को पीछे फेर ले और ( अध्वर्यु ) यज्ञ से बहिष्कृत हो जायगा ॥३॥

कुछ के मत में अध्वर्यु पत्नी और गार्हपत्य के बीच में चलता है परन्तु उसको ऐसा भी न करना चाहिये क्योंकि यदि वह ऐसा करेगा तो यज्ञ से पत्नी को अलग कर देगा। इसलिये गार्हपत्य के पूर्व को और आहवनीय के भीतर को जाता है। इस प्रकार वह यज्ञ के बाहर नहीं होता और चूँकि पहले ( आहवनीय तक जाते हुये ) वह भीतर की ओर हो कर गया था वैसा ही अब भी करना चाहिये ॥४॥

*अथ पत्नीः संयाजयन्ति । यज्ञाद्वै प्रजाः प्रजायन्ते यज्ञात्प्रजायमाना मिथुनात्प्रजायन्ते मिथुनात्प्रजायमाना अन्ततो यज्ञस्य प्रजायन्ते तदेना एतदन्ततो यज्ञस्य मिथुनात्प्रजननात्प्रजनयति तस्मान्मिथुनात्प्रजननादन्ततो यज्ञस्येमाः प्रजाः प्रजायन्ते तस्मात्पत्नीः संयाजयन्ति ॥५॥*

*चतस्रो देवता यजति । चतस्रो वै मिथुनं द्वन्द्वं वै मिथुनं द्वे द्वे हि खलु भवतो मिथुनमेवैतत्प्रजननं क्रियते तस्माच्चतस्रो देवता यजति ॥६॥*

*ता वाऽआज्यहविषो भवन्ति । रेतो वाऽआज्यꣳ रेत एवैतत्सिञ्चति तस्मादाज्यहविषो भवन्ति ॥७॥*

*तेनोपाꣳशु चरन्ति । तिर इव वै मिथुनेन चर्यते तिर इवैतद्यदुपाꣳशु तस्मादुपाꣳशु चरन्ति ॥८॥*

*अथ सोमं यजति । रेतो वै सोमो रेत एवैतत्सिञ्चति तस्मात्सोमं यजति ॥९॥*

*अथ त्वष्टारं यजति । त्वष्टा वै सिक्तꣳ रेतो विकरोति तस्मात्त्वष्टारं यजति ॥१०॥*

*अथ देवानां पत्नीर्यजति । पत्नीषु वै योनौ रेतः प्रतिष्ठितं ततः प्रजायते तत्पत्नी-*

अब पत्नी-सयाज करते हैं। यज्ञ से निश्चय ही सन्तान उत्पन्न होती है। और यज्ञ से जो होती है, जोड़े से उत्पन्न होती है। जोड़े से जो उत्पन्न होती है वह यज्ञ के अन्त में उत्पन्न होती है। इसलिये यज्ञ की समाप्ति पर जोड़े से प्रजा उत्पन्न की जाती है। इसलिये पत्नी-सयाज किया जाता है ॥५॥

चार देवताओं के लिये यज्ञ करता है। चार जोड़ा है। दो का जोड़ा होता है। दो दो मिलकर चार होते हैं। इससे उत्पन्न करने वाला जोड़ा हो गया। इसलिये चार देवताओं के लिये यज्ञ करता है ॥६॥

यह हवियाँ घी की होती हैं। घी ही वीर्य है। इस प्रकार वीर्य सींचता है, इसलिये घी की आहुति देता है ॥७॥

इनको यह धीमी आवाज से करते हैं। समागम छिपकर किया जाता है। और जो धीमी आवाज से किया जाय वह भी छिपकर करने के बराबर है, इसलिये इसको धीरे-धीरे करते हैं ॥८॥

पहले सोम को आहुति देता है। सोम वीर्य है। वीर्य को सींचता है। इस कारण ही सोम को आहुति देता है ॥९॥

अब त्वष्टा को आहुति देता है। त्वष्टा ही सींचे हुये वीर्य को विकृत करता है। इसलिये त्वष्टा के लिये आहुति देता है ॥१०॥

अब देवों की पत्नियों को आहुति देता है। पत्नियों की योनियों में वीर्य स्थापित होता है। उसी से सतान होती है। इस

पत्यैवैतद्योनौ रेतः सिक्तं प्रतिष्ठापयति तत्ततः प्रजायते तस्माद्देवानां पत्नीर्यजति ॥११॥

स यत्र देवानां पत्नीर्यजति । तत्पुरस्तात्तिरः करोत्युप ह वै तावद्देवता आसते यावन्न समिष्टयजुर्जुह्वतीदं नु नो जुह्वत्विति ताभ्य एवैतत्तिरः करोति तस्मादिमा मानुष्य स्त्रियस्तिर इवैव पुंसो जिघत्सन्ति या इव तु ता इवेति ह स्माह याज्ञवल्क्यः ॥१२॥

अथाग्निं गृहपतिं यजति । अयं वाऽअग्निर्लोक इममेवैतल्लोकमिमाः प्रजा अभि-प्रजनयति ता इमं लोकमिमाः प्रजा अभिप्रजायन्ते तस्मादग्निं गृहपतिं यजति ॥१३॥

तदिडान्तं भवति । न ह्यत्र परिधयो भवन्ति न प्रस्तरो यत्र वाऽअदः प्रस्तरेण यजमानꣳ स्वगाकरोति पतिं वाऽअनु जाया तदेवास्यापि पत्नी स्वगाकृता भवतीयसि तंꣳ ह कुर्याद्यत्प्रस्तरस्य रूपं कुर्यात्तस्मादिडान्तमेव स्यादुतो प्रस्तरस्यैव रूपं क्रियते ॥१४॥

स यदि प्रस्तरस्य रूपं कुर्यात् । यथैवादः प्रस्तरेण यजमानꣳ स्वगाकरोत्येवमेवै-तत्पत्नीꣳ स्वगाकरोति ॥१५॥

स यदि प्रस्तरस्य रूपं कुर्यात् । वेदस्यैकं तृणमाच्छिद्याग्रं जुह्वामनक्ति मध्यं स्रुवे मूलꣳ स्थाल्याम् ॥१६॥

मरता है और वहाँ से उत्पत्ति होती है । इसलिये वह देव-पत्नियों के लिये आहुति देता है ॥११॥

जब वह देव-पत्नियों के लिये आहुति देता है तो ( अग्नि ) को पूर्व की ओर छिपा लेता है । क्योंकि देव उस समय तक ठहरे रहते हैं जब तक समिष्टयजु की आहुतियाँ पूरी न हो जायँ, क्योंकि वह समझते हैं कि हमारे लिये आहुतियाँ दी जायँगी । उन्हीं से इसको छिपा लेता है । इसीलिये याज्ञवल्क्य की सम्मति है कि स्त्रियाँ जब खाती हैं तो पुरुषों से अलग खाती हैं ॥१२॥

अब अग्नि के लिये जो गृहपति है, आहुति देता है । अग्नि ही यह लोक है । इसी लोक के लिये सन्तान उत्पन्न होती है । इसलिये गृहपति-रूपी अग्नि के लिये आहुति देता है ॥१३॥

अन्त में इडा होती है । न तो यहाँ परिधियाँ रहती हैं न प्रस्तर । जैसे पहले प्रस्तर की आहुति से यजमान को विदा किया था । इसी के साथ उसकी पत्नी भी विदा हुई क्योंकि पत्नी पति के पीछे चलती है । यदि प्रस्तर का रूप ( स्थानापन्न ) कुछ और करे तो पत्नी के लिये आलस्य का दोष लगे । इसलिये अन्त में इडा होती है । परन्तु प्रस्तर का स्थानापन्न भी होता है ॥१४॥

यदि वह प्रस्तर का रूप या स्थानापन्न करे तो जैसे पहले प्रस्तर द्वारा यजमान को विदाई दी इसी प्रकार उसकी पत्नी को भी विदाई देता है ॥१५॥

यदि वह प्रस्तर का स्थानापन्न चुने तो वेद ( कुशों का गुच्छा ) का एक तृण लेकर अगला भाग जुहू में डुबोता है, बीच का स्रुवा में, अन्त का थाली में ॥१६॥

अथाग्नीदाहानुप्रहरेति । तूष्णीमेवानुप्रहृत्य चक्षुष्पा अग्नेऽसि चक्षुर्मे पाही[1]त्यात्मानमुपस्पृशति तेनोऽअप्यात्मानं नानुप्रवृणक्ति ॥१७॥

अथाह संवदस्वेति । अगानग्नीदगञ्छ्रावय श्रौषट् स्वगा दैव्या होतृभ्यः स्वस्तिर्मानुषेभ्यः शंयोर्ब्रूहीत ॥१८॥

अथ जुहूं च स्रुवं च सम्प्रगृह्णाति । अदो हैनाहुतिं करोति यदनक्त्याहुतिर्भूत्वा देवलोकं गच्छादिति तस्माज्जुहूं च स्रुवं च सम्प्रगृह्णाति ॥१९॥

स वाऽअग्नये सम्प्रगृह्णाति । अग्नेऽदब्धायोऽशीतमे[2]त्यमृतो ह्यग्निस्तस्मादाहादब्धायवित्यशीतमेत्यशिष्ठो ह्यग्निस्तस्मादाहाशीतमेति पाहि मा दिद्योः पाहि प्रसित्यै पाहि दुरिष्ट्यै पाहि दुरद्मन्या[3]ऽइति सर्वाभ्यो मार्तिभ्यो गोपायेत्येवैतदाहाविषं नः पितुं कृणुव-[4]
त्यन्नं वै पितुरनमीवं न इदमकिल्बिषमन्नं कुर्वित्येवैतदाह सुषदा योना[5]वित्यात्मन्येतदाह

अब आग्नीध्र कहता है, 'अनुप्रहर' 'इसे पीछे फेंक दो'। (अध्वर्यु) उसे चुपके से फेंककर नीचे का मन्त्र पढ़कर अपने को छूता है—'चक्षुष्पा अग्नेऽसि चक्षुर्मे पाहि। (यजु० २।१६)। हे अग्ने, तू आँखों की रक्षा करने वाला है। मेरी आँखों की रक्षा कर'। इस प्रकार वह अपने को आग में फेंकने से बचाता है ॥१७॥

अब (आग्नीध्र अध्वर्यु से) कहता है, 'संवदस्व' । 'संवाद कर' । अध्वर्यु—'हे अग्नीध, वह गया'? अग्नीध—'हाँ गया' । अध्वर्यु—'श्रावय, (देवों को सुना)' । अग्नीध—'श्रौषट्, (वे सुनें)'। अध्वर्यु—'देवताओं के होताओं के लिये विदाई हो'। मनुष्य—'होताओं के लिये स्वस्ति'। अग्नीध—'शंयो कहो'। [टिप्पणी—यह संवाद है] ॥१८॥

अब जुहू और स्रुवा को साथ उठाता है। पहले (प्रस्तर को) सिंचन करके यजमान के लिये आहुति दी थी कि वह आहुति बनकर देवलोक को जावे। इसलिये वह जुहू और स्रुवा को लेता है ॥१९॥

वह उनको अग्नि के लिये उठाता है (यह मन्त्र पढ़ कर) 'अग्नेऽदब्धायोऽशीतम' (यजु० २।२०)। हे शक्ति वाले और दूर जाने वाले अग्नि'। चूँकि अग्नि 'अमर' है इसलिये कहा 'अदब्धायो'। अग्नि बहुत दूर पहुँचता है (अशिष्ट है) इसलिये 'अशीतम' कहा। अब कहता है, 'पाहि मा दिद्यो. पाहि प्रसित्यै पाहि दुरिष्ट्यै पाहि दुरद्मन्या'। 'बचा मुझको वज्र से, बचा मुझको बन्धनों से, बचा मुझे दूषित यज्ञ से और बचा मुझे बुरे अन्न से'। इसका तात्पर्य यह है कि हर प्रकार की बुराइयों से बचा। अब कहता है, 'अविषन् नः पितु कृणु' (यजु० २।२०)। 'हमारे अन्न को विषरहित कर'। (पितु नाम है अन्न का)। इससे तात्पर्य है कि हमारे को अन्न सर्वथा विषरहित कर। अब कहता है, 'सुषदा योनौ'

१. शु० सं० अ० २ कं० १६ । २-५. शु० सं० अ० २ कं० २० ।

स्वाहा वाडिति[1] तद्यथा वषट्कृतꣳ हुतमेवमस्यैतद्भवति ॥२०॥

अथ वेदं पत्नी विस्रꣳसयति । योषा वै वेदिर्वृषा वेदो मिथुनाय वै वेदः क्रियतेऽथ यदेनेन यज्ञऽउपालभते मिथुनमेवैतत्प्रजननं क्रियते ॥२१॥

अथ यत्पत्नी विस्रꣳसयति । योषा वै पत्नी वृषा वेदो मिथुनमेवैतत्प्रजननं क्रियते तस्माद्वेदं पत्नी विस्रꣳसयति ॥२२॥

सा विस्रꣳसयति । वेदोऽसि येन त्वं देव वेद देवेभ्यो वेदोऽभवस्तेन मह्यं वेदो भूया[2] इति यदि यजुषा चिकीर्षेदेतेनैव कुर्यात् ॥२३॥

तमा वेदेः सꣳस्तृणाति । योषा वै वेदिर्वृषा वेदः पश्चाद्वै परीत्य वृषा योषामधिद्रवति पश्चादेवैनामेतत्परीत्य वृष्णा वेदेनाधिद्रावयति तस्मादा वेदेः सꣳस्तृणाति ॥२४॥

अथ समिष्टयजुर्जुहोति । प्राङ्मे यज्ञोऽनुसन्तिष्ठाताऽइत्यथ यद्धुत्वा समिष्टयजुः पत्नीः संयाजयेत्प्रत्यङ्ङ्हैवास्यैष यज्ञः सन्तिष्ठेत तस्माद्वाऽएतर्हि समिष्टयजुर्जुहोति प्राङ्मे यज्ञोऽनुसन्तिष्ठाताऽइति ॥२५॥

( यजु० २।२० )। 'सुख देने वाली गोद में'। इसका तात्पर्य है तुझ में। ( फिर कहा ) 'स्वाहावाट्' ( यजु० २।२० )। चूँकि वषट्कार किया। इसलिये वह ऐसा ही हो गया ॥२०॥

अब पत्नी वेद ( कुशों के गुच्छों को ) खोलती है। वेदि स्त्री है, वेद पुरुष है। वेद जोड़े के लिये बनाया जाता है और इसलिये जब यज्ञ में वह वेदि को ( वेद से ) छूता है तो सन्तान उत्पन्न करने वाली सन्धि हो जाती है ॥२१॥

पत्नी वेद को इसलिये खोलती है :—पत्नी स्त्री है, वेद पुरुष है। इस प्रकार सन्तान उत्पन्न करने वाली सन्धि हो जाती है। इसलिये पत्नी वेद को खोलती है ॥२२॥

यदि वह यजु० का मंत्र पढ़कर खोलना चाहे तो इस यजु० को पढ़कर खोले। 'वेदोऽसि येन त्वं देव वेद देवेभ्यो वेदोऽभवस्तेन मह्यं वेदो भूयाः' ( यजु० २।२१ )। 'तू वेद है, हे देव वेद तू देवों के लिये वेद हो गया। मेरे लिये वेद हो' ॥२३॥

( होता ) उसको वेदि तक फैलाता है। क्योंकि वेदि स्त्री है और वेद पुरुष है। पुरुष स्त्री के पास पीछे से जाता है। इसलिये वह पीछे से अर्थात् पश्चिम से पुरुष वेद को स्त्री वेदि तक ले जाता है। इसलिये वह वेदि तक फैलाता है ॥२४॥

अब समिष्ट-यजु की आहुति देता है जिससे 'मेरा यज्ञ पूर्व में समाप्त हो जाय'। यदि वह समिष्ट-यजु पहले करता और पत्नी-संयाज पीछे तो उसका यज्ञ पश्चिम में समाप्त होता। इसलिये वह समिष्ट-यजु की आहुतियाँ इस समय देता है कि मेरा यज्ञ पूर्व में समाप्त हो ॥२५॥

---

१. शु० सं० अ० २ क० २०। २. शु० सं० अ० २ क० २१।

*अथ यस्मात्समिष्टयजुर्नाम । या वाऽएतेन यज्ञेन देवता ह्वयति याभ्य एष यज्ञस्तायते सर्वा वैतत्ताः समिष्टा भवन्ति तद्यत्तामु सर्वासु समिष्टास्वथैतज्जुहोति तस्मात्समिष्टयजुर्नाम ॥२६॥*

*अथ यस्मात्समिष्टयजुर्जुहोति । या वाऽएतेन यज्ञेन देवता ह्वयति याभ्य एष यज्ञस्तायतऽउप ह वै ता आसते यावन्न समिष्टयजुर्जुहतीदं नु नो जुहृतीति ता एवैतद्यथायथं व्यवसृजति यत्र यत्रासां चरणं तदनु यज्ञं वाऽएतदजीजनत यदेनमतत तं जनयित्वा यत्रास्य प्रतिष्ठा तत्प्रतिष्ठापयति तस्मात् समिष्टयजुर्जुहोति ॥२७॥*

*स जुहोति । देवा गातुविद[1] इति गातुविदो हि देवा गातुं वित्त्वेति[2] यज्ञं वित्त्वेत्येवैतदाह गातुमितेति[3] । तदेतेन यथायथं व्यवसृजति मनसस्पतऽइमं देव यज्ञꣳ स्वाहा वाते धाऽ[4]इत्ययं वै यज्ञो योऽयं पवते तदिमं यज्ञꣳ सम्भृत्यैतस्मिन्यज्ञे प्रतिष्ठापयति यज्ञेन यज्ञꣳ सन्दधाति तस्मादाह स्वाहा वाते धा इति ॥२८॥*

*अथ बर्हिर्जुहोति । अयं वै लोको बर्हिरोषधयो बर्हिरस्मिन्नेवैतल्लोकऽओषधी-*

अब इसका समिष्ट-यजुः नाम क्यों पड़ा ? जो देवता इस यज्ञ में बुलाये जाते हैं और जिन देवों के लिये यह यज्ञ किया जाता है, वह सब समिष्ट होते हैं। ( सम् + इष्टा ) चाहे हुये या बुलाये हुये। उन सब समिष्टों में जो आहुति दी जाती है उसका नाम है समिष्ट-यजुः। ( यजुः का अर्थ है आहुति ) ॥२६॥

अब समिष्ट-यजुः क्यों किया जाता है ? जिन देवताओं को वह इस यज्ञ द्वारा बुलाता है और जिन देवताओं के लिये यह यज्ञ किया जाता है, वे देवता ठहरे रहते हैं, जब तक कि समिष्ट-यजुः न हो, यह सोचते हुये कि हमारे लिये यह आहुतियाँ देगा। उन्हीं देवताओं का वह यथाविधि विसर्जन कर देता है, और जिस विधि के अनुसार उसने यज्ञ को उत्पन्न किया और फैलाया उसी को उत्पन्न करके उसको प्रतिष्ठा में स्थापित करता है। इसलिये वह समिष्ट-यजुः की आहुति देता है ॥२७॥

वह यह मन्त्र पढ़कर आहुति देता है, 'देवा गातुविदः' ( यजु० २।२१ )। 'मार्ग को पाने वाले देव'। वस्तुतः देव मार्ग को पाने वाले हैं। 'गातु वित्त्वा' ( यजु० २।२१ )। 'मार्ग को पाकर'। इसका तात्पर्य है 'यज्ञ को पाकर'। 'गातुमित' ( यजु० २।२१ )। 'मार्ग पर चलो'। इससे वह यथाविधि ( देवों का ) विसर्जन करता है। अब कहता है— 'मनसस्पतऽइमं देव यज्ञꣳस्वाहा वाते धाः' ( यजु० २।२१ )। 'हे मन के पति ! इस देव-यज्ञ को वायु में रख। स्वाहा'। यह यज्ञ ही है जो बहता है अर्थात् पवन। इस प्रकार इस यज्ञ को तैयार करके उस यज्ञ ( दर्शपूर्णमास ) में स्थापित करता है। यज्ञ को यज्ञ से मिलाता है। इसलिये कहा 'स्वाहा वाते धाः' ॥२८॥

अब बर्हि-यज्ञ करता है। यह लोक ही बर्हि है। ओषधियाँ बर्हि हैं। इस विधि से

१-४. शु० स० अ० २ क० २१।

दधाति ता इमा अस्मिँल्लोक ऽ ओषधयः प्रतिष्ठितास्तस्माद्बर्हिर्जुहोति ॥२६॥

तां वाऽअतिरिक्तां जुहोति । समिष्टयजुर्ह्येवान्तो यज्ञस्य यद्ध्यूर्ध्वं समिष्टयजुषो-ऽतिरिक्तं तद्यदा हि समिष्टयजुर्जुहोत्यथैताभ्यो जुहोति तस्मादिमा अतिरिक्ता असम्मिता ओषधयः प्रजायन्ते ॥३०॥

स जुहोति । सं बर्हि[1]रङ्क्ताꣳ हविषा घृतेन समादित्यैर्वसुभिः सं मरुद्भिः समिन्द्रो विश्वदेवेभिरङ्क्तां दिव्यं नभो गच्छतु यत्स्वाहेति ॥३१॥

अथ प्रणीता दक्षिणतः परीत्य निनयति । युङ्क्ते वाऽएतद्यज्ञं यदेनं तनुते स यन्न निनयेत्पराङ् हाविमुक्त एव यज्ञो यजमानं प्रक्षिणीयाचथो ह यज्ञो यजमानं न प्रक्षिणाति तस्मात्प्रणीता दक्षिणतः परीत्य निनयति ॥३२॥

स निनयति । कस्त्वा विमुञ्चति स त्वा विमुञ्चति कस्मै त्वा विमुञ्चति तस्मै त्वा विमुञ्चति पोषायेति[2] तत्पुष्टिमुत्तमां यजमानाय गिराह स येनैव प्रणयति तेन निनयति येन

वह इस लोक में ओषधियाँ धारण करता है। और यह ओषधियाँ इस लोक में प्रतिष्ठित हैं। इसलिये बर्हि-यज्ञ करता है ॥२६॥

यह एक अतिरिक्त आहुति है। समिष्ट यजु यज्ञ का अन्त है। जो समिष्ट-यजुः से ऊपर है वह अतिरिक्त आहुति है। जब समिष्ट-यजुः करता है तो इन देवताओं के लिये करता है इसी से यह अनन्त और असीमित ओषधियाँ होती हैं ॥३०॥

यह आहुति इस मन्त्र से दी जाती है, 'सं बर्हिरङ्क्ताꣳहविषा घृतेन समादित्यैर्वसुभिः सम्मरुद्भिः। समिन्द्रो विश्वेदेवेभिरङ्क्ता दिव्य नभो गच्छतु यत् स्वाहा' (यजु० २।२२)। 'बर्हि हवि और घी से युक्त हो। इन्द्र आदित्यों, वसुओं, रुद्रों और विश्वेदेवों से संयुक्त हो। जो स्वाहा अर्थात् आहुति दी गई है वह दिव्य आकाश को जाये ॥३१॥

अब दक्षिण की ओर जाकर प्रणीता पात्र के जल को डालता है। अथवा जब यज्ञ को करता है तो उसको जोतता है। यदि प्रणीता के जल को न डालेगा तो न छोड़ा हुआ (न खोला हुआ) यज्ञ पीछे को हटकर यजमान को हानि पहुँचायेगा। इस प्रकार यज्ञ यजमान को नहीं हानि पहुँचाता। इसलिये प्रणीता का जल दक्षिण की ओर जाकर डालता है ॥३२॥

यह इस मन्त्र को पढ़कर डालता है, 'कस्त्वा विमुञ्चति स त्वा विमुञ्चति। कस्मै त्वा विमुञ्चति तस्मै त्वा विमुञ्चति। पोषाय' (यजु० २।२३)। 'कौन तुझे खोलता है? वह तुझे खोलता है। किसके लिये तुझको खोलता है? उसके लिये तुझको खोलता है। पुष्टि के लिये'। इससे वह उत्तम पुष्टि को यजमान के लिये माँगता है। जिस पात्र के द्वारा जल लिया था उसी के द्वारा डालता है। क्योंकि जिससे वह (घोड़ों को या बैलों

१. शु० सं० अ० २ क० २२। २. शु० सं० अ० २ क० २३।

ह्येव योग्यं युञ्जन्ति तेन विमुञ्चन्ति योक्त्रेण हि योग्यं युञ्जन्ति योक्त्रेण विमुञ्चन्त्यथ फलीकरणान्कपालेनाधोऽधः कृष्णाजिनमुपास्यति रक्षसां भागोऽसीति[1] ॥३३॥

देवाश्च वा ऽअसुराश्च । उभये प्राजापत्याः पस्पृधिरऽएतस्मिन्यज्ञे प्रजापतौ पितरि संवत्सरेऽस्माकमयं भविष्यत्यस्माकमयं भविष्यतीति ॥३४॥

ततो देवाः । सर्वं यज्ञꣳ संवृज्याथ यत्पापिष्ठं यज्ञस्य भागधेयमासीत्तेनैनानाबिरभजन्नस्ना पशोः फलीकरणैर्हविर्यज्ञात्सुनिर्भक्ता असन्नित्येष वै सुनिर्भक्तो यं भागिनं निर्भजन्त्यथ यमभागं निर्भजन्त्यैव स तावच्छꣳसतऽउत हि वशो लब्ध्वाह किं मा यभक्थेति स यमेवैभ्यो देवा भागमकल्पयंस्तमेवैभ्य एष एतद्भागं करोत्यथ यदधोऽधः कृष्णाजिनमुपास्यत्यनग्ना वैवैभ्य एतदन्धे तमसि प्रवेशयति तथोऽएवासृक्पशो रक्षसां भागोऽसीत्यनग्नावन्धे तमसि प्रवेशयति तस्मात्पशोरेतदनी न कुर्वन्ति रक्षसाꣳ हि स भागः ॥३५॥ ॥ब्राह्मणम् ॥२॥ [ ६. २. ]

बों ) जोतते हैं उसी से खोलते हैं । योक्त्र अर्थात् जुए की रस्सी से जोतते हैं और उसी से खोलते हैं । फलीकरण अर्थात् चावलों का कूड़ा कपाल के द्वारा कृष्णाजिन ( हिरन के चमड़े ) के नीचे फेंक देता है । यह कहकर, 'रक्षसां भागोऽसि' ( यजु० २।२३ ) । 'राक्षसों का भाग है तू' ॥३३॥

देव और असुर दोनों प्रजापति की सन्तान इस यज्ञ, प्रजापति, पिता अर्थात् संवत्सर के लिये झगड़ा करते थे कि 'यह हमारा होगा । यह हमारा होगा' ॥३४॥

अब देवों ने सब यज्ञ पर स्वत्व कर लिया । जो यज्ञ का बुरा भाग था वह उन असुरों को दे दिया जैसे ( यज्ञ के ) पशु का रक्त और हविर्यज्ञ के चावल की भूसी । उन्होंने कहा, 'इनको यज्ञ का कोई भाग न मिले' । क्योंकि जिसको यज्ञ का बुरा भाग मिलता है वह न मिलने के ही बराबर है, और जिसको कुछ भी नहीं मिलता उसे कुछ आशा होती है और कहता है, 'तुने मुझको कौन सा भाग दिया है' ? इसलिये जो भाग देवों ने असुरों के लिये रक्खा था वही भाग वह उन असुरों को देता है । अर्थात् ( इस भूसी को ) हिरन के चमड़े के नीचे फेंक देता है । इस प्रकार वह इसे अन्धकार में डालता है, जहाँ आग नहीं है । इसी प्रकार पशु का रक्त भी अन्धकार में डालता है । यह कहकर कि तू राक्षसों का भाग है । इसलिये ( यज्ञ में ) प्रयुक्त नहीं करते क्योंकि यह राक्षसों का भाग है ॥३५॥

---

१. यु० स० अ० २ क० २३ ।

# अध्याय ६—ब्राह्मण ३

*सꣳस्थिते यज्ञे। दक्षिणतः परीत्य पूर्णपात्रं निनयति तथा ह्युदग्भवति तस्माद्दक्षिणतः परीत्य पूर्णपात्रं निनयति देवलोके मेऽप्यसदिति वै यजते यो यजते सोऽस्यैष यज्ञो देवलोकमेवाभिप्रैति तदनूची दक्षिणा या ददाति सेति दक्षिणामन्वारभ्य यजमानः ॥१॥*

*स एष देवयानो वा पितृयाणो वा पन्थाः। तदुभयतोऽग्निशिखे समोषन्त्यौ तिष्ठतः प्रति तमोषतो यः प्रत्युष्योऽस्त्यु तꣳ सृजेते योऽतिसृज्यः शान्तिरापस्तदेतमेवैतत्पन्थानꣳ शमयति ॥२॥*

*पूर्णं निनयति। सर्वं वै पूर्णꣳ सर्वेणैवैनमेतच्छमयति सन्ततमव्यवच्छिन्नं निनयति सन्ततेनैवैनमेतदव्यवच्छिन्नेन शमयति ॥३॥*

*यद्वेव पूर्णपात्रं निनयति। यद्वै यज्ञस्य मिथ्या क्रियते व्यस्य तद्वहन्ति क्षरयन्ति शान्तिरापस्तदद्भिः शान्त्या शमयति तदद्भिः सन्दधाति ॥४॥*

*पूर्णं निनयति। सर्वं वै पूर्णꣳ सर्वेणैवैतत्सन्दधाति सन्ततमव्यवच्छिन्नं निनयति*

यज्ञ की समाप्ति पर (अध्वर्यु) दक्षिण की ओर घूमकर पूर्णपात्र के जल को गिरा देता है। इस प्रकार (संकेत से बताता है) उत्तर की ओर गिराया जाता है। इसलिये दक्षिण की ओर घूमकर पूर्णपात्र को गिराता है। जो यज्ञ करता है वह इस कामना से करता है कि देवलोक में स्थान मिले। उसका यह यज्ञ भी देवलोक को चला जाता है। इसके पीछे दक्षिणा चलती है, जिसे वह (पुरोहित को) देता है। दक्षिणा को लेकर यजमान पीछे-पीछे आता है ॥१॥

मार्ग या तो देवयान होता है या पितृयान। दोनों ओर दो अग्नि-शिखायें जलती रहती हैं। जो झुरसाने के योग्य होता है उसे झुरसाती हैं और जो निकल जाने के योग्य होता है उसे निकल जाने देती हैं। जल शान्ति है इसलिये इसके द्वारा वह मार्ग को शान्त करता है ॥२॥

पूर्णपात्र को वह उँडेलता है। पूर्ण का अर्थ है सब। इस प्रकार 'सब' से वह मार्ग को शान्त करता है। वह निरन्तर बिना धार को तोड़े हुये उँडेलता है। इस प्रकार वह मार्ग को निरन्तर लगातार शान्त करता है ॥३॥

वह पूर्णपात्र को इसलिये उँडेलता है। यज्ञ में जो भूल हो जाती है वहाँ काट या फाड़ देते हैं। जल शान्ति है इसलिये जल रूपी शान्ति से शान्त करता है अर्थात् जलों से चंगा करता है ॥४॥

पूर्ण (पात्र) को उँडेलता है, पूर्ण का अर्थ है सब। 'सब' के द्वारा इसको चंगा

सन्ततेनैवैतदव्यवच्छिन्नेन सन्दधाति ॥५॥

तदञ्जलिना प्रतिगृह्णाति । संवर्चसा पयसा सन्तनूभिरगन्महि मनसा सꣳ शिवेन। त्वष्टा सुदत्रो विदधातु रायोऽनुमार्ष्टु तन्वो यद्विलिष्टमिति[1] यद्विवृढं तत्सन्दधाति ॥६॥

अथ मुखमुपस्पृशते । द्वयं तद्यस्मान्मुखमुपस्पृशतेऽमृतं वाऽआपोऽमृतेनैवैतत्सꣳस्पृशतऽएतदु चैवैतत्कर्मात्मन्कुरुते तस्मान्मुखमुपस्पृशते ॥७॥

अथ विष्णुक्रमान्क्रमते । देवान्वाऽएष प्रीणाति यो यजतऽएतेन यज्ञेनर्ग्भिरिव त्वद्यजुर्भिरिव त्वदाहुतिभिरिव त्वत्स देवान्प्रीत्वा तेष्वपित्वी भवति तेष्वपित्वी भूत्वा तानेवाभिप्रक्रामति ॥८॥

यद्वेव विष्णुक्रमान्क्रमते । यज्ञो विष्णुः स देवेभ्य इमां विक्रान्तिं विचक्रमे यैषामियं विक्रान्तिरिदमेव प्रथमेन पदेन पस्पाराथेदमन्तरिक्षं द्वितीयेन दिवमुत्तमेनैतान्वेवैष एतस्मै विक्रान्तिं विष्णुर्यज्ञो विक्रान्तिं विक्रमते तस्माद्विष्णुक्रमान्क्रमते तद्वाऽइत एव पराचीनं भूयिष्ठा इव क्रमते ॥९॥

करता है। वह लगातार बिना धार तोड़े हुये उँडेलता है, इस प्रकार निरन्तर चंगा करता है ॥५॥

उसको अञ्जलि से लेता है यह मन्त्र पढ़कर—'स वर्चसा पयसा स तनूभिरगन्महि मनसा सꣳशिवेन। त्वष्टा सुदत्रो विदधातु रायोऽनुमार्ष्टु तन्वो' ( तन्वो ? ) यद् विलिष्टम्। ( विलीष्टम् ? ) ( यजु० २।२४ ) । 'तेज, शक्ति, शरीरों और कल्याणकारी मन से हम मिल गये। दानी त्वष्टा हम को धन दे; और जो कुछ हमारे शरीर में घाव था उसे चंगा कर दे'। ऐसा कहकर जो व्रण था उसको चंगा कर देता है ॥६॥

अब मुख का स्पर्श करता है। मुख स्पर्श करने के दो कारण हैं। जल अमृत है। अमृत से ही इसको स्पर्श करता है। दूसरे यह कि इस प्रकार वह इस कर्म को अपना ( निजी ) कर लेता है। इसलिये मुख का स्पर्श करता है ॥७॥

अब वह विष्णु के पगों को चलता है। जो यज्ञ करता है वह देवों को प्रसन्न करता है। इस यज्ञ द्वारा ऋचाओं से, यजुओं से या आहुतियों से देवों को प्रसन्न करके वह उनका हिस्सेदार होकर उन तक पहुँच जाता है ॥८॥

विष्णु के पगों को इसलिये चलता है—विष्णु यज्ञ है। उस ( यज्ञ ) ने देवों के लिये इस विक्रान्ति ( शक्ति ) को प्राप्त कर लिया जो इस समय उनके पास है। पहले पद से इस ( पृथ्वी ) को, दूसरे से अन्तरिक्ष को, तीसरे से द्यौ को। यह विष्णु-यज्ञ यजमान के लिये इस शक्ति को प्राप्त करा देता है। इसीलिये विष्णु के पगों को चलता है। अब इसी ( पृथ्वी ) से बहुत से ( ऊपर को ) चलते हैं ॥९॥

१. शु० स० अ० २ म० २४ ।

*तदुतत्पृथिव्या¹ विष्णुर्व्यक्रꣳस्त । गायत्रेण छन्दसा ततो निर्भक्तो योऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मोऽन्तरिक्षे विष्णुर्व्यक्रꣳस्त त्रैष्टुभेन छन्दसा ततो निर्भक्तो योऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मो दिवि विष्णुर्व्यक्रꣳस्त जागतेन छन्दसा ततो निर्भक्तो योऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्म इत्येवमिमाल्लोकान्त्समारुह्याथैषा गतिरेषा प्रतिष्ठा य एष तपति तस्य ये रश्मयस्ते सुकृतोऽथ यत्परं भा प्रजापतिर्वा स स्वर्गो वा लोकस्तदेवमिमाल्लोकान्त्समारुह्याथैतां गतिमेतां प्रतिष्ठां गच्छति परस्तात्त्वेवार्वाङ् क्रमेत य इतोऽनुशासनं चिकीर्षेद्-द्वय तद्यस्मात्परस्तादर्वाङ् क्रमते ॥१०॥*

*अपसरणतो ह वाऽअग्रे देवा जयन्तोऽजयन् । दिवमेवाग्रेऽथेदमन्तरिक्षमथैतोऽनपसरणात्सपत्नाननुदन्त तथोऽएवैष एतदपसरणत एवाग्रे जयञ्जयति दिवमेवाग्रेऽथेदमन्तरिक्षमथैतोऽनपसरणात्सपत्नान्नुदतऽइयं वै पृथिवी प्रतिष्ठा तदस्यामेवैतत्प्रतिष्ठायां प्रतितिष्ठति ॥११॥*

*तद्वै तद्दिवि विष्णुर्व्यक्रꣳस्त । जागतेन छन्दसा ततो निर्भक्तो योऽस्मान्द्वेष्टि य*

वह इस मंत्र से—'पृथिव्या विष्णुर्व्यक्रꣳस्त गायत्रेण छन्दसा ततो निर्भक्तो योऽस्मान् द्वेष्टि य च वय द्विष्म' (यजु० २।२५)। 'अन्तरिक्षे विष्णुर्व्यक्रꣳस्त त्रैष्टुभेन छन्दसा ततो निर्भक्तो योऽस्मान् द्वेष्टि य च वय द्विष्म' (यजु० २।२५)। 'दिवि विष्णु-र्व्यक्रꣳस्त जागतेन छन्दसा ततो निर्भक्तो योऽस्मान् द्वेष्टि य च वय द्विष्म' (यजु० २।२५)। 'पृथिवी में विष्णु गायत्री छन्द से चला। जो हमसे द्वेष करता है या जिससे हम द्वेष करते हैं, वह यहाँ से बहिष्कृत है'। 'अन्तरिक्ष में विष्णु त्रिष्टुभ छन्द से चला। जो हमसे द्वेष करता है या जिससे हम द्वेष करते हैं, वह यहाँ से बहिष्कृत है'। 'द्यौ लोक में विष्णु जगति छन्द से चला। जो हमसे द्वेष करते हैं या जिससे हम द्वेष करते हैं, वह यहाँ से बहिष्कृत है'। जब इन लोकों को प्राप्त हो गया तो यही गति है, यही प्रतिष्ठा है। जो यह तपता है अर्थात् सूर्य उसकी यह किरणें हैं ये सुकृत हैं। यह जो परम प्रकाश है वह प्रजापति या स्वर्ग-लोक है। इस प्रकार इन लोकों को प्राप्त होता है। वह इस गति और प्रतिष्ठा को पाता है। जो अनुशासन या उपदेश देना चाहे वह ऊपर से नीचे आता है। दो कारण हैं कि वह ऊपर से नीचे आता है— ॥१०॥

(शत्रु के) भागने पर विजयी देवों ने पहले द्यौ को जीता, फिर अन्तरिक्ष को, फिर उन शत्रुओं को इस (पृथ्वी) से भी निकाला जहाँ से भाग जाना कठिन था। उसी प्रकार यह (होता) भी (शत्रुओं के) भागने पर पहले द्यौ लोक को जीतता है, फिर अन्तरिक्ष को, फिर उनको इस (पृथ्वी) से निकालता है जहाँ से भाग जाना नहीं बन सकता। यह पृथ्वी की प्रतिष्ठा है इसलिये वह इस प्रतिष्ठा में ही प्रतिष्ठित होता है ॥११॥

और इस प्रकार भी—'दिविविष्णुर्व्यक्रꣳस्त । जागतेन छन्दसा ततो निर्भक्तो

१ शु० सं० अ० २ क० २५।

च वय द्विष्मोऽन्तरिक्षे विष्णुर्व्यक्रश्ंस्त त्रैष्टुभेन छन्दसा ततो निर्भक्तो योऽस्मान्द्वेष्टि य
च वयं द्विष्मः पृथिव्या विष्णुर्व्यक्रश्ंस्त गायत्रेण छन्दसा ततो निर्भक्तो योऽस्मान् द्वेष्टि
य च वय द्विष्मोऽस्मादन्नादस्यै प्रतिष्ठायाऽ'इत्यस्यां ह्येदं सर्वमन्नाद्यं प्रतिष्ठितं तस्मा-
दाहास्मादन्नादस्यै प्रतिष्ठायाऽइति ॥१२॥

अथ प्राङ् प्रेक्षते । प्राची हि देवाना दिक्तस्मात्प्राङ् प्रेक्षते ॥१३॥

स प्रेक्षते । अगन्म स्वरिति[२] देवा वै स्वरगन्म देवानित्येवैतदाह सज्योतिषाभू-
मेति[३] स देवैरभूमेत्येवैतदाह ॥१४॥

अथ सूर्यमुदीक्षते । सैषा गतिरेषा प्रतिष्ठा तदेतां गतिमेतां प्रतिष्ठां गच्छति तस्मा
त्सूर्यमुदीक्षते ॥१५॥

स उदीक्षते । स्वयम्भूरसि श्रेष्ठो रश्मिरित्येष[४] वै श्रेष्ठो रश्मिर्यत्सूर्यस्तस्मादाह
स्वयम्भूरसि श्रेष्ठो रश्मिरिति वर्चोदा असि वर्चो मे देहीति[५] त्वेवाह ब्रवीमीति ह स्माह

योऽस्मान् द्वेष्टि य च वय द्विष्मोऽन्तरिक्षे विष्णुर्व्यक्रश्ंस्त त्रैष्टुभेन छन्दसा ततो निर्भक्तो
योऽस्मान् द्वेष्टि य च वय द्विष्म पृथिव्या विष्णुर्व्यक्रश्ंस्त गायत्रेण छन्दसा ततो निर्भक्तो
योऽस्मान् द्वेष्टि य च वय द्विष्मोऽस्मादन्नादस्यै प्रतिष्ठाया'। ( यजु० २।२५ )। 'द्यौ लोक मे
विष्णु जगती छन्द से चला। वहाँ से वह निकाल दिया गया जो हमसे द्वेष करता है या जिससे
हम द्वेष करते हैं। अन्तरिक्ष में विष्णु त्रिष्टुभ छन्द से चला। वहाँ से वह निकाल दिया
गया जो हमसे द्वेष करता है या जिससे हम द्वेष करते हैं। पृथ्वी मे विष्णु गायत्री छन्द से
चला। वहाँ से वह निकाल दिया गया जो हमसे द्वेष करता है या जिससे हम द्वेष करते हैं।
इस अन्न से और प्रतिष्ठा से ( निकाल दिया गया )। इस पृथ्वी मे ही सब अन्न आदि
प्रतिष्ठित हैं इसीलिये कहा, 'इस अन्न से और इस प्रतिष्ठा से' ॥१२॥

अब वह पूर्व की ओर देखता है। पूर्व देवों का दिशा है। इसलिये पूर्व की ओर
देखता है ॥१३॥

वह यह मन्त्र पढकर देखता है—'अगन्म स्व'। ( यजु० २।२५ )। 'हम स्वर्ग को
पहुँच गये'। देव ही स्वर्ग हैं इसलिये तात्पर्य है 'देवों को प्राप्त हो गये'। अब कहता है—'स
ज्योतिषाभूम' ( यजु० २।२५ )। 'प्रकाश से हम मिल गये'। इससे तात्पर्य है कि हम देवों
से मिल गये ॥१४॥

अब वह सूर्य की ओर देखता है। क्योंकि वही गति है, वही प्रतिष्ठा है। इस गति
को और प्रतिष्ठा को प्राप्त होता है इसलिये सूर्य की ओर देखता है ॥१५॥

वह इस मन्त्र को पढकर देखता है—'स्वयम्भूरसि श्रेष्ठो रश्मि' ( यजु० २।२६ )।
'हे श्रेष्ठ किरण! तू स्वयम्भू है'। सूर्य श्रेष्ठ किरण है इसलिये कहा, 'हे श्रेष्ठ किरण, तू स्वयम्भू

१-३. शु० स० अ० २ क० २५ । ४५ शु० स० अ० २ क० २६ ।

*याज्ञवल्क्यस्तदुध्येव ब्राह्मणेनैष्टव्यं तदुब्रह्मवर्च्चसी स्यादित्युतो ह स्माहौपोदितेय एष वाव मह्यं गा दास्यति गोदा गा मे देहीत्येवं यं कामं कामयते सोऽस्मै कामः समृध्यते ॥१६॥*

*अथावर्त्तते । सूर्य्यस्यावृतमन्वावर्त्तेऽइति तदेतां गतिमेतां प्रतिष्ठां गत्वैतस्यैवावृतमन्वावर्त्तते ॥१७॥*

*अथ गार्हपत्यमुपतिष्ठते । द्वयं तद्यस्माद्गार्हपत्यमुपतिष्ठते गृहा वै प्रतिष्ठा तद्गृहेष्वेवैतत्प्रतिष्ठायां प्रतितिष्ठति यावद्वेवास्येह मानुषमायुस्तस्माऽएवैतदुपतिष्ठते तस्माद्गार्हपत्यमुपतिष्ठते ॥१८॥*

*स उपतिष्ठते । अग्ने गृहपते सुगृहपतिस्त्वयाग्नेऽहं गृहपतिना भूयासᳫं सुगृहपतिस्त्वम्मयाग्ने गृहपतिना भूया*ः* इति नात्र तिरोहितमिवास्त्यस्थूरिणौ गार्हपत्यानि सन्त्विति*ᳫं *स्यानार्त्तानि नौ गार्हपत्यानि सन्त्वित्येवैतदाह शतᳫं हिमा*ः* इति शतं वर्षाणि जीव्यासमित्येवैतदाह तदप्येतदुपचाद्रियेतापि हि भूयाᳫंसि शताद्वर्षेभ्यः पुरुषो जीवति*

है' । अब कहता है—'वर्च्चोदाऽअसि वर्च्चो मे देहि । ( यजु० २।२६ ) । 'तू तेज देने वाला है, तू तेज दे' । याज्ञवल्क्य ने कहा, 'मैं यही कहता हूँ कि ब्राह्मण यह चाहे कि मैं ब्रह्मवर्चसी होऊँ' । औपोदितेय ने कहा, 'वह मुझे गायें देगा । इसलिये मैं कहता हूँ, तू गाय देने वाला है मुझे गाय दे' । इस प्रकार ( यजमान ) जो चाहता है वही उसको मिल जाता है ॥१६॥

अब वह ( बाईं ओर से दाहिनी ओर को ) मुड़ता है यह पढ़कर—'सूर्य्यस्यावृतमन्वावर्त्ते' ( यजु० २।२६ ) । 'मैं सूर्य्य के मार्ग को लौटता हूँ' । इस गति और प्रतिष्ठा को प्राप्त हो कर यह लौटता है ॥१७॥

अब वह गार्हपत्य अग्नि के पास जाता है । गार्हपत्य घर है । घर ही प्रतिष्ठा है इसलिये वह घर में अर्थात् प्रतिष्ठा में ठहरता है और दूसरे, जो मनुष्य की पूरी आयु हो सक्ती है उसको प्राप्त करता है । इसलिये गार्हपत्य अग्नि के पास ठहरता है ॥१८॥

वह यह मन्त्र पढ़कर जाता है—'अग्ने गृहपते सुगृहपतिस्त्वयाऽग्नेऽहं गृहपतिना भूयासᳫं सुगृहपतिस्त्वम् मयाऽग्ने गृहपतिना भूयाः' ( यजु० २।२७ ) । 'हे गृहपति अग्नि ! मैं तुझ गृहपति की सहायता से अच्छा गृहपति हो जाऊँ । हे अग्नि ! मुझ गृहपति की सहायता से तू अच्छा गृहपति हो जा' । यह स्पष्ट ही है । अब कहता है—'अस्थूरि णौ गार्हपत्यानि सन्तु' ( यजु० २।२७ ) । 'हमारे घर के मामले एक बैल की गाड़ी जैसे न हों' । इस कहने का तात्पर्य है कि हमारे घर के मामले दुःख-रहित हों । अब कहता है—'शत हिमाः' ( यजु० २।२७ ) । 'सौ वर्ष तक' । इसका तात्पर्य है 'मैं सौ वर्ष तक जीऊँ' । परन्तु उसको ऐसा नहीं कहना चाहिये, क्योंकि मनुष्य सौ वर्ष से अधिक जीता है । इसलिये उसको ऐसा

१. शु० य० अ० २ क० २६ । २-४. शु० य० अ० २ क० २७ ।

तस्मादप्येतद्वृवचादियेत ॥१६॥

अथावर्त्तते । सूर्यस्यावृतमन्वावर्त्त[1] इति तदेतां गतिमेतां प्रतिष्ठां गत्वैतस्यैवावृतमन्वावर्त्तते ॥२०॥

अथ पुत्रस्य नाम गृह्णाति । इदं मेऽयं वीर्यं पुत्रोऽनुसन्तनवदिति यदि पुत्रो न स्यादप्यात्मन एव नाम गृह्णीयात् ॥२१॥

अथाहवनीयमुपतिष्ठते । प्राङ् मे यज्ञोऽनुसन्तिष्ठाताऽइति तूष्णीमुपतिष्ठते ॥२२॥

अथ व्रतं विसृजते । इदमहं य एवाऽस्मि सोऽस्मीत्य[2]मानुष इव वाऽएतद्भवति यद्व्रतमुपैति न हि तदवकल्पते यद्ब्रूयादिदमहथं सत्यादनृतमुपैमीति तदु खलु पुनर्मानुषो भवति तस्मादिदमहं य एवाऽस्मि सोऽस्मीत्येवं व्रतं विसृजेत ॥२३॥ ब्राह्मणम् ॥ सप्तमः प्रपाठकः समाप्तः ॥ कण्डिका संख्या ११४ ॥ नवमोऽध्यायः ॥ अस्मिन् काण्डे कण्डिकासङ्ख्या ४४८ ॥

इति माध्यन्दिनीये शतपथब्राह्मणे हविर्यज्ञनाम प्रथमं काण्डं समाप्तम् ॥

नहीं कहना चाहिये ॥१६॥

अब वह (बाईं ओर से दाईं ओर) मुड़ता है यह पढ़कर—'सूर्यस्यावृतमन्वावर्ते' (यजु० २।२७)। 'सूर्य के मार्ग से लौटता हूँ'। वह इस गति और प्रतिष्ठा को प्राप्त करके इस (सूर्य के) मार्ग से लौटता है ॥२०॥

अब (यह मन पढ़ता हुआ) अपने पुत्र का नाम लेता है—'इद मे ऽय वीर्य पुत्रोऽनुसन्तनवत्'। 'मेरा पुत्र मेरे इस वीर्य को जारी रखे'। यदि पुत्र न हो तो अपना ही नाम ले ॥२१॥

अब आहवनीय के पास खड़ा होता है। वह चुपके से खड़ा होता है यह जानकर कि पूर्व में मेरा यज्ञ समाप्त होगा ॥२२॥

अब व्रत का विसर्जन करता है (यह मन पढ़कर)—'इदमह य एवाऽस्मि सोऽस्मि' (यजु० २।२८)। 'यह मैं वही हूँ जो हूँ'। जब व्रत को किया था तो मनुष्य से ऊपर (देव) हो गया था। अब यह कहना तो उचित नहीं है कि मैं सच से झूठ को प्राप्त होऊँ। और यह मनुष्य हो ही जाता है इसलिये उसको इस मन्त्र को पढ़कर ही व्रत का विसर्जन करना चाहिए। 'मैं वही हूँ जो हूँ'। (यजु० २।२८) ॥२३॥

माध्यन्दिनीय शतपथब्राह्मण की श्रीमत् पंडित गंगाप्रसाद उपाध्याय कृत 'रत्नकुमारी-दीपिका' भाषा व्याख्या का हविर्यज्ञनाम प्रथम काण्ड समाप्त हुआ।

---

१. शु० सं० अ० २ क० २७।   २. शु० सं० अ० २ क० २८।

# प्रथम-काण्ड

| प्रपाठक | कण्डिका-संख्या |
| --- | --- |
| प्रथम [ १. २. २ ] | १२१ |
| द्वितीय [ १. ३. ३ ] | १२२ |
| तृतीय [ १. ४. ४ ] | १२८ |
| चतुर्थ [ १. ६. १ ] | १२१ |
| पंचम [ १. ७ २ ] | १२१ |
| षष्ठ [ १. ८. २ ] | १११ |
| सप्तम [ १. ९. ३ ] | ११४ |
| योग | ८३८ |

# द्वितीय-काण्ड

## अथ एकपादिकानाम द्वितीयं काण्डम्

[ अग्न्याधानम्, पुनराधेयम्, अग्निहोत्रम्, पिण्डपितृयज्ञः,
आग्रयणेष्टिः, दाक्षायणयज्ञः, चातुर्म्मास्यानि ]

# अध्याय १—ब्राह्मण १

स यद्वाऽइतश्चेतश्च सम्भरति। तत्सम्भाराणाꣳ सम्भारत्वं यत्रयत्राग्नेर्न्यक्तं ततस्ततः सम्भरति तद्यशसेव त्वदेनैनमेतत्समर्धयति पशुभिरिव त्वन्मिथुनेनेव त्वत्सम्भरन् ॥१॥

अथोल्लिखति। तद्यदेवास्यै पृथिव्याऽअभिष्ठितं वाभिष्ठ्यूतं वा तदेवास्याऽ एतदुद्धन्त्यथ यज्ञियायामेव पृथिव्यामाधत्ते तस्माद्वाऽउल्लिखति ॥२॥

अथाद्भिरभ्युक्षति। एष वा अपाꣳ सम्भारो यदद्भिरभ्युक्षति यद्वदपः सम्भरत्यन्नं वाऽआपोऽन्नꣳ हि वाऽआपस्तस्माद्यदेमं लोकमाप आगच्छन्त्यथेहान्नाद्यं जायते तदन्नाद्येनैवैनमेतत्समर्धयति ॥३॥

योषा वाऽआपः। वृषाग्निर्मिथुनेनैवैनमेतत्प्रजननेन समर्धयत्यद्भिर्वाऽइदꣳ सर्वमाप्तमद्भिरेवैनमेतदाप्त्वाधत्ते तस्मादपः सम्भरति ॥४॥

अथ हिरण्यꣳ सम्भरति। अग्निर्हवाऽअपोऽभिदध्यौ मिथुन्याभिः स्यामिति ताः

वह इधर-उधर से इकट्ठा करता है। यही (भिन्न भिन्न आवश्यक) वस्तुओं का इकट्ठा करना तैयारी है। जिस जिस वस्तु में अग्नि रहता है उसी उसी वस्तु से तैयारी की जाती है। इस तैयारी से यश से, पशुओं से और मिथुन अर्थात् जोड़े से युक्त करता है ॥१॥

अब वह रेखा खींचता है। इस पृथ्वी के जिस भाग पर चला या जहाँ थूका उस भाग को निकाल देते हैं। इस प्रकार यज्ञ के योग्य पृथ्वी में ही अग्न्याधान किया जाता है। इसीलिये रेखा खींची जाती है ॥२॥

अब जल छिड़कता है। यह जो जल से छिड़कना है मानो (अग्नि की) जल के साथ तैयारी है। जल लाया इसलिये जाता है कि जल अन्न है। अन्न ही जल है। इसलिये जब जल इस लोक में आ जाता है, तभी अन्न उत्पन्न होता है। इस प्रकार वह अग्नि को अन्न आदि से युक्त करता है ॥३॥

'आप' जल स्त्री है। अग्नि पुरुष है। इस प्रकार वह अग्नि के लिये एक सन्तान उत्पादक जोड़ा देता है। और चूँकि जल इस सब लोक में व्यापक है, इसलिये अग्नि को पहले जल के द्वारा तैयार करके ही स्थापित करता है। इसीलिये वह जल को लाता है ॥४॥

अब वह सोना (सुवर्ण) लाता है। एक बार अग्नि ने जल की ओर देखा और सोचा कि मैं इनके साथ मैथुन करूँ। उसने जल के साथ प्रसंग किया और जो वीर्य सींचा

सम्बभूव तासु रेतः प्रासिञ्चत्तद्धिरण्यमभवत्तस्मादेतदग्निसंकाशमग्नेर्हि रेतस्तस्मादप्सु विन्दन्त्यप्सु हि प्रासिञ्चत्तस्मादेनेन न धावयति न किं चन करोत्यथ यशो देवरेतसꣳ हि तद्यशसैवैनमेतत्समर्धयति सरेतसमेव कृत्स्नमग्निमाधत्ते तस्माद्धिरण्यꣳ सम्भरति ॥५॥

अथोषान्त्सम्भरति । असौ ह वै द्यौरस्यै पृथिव्याऽएतान्पशून्प्रददौ तस्मात्पशव्य-मूषरमित्याहुः पशवो ह्येवैते साक्षादेव तत्पशुभिरेवैनमेतत्समर्धयति तेऽमुत आगता अस्यां पृथिव्यां प्रतिष्ठितास्तमनयोर्द्यावा पृथिव्यो रसं मन्यन्ते तदनयोरेवैनमेतद्द्यावापृथिव्यो रसेन समर्धयति तस्मादूषान्त्सम्भरति ॥६॥

अथाखुकरीषꣳ सम्भरति । आखवो ह वाऽअस्यै पृथिव्यै रसं विदुस्तस्मात्तेऽधो-ऽध इमां पृथिवीं चरन्ति पीविष्ठा अस्यै हि रसं विदुस्ते यत्र तेऽस्यै पृथिव्यै रसं विदुस्तत उत्किरन्ति तदस्याऽएवैनमेतत्पृथिव्यै रसेन समर्धयति तस्मादाखुकरीषꣳ सम्भरति पुरीष्य इति वै तमाहुर्यः श्रियं गच्छति समानं वै पुरीषं च करीषं च तदेतस्यैवावरुध्यै तस्मादा-खुकरीषꣳ सम्भरति ॥७॥

अथ शर्कराः सम्भरति । देवाश्च वाऽअसुराश्चोभये प्राजापत्याः पस्पृधिरे स हेयं

यह स्वर्ण हो गया । इसीलिये वह अग्नि के समान चमकता है । क्योंकि यह अग्नि का ही बीज है । वह ( सोना ) जल मे पाया जाता है, क्योंकि जल में ही उसने वीर्य सींचा था । इसलिये इससे न कोई उसको धोता है और न कोई और काम करता है । अब ( आग के लिये ) यश है । क्योंकि देव-वीर्य अर्थात् यश से वह उसको समृद्ध करता है । और वीर्य रूप पूर्ण अग्नि को आधान करता है । इसलिये यह स्वर्ण को लाता है ॥५॥

अब यह नमक को लाता है । उस द्यौ ने इस पृथ्वी के लिये इन पशुओं को दिया । इसलिये कहते हैं कि नमक की भूमि ( ऊषरम् या ऊसर ) पशुओं के योग्य है । यह पशु ही इसलिये नमक हैं । इस प्रकार यह साक्षात् रूप से अग्नि को पशुओं से युक्त करता है । और पशु उस लोक ( द्यौ ) से आकर इस पृथ्वी मे प्रतिष्ठित हुये । उस ( नमक ) को इन द्यौ और पृथ्वी का रस मानते हैं । इसलिये इन्हीं द्यौ और पृथ्वी के रस से अग्नि को समृद्ध करता है । इसलिये नमक को लाता है ॥६॥

अब यह आखु-करीष ( चूहों द्वारा निकाली हुई मिट्टी को ) लाता है । चूहे इस पृथ्वी के रस को जानते हैं । इसलिये यह इस पृथ्वी को गहरा खोदते चले जाते हैं । इस पृथ्वी के रस को प्राप्त करके यह मोटे हो गये । और जहाँ पृथ्वी में उनको रस प्रतीत हुआ उन्होंने उसे खोद कर बाहर निकाल डाला । इसलिये यह अग्नि को पृथ्वी के इस रस से युक्त करता है । यही कारण है कि वह आखु-करीष को लाता है । जो श्री को प्राप्त कर लेता है, उसे पुरीष्य कहते हैं । पुरीष और करीष एक ही बात है । इसलिये इसकी बढ़ोतरी के लिये आखु-करीष को लाता है ॥७॥

अब यह कंकड़ ( शर्करा ) लाता है । देव और असुर दोनों प्रजापति की सन्तान

पृथिव्यलेलायद्यथा पुष्करपर्णमेवं ताᳬं ह स्म वातः संवहति सोपैव देवाञ्जगामोपासुरांस्तां यत्र देवानुपजगाम ॥८॥

तद्वोचुः । हन्तेमां प्रतिष्ठां दृᳬंहामहै तस्यां ध्रुवायामशिथिलायाममीऽआदधामहै ततोऽस्यै सपत्नान्निर्भक्ष्याम इति ॥९॥

तद्यथा शंकुभिश्चर्म विहन्यात् । एवमिमां प्रतिष्ठाᳬं पर्यवृᳬंहन्त सेयं ध्रुवाशिथिला प्रतिष्ठा तस्यां ध्रुवायामशिथिलायाममीऽआदधत ततोऽस्यै सपत्नान्निरभजन् ॥१०॥

ततोऽएवैष एतत् । इमां प्रतिष्ठाᳬं शर्कराभिः परिदृᳬंहते तस्यां ध्रुवायामशिथिलायाममीऽआधत्ते ततोऽस्यै सपत्नान्निर्भजति तस्माच्छर्कराः सम्भरति ॥११॥

तान्वाऽएतान् । पञ्च सम्भारान्त्सम्भरति पाङ्क्तो यज्ञः पाङ्क्तः पशुः पञ्चर्तवः संवत्सरस्य ॥१२॥

तदाहुः । षड्वाऽऋतवः संवत्सरस्येति न्यूनम् तर्हि मिथुनं प्रजननं क्रियते न्यूनाद्वाऽइमाः प्रजाः प्रजायन्ते तच्छ्रेयः श्रेयसमुत्तरावत्तसात्पञ्च भवन्ति यद्यु षड्वेऽर्तवः संवत्सर-

अपनी बड़ाई के लिये झगड़ने लगे । यह पृथ्वी कमल के दल के समान काँपने लगी क्योंकि वायु इसको डगमगा रही थी । यह कभी देवों के पास जाती और कभी असुरों के । जब वह देवों के पास पहुँची तो— ॥८॥

उन्होंने कहा, लाओ हम इसको दृढ़ कर लें; और जब यह दृढ़ और अचल हो जाय तो दोनों अग्नियों का आधान करें । इससे हम अपने शत्रुओं को यहाँ से बिल्कुल निकाल देंगे ॥९॥

इसलिये जैसे खूँटियों से चमड़े को तानते हैं, उसी प्रकार इसको दृढ़ किया; और यह अचल और दृढ़ हो गई । उसी दृढ़ अचल भूमि पर दो अग्नियों का आधान किया; और तब उन्होंने शत्रुओं को इसके भाग से बिल्कुल निकाल दिया ॥१०॥

इसी प्रकार यह ( अध्वर्यु ) भी ककड़ों ( शर्करा ) से इसको दृढ़ करता है; और उस दृढ़ निश्चल पृथ्वी में दो अग्नियों को स्थापित करता है; और शत्रुओं को मार भगाता है, इसलिये ककड़ों को लाता है ॥११॥

इस प्रकार यह पाँच तैयारियाँ हैं क्योंकि यज्ञ पाँच भागों वाला ( पांक ) और पशु भी पाँच भागों वाला है; और वर्ष में पाँच ऋतुयें भी हैं ॥१२॥

इसके विषय में उनका कहना है कि साल में छः ऋतुयें हैं । न्यून के जोड़े से ही सन्तान उत्पन्न होती है । न्यून शरीर के ( नीचे के स्थान ) से ही यह प्रजा उत्पन्न होती है । यह भी ( यजमान के लिये ) श्रेयस्कर हैं । इसलिये पाँच तैयारियाँ होती हैं । और जब वर्ष की छः ऋतुयें होती हैं तो छठी अग्नि होती है । इसलिये कोई न्यूनता नहीं हुई । [ तात्पर्य यह है कि पाँच सभारों में किसी प्रकार की न्यूनता नहीं माननी चाहिये । पाँच ऋतुओं के लिये पाँच संभार हो गये । यदि कोई कहे कि ऋतुयें छः होती हैं इसलिये पाँच

*स वाऽअष्टावेव कृत्वो जुह्वा गृह्णाति । चतुरुपभृति तद्वज्रमभिभारं करोति तेन वज्रेणाभिभारेणेमाल्लोकानभिनत्तीमाल्लोकाञ्जयति ॥८॥*

*अग्नीषोमौ वै देवानाᳫं सयुजौ । ताभ्याᳫं सार्धं गृह्णाति विष्णव उपभृतिकेऽन्यतरमेवाऽऽघारमाघारयति यᳫं स्रुवेण प्रतिक्रामति वाऽउत्तरमाघारमाघार्योऽभिजित्याऽऽभिजयानीति तस्मादन्यतरमेवाघारमाघारयति यᳫं स्रुवेण ॥९॥*

*अथाऽऽश्राव्य न होतारं प्रवृणीते । सीद होतरित्येवाऽऽहोपनिशति होता होतृषदनऽउपनिश्य प्रसौति प्रसूतोऽध्वर्युः स्रुचावादत्ते ॥१०॥*

*स आहातिक्रामन्नग्नयेऽनुब्रूहीति । आश्राव्याऽऽहाग्निं यजेति वषट्कृते जुहोति ॥११॥*

*अथाह सोमायानुब्रूहीति । आश्राव्याह सोमं यजेति वषट्कृते जुहोति ॥१२॥*

*अथ यद्ध्रुवभृत्याज्यं भवति । तत्समानयमान आह विष्णवेऽनुब्रूहीत्याश्राव्याह विष्णुं यजेति वषट्कृते जुहोति ॥१३॥*

*स यत्समानत्र तिष्ठञ्जुहोति । न यथेदं प्रचरन्संचरत्यभिजित्याऽभिजयानीत्यथ*

वह आठ बार जुहू में भरता है और चार बार उपभृत में । इससे वह वज्र के आगे के भाग को भारी कर देता है । वज्र के इस भारी भाग से इन लोकों को तोड़ देता और इन पर विजय प्राप्त कर लेता है ॥८॥

देवताओं में अग्नि और सोम का जोड़ा है । इनके लिये एक साथ लेता है । विष्णु के लिये अकेली । एक ही आघार देता है जो स्रुवा में भरी जाती है । क्योंकि जब पीछे की आघार दे देता है तो चल देता है यह कहकर कि 'जीत कर विजयी बनूँ' । इसलिये स्रुवा से एक ही आघार देता है ॥९॥

श्रौषट् कहने के पीछे होता का वरण नहीं करता । इतना ही कहता है कि 'हे होता, बैठ' । होता अपने स्थान पर बैठ जाता है । अब वह अध्वर्यु को प्रेरणा करता है और अध्वर्यु दो चमचे भर लेता है ॥१०॥

( वेदी के दक्षिण की ओर ) जाते हुये वह ( होता से ) कहता है 'अग्नि का आवाहन कर' । और श्रौषट् कहकर कहता है 'अग्नि की स्तुति कर' । और वषट्कार के पीछे आहुति दे देता है ॥११॥

अब कहता है, 'सोम का आवाहन कर' । फिर श्रौषट् कहकर कहता है, 'सोम की स्तुति कर' । फिर वषट्कार के पीछे आहुति दे देता है ॥१२॥

अब उपभृत में जो घी होता है उसको ( जुहू के बचे घी में ) मिलाकर कहता है, 'विष्णु का आवाहन कर' । फिर श्रौषट् कहकर कहता है 'विष्णु की स्तुति कर' । फिर वषट्कार के पीछे आहुति दे देता है ॥१३॥

वह एक ही स्थान पर खड़ा रहता है । और जैसा चलना फिरना चाहिये चलता

यदेता देवता यजति वज्रमेवैतत्सᳪंस्करोत्यग्निमनीकᳪं सोमᳪं शल्यं विष्णुं कुल्मलᳪं ॥१४॥

संवत्सरो हि वज्रः। अग्निर्वाऽअहः सोमो रात्रिरथ यदन्तरेण तद्विष्णुरेतद्वै परिप्लवमानᳪंसंवत्सरं करोति ॥१५॥

संवत्सरो वज्रः। एतेन वै देवाः संवत्सरेण वज्रेण पुरः प्राभिन्दन्निमाल्लोकान्प्राजयंस्तथोऽएवैषऽएतेन संवत्सरेण वज्रेणेमाल्लोकान्प्रभिनत्तीमाल्लोकान्प्रजयति तस्मादेता देवता यजति ॥१६॥

स वै तिस्रऽउपसदऽउपेयात्। त्रयो वाऽऋतवः संवत्सरस्य संवत्सरस्यैवैतद्रूपं क्रियते संवत्सरमेवैतत्सᳪंस्करोति द्विरेकया प्रचरति द्विरेकया ॥१७॥

ताः षट् सम्पद्यन्ते। षड्वाऽऋतवः संवत्सरस्य संवत्सरस्यैवैतद्रूपं क्रियते संवत्सरमेवैतत्सᳪंस्करोति ॥१८॥

यद्यु द्वादशोपसदऽउपेयात्। द्वादश वै मासाः संवत्सरस्य संवत्सरस्यैवैतद्रूपं क्रियते संवत्सरमेवैतत्सᳪंस्करोति द्विरेकया प्रचरति द्विरेकया ॥१९॥

ताश्चतुर्विंᳪंशतिः सम्पद्यन्ते। चतुर्विंᳪंशतिर्वै संवत्सरस्यार्धमासाः संवत्सरस्यै-

फिरता नहीं। इसका कारण यह है कि वह सोचता है कि 'जीतकर विजयी बनूँ'। इन देवताओं के लिये आहुति इसलिये देता है कि वज्र बना सकूँ। अग्नि को वज्र का 'अनीक' या सिरा बनाता है, सोम को शल्य और विष्णु को कुल्मल (यह वज्र के भाग हैं) ॥१४॥

संवत्सर ही वज्र है। अग्नि दिन है और सोम रात और बीच का भाग विष्णु। इस प्रकार वह वर्ष के चक्र को बनाता है ॥१५॥

संवत्सर वज्र है। इसी संवत्सर वज्र के द्वारा देवों ने किलों को तोड़ा और इन लोकों को जीता। इसी प्रकार यह भी इसी संवत्सर वज्र की सहायता से इन लोकों को तोड़ता और इन लोकों को जीतता है। इसीलिये वह इन देवतों का यजन करता है ॥१६॥

तीन उपसदों को करे। संवत्सर में तीन ऋतुयें होती हैं। इस प्रकार संवत्सर का तद्रूप आ जाता है। इस प्रकार वह संवत्सर को बनाता है। वह प्रत्येक क्रिया को दो बार करता है ॥१७॥

यह छः के बराबर हो जाते हैं। वर्ष में छः ऋतुयें होती हैं। इस प्रकार वर्ष का तद्रूप हो जाता है। वह इस प्रकार वर्ष को बनाता है ॥१८॥

या बारह उपसदों को करे। वर्ष में बारह मास होते हैं। इस प्रकार वर्ष का तद्रूप हो जाता है। वह इस प्रकार वर्ष बनाता है। वह प्रत्येक क्रिया को दो बार करता है ॥१९॥

इस प्रकार चौबीस हो जाते हैं। वर्ष में चौबीस अर्द्धमास होते हैं। यह संवत्सर

येतद्रूपं क्रियते संवत्सरमेवैतत्संस्करोति ॥२०॥

स यत्सायम्प्रातः प्रचरति । तथा ह्येव सम्पत्सम्पद्यते स यत्पूर्वाह्णे प्रचरति तज्जयत्यथ यदपराह्णे प्रचरति सुजितमसदित्यथ यज्जुहोतीद वै पुर युध्यन्ति ता जित्वा स्वाश्रं सतीं प्रपद्यन्ते ॥२१॥

स यत्प्रचरति । तद्युध्यत्यथ यत्संतिष्ठते तज्जयत्यथ यज्जुहोति स्वामेवैतत्सतीं प्रपद्यते ॥२२॥

स जुहोति । यथा द्विरेकस्यान्हः प्रचरिष्यन्भवति या तेऽअग्नेऽयःशया तनूर्वर्षिष्ठा गह्वरेष्ठा । उग्रं वचोऽअपावधीत्त्वेषं वचोऽअपावधीत्स्वाहेत्येवंरूपा हि साऽसीदयस्मयी हि साऽसीत् ॥२३॥

अथ जुहोति । यथा द्विरेकस्यान्हः प्रचरिष्यन्भवति या तेऽअग्ने रजःशया तनूर्वर्षिष्ठा गह्वरेष्ठा । उग्रं वचोऽअपावधीत्त्वेषं वचोऽअपावधीत्स्वाहेत्येवंरूपा हि साऽसीद्रजता हि साऽसीत् ॥२४॥

अथ जुहोति । यथाद्विरेकस्यान्हः प्रचरिष्यन्भवति या तेऽअग्ने हरिशया तनूर्वर्षिष्ठा

का रूप हो जाता है । इस प्रकार वह सवत्सर को बनाता है ॥२०॥

वह साय-प्रातः इसलिये करता है कि इसी से सम्पूर्णता आती है । प्रातःकाल की क्रिया का अर्थ है जय, सायकाल की क्रिया का 'सुजय' और आहुति का अर्थ है कि जीत कर किले को अपना समझकर भीतर घुस जाना ॥२१॥

उपसदों के करने का अर्थ है युद्ध करना, क्रिया के पूर्ण होने का अर्थ है विजय पाना । और आहुति देने का अर्थ है किले को अपना करके उस में घुस जाना ॥२२॥

वह दिन में दो बार इस मन्त्र से आहुति देता है—'या तेऽअग्नेऽयःशया तनूर्वर्षिष्ठा गह्वरेष्ठा । उग्रं वचोऽअपावधीत् त्वेषं वचोऽअपावधीत् स्वाहा' । ( यजु० ५।८ ) । 'हे अग्नि, यह जो तेरा लोहे का शरीर है । गहरे में बैठा हुआ । इसने ( शत्रु की ) उग्र वाणी को मार डाला । तीक्ष्ण वाणी को मार डाला' । वह ऐसी ही थी । वह लोहे के समान थी ॥२३॥

अब दिन में दो बार इस मन्त्र से आहुति देता है—'या तेऽअग्ने रजःशया तनूर्वर्षिष्ठा गह्वरेष्ठा । उग्रं वचोऽअपावधीत् त्वेषं वचोऽअपावधीत् स्वाहा' ( यजु० ५।८ ) । 'हे अग्नि, यह जो तेरा चाँद का शरीर है, गहरे में बैठा हुआ, इसने उग्र वाणी को मार डाला, तीक्ष्ण वाणी को मार डाला' । इसका ऐसा ही रूप था । चाँदी का रूप था ॥२४॥

अब दिन में दो बार इस मन्त्र से आहुति देता है—'या तेऽग्ने हरिशया तनूर्वर्षिष्ठा गह्वरेष्ठा । उग्रं वचो अपावधीत् त्वेषं वचो अपावधीत् स्वाहा' ( यजु० ५।८ ) । हे अग्नि यह जो तेरा सोने का शरीर है, गहरे में बैठा हुआ, इसने उग्र वाणी को मार डाला

गह्वरेष्ठा। उग्रं वचोऽअपावधीत्त्वेषं वचोऽअपावधीत्स्वाहेत्येवꣳरूपा हि साऽसीदरिणी हि साऽसीद्यद्यु द्वादशोपसद उपेयाच्चतुरहमेकया प्रचरेच्चतुरहमेकया ॥२५॥

अथातो व्रतोपसदामेव। पर उर्वीर्वाऽअन्या उपसदः परोऽह्वीरन्याः स यासामेकं प्रथमाहं दोग्ध्यथ द्वावथ त्रींस्ताः पर उर्वर्यथ यासां त्रीन्प्रथमाहं दोग्ध्यथ द्वावथैकं ताः परोऽह्वीर्या वै परोऽह्वीस्ताः पर उर्व्यो याः पर उर्वीस्ताः परोऽह्वीः ॥२६॥

तपसा वै लोकं जयन्ति। तदस्यैतत्परः—परऽएव वरीयस्तपो भवति परःपरः श्रेयाꣳसं लोकं जयति वसीयान् हैवास्मिंल्लोके भवति य एवं विद्वान्परोऽह्वीरुपसद उपैति तस्मादु परोऽह्वीरेवोपसद उपेयाद्यद्यु द्वादशोपसद उपेयात्त्रींश्चतुरहं दोहयेद् द्वौ चतुरहमेकं चतुरहम् ॥२७॥ ब्राह्मणम् ॥ ५ [ ४. ४. ] ॥ तृतीयः प्रपाठकः ॥ कण्डिकासंख्या ॥ १२१ ॥ चतुर्थोऽध्यायः [ १६ ] ॥

तीक्ष्ण बाणों को मार डाला'। इसका ऐसा ही रूप था। सोने का रूप था। अगर वह बारह उपसदों को करे तो हर एक को चार दिन करना चाहिये ॥२५॥

अब व्रत-उपसदों को लीजिये। कुछ उपसद चौड़े होते जाते हैं और कुछ तंग। जिन में पहले दिन एक थन दूहता है, दूसरे दिन दो, तीसरे दिन तीन, वे चौड़े होते जाते हैं। और जिनमें पहले दिन तीन थन दूहता है, दूसरे दिन दो, तीसरे दिन एक, वे तंग होते जाते हैं। जो तंग होते जाते हैं वह ऐसे ही हैं जैसे चौड़े। और जो चौड़े होते जाते हैं ऐसे ही हैं जैसे तंग ॥२६॥

लोगों को तप से जीतते हैं। जो इस रहस्य को समझकर उन उपसदों को लेता है जो तंग होते जाते हैं उसका तप बढ़ता जाता है और उसका श्रेय बढ़ता है और वह लोक में अच्छा हो जाता है। इसलिये उन उपसदों को लेना चाहिये जो तंग होते जाते हैं। अगर बारह उपसदों को लेवे तो चार दिन तक तीन थन दूहने चाहियें। चार दिन तक फिर दो थन, और फिर चार दिन तक एक थन ॥२७॥

---

# अध्याय ५—ब्राह्मण १

तद्य एष पूर्वार्ध्यो वर्षिष्ठ स्थूणाराजो भवति । तस्मात्प्राङ् प्रक्रामति त्रीन्विक्रमां स्तच्छङ्कुं निहन्ति सोऽन्तःपातः ॥१॥

तस्मान्मध्यमाच्छङ्कोः । दक्षिणा पञ्चदश विक्रमान्प्रक्रामति तच्छङ्कुं निहन्ति सा दक्षिणा श्रोणिः ॥२॥

तस्मान्मध्यमाच्छङ्कोः । उदङ् पञ्चदश विक्रमान्प्रक्रामति तच्छङ्कुं निहन्ति सोत्तरा श्रोणिः ॥३॥

तस्मान्मध्यमाच्छङ्कोः । प्राङ् षट्त्रिंशतं विक्रमान्प्रक्रामति तच्छङ्कुं निहन्ति स पूर्वार्धः । ४॥

तस्मान्मध्यमाच्छङ्कोः । दक्षिणा द्वादश विक्रमान्प्रक्रामति तच्छङ्कुं निहन्ति स दक्षिणोऽंसः ॥५॥

तस्मान्मध्यमाच्छङ्कोः । उदङ् द्वादश विक्रमान्प्रक्रामति तच्छङ्कुं निहन्ति स उत्तरोऽंस एषा मात्रा वेदेः ॥६॥

अथ तत्त्रिंशद्विक्रमा पश्चाद्भवति । त्रिंशदक्षरा वै विराड्विराजा वै देवा-

शाला के पूर्व की ओर का जो सबसे बड़ा खम्भा होता है, उससे पूर्व की ओर तीन पग चलता है । और वहाँ एक कील गाड़ देता है जिसको 'अन्तः पात' कहते हैं ॥१॥

इस बीच की कील से दक्षिण की ओर पन्द्रह पग चलता है और वहाँ एक कील गाड़ता है उसको 'दक्षिणा श्रोणि' ( दाहिना कूल्हा ) कहते हैं ॥२॥

इस बीच की कीली से उत्तर की ओर पन्द्रह पग चलता है और वहाँ एक कील गाड़ता है । उसको 'उत्तरा श्रोणि' ( बायाँ कूल्हा ) कहते हैं ॥३॥

इस बीच की कील से पूर्व की ओर छत्तीस पग चलता है और वहाँ एक कील गाड़ता है । उसको 'पूर्वार्ध' कहते हैं ॥४॥

इस बीच की कील से दक्षिण की ओर बारह पग चलता है और वहाँ एक कील गाड़ता है । उसको 'दक्षिणोऽंसः' ( दायाँ कंधा ) हैं ॥५॥

इस बीच की कील से बारह पग उत्तर की ओर चलता है और वहाँ एक कील गाड़ता है । उसको 'उत्तरोऽंसः' ( बायाँ कंधा ) कहते हैं । यही वेदी की मात्रा ( प्रमाण ) है ॥६॥

यह पीछे तीस पग इसलिये होती है कि विराट् छन्द में तीस अक्षर होते हैं । और विराट् छन्द के द्वारा ही देवों ने इस लोक में प्रतिष्ठा पाई । इसी प्रकार यह भी विराट

अस्मिल्लोके प्रत्यतिष्ठंस्तथोऽएवैष एतद्विराजैवास्मिल्लोके प्रतितिष्ठति ॥७॥

अथोऽअपि त्रयस्त्रिंशत्स्युः। त्रयस्त्रिंशदक्षरा वै विराट् तद्विराजैवास्मिल्लोके प्रतितिष्ठति ॥८॥

अथ यत्षट्त्रिंशद्विक्रमा प्राची भवति। षट्त्रिंशदक्षरा वै बृहती बृहत्या वै देवाः स्वर्गं लोकमं समाश्नुवत तथोऽएवैष एतद्बृहत्यैव स्वर्गं लोकं समश्नुते सोऽस्य दिव्याऽहवनीयो भवति ॥९॥

अथ यच्चतुर्विंशतिविक्रमा पुरस्ताद्भवति। चतुर्विंशत्यक्षरा वै गायत्री पूर्वार्धो वै यज्ञस्य गायत्री पूर्वार्धे एष यज्ञस्य तस्माच्चतुर्विंशतिविक्रमा पुरस्ताद्भवत्येषा मात्रा वेदेः ॥१०॥

अथ यत्पश्चाद्वरीयसी भवति। पश्चाद्वरीयसी पृथुश्रोणिरिति वै योषां प्रशंसन्ति यद्वेव पश्चाद्वरीयसी भवति पश्चादेवैतद्वरीयः प्रजननं करोति तस्मात्पश्चाद्वरीयसः प्रजननादिमाः प्रजाः प्रजायन्ते ॥११॥

नासिका ह वाऽएषा यज्ञस्य यदुत्तरवेदिः। अथ यदेनामुत्तरां वेदेरुपकिरति तस्मादुत्तरवेदिर्नाम ॥१२॥

द्वय्यो ह वाऽइदमग्रे प्रजा आसुः। आदित्याश्चैवाङ्गिरसश्च ततोऽङ्गिरसः पूर्वे यज्ञं समभरंस्ते यज्ञं सम्भृत्योचुरग्निमिमा नः श्वःसुत्यामादित्येभ्यः प्रब्रूहीनेन नो

छन्द द्वारा इस लोक में प्रतिष्ठा प्राप्त कर लेता है ॥७॥

तैंतीस पग भी हो सकते हैं। क्योंकि विराट् में तैंतीस अक्षर भी होते हैं और विराट् के द्वारा ही वह इस लोक में प्रतिष्ठा प्राप्त करता है ॥८॥

पूर्व में छत्तीस पग क्यों होते हैं? बृहती छन्द छत्तीस अक्षर का होता है। बृहती के द्वारा ही देव लोग स्वर्ग लोक को प्राप्त हुये। इसी प्रकार यह भी बृहती छन्द द्वारा स्वर्ग लोक को प्राप्त करता है। उसकी आह्वनीय अग्नि द्यौलोक में होती है ॥९॥

वेदी आगे की ओर २४ पग की क्यों होती है? गायत्री चौबीस अक्षर की होती है। गायत्री यज्ञ का पूर्वार्ध है। इसलिये यह आगे को चौबीस पग चौड़ी होती है। वेदी की यही मात्रा है ॥१०॥

यह पीछे चौड़ी क्यों होती है? स्त्रियों की प्रशंसा करते हैं कि इनकी श्रोणी (पिछला भाग) चौड़ी है। पिछले भाग के चौड़े होने से कोख बड़ी हो जाती है। कोख से ही यह सब प्रजा उत्पन्न होती है ॥११॥

उत्तर वेदी यज्ञ की नाक है। यह ऊपर को उठी होती है इसीलिये इसका नाम 'उत्तर वेदी' है ॥१२॥

पहले दो प्रकार की प्रजा थी। आदित्य और अंगिरा। सबसे पहले अंगिरों ने यज्ञ का आरम्भ किया और अग्नि से बोले 'आदित्यों से कह दो कि कल हमारे सोम-याग में

*यज्ञेन याजयतेति ॥१३॥*

*ते हाऽदित्याऽऊचुः। उपजानीत यथाऽस्मानेनाङ्गिरसो जयाम वयमङ्गिरस इति ॥१४॥*

*ते होचुः। वाऽअन्येन यज्ञादपक्रमणमस्त्यन्तरामेव सुत्यां श्रियामहाऽइति ते यज्ञᳬसंजह्रुस्ते यज्ञᳬसम्भृत्योचुः श्वःसुत्यां वै त्वमस्मभ्यमग्ने प्रावोचोऽथ वयमद्यसुत्यामेव तुभ्यं प्रब्रूमोऽङ्गिरोभ्यश्च तेषां नस्त्वᳬहोतासीति ॥१५॥*

*तेऽन्यमेवप्रतिप्रजिघ्युः। अङ्गिरसोऽग्नं ते हाप्यङ्गिरसोऽग्नयेऽन्वागत्य चुक्रुधुरिव कथं नु नो दूतश्चरन्न प्रत्याहथा इति ॥१६॥*

*स होवाच। अनिन्द्या वै माऽवृषत सोऽनिन्द्यैर्वृतो नाशकमपक्रमितुमिति तस्माद्ध हानिन्द्यस्य वृतो नापक्रामेत्तऽएतेन सद्यःक्रियाङ्गिरस आदित्यानयाजयन्त्स सद्यःक्रीः ॥१७॥*

*तेभ्यो वाचं दक्षिणामनयन्। ता न प्रत्यगृह्णन्हास्यामहे यदि प्रतिग्रहीष्याम इति तद्ध तद्यज्ञस्य कर्म न व्यमुच्यत यद्दक्षिणासीत् ॥१८॥*

*अथैभ्यः सूर्यं दक्षिणामानयन्। तं प्रत्यगृह्णंस्तस्माद्ध ह स्माहुरङ्गिरसो वयं*

शामिल हों' ॥१३॥

आदित्य बोले, 'ऐसी तरकीब करो कि अंगिरा लोग हमारे यज्ञ में आवें, न कि हम उनके में' ॥१४॥

उन्होंने कहा, 'इसकी तरकीब केवल यज्ञ ही है। हम दूसरा सोम-यज्ञ करें'। उन्होंने यज्ञ की सामग्री इकट्ठी की 'हे अग्नि, तूने तो हमको कल के सोम-याग का बुलावा दिया है। हम तो तुमको और अंगिरों को आज के ही सोम-याग का न्योता देते हैं। तू हमारे लिये होता बन' ॥१५॥

उन्होंने किसी को अंगिरो के पास भेजा। परन्तु अंगिरो ने अग्नि का पीछा किया और इस पर क्रुद्ध होकर बोले कि जब तू हमारा दूत थी तो तूने हमारा आदर क्यों नहीं किया ॥१६॥

उसने कहा, 'अनिन्द्य' अर्थात् निर्दोष लोगों ने मेरा वरण किया। निर्दोषों से वरी जाकर मैं उनका कहना टाल न सकी'। इसलिये अगर कोई निर्दोष मनुष्य किसी (होता) का वरण कर ले तो उसको इनकार नहीं करना चाहिये। तब अंगिरों ने आदित्यों के सोम-याग को उसी दिन कराया। उसका नाम है 'सद्यः-क्री' ॥१७॥

उन्होंने उनको वाणी की दक्षिणा दी। उन्होंने उस (वाणी) को स्वीकार नहीं किया क्योंकि यदि इसे स्वीकार करेंगे तो हमको हानि होगी। इसलिये यज्ञ पूर्ण नहीं हुआ क्योंकि उसमें दक्षिणा की कमी रह गई ॥१८॥

इस पर वे दक्षिणा के लिये उनके पास सूर्य को लाये। उन्होंने सूर्य को स्वीकार कर लिया। इसीलिये अंगिरा लोग कहते हैं कि हम याज्ञिक होने के योग्य हैं। हम दक्षिणा

वाऽआत्विजीनाऽस्मो वयं दक्षिणीया अपि वाऽअस्माभिरेष प्रतिगृहीतो य एष तपतीति तस्मात्सद्यःक्रियोऽश्वः श्वेतो दक्षिणा ॥१९॥

तस्य रुक्मः पुरस्ताद्भवति। तदेतस्य रूपं क्रियते य एष तपति यद्यश्वं श्वेतं न विन्देदपि गौरेव श्वेतः स्यात्तस्य रुक्मः पुरस्ताद्भवति तदेतस्य रूपं क्रियते य एष तपति ॥२०॥

तेभ्यो ह वाक्चुक्रोध। केन मदेष श्रेयान्कस्मादेनाऽग्रहीष्ट यदेतं प्रत्यग्रहीष्ट न मामिति सा हैभ्योऽपचक्राम सोभयानन्तरेण देवासुरान्संयत्तान्तिस्थंही भूत्वाऽददाना चचार तामुपैव देवा आमन्त्रयन्तोपासुरा अग्निरेव देवानां दूत आस सहरक्षा इत्यसुररक्ष-समसुराणाम् ॥२१॥

सा देवानुपावर्त्स्यन्त्युवाच। यद्ध उपावर्तेय किं मे ततः स्यादिति पूर्वामेव त्वाग्नेराहुतिः प्राप्स्यसीत्यथ हैषा देवानुवाच यां मया कां चाशिषमाशासिष्यध्वे सा वः सर्वा समर्धिष्यतऽइति सैनं देवानुपावर्तत ॥२२॥

स यद्धार्यमाणे ऽग्नौ। उत्तरवेदिं व्याघारयति यदेवै नामदो देवा अब्रुवन्पूर्वी त्वाग्नेराहुतिः प्राप्स्यतीति तदेवैनामेतत्पूर्वाममेराहुतिः प्राप्नोति वाग्घ्येषा निदानेनाथ यदुत्त-

लेने के योग्य हैं। यह जो तपता है अर्थात् सूर्य, उसका हमने ग्रहण किया है'। इसलिये 'सद्यःक्री' यज्ञ की दक्षिणा सफेद घोड़ा होता है ॥१९॥

इस घोड़े के आगे एक सोने का आभूषण होता है। इस प्रकार वह उसका प्रतिरूप हो जाता है। जो ऊपर तपता है ( अर्थात् सूर्य ) ॥२०॥

अब वाणी उनसे नाराज हो गई। 'वह मुझसे किस बात में अच्छा है? उन्होंने उसको क्यों स्वीकार किया, मुझे क्यों न स्वीकार किया'? ऐसा कहकर वह वहाँ से चली गई। और सिंहिनी बनकर उन दोनों देव और असुरों के बीच में जो कुछ मिला उसको खाने लगी। देवों ने उसको बुलाया और असुरों ने भी। देवों का दूत 'अग्नि' था और असुर-राक्षसों का 'सहरक्षा' ॥२१॥

देवों के पास आने की इच्छा करती हुई वह बोली, 'यदि मैं तुम्हारी ओर आ जाऊँ तो मुझे क्या मिलेगा'? 'तेरे लिये अग्नि से भी पूर्व आहुति मिलेगी'। तब उसने देवों से कहा, 'तुम मेरे द्वारा आशीर्वाद जो चाहोगे वह तुमको प्राप्त होगा'। अतः वह देवों के पास चली गई ॥२२॥

इसलिये उत्तर वेदी में अग्नि का आधान करके जब वह आहुति देता है तो वह आहुति वाणी को अग्नि से भी पूर्व पहुँच जाती है क्योंकि देवों ने कहा था कि तुझे अग्नि से पहले ही आहुति पहुँच जाया करेगी। क्योंकि जो उत्तर वेदी है वह वस्तुतः वाणी ही है। वह जो उत्तर वेदी को बनाता है वह यज्ञ की पूर्णता के लिये ही बनाता है। वाणी ही यज्ञ

रवेदिमुपकिरति यज्ञस्यैव सर्वत्वाय वाग्वि यज्ञो वागु ह्येषा ॥२३॥

ता वै युगशम्येन निमिमीते । युगेन यत्र हरन्ति शम्यया यतो हरन्ति युगशम्येन वै योग्यं युञ्जन्ति सा यदेनाऽदः सिꣳही भूत्वाशान्तेवाचरत्तदेवैनामे तद्यज्ञे युनक्ति ॥२४॥

तस्मान्निवृत्तदक्षिणा न प्रतिगृह्णीयात् । सिꣳही हैनं भूत्वा क्षिणोति नो हास्मा कुर्वीत सिꣳही हैवैनं भूत्वा क्षिणोति नो हान्यस्मै दद्याद्यज्ञं तदन्यत्रात्मनः कुर्वीत तस्माद्यो ऽस्यापि पाप इव समानबन्धुः स्यात्तस्माऽएनां दद्यात्स यद्ददाति तदेनꣳ सिꣳही भूत्वा न क्षिणोति यदु समानबन्धवे ददाति तदु नान्यत्रात्मनः कुरुतऽ एषो निवृत्तदक्षिणायै प्रतिष्ठा ॥२५॥

अथ शम्यां च स्फ्यं चादत्ते । तद्य एष पूर्वार्ध्यः उत्तरार्ध्यः शङ्कुर्भवति तस्मात्प्रत्यङ् प्रक्रामति त्रीन्विक्रमांस्तच्चात्वालं परिलिखति सा चात्वालस्य मात्रा नात्रमात्राऽस्ति॰यत्रैव स्वयं मनसा मन्येताभ्रेणोत्करं तच्चात्वालं परिलिखेत् ॥२६॥

स वेद्यन्तात् । उदीचीꣳ शम्यां निदधाति स परिलिखति तप्तायनी मे ऽसीतीमा-

है । वाणी ही यह उत्तर वेदी है ॥२३॥

वह उस वेदी को युग और शम्या से नापता है । युग से उस स्थान को जहाँ मिट्टी लाते हैं । और शम्या से उस स्थान को जहाँ मिट्टी लाते हैं । ( शायद युग का अर्थ है डण्डा या जुआ और शम्या का कील ? ) क्योंकि बैलों को जुये और कील से जोता जाता है । चूँकि वह सिंहनी बनकर अशान्ति से विचरती रही इसलिये वह उसको यज्ञ में जोतता ( बाँधता ) है ॥२४॥

इसलिये निरस्वृत्त दक्षिणा को न ग्रहण करना चाहिये ( अर्थात् यदि एक ऋत्विज दक्षिणा न ले तो उस दक्षिणा को दूसरा ऋत्विज न ले ), नहीं वह सिंहनी बनकर हानि पहुँचाती है । और न ( यजमान ) उसे घर वापिस ले आये क्योंकि सिंहिनी होकर वह उसे हानि पहुँचाती है । और न किसी दूसरे को दे, नहीं तो अपने यज्ञ को दूसरे का बना देगा । यदि उसका कोई पापी रिश्तेदार हो उसे दे दे । तब वह सिंहिनी होकर हानि न पहुँचायेगी । और चूँकि वह अपने ही रिश्तेदार को देता है इसलिये यज्ञ को अपने से अलग नहीं करता । तिरस्कृत दक्षिणा का यही निर्णय है ॥२५॥

अब वह शम्या और स्फ्य को लेता है । जहाँ पूर्वार्ध की उत्तरी कील ( शङ्कु ) होती है वहाँ से तीन पग, पीछे की ओर भरता है और वहाँ 'चात्वाल' का चिह्न बना देता है । चात्वाल की मात्रा वही होती है जो उत्तर वेदी की । और कोई मात्रा नहीं है । जहाँ उसका मन चाहे उत्कट अर्थात् कूड़े व चात्वाल बना दे ॥२६॥

वह वेदी के अन्त से उत्तर की ओर शम्या को रखता है और रेखा खींच देता है इस मन्त्र को पढ़कर—'तप्तायनी मेऽसि' ( यजु० ५।९ ) । 'मेरे लिये तू वह स्थान है जहाँ पीड़ित लोग सहारा पाते हैं' । इससे तात्पर्य इस भूमि से है जिस पर वह पीड़ित होकर

मवैतदाहास्या ᳫ हि तत एति ॥२७॥

अथ पुरस्तात्। उदीचीᳫ शम्या निदधाति स परिलिखति वित्तायनी मेऽसीतीमा-मेवैतदाहास्याᳫ हि विविदान एति ॥२८॥

अथानुवेद्यन्तम्। प्राचीᳫ शम्या निदधाति स परिलिखत्यवतान्मा नाथितादितीमामे-वैतदाह यत्र नाथैतन्मावतादिति ॥२९॥

अथोत्तरतः। प्राचीᳫ शम्या निदधाति स परिलिखत्यवतान्मा व्यथितादिती मामे-वैतदाह यत्र व्यथैतन्मावतादिति ॥३०॥

अथ हरति। यत्र हरति तदग्नी दुपसीदति स वा अग्नीनामेव नामानि गृह्णन्हरति यान्वाऽअमून्देवा अग्रेऽग्नीनूहोत्राय प्रावृणत ते प्राधन्वंस्त ऽइमा एव पृथिवीरुपासर्पंस्त्रिमा-महैव द्वेऽअस्याः परे तेनैवैतन्निदानेन हरति ॥३१॥

स प्रहरति। विदेदग्निर्नभो नामाग्नेऽअङ्गिर आयुना नाम्नेहीति स यत्प्राधन्वंस्तदा-युर्दधाति तत्समीरयति याऽस्या पृथिव्यामसीति योऽस्या पृथिव्यामसीति हत्वा निदधाति यत्तेऽनाधृष्टनाम यज्ञिय तेन त्वादधऽ इति यत्तेऽनाधृष्टᳫ रक्षोभिर्नाम यज्ञियं तेन त्वादध-

चलता है ॥२७॥

अब वह आगे की ओर उत्तर को शम्या रखता है और रेखा खींचता है, यह पढ़ कर—'वित्तायनी मेऽसि' (यजु० ५।९)। 'तू मेरा धन का स्थान है'। इससे तात्पर्य इस भूमि से है क्योंकि यहीं वह धन प्राप्त करके चलता है ॥२८॥

अब वह वेदी के किनारे पर पूर्व की ओर शम्या रखता और रेखा खींचता है, यह पढ़कर—'अवतान् मा नाथितात्' (यजु० ५।९)। 'मुझे दरिद्रता से बचा'। इससे भूमि से तात्पर्य है अर्थात् जहाँ-जहाँ दरिद्रता हो वहाँ से मुझे बचा ॥२९॥

अब वह उत्तर की ओर पूर्व को शम्या रखता है और रेखा खींचता है यह मंत्र पढ़कर—'अवतान् मा व्यथितात्' (यजु० ५।९)। 'मुझे व्यथा से बचा'। इससे भी भूमि से तात्पर्य है अर्थात् 'जहाँ कहीं व्यथा हो वहाँ से बचा' ॥३०॥

अब वह स्फ्य को फेंकता है। जहाँ स्फ्य को फेंकता है वहाँ आग्नीध्र बैठता है। जब वह फेंकता है तो अग्नियों के नाम लेता जाता है। देवों ने जिन अग्नियों को पहले होम के लिये चुना था वे चली गईं और पृथिवी में घुस गईं। एक इस पृथिवी में और दो उनमें को इससे परे हैं। वह उस अग्नि के साथ फेंकता है जो इस (पृथ्वी) में घुसी थी ॥३१॥

वह इस मंत्र को पढ़कर फेंकता है—'विदेदग्निर्नभो नामाग्नेऽअङ्गिरऽआयुना नाम्ना एहि' (यजु० ५।९)। 'नभ नाम वाली अग्नि तुझे जाने, हे अङ्गिरा अग्नि, आयु नाम के साथ आ'। जिस आयु से वे गुजर गये उस आयु को दिखाता है। फिर प्रार्थना में सम्बन्ध करता है। नीचे लिखे मंत्रांश से मिट्टी उठाता है—'योऽस्यां पृथिव्यामसि' (यजु० ५।९)।

उइत्येवैतदाहानु त्वा देववीतयऽइति चतुर्थं हरति देवेभ्यस्त्वा जुष्टं हरामीत्येवैतदाह तां वै चतुः सक्तेश्चात्वालाद्धरति चतस्रो वै दिशः सर्वाभ्य एवैनामेतद्दिग्भ्यो हरति ॥३२॥

अथानुव्यूहति । सिंहीरसि सपत्नसाही देवेभ्यः कल्पस्वेति सा यदेवाद सिंही भूत्वाशान्तेवाचरत्तदेवैनामेतदाह सिंहीरसीति सपत्नसाहीति त्वया वयं सपत्नान्पापीयसः क्रियास्मेत्येवैतदाह देवेभ्यः कल्पस्वेति योषा वाऽउत्तरवेदिस्तामेवैतद्देवेभ्यः कल्पयति ॥३३॥

ता वै युगमात्रीं वा सर्वतः करोति । यजमानस्य वा दश दश पदानि दशाक्षरा वै विराड्वाग्वै विराड्वाग्यज्ञो मध्ये नाभिकामिव करोति समानत्रासीनो व्याघारयाणीति ॥३४॥

तामद्भिरभ्युक्षति । सा यदेवाद सिंही भूत्वाशान्ते वाचरच्छान्तिरापस्तामद्भिः शमयति योषा वाऽउत्तरवेदिस्तामेवैतद्देवेभ्यो हिन्वति तस्मादद्भिरभ्युक्षति ॥३५॥

सोऽभ्युक्षति । सिंहीरसि सपत्नसाही देवेभ्यः शुन्धस्वेत्यथ सिकतामिरनुविकल्य

और नीचे के मन्त्रांश से उस मिट्टी को उत्तर वेदी में रखता है—'यत्तेऽनाधृष्टं नाम यज्ञियं तेन त्वा दधे' ( यजु० ५।६ ) । 'जो तेरा आदर का नाम हो उससे तुझको रखता हूँ' । इससे उसका तात्पर्य यह है कि मैं तुझको उस नाम से रखता हूँ जिसे राक्षसों ने अपमानित नहीं किया । इस मन्त्रांश से चौथी बार लेता है—'अनु त्वा देव वीतये' ( यजु० ५।६ ) । 'देवों की प्रसन्नता के लिये तुझको' । इससे तात्पर्य है कि तुझसे देव प्रसन्न हैं । इसको वह चौकोर चत्वाल से लेता है । चार दिशायें हैं । अर्थात् वह चारों दिशाओं से लेता है ॥३२॥

अब वह मिट्टी को इस मन्त्र से अलग करता है—'सिंहीरसि सपत्नसाही देवेभ्यः कल्पस्व' ( यजु० ५।६ ) । 'तू सिंहिनी है । शत्रुओं पर विजयिनी । देवों के योग्य बन' । चूँकि वह पहले सिंहिनी बन गई और अशान्त विचरती रही इसलिये वह उसको कहता है 'तू सिंहिनी है' । 'शत्रुओं पर विजयिनी' से तात्पर्य है कि तेरे द्वारा हम अपने शत्रुओं पर विजय पावें' । 'देवों के योग्य बन' । अर्थात् उत्तर वेदी स्त्री है । उसको देवों के योग्य बनाता है ॥३३॥

वे इसको चारों ओर से या तो 'युग' के बराबर बनाता है या यजमान के दस दस पद के बराबर । विराट् छन्द दश अक्षर का होता है । विराट् वाणी है और वाणी यज्ञ है । बीच में नाभि के समान है कि एक ही स्थान पर बैठा बैठा आहुति दे सकूँ ॥३४॥

वह इसे जल से सींचता है । चूँकि वह सिंहिनी होकर अशान्त विचरती रही अत जल शान्ति है इसलिये वह उसको जल से शान्त करता है । उत्तर वेदी स्त्री है । वह इसको देवों के योग्य बनाता है इसलिये वह उसको जल से सींचता है ॥३५॥

वह यह मन्त्रांश पढ़कर जल सिंचन करता है—'सिंहीरसि सपत्नसाही देवे...

*लङ्कारो ह्येव सिकता भाजन्त इव हि सिकता अग्नेर्वा ऽ एतद्वैश्वानरस्य भस्म यत्सिकता अग्निं वाऽ अस्यामाधास्यन्भवति नेद्यो हैनामग्निर्न हिनस्ति तस्मात्सिकताभिरनु विकिरति सोऽनु विकिरति सिꣳहासि सपत्नसाही देवेभ्यः शुम्भस्वेत्यथैना छादयति सा छन्नैताꣳरात्रिं वसति ॥२६॥ ब्राह्मणम् ॥ १ ॥ [ ५. १ ] ॥*

शुम्भस्व' ( यजु० ५।१० ) । 'तू सिंहिनी है, शत्रुओं पर विजयिनी, देवों के लिये पवित्र बन' । अब वह रेत डालता है । रेत अलङ्कार है क्योंकि रेत चमकता है । रेत अग्नि विश्वानर की भस्म है । अब वह इस पर अग्नि रक्खेगा इसलिये अग्नि उसको हानि नहीं पहुँचाता । इसलिये वह उस पर रेत डालता है । इस मन्त्र को पढ़कर—'सिꣳहासि सपत्नसाही देवेभ्य शुम्भस्व' ( यजु० ५।१० ) । 'तू सिंहिनी है, शत्रुओं पर विजयिनी, देवों के लिये बन' । अब वह उसे ढक देता है । वह रात भर ढकी रहती है ॥२६॥

---

# अध्याय ५—ब्राह्मण २

*इध्ममभ्यादधति । उपयमनीरुपकल्पयन्त्याज्यमधिश्रयति स्रुचं च स्रुवं च संमार्ष्ट्येत्यूयाज्य पञ्चगृहीतं गृहीते यदा प्रदीप्त इध्मो भवति ॥१॥*

*अथोपयच्छन्तीध्मम् । उपयच्छन्त्युपयमनीरथाहाग्नये प्रह्रियमाणायानुब्रूहीत्येकस्फ्ययानुदेहीत्यनूदेति प्रतिप्रस्थातैकस्फ्ययैतस्मान्मध्यमाच्छङ्कोर्यं एष वेदेर्जघनार्धे भवति तद्यदेतावन्तं पातेन गार्हपत्यस्य वेदेर्व्यवच्छिन्नं भवति तदेवैतदनुसंतनोति ॥२॥*

*तद्धैके । ओत्तरवेदेरनूदायन्ति तदु तथा न कुर्यादेतस्मान्मध्यमाच्छङ्कोरनूदेयात्*

ते ( आह्वनीय अग्नि पर ) समिधायें रखते हैं । और उपयमनी ( नीचे की तह जो बालू डालकर बनाई जाती है ) बनाते हैं । ( अध्वर्यु ) ( गार्हपत्य अग्नि पर ) घी रखता है । स्रुवा और स्रुच दोनों को माजता है । और घी को छानकर उसमें से पाँच चमच ( स्रुव म ) लेता है । जब अग्नि प्रज्वलित हो जाती है तो ॥१॥

जलती समिधा को उठाकर उपयमनी पर रखते हैं । अब वह ( होता से ) कहता है, 'अग्नि को लिये जाते हैं इसके लिये स्तुति कर' । और ( प्रति प्रस्थाता से ) कहता है कि 'एक स्फ्य को लेकर उसके पीछे-पीछे आ' । प्रति प्रस्थाता एक स्फ्य को लेकर उसके पीछे पीछे चलता है, वेदी के निचले भाग की बीच की कील तक । उस बीच की कील ने गार्हपत्य का जितना भाग वेदी से अलग कर दिया उसको जोड़ देता है ॥२॥

कुछ लोग उत्तर वेदी तक पीछे-पीछे जाने के पक्ष में हैं । परन्तु ऐसा न करना चाहिये । केवल मध्य की कील तक जाना चाहिये । वे आते हैं और उत्तर वेदी तक पहुँच

*ऽश्मन्त्यागच्छन्त्युत्तरवेदिम् ॥३॥ शतम् १८०० ॥ ॥*

*प्रोक्षणीरध्वर्युरादत्ते । स पुरस्तादेवाग्रे प्रोक्षत्युदङ् तिष्ठन्निन्द्रघोषस्त्वा वसुभिः पुरस्तात्पात्विति इन्द्रघोषस्त्वा वसुभिः पुरस्ताद्गोपायत्वित्येवैतदाह ॥४॥*

*अथ पश्चात्प्रोक्षति । प्रचेतास्त्वा रुद्रैः पश्चात्पात्विति प्रचेतास्त्वा रुद्रैः पश्चाद्गोपायत्वित्येवैतदाह ॥५॥*

*अथ दक्षिणतः प्रोक्षति । मनोजवास्त्वा पितृभिर्दक्षिणतः पात्विति मनोजवास्त्वा पितृभिर्दक्षिणतो गोपायत्वित्येवैतदाह ॥६॥*

*अथोत्तरतः प्रोक्षति । विश्वकर्मा त्वादित्यैरुत्तरतः पात्विति विश्वकर्मा त्वादित्यैरुत्तरतो गोपायत्वित्येवैतदाह ॥७॥*

*अथ याः प्रोक्षण्यः परिशिष्यन्ते । तद्येऽ एते पूर्वे स्रक्ती तयोर्या दक्षिणा ताम्यन्तेन बहिर्वेदि निनयतीदमहं तप्तं वार्बहिर्धा यज्ञान्निःसृजामीति सा यदेवादः सिंही भूत्वाशान्ते चरत्तामेवास्या एतच्छुचं बहिर्धा यज्ञान्निःसृजति यदि नाभि चरेद्यद्यु ऽअभिचरे-*
*जाते है ॥३॥ [ शतम् १८०० ]*

अध्वर्यु प्रोक्षणी ले लेता है । वह आगे उत्तर को वेदी को सींचता है । दक्षिण की ओर उत्तराभिमुख खड़ा होकर और यह मंत्र बोलकर—'इन्द्रघोषस्त्वा वसुभिः पुरस्तात् पातु' ( यजु० ५।११ ) । 'इन्द्र का शोर वसुओं के साथ तेरी रक्षा करे' । यही उसका तात्पर्य है ॥४॥

अब वह पीछे की ओर जल सींचता है इस मंत्र को पढ़कर—'प्रचेतास्त्वा रुद्रैः पश्चात्पातु' ( यजु० ५।११ ) । 'बुद्धिमान लोग रुद्रों के साथ पीछे की ओर तेरी रक्षा करें' । इसका तात्पर्य यह है कि बुद्धिमान लोग रुद्रों के साथ पीछे से तेरी रक्षा करें ॥५॥

अब दक्षिण की ओर जल-सिंचन करता है इस मंत्र को पढ़कर—'मनोजवास्त्वा पितृभिर्दक्षिणतः पातु' ( यजु० ५।११ ) । 'तीव्र मन वाले पितरों के साथ दक्षिण की ओर तेरी रक्षा करें' । इसका तात्पर्य यह है कि तीव्र मन वाले पितरों के साथ दक्षिण की ओर तेरी रक्षा करें ॥६॥

अब उत्तर की ओर जल-सिंचन करता है इस मंत्र को पढ़कर—'विश्वकर्मा त्वादित्यै-रुत्तरतः पातु' ( यजु० ५।११ ) । 'विश्वकर्मा आदित्यों के साथ उत्तर की ओर तेरी रक्षा करें' । इसका तात्पर्य है कि विश्वकर्मा उत्तर की ओर आदित्यों के साथ तेरी रक्षा करें ॥७॥

प्रोक्षणी पात्र में जो पानी बच रहता है उसको वह वेदी के बाहर जहाँ उत्तर वेदी के दो पूर्व कोने हैं उनमें से दक्षिणी कोने के पास फेंक देता है यह मंत्र पढ़कर—'इदमहं तप्तं वार्बहिर्धा यज्ञान्निःसृजामि' ( यजु० ५।११ ) । 'इस गर्म जल को मैं यज्ञ से बाहर निकालता हूँ' । चूँकि यह वाणी सिंहनी बनकर अशान्त फिरती रही उसके इस शोक को इस

दादिशेदिदमहं तपतं वारमुमभि निःसृजामीति तमेतया शुचा विध्यति स शोचन्नेवामुं लोकमेति ॥८॥

स यद्वाग्रयमाणेऽग्नौ । उत्तरवेदिं व्याघारयति यदेवैनामदो देवा अन्वनूर्वी त्वामेराहुतिः प्राप्स्यतीति तदेवैनामेतत्पूर्वामग्नेराहुतिः प्राप्नोति यद्वेवा देवानब्रवीदां मया कांचाशिषमाशासिष्यध्वे सा वः सर्वा समर्धिष्यतऽइति तामेनयाम ऽर्त्विजो यजमानायाशिषमाशासते सास्मै सर्वा समृध्यते ॥९॥

तद्वा ऽएतदेकं कुर्वन्द्वयं करोति । यदुत्तरवेदिं व्याघारयत्यथ येषां मध्येनाभिरेव भवति तस्यै ये पूर्वे स्रक्ती तयोर्या दक्षिणा ॥१०॥

तस्यामाघारयति । सिᳬहासि स्वाहेत्यथाऽपरयोरुत्तरस्याᳬ सिᳬहास्यादित्यवनिः स्वाहेत्यथापरयोर्दक्षिणस्याᳬसिᳬहासि ब्रह्मवनिः क्षत्रवनिः स्वाहेति बह्वी वै यजुष्याशीस्तद्ब्रह्म च क्षत्रं चाशास्त ऽउभे वीर्ये ॥११॥

प्रकार यज्ञ से निकालता है। यदि किसी के विरुद्ध शाप न देना चाहे तो इतना ही कहे परन्तु यदि शाप देना चाहे तो इतना कहे कि 'अमुक पुरुष के विरुद्ध इस जल को मैं यज्ञ के बाहर निकालता हूँ'। इस प्रकार वह उस पुरुष को उस शोक से बींधता है और वह शोक से पीड़ित उस लोक को जाता है ॥८॥

वह अग्नि को लेते हुये उत्तर वेदी पर घी क्यों छोड़ता है ? इसलिये कि देवों ने पहले ही वाणी से कह दिया था कि अग्नि से पूर्व तुझको आहुति मिलेगी। इसलिये आहुति अग्नि से पूर्व ही उस तक पहुँच जाती है। और वाणी ने देवों से जो यह कहा था कि जो कुछ मेरा आशीर्वाद होगा वह सब तुमको प्राप्त होगा, इसीलिये ऋत्विज यजमान के लिये वह सब आशीर्वाद प्राप्त कराते हैं, और उसके लिये इस सब की पूर्ति होती है ॥९॥

यह जो उत्तर वेदी पर घी छोड़ता है वह एक बार छोड़ता हुआ मानो दो बार छोड़ता है। अब जो मध्य में नाभि है उसके जो सामने कोने हैं उनमें जो दक्षिणी कोना है—॥१०॥

उस पर घी छोड़ता है यह पढ़कर—'सिᳬहासि स्वाहा' (यजु० ५।१२)। 'तू सिंहिनी है। स्वाहा'। अब पिछले कोनों में से उत्तरी कोने पर यह पढ़कर—'सिᳬहास्यादित्यवनिः स्वाहा' (यजु० ५।१२)। 'तू सिंहिनी है आदित्यों को जीतने वाली। स्वाहा'। पिछले दो कोनों से दक्षिणी कोने पर यह पढ़कर—'सिᳬहासि ब्रह्मवनिः क्षत्रवनिः स्वाहा' (यजु० ५।१२)। 'तू सिंहिनी है ब्रह्म-तेज को जीतने वाली, क्षत्र-तेज को जीतने वाली; स्वाहा'। आशीर्वाद सम्बन्धी यजुर्वेद के मंत्र बहुत से हैं। यह इन दो से ब्राह्मण और क्षत्रिय के लिये आशीर्वाद देता है। क्योंकि यही दोनों पराक्रम हैं ॥११॥

*अथ पूर्वयोरुत्तरस्याᳬ । सिᳬंहयसि सुप्रजावनी रायस्पोषवनि स्वाहेति तत्प्रजा माशास्ते यदाह सुप्रजावनिरिति रायस्पोषवनिरिति भूमा वै रायस्पोषस्तद्भूमानमाशास्ते ॥१२॥*

*अथ मध्यऽआनारयति । सिᳬंहयस्यावह देवान्यजमानाय स्वाहेति तद्देवान्यजमानायावह्वयत्यथ स्रुचमुद्यच्छति । भूतेभ्यस्त्वेति प्रजा वै भूतानि प्रजाभ्यस्त्वेत्येव तदाह ॥१३॥*

*अथ परिधीन् परिधाति । ध्रुवोऽसि पृथिवीं दृᳬंहेति मध्यम ध्रुवक्षिदस्यन्तरिक्षं दृᳬंहेति दक्षिणमच्युतक्षिदसि दिवं दृᳬंहेत्युत्तरमग्ने पुरीषमसीति सम्भारानुनिवपति तद्यत्सम्भारा भवन्त्यग्नेरेव सर्वत्वाय ॥१४॥*

*शरीरᳬ हैवास्य । पीतुदारु तद्यत्पैतु दारवा परिधयो भवन्ति शरीरेणै वैनमेतत्सम र्धयति कृत्स्नं करोति ॥१५॥*

*माᳬंसᳬ हैवास्य गुल्गुलु । तद्यद्गुल्गुलु भवति माᳬंसेनैवैनमेतत्स मर्धयति*

अब आगे के दोनों म से जो उत्तर का है उस पर—'सिᳬंहयसि सुप्रजावनीरायस्पोषवनि स्वाहा' ( यजु० ५।१२ )। 'तू सिंहिनी है अच्छी प्रजा को प्राप्त करने वाली और धन को प्राप्त करने वाली। स्वाहा'। 'सुप्रजावनी' का अर्थ है कि सन्तान अधिक हो 'रायस्पोष' का अर्थ है कि धन का बाहुल्य हो ॥१२॥

अब वह मध्य में घी डालता है यह पढ़कर 'सिᳬंहयस्यावह देवान् यजमानाय स्वाहा' ( यजु० ५।१२ )। 'तू सिंहिनी है, देवों को यजमान क लिये ला। स्वाहा' )। इससे वह देवों को यजमान के पास बुलाता है। अब वह स्रुच को उठाता है यह पढ़कर—'भूतेभ्यस्त्वा' ( यजु० ५।१२ )। 'भूतों क लिये तुझको'। 'भूत' का अर्थ है प्रजा। 'प्रजा के लिये' यह तात्पर्य है ॥१३॥

अब वह परिधियों को रखता है। बीच की परिधि को यह मन्त्र पढ़कर—'ध्रुवोऽसि पृथिवीं दृᳬंह' ( यजु० ५।१३ )। 'तू दृढ़ है, पृथ्वी को दृढ़कर'। दक्षिण की परिधि को यह मन्त्र पढ़कर—'ध्रुवक्षिदस्यन्तरिक्षं दृᳬंह' ( यजु० ५।१३ )। 'तू दृढ़ है, अन्तरिक्ष को दृढ़कर'। उत्तर की परिधि क यह मन्त्र पढ़कर—'अच्युतक्षिदसि दिवं दृᳬंह' ( यजु० ५।१३ )। 'तू दृढ़ है, द्यौलोक को दृढ़कर'। और इस मन्त्र से सब सामान को उत्तर वेदी म फेंक देता है—'अग्ने पुरीषमसि' ( यजु० ५।१३ )। 'तू अग्नि का भोजन ( शरीर को पूरा करने वाला ) है'। यह सामान किस लिये है? अग्नि की पूर्ति के लिये ॥१४॥

यह जो पीतु दारु है वह इसका शरीर है। यह जो पीतु दारु की लकड़ियाँ परिधियाँ होती हैं, इसलिये यह इन परिधियों के द्वारा उसको शरीर देता है। अर्थात् उसकी पूर्ति करता है ॥१५॥

यह जो गुल्गुलु ( उसका गोंद ) है वह उस ( अग्नि ) का मांस है। यह जो

*कृत्स्नं करोति ॥१६॥*

*गन्धोहैवास्य सुगन्धितेजनम् । तद्यत्सुगन्धितेजनं भवति गन्धेनैवैनमेतत्समर्धयति कृत्स्नं करोति ॥१७॥*

*अथ यद्वृष्णेस्तुका भवति । यद्वृष्णेर्ह वै विषाणे अन्तरेणाग्निरेकाꣳ रात्रिमुवास तद्यदेवात्राग्नेर्न्यक्तं तदिहाप्यसदिति तस्माद्वृष्णेस्तुका भवति तस्माद्या शीर्ष्णो नेदिष्ठꣳस्यात्तामाच्छिद्याहरेद्यदु तां न विन्देदपि यामेव काञ्चाहरेत्तद्यत्परिधयो भवन्ति गुप्त्याऽएव दूरऽइव ह्येनमुत्तरे परिधय आगच्छन्ति ॥१८॥ ब्राह्मणम् ॥ २ [ ५. २. ] ॥*

गुल्गुलु है वह मानो उसको मांस देता है अर्थात् उसकी पूर्ति करता है। (शायद पीतु दारु के गोंद को गुल्गुलु कहते हैं) ॥१६॥

सुगन्धि-तेज उसकी गंध है। सुगन्धि-तेज से मानो वह उसे सुगन्धि से सम्पन्न करता है। उसकी पूर्ति करता है ॥१७॥

मेंढे की पूँछ के बाल क्यों होते हैं? (?) अग्नि एक बार एक रात को मेंढे के दो सींगों के बीच में रहा था। वह सोचता है कि अग्नि का जो अंश उसमें था वही यहाँ भी हो, इसलिये मेंढे के बाल होते हैं। इसलिये बालों के उस गुच्छे को काटना चाहिये जो सिर के बिल्कुल पास हो और यदि वह न मिले तो जो मिले वही लावे। परिधियाँ क्यों होती हैं? अग्नि की रक्षा के लिये। क्योंकि अभी वह समय दूर है जब अगली परिधियाँ आवेंगी ॥१८॥

---

# अध्याय ५—ब्राह्मण ३

*पुरुषो वै यज्ञः पुरुषस्तेन यज्ञो यदेनं पुरुषस्तनुतऽएष वै तायमानो यावानेव पुरुषस्तावान्विधीयते तस्मात्पुरुषो यज्ञः ॥१॥*

*शिर एवास्य हविर्धानम् । वैष्णवं देवत याथ यदस्मिन्त्सोमो भवति हविर्वै देवानाꣳ सोमस्तस्माद्धविर्धानं नाम ॥२॥*

यज्ञ पुरुष है। पुरुष इसलिये है कि इसको पुरुष ही तानता है। तनकर यह उतना ही हो जाता है जितना पुरुष होता है। इसीलिये यज्ञ पुरुष है ॥१॥

हविर्धान अर्थात् सोम ले जाने वाली गाड़ी या घर सिर है। विष्णु इसका देवता है। और चूँकि इसमें सोम होता है और सोम देवताओं का हवि है इसलिये इस गाड़ी को हविर्धान कहते हैं ॥२॥

मुखमेवास्याहवनीया । स यदा हवनीये जुहोति यथा मुखऽआसिञ्चे देवं तत् ॥३॥

स्तूप एवास्य यूपः बाहूऽएवास्याग्नीध्रीयश्च मार्जालीयश्च ॥४॥

उदरमेवा स्यसदः । तस्मात्सदसि भक्षयन्ति यद्धीदं किं चाश्नन्त्युदरऽएवेदथ्ठ सर्वं प्रतितिष्ठत्यथ यदस्मिन्विश्वे देवा असीदंस्तस्मात्सदो नाम तऽउ एवास्मिन्नेते ब्राह्मणा विश्वगोत्राः सीदन्ति ॥५॥

अथ यावेतौ जघने नाग्नी । पादावेवास्यैतावेषवै तायमानो यावानेव पुरुषस्तावान्विधीयते तस्मात्पुरुषो यज्ञः ॥६॥

उभयतो द्वारथ्ठं हविर्धानं भवति । उभयतो द्वारथ्ठं सदस्तस्मादयं पुरुष आन्तथ्ठं संतृणः प्रविष्टे हविर्धानेऽउपतिष्ठते ॥७॥

तेसमववर्तयन्ति । दक्षिणेनैव दक्षिणमुत्तरेणोत्तरं यद्वर्षीयस्तद्दक्षिणथ्ठ स्यात् ॥८॥

तयोः समववृत्तयोः छदिरधि निदधति यदि छदिर्न विन्देयुश्छदिः संमितां वाभितिम् प्रत्यानह्यन्ति रराट्यां परि श्रयन्त्युच्छ्रायीभ्यां छदिः पश्चादधिनिदधतिछदिः संमितां वाभितिम् ॥९॥

आहवनीय मुख है । इसलिये जब वह आहवनीय में आहुति देता है तो मानो मुख के भीतर डालता है ॥३॥

यूप उसके सिर की चोटी है । अग्नीध्रीय और मार्जालीय उसके बाहू हैं ॥४॥

सदः ( ऋत्विजों का स्थान ) उसका उदर है । इसलिये सदः में ही भोजन करते हैं । इस संसार में जो कुछ खाया जाता है वह सब उदर में ही रक्खा जाता है । इसको 'सदस्' इसलिये कहते हैं कि इसमें सब देव बैठे थे ( आसीदन् ), और सब गोत्रों के ब्राह्मण इसी में बैठते हैं ॥५॥

और पिछली जो दो अग्नियाँ हैं वे पैर हैं । तानने से यज्ञ उतना ही हो जाता है जितना पुरुष है । इसलिये कहा है कि यज्ञ पुरुष है ॥६॥

हविर्धान गृह के दोनों ओर द्वार होते हैं । सदस् के भी दोनों ओर द्वार होते हैं । इसी प्रकार पुरुष के भी दोनों ओर छिद्र होते हैं । जब हविर्धान धुल जाते हैं तो वह उनमें प्रवेश करता है ॥७॥

वे उनको घुमा देते हैं, दाहिना दक्षिण की ओर और बायाँ उत्तर की ओर । जो बड़ा होता है वह दाहिना होता है ॥८॥

घुमाये हुये उन पर एक चटाई रखते हैं । यदि चटाई न मिले तो बेत को चीरकर चटाई के समान बना लें । आगे के द्वार में टट्टी लगाते हैं । दो सीधी टट्टियाँ खड़ा करके गाड़ियों को उनके बीच में रखते हैं और उनके ऊपर चटाई या बेत का पाल सा डाल देते हैं ॥९॥

*अथ पुनः प्रपद्य चतुर्गृहीतमाज्यं गृहीत्वा सावित्रं प्रसवाय जुहोति सविता वै देवानां प्रसविता सवितृ प्रसूताय यज्ञं तनवामहा ऽ इति तस्मात्सावित्रं जुहोति ॥१०॥*

*स जुहोति। युञ्जते मन उतयुञ्जते धिय इति मनसा च वै वाचा च यज्ञं तन्वते स यदाह युञ्जते मन इति तन्मनो युनक्त्युत युञ्जते धिय इति तद्वा च युनक्ति धिया धिया होतया मनुष्या जुजूषन्त्यनूक्तेनेव प्रकामोद्येनेव गाथाभिरिव ताभ्यां युक्ताभ्यां यज्ञं तन्वते ॥११॥*

*विप्रा विप्रस्य बृहतो विपश्चित इति। ये वै ब्राह्मणाः शुश्रुवांसोऽनूचानास्ते विप्रा स्तानेवैतदभ्याह बृहतो विपश्चित इति यज्ञो वै बृहन्विपश्चिद्यज्ञमेवैतदभ्याह विहोत्रादधे वयुना विदेक इदिति वि हि होत्रा दधते यज्ञं तन्वाना मही देवस्य सवितुः परिष्टुतिः स्वाहेति तत्सावित्रं प्रसवाय जुहोति ॥१२॥*

*अथापरं चतुर्गृहीतमाज्यं गृहीत्वा। उपनिष्क्रामति दक्षिणया द्वारा पत्नीं निष्कामयन्ति स दक्षिणस्य हविर्धानस्य दक्षिणायां वर्तन्याᳬ हिरण्यं निधाय जुहोतीदं विष्णु-*

अब वह शाला में आकर और चार चम्मच घी लेकर सविता की प्रेरणा के लिये आहुति देता है क्योंकि सविता देवों का प्रेरक है। वह सोचता है कि सविता की प्रेरणा के लिये मैं यज्ञ करूँगा। इसलिये वह सविता के लिये आहुतियाँ देता है ॥१०॥

वह इस मंत्र से आहुति देता है—'युञ्जते मनऽउत युञ्जते धियः' (यजु० ५।१४)। 'मन को लगाते हैं और बुद्धियों को लगाते हैं'। मन और वाणी से यज्ञ किया जाता है। जब कहता है 'युञ्जते मन' तब मन को लगाता है। जब कहता है 'युञ्जते धियः' तो वाणी को लगाता है। क्योंकि इसी वाणी के द्वारा मनुष्य अपनी-अपनी बुद्धि के अनुसार जीविका कमाते हैं, वेद पाठ द्वारा या बात चीत द्वारा, या गीत गाकर। उन दोनों (मन और बुद्धि) को लगाकर यज्ञ किया जाता है ॥११॥

'विप्रा विप्रस्य बृहतो विपश्चितः' (यजु० ५।१४)। 'बड़े ज्ञानी, विप्र के विप्र'। ये जो वेद पाठी विद्वान ब्राह्मण हैं उनका नाम विप्र है। उन्हीं के विषय में यह कथन है। 'बृहतो विपश्चितः' यह यज्ञ के विषय में है। 'वि होत्रा दधे वयुना विदेकऽइत्' (यजु० ५।१४)। 'एक वयुनावित् अर्थात् सर्वज्ञ ने ही होताओं का काम निश्चित किया है' (नोट—'वयुनं वेत्तेः कान्तिर्वा प्रज्ञा वा'—यास्क)। (निरुक्त ५।१४)। 'मही देवस्य सवितुः परिष्टुतिः स्वाहा' (यजु० ५।१४)। 'देव सविता की स्तुति बड़ी है'। यह कहकर प्रेरक सविता के लिये आहुति देता है ॥१२॥

अब फिर चार चम्मच घी लेकर शाला के बाहर निकलता है। दक्षिण द्वार से पत्नी को निकालते हैं। दायें हविर्धान के दायें पहिये के मार्ग में सोना रखकर आहुति देता है, यह मंत्र पढ़कर—'इदं विष्णुर्विचक्रमे त्रेधा निदधे पदम्। समूढमस्य पांसुरे स्वाहा' (यजु० ५।१५) (तथा ऋ० १।२२।१७)। 'विष्णु ने इस संसार को पार किया। उसने तीन

*विचक्रमे त्रेधा निदधे पदम् । समूढमस्यपाथ्सुरे स्वाहेति सर्थ्स्रवं पत्न्यै पाणावानयति सात्तस्य संतापमुपानक्ति देवश्रुतौ देवेष्वा घोषतमिति प्रयच्छति प्रतिप्रस्थात्रे स्रुचं चाज्य-विलापनीं चपर्यां णयन्ति मुभौ जघने नाग्नी ॥१३॥*

*चतुर्गृहीतमाज्यं गृहीत्वा । प्रतिप्रस्थातोत्तरस्य हविर्धानस्य दक्षिणाया वर्त-न्याथ्हिरण्य निधाय जुहोतीरावती धेनुमती हि भूतथ्सूयवसिनी मनवे दशस्या । व्यस्कभ्नारोदसी विष्णवेते दाधर्थपृथिवीमभितो मयूखैः स्वाहेति सर्थ्स्रवं पत्न्यै पाणावानयति सात्तस्य संतापमुपानक्ति देवश्रुतौ देवेष्वाघोषतमिति तद्यदेव जुहोति ॥१४॥*

*देवा ह वै यज्ञं तन्वानाः । तेऽसुररक्षसेभ्य आसङ्गाद्बिभयांचकु वज्रो वाऽआज्य-न्तऽएतेन वज्रेणाज्येन दक्षिणतो नाष्ट्रारक्षाथ्स्यपाघ्नस्तथैषां नियानं नान्ववायस्तथो-ऽएवैष एतेन वज्रेणाज्येनदक्षिणतो नाष्ट्रारक्षाथ्स्य पहन्ति तथास्य नियानं नान्ववयन्ति तद्यद्वैष्णवीभ्या मृग्भ्या जुहोति वैष्णवथ्हि हविर्धानम् ॥१५॥*

और पग रक्खा । यह उसकी धूल में लिपटा है । स्वाहा' । जो घी बच रहा उसको पत्नी के हाथ में डाल देता है । पत्नी उसको पहिये के गर्म भाग में मल देती है, यह मन्त्र पढ़कर—'देवश्रुतौ देवेष्वाघोषतम्' ( यजु० ५।१७ ) । 'देवों से सुने गये तुम देवों के प्रति घोषणा करो' । अब वह स्रुच और आज्य-पात्र को प्रतिप्रस्थाता को दे देता है । वे पत्नी को दोनों अग्नियों के पीछे होकर ले जाते हैं ॥१३॥

चार चम्मच घी लेकर प्रतिप्रस्थाता उत्तरी हविर्धान के बायें मार्ग में सोना रखकर इस मन्त्र से आहुति देता है—'इरावती धेनुमती हि भूतथ्सूयवसिनी मनवे दशस्या । व्यस्क-भ्ना रोदसी विष्णवेते दाधर्थ पृथिवीमभितो मयूखैः स्वाहा' ( यजु० ५।१६, ऋ० ७।६६।३) । 'मनुष्य के कल्याण के लिये तुम दोनों अन्नवाले, गाय वाले, धान्य वाले हो । हे विष्णु, तूने इन दोनों द्यौ और पृथिवी को अलग-अलग कर और पृथ्वी को चारों ओर से किरणों से घेर लिया । स्वाहा' । शेष घी को पत्नी के हाथ में छोड़ता है, और वह उसको गर्म पहिये से मल देती है । यह मन्त्रांश पढ़कर—'देवश्रुतौ देवेष्वाघोषतम्' ( यजु० ५।१७ ) । 'यह आहुति क्यों देता है ? ( इसका उत्तर आगे आयेगा' ) ॥१४॥

एक बार देवों ने यज्ञ का आरम्भ किया । और उनको असुर-राक्षसों के आक्रमण का भय हुआ । घी वज्र है । उस वज्र घी की सहायता से उन्होंने दक्षिण की ओर से असुरों को हटा दिया, और वे उनके मार्ग में उनके पीछे न आये । इसी प्रकार यह भी असुर राक्षसों को दक्षिण की ओर से घी रूपी वज्र से हटा देता है । यह इन आहुतियों को विष्णु की दो ऋचाओं से ( ऋ० ७।२२।१७ और ७।६६।३ ) क्या देता है ? इसलिये कि हविर्धान विष्णु का है ॥१५॥

अथ यत्पत्न्य क्षस्य संतापमुपानक्ति । प्रजननमेवैतत्क्रियते यदा वै स्त्रियै च पुंश्चसंश्च संतप्यतेऽथरेतः सिच्यते तत्ततः प्रजायते परागुपानक्ति पराग्घ्येव रेतः सिच्यतेऽथाह हविर्धानाभ्या प्रवर्त्यमानाभ्यामनुब्रूहीति ॥१६॥

अथ वाचयति । प्राची प्रेतमध्वरं कल्पयंतीऽइत्यध्वरो वै यज्ञः प्राची प्रेतं यज्ञं कल्पयन्तीऽइत्येवैतदाहोर्ध्वं यज्ञं नयतं मा जिह्वरतमित्यूर्ध्वमिमं यज्ञं देवलोकं नयतमित्येवैतदाह मा जिह्वरतमिति तदेतस्माऽअह्वलामाशास्ते समुद्यहेन प्रवर्तयेयुर्यथा नोत्सर्जेतामसुर्या वाऽएषा वाग्याक्षे नेदिहासुर्या वाग्वददिति यद्युत्सर्जेताम् ॥१७॥

एतद्वाचयेत् । स्वं गोष्ठमावदतं देवीदुर्ये आयुर्मा निर्वादिष्टं प्रजां मा निर्वादिष्टमिति तस्यो हैषा प्रायश्चित्तिः ॥१८॥

तदाहुः । उत्तर वेदेः प्रत्यङ् प्रक्रामेत्त्रीन्विक्रमास्तद्धविर्धाने स्थापयेरन्ना हविर्धानयोर्मात्रेति नाम मात्रास्ति यत्रैव स्वयं मनसा मन्येत नाहैव सत्रात्यन्तिके नोदूरे तत्स्थापयेत ॥१६॥

पत्नी पहिये को घी क्यों लगाती है ? इससे सन्तानोत्पत्ति होती है। जब स्त्री और पुरुष गर्म होते हैं तो वीर्य बहता है। तब उत्पत्ति होती है। वह पहिये को गाड़ी से दूर दूसरी ओर चुपड़ती है। क्योंकि वीर्य दूर ही सींचा जाता है। अब वह होता से कहता है, 'आगे चलते हुये हविर्धानों के लिये मन्त्र बोल' ॥१६॥

अब वह (यजमान से) कहलवाता है—'प्राची प्रेतमध्वरं कल्पयन्ती' (यजु० ५।१७)। 'तुम दोनों आगे को चलो। अध्वर को बढ़ाते हुये'। 'अध्वर' नाम है यज्ञ का। इसका तात्पर्य यह है कि यज्ञ को बढ़ाते हुये आगे चलो। 'ऊर्ध्व यज्ञं नयतं मा जिह्वरतम्' (यजु० ५।१७)। 'यज्ञ को ऊपर उठाओ। विचलित मत होने दो'। इससे तात्पर्य है कि यज्ञ को ऊपर देवों के लोक तक उठाओ। 'इसको विचलित न होने दो' से तात्पर्य है कि यजमान विचलित न होवें। गाड़ी को ऐसे चलावें कि मानो उठाकर चलाते हैं। पहियों की आवाज न हो कि पहियों की आवाज आसुरी होती है। उसका तात्पर्य यह है कि यहाँ आसुरी शब्द न हो जाय। और यदि पहियों की आवाज हो तो ॥१७॥

(यजमान से) कहलावें—'स्वं गोष्ठमावदतं देवी दुर्येऽआयुर्मा निर्वादिष्टं प्रजां मा निर्वादिष्टम्' (यजु० ५।१७)। 'हे गृह समान दोनों गाड़ियों, अपने गोष्ठ से बात करो। मेरी आयु को मत नष्ट करो, मेरी प्रजा को मत नष्ट करो'। यही इसका प्रायश्चित्त है ॥१८॥

इसके विषय में कहते हैं कि उत्तर वेदी से पश्चिम की ओर तीन पग चले और वहाँ हविर्धान को ठहरा दे। यही उसकी मात्रा है। परन्तु कोई नियत मात्रा नहीं है। जहाँ समझे कि न तो बहुत दूर है न बहुत निकट, वहाँ ठहरा दे ॥१६॥

तेऽ अभिमन्त्रयते। अत्र रमेथा वर्ष्मन्पृथिव्या ऽ इति वर्ष्म ह्येतत्पृथिव्यै भवति दिवि ह्यस्याहवनीयो भवति नभ्यस्थे करोति तद्धि क्षेमस्य रूपम् ॥२०॥

अथोत्तरेण पर्येत्याध्वर्युः दक्षिणꣳ हविर्धानमुपस्तभ्नाति विष्णोर्नु कं वीर्याणि प्रवोच यः पार्थिवानि विममे रजाꣳसि। योऽ अस्कभायदुत्तरꣳ सधस्थं विचक्रमाणस्त्रेधोरुगायो विष्णवे त्वेति मेथीमुपनिहन्ति तरतस्ततो यदुच मानुषे ॥२१॥

अथ प्रति प्रस्थाता। उत्तरꣳ हविर्धानमुपस्तभ्नाति दिवो वा विष्णऽउत वा पृथिव्या महो वा विष्ण ऽ उरोरन्तरिक्षात्। उभा हि हस्ता वसुना पृणस्वा प्रयच्छ दक्षिणादोत सव्याद्विष्णवे त्वेति मेथीमुपनिहन्ति तरतस्ततो यदुच मानुषे तद्यद्वैष्णवैर्यजुर्भिरुपचरन्ति वैष्णवꣳ हि हविर्धानम् ॥२२॥

अथ मध्यमं छदिरुपस्पृश्य वाचयति। प्र तद्विष्णु स्तवते वीर्येण मृगो न भीमः कुचरो गिरिष्ठाः। यस्योरुषु त्रिषु विक्रमणेष्वधिक्षियन्ति भुवनानि विश्वेतीदꣳ है वा स्यै तच्छीर्षं कपालं यदिदमुपरिष्टादधोनह्येतत्क्षियन्त्यन्यानि शीर्षकपालानि तस्मादाहाधिक्षियं-

नीचे के मन्त्र से नमस्कार करे—'अत्र रमेथा वर्ष्मन् पृथिव्याः' (यजु० ५।१७)। 'तुम दोनों यहाँ पृथ्वी की ऊँचाई पर ठहरो'। यह (उत्तर वेदी ही) ऊँचाई है। आहवनीय द्यौलोक में है। वह उनको नाभि में खड़ी करता है, शान्ति का यही रूप है ॥२०॥

उत्तर की ओर चलकर अध्वर्यु दक्षिणी हविर्धान को ठहराता है यह मन्त्र पढ़कर—'विष्णोर्नुकं वीर्याणि प्रवोच य पार्थिवानि विममे रजाꣳसि। योऽअस्कभायदुत्तरꣳ सधस्थ विचक्रमाणस्त्रेधोरुगायो विष्णवे त्वा' (यजु० ५।१८)। 'मैं अब विष्णु के पराक्रम कहता हूँ जिसने पृथ्वी के देशों को नापा। जिसने उत्तर के (ऊपरी) स्थान को स्थापित किया, तीन बड़े पग चलकर। विष्णु के लिये मैं तुझे स्थापित करता हूँ'। जहाँ खड़ा किया करते हैं वहाँ से हटकर दूसरी जगह खड़ा करता है ॥२१॥

प्रतिप्रस्थाता उत्तरी हविर्धान को खड़ा करता है यह मन्त्र पढ़कर—'दिवो वाऽउत वा पृथिव्या महो वा विष्णऽउरोरन्तरिक्षात्। उभा हि हस्ता वसुना पृणस्वा प्रयच्छ दक्षिणादोत सव्याद् विष्णवे त्वा' (यजु० ५।१९)। 'हे विष्णु या तो द्यौलोक से या पृथ्वी से या बड़े विस्तृत अन्तरिक्ष से दोनों हाथों से धन को भर और दाईं और बाईं दोनों ओर से दे। विष्णु के लिये तुझको'। यहाँ नियत स्थान से अन्य स्थान पर खड़ा करता है। विष्णु सम्बन्धी यजुओं को इसलिये पढ़ता है कि हविर्धान विष्णु का है ॥२२॥

बीच की चटाई को छूकर (यजमान से) कहलवाता है—'प्र तद् विष्णु स्तवते वीर्येण मृगो न भीमः कुचरो गिरिष्ठाः। यस्योरुषु त्रिषु विक्रमणेष्वधिक्षियन्ति भुवनानि विश्वा' (यजु० ५।२०)। 'उस विष्णु के पराक्रम के लिये स्तुति करो जो भयानक जन्तु के समान भयानक और पहाड़ी जानवरों के समान भयानक है। जिसके तीन पदों पर सब संसार स्थित है'। यह चटाई उस (छप्पर) की मानो शीर्ष कपाल है। क्योंकि इसी पर

*न्तीति ॥२३॥*

*अथ रराट्यामुपस्पृश्य वाचयति । विष्णो रराटमसीति ललाटꣳ ह्येवास्यै तदथो द्वायाऽउपस्पृश्य वाचयति विष्णोः श्नप्त्रे स्थ इति स्रक्वे ह्येवास्यैतेऽअथ यदिदं पश्चाच्छदिर्भवतीदꣳ ह्येवास्यै तच्छीर्षकपालं यदिदं पश्चात् ॥२४॥*

*अथ लस्पूजन्या स्यन्द्यया प्रसीव्यति । विष्णोः स्यूरसीत्यथ ग्रन्थिं करोति विष्णोर्ध्रुवोऽसीति नेदव्यवपद्याताऽइति तं प्रकृते कर्मन्विष्यति तथोहाध्वर्युं वा यजमानं वा नाहो न विन्दतितन्निष्ठितमभिमृशति वैष्णवमसीति वैष्णवꣳ हि हविर्धानम् ॥२५॥ ब्राह्मणम् ।*
*३-५-३ ॥ ॥*

कपाल ठहरते हैं । इसीलिये कहा, 'अधिक्षियन्ति' ॥२३॥

अब रराट ( टट्टी ) को छूकर ( यजमान से ) कहलवाता है—'विष्णो रराटमसि' ( यजु० ५।२१ ) । 'तू विष्णु का ललाट है' । क्योंकि यह उसका ललाट है । अब दो टट्टियों को छूकर कहलवाता है, 'विष्णोः श्नप्त्रे स्थः' ( यजु० ५।२१ ) । 'तुम विष्णु के मुँह के किनारे हो' । अब जो पीछे की चटाई है वह इसके पीछे का शीर्ष-कपाल है ॥२४॥

अब लकड़ी की कील से सीता है, यह कहकर—'विष्णो स्यूरसि' ( यजु० ५।२१ ) । 'तू विष्णु की सुई है' । अब गाँठ देता है पढ़कर—'विष्णोर्ध्रुवोऽसि' ( यजु० ५।२१ ) । 'तू विष्णु का ध्रुव है' । यह गाँठ इसलिये देता है कि छूट न जाय । जब काम समाप्त हो जाता है तो गाँठ खोल देता है । इस प्रकार न अध्वर्यु को रोग लगता है न यजमान को । जब छप्पर बन जाता है तो कहता है 'वैष्णवमसि' ( यजु० ५।२१ ) । 'तू विष्णु का है' । क्योंकि हविर्धान विष्णु का है ॥२५॥

---

# अध्याय ५—ब्राह्मण ४

*इद्य वाऽअभ्युपरवाः खायन्ते । शिरो वै यज्ञस्य हविर्धानं तस्येमे शीर्षंश्चत्वारः कूपा इमावह द्वाविमौ द्वौ तानेवैतत्करोति तस्मादुपरवान्खनति ॥१॥*

*देवाश्च वाऽअसुराश्च । उभये प्राजापत्याः पस्पृधिरे । ततोऽसुरा एषु लोकेषु कृत्या वलगान्निचख्नुरुतैवंचिद्देवानभिभवेमेति ॥२॥*

दो कारण हैं कि छिद्र बनाये जाते हैं । हविर्धान यज्ञ का सिर है । सिर में भी तो चार छिद्र होते हैं, दो यह और दो यह ( नाक और कान ) । उसी प्रकार से वह भी बनाता है इसीलिये छिद्र ( उपरव ) खोदता है ॥१॥

प्रजापति की दोनों सन्तान देव और असुर लड़ पड़े । असुरों ने इन लोकों में वलग अर्थात् जादू टोने की गाड़ दिया कि देवों पर विजय पा जावें ॥२॥

तद्वै देवा अस्पृण्वत । तऽएतैः कृत्यां वलगानुदखनन्यदा वै कृत्या मुत्खनन्त्यथ-सालसा मोघा भवति तथोऽएवैष एतद्यदस्माऽअत्र कश्चिद्द्विषन्भ्रातृव्यः कृत्यां वलगान्नि-खनति तान्ने वैतदुत्किरति तस्मादुपरवान्खनति सदक्षिणस्य हविर्धानस्याधोऽधः प्र उगं खनति ॥३॥

सोऽभ्रिमादत्ते । देवस्य त्वा सवितुः प्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्यामाददे नार्यसीति समान एतस्य यजुषो बन्धुर्योषा वाऽएषा यदभ्रिस्तस्मादाह नार्यसीति ॥४॥

तान्प्रादेशमात्रं विना परिलिखति । इदमहꣳ रक्षसां ग्रीवा अपिकृन्तामीति वज्रो वाऽअभ्रिर्वज्रेणैवैतत्त्राष्ट्राणाꣳ रक्षसां ग्रीवा अपि कृन्तति ॥५॥

तद्यावेतौ पूर्वौ । तयोर्दक्षिणमेवाग्रे परिलिखेदथापरयोरुत्तरमथापरयोर्दक्षिणमथ पूर्वयोरुत्तरम् ॥६॥

अथोऽइतरथाहुः । अपरयोरेवाग्रऽउत्तरं परिलिखेदथ पूर्वयोर्दक्षिणमथापरयो-र्दक्षिणमथ पूर्वयोरुत्तरमित्यथोऽअपि समीच एव परिलिखेदेतं त्वेवोत्तमं परिलिखेद्य एष पूर्वयोरुत्तरो भवति ॥७॥

तन्यथा परिलिखितमेव यथापूर्वं खनति । बृहन्नसि बृहद्रवा इत्युपस्तौत्येवैतन्नानेत-

अब देव जीत गये। उन्होंने इन्हीं उपरवों की सहायता से दोनों को खोद डाला। जो टोना खोद लिया जाय उसका प्रभाव नहीं रहता। यहाँ भी अगर किसी शत्रु ने टोना गाड़ दिया हो तो वह इन उपरवों के द्वारा उसको खोद डालता है। इसलिये उपरव बनाये जाते हैं। दक्षिणी हविर्धान के आगे के भाग में उपरवों को बनाता है ॥३॥

वह खुरपी (अभ्रिम्) उठाता है। इस मंत्र को पढ़कर—'देवस्य त्वा सवितुः प्रसवे ऽश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्याम्। आददे नार्यसि' (यजु० ५।२२)। 'देव सविता की प्रेरणा से अश्विन की दोनों भुजाओं और पूषा के दोनों हाथों से तुमको लेता हूँ। तू नारी है'। इस यजु० का तात्पर्य भी वैसा ही है। खुरपी स्त्री है इसलिये कहा 'तू नारी है' ॥४॥

वह एक प्रादेश (बालिश्त) छोड़कर रेखा खींचता है इस मंत्र को पढ़कर—'इद-महꣳ रक्षसां ग्रीवाऽअपिकृन्तामि' (यजु० ५।२२)। 'यह मैं राक्षसों की गर्दन काटता हूँ'। खुरपी वज्र है। वज्र से ही वह राक्षसों की गर्दन काटता है ॥५॥

(इन उपरवों का चिह्न इस प्रकार बनाया जाय) पहले अगलों में से दायाँ, फिर पिछलों में का बायाँ। फिर पिछलों का दायाँ, फिर अगलों का बायाँ ॥६॥

कुछ लोग इसको उलटा बताते हैं अर्थात् पहले पिछलों का बायाँ, फिर अगलों का बायाँ। या एक ही दिशा में ले। परन्तु अन्त में उसको लेना चाहिये जो अगलों में बायाँ है ॥७॥

फिर जिस क्रम से चिह्न बनाया उसी प्रकार खोदना चाहिये, इस मं त्र—'बृहन्नसि बृहद्रवा' (यजु० ५।२२)। 'तू बड़ा है, बड़े शब्द वाला।

न्महयत्येव यदाह बृहन्नसि बृहद्रवा इति बृहतीमिन्द्राय वाचं वदेतीन्द्रो वै यज्ञस्य देवता वैष्णवꣳ हविर्धानं तत्सेन्द्रं करोति तस्मादाह बृहतीमिन्द्राय वाचं वदेति ॥८॥

रक्षोहणं वलगहनमिति । रक्षसाꣳ ह्येते वलगाना वधाय खायन्ते वैष्णवीमिति वैष्णवी हि हविर्धाने वाक् ॥९॥

तान्यथाखातमेवोत्किरति । इदमहं तं वलगमुत्किरामि यं मे निष्ट्यो यममात्यो निचखानेति निष्ट्यो वा वाऽअमात्यो वा कृत्या वलगान्निखनति तानेवैतदुत्किरति ॥१०॥

इदमहं तं वलगमुत्किरामि । यं मे समानो यमसमानो निचखानेति समानो वा वाऽअसमानो वा कृत्या वलगान्निखनति तानेवैतदुत्किरति ॥११॥

इदमहं तं वलगमुत्किरामि । यं मे सबन्धुर्यमसबन्धुर्निचखानेति सबन्धुर्वा वाऽअसबन्धुर्वा कृत्या वलगान्निखनति तानेवैतदुत्किरति ॥१२॥

इदमहं तं वलगमुत्किरामि । यं मे सजातो यमसजातो निचखानेति सजातो वा

करता है। जब कहता है कि 'बृहन्नसि' इत्यादि। 'बृहतीमिन्द्राय वाचं वद', 'इन्द्र के लिये बड़ी वाणी बोल'। इन्द्र यज्ञ का देवता है। हविर्धान विष्णु का है। वह इस मन्त्र (बृहती इत्यादि) को पढ़कर इनका इन्द्र के साथ सम्बन्ध जोड़ता है ॥८॥

'रक्षोहणं वलगहनं' (यजु० ५।२३)। 'राक्षसों के मारने वाले और जादू टोने के मारने वाले'। यह राक्षसों और टोनों को नष्ट करने के लिये खोदे जाते हैं। 'वैष्णवीम्' (यजु० ५।२३)। 'क्योंकि हविर्धान की जो वाणी है वह विष्णु की है ॥९॥

जैसा जैसा खोदता है वैसे वैसे (उसी क्रम से) मिट्टी को फेंकता है यह मन्त्रांश पढ़कर—"इदमहं तं वलगमुत्किरामि यं मे निष्ट्यो यममात्यो निचखान' (यजु० ५।२३)। 'मैं उस टोने को उखाड़ कर फेंकता हूँ जो मेरे पुत्र या सम्बन्धी ने मेरे लिये गाड़ दिया हो'। पुत्र या सम्बन्धी टोने को घर में गाड़ता है। वह उसी को उखाड़ कर फेंक देता है ॥१०॥

'इदमहं तं वलगमुत्किरामि यं मे समानो यमसमानो निचखान' (यजु० ५।२३)। 'मैं इस उस टोने को खोदकर फेंकता हूँ जिसको मेरे बराबर वाले ने गाड़ा हो या बे-बराबर वाले ने'। समान या असमान पुरुष जिस जादू-टोने को गाड़ता है उसी को उखाड़ कर फेंकता है ॥११॥

'इदमहं तं वलगमुत्किरामि यं सबन्धुर्यमसबन्धुर्निचखान' (यजु० ५।२३)। 'मैं इस उस टोने को खोदकर फेंकता हूँ जिसको मेरे सम्बन्धी (सबन्धु) या गैर (असबन्धु) ने गाड़ा हो'। टोने को या तो अपने सम्बन्धी ने गाड़ा या किसी गैर ने। उस सबको वह खोद-कर फेंकता है ॥१२॥

इदमहं तं वलगमुत्किरामि यं मे सजातो यमसजातो निचखान' (यजु० ५।२३)। 'मैं इस उस टोने को खोदकर फेंकता हूँ जो मेरे देश वाले या अन्य देश वाले ने गाड़ा हो'। टोने को या तो अपने देश वाले (सजात) ने या दूसरे देश वाले (असजात) ने

एवमेतद्वेद ॥१६॥

तानि वाऽएतानि सप्त यजूंषि भवन्ति। चतुर्भिर्गृह्णात्येकेन जघनेन गार्हपत्यꣳ सादयत्येकेन परिहरत्येकेनाग्नीध्रे तानि सप्त यत्र वै वाचः प्रजातानि छन्दांꣳसि सप्तपदा वै तेषां परार्ध्या शक्वरी तामभिसम्पद्यं तस्मात्सप्त यजूंꣳषि भवन्ति ॥१७॥ ब्राह्मणम् ॥ २ [६. २.] ॥

निवासियों के लिये श्रेष्ठ हो जाता है ॥१६॥

यह सात यजुः हैं। चार यजुओं से ग्रहण करता है। एक से गार्हपत्य के पीछे ले जाता है। एक से चारों ओर फिराता है। एक से आग्नीध्र के स्थान में रखता है। यह सात हुये। जब वाणी से सात छन्द उत्पन्न हुये तो उनमें से अन्तिम शक्वरी था। इससे सम्पूर्ति हुई। इसलिये सात यजुः होते हैं ॥१७॥

---

# अध्याय ६—ब्राह्मण ३

तान्सम्प्रबोधयन्ति। तेऽप उपस्पृश्याग्नीध्रमुपसमायन्ति तऽआज्यानि गृह्णते गृहीत्वाज्यान्यायन्त्यासाद्याज्यानि ॥१॥

अथ राजानमुपावहरति। इयं वै प्रतिष्ठा जनूरासां प्रजानामिमामेवैतत्प्रतिष्ठामभ्युपावहरति तमस्यै तनु तमस्यै जनयति ॥२॥

अन्तरेणेषेऽउपावहरति। यज्ञो वाऽअनस्तन्न्वेव यज्ञान्न बहिर्धा करोति ग्रावसु संमुखेष्वधिनिदधाति क्षत्रं वै सोमो विशो ग्रावाणः क्षत्रमेवैतद्विश्यध्यूहति तद्यत्संमुखा

उन (ऋत्विजों) को जगाते हैं। वे जलों को छूकर आग्नीध्र में जाते हैं और आज्यों को ग्रहण करते हैं। आज्यों को लेकर वह (वेदि पर) जाते हैं। आज्यों को रखकर—॥१॥

सोम राजा को उतारता है। यह पृथ्वी इन प्रजाओं की प्रतिष्ठा और जन्म स्थान है। यह राजा (सोम) को इसी प्रतिष्ठा में उतारता है। उसी पर फैलाता है। उसी में उत्पन्न करता है ॥२॥

वह गाड़ी के जुओं के बीच में उसको उतारता है। गाड़ी यज्ञ (का साधन) है। इस प्रकार वह उसको यज्ञ से बाहर नहीं करता। वह उस (सोम) को उन पत्थरों पर रखता है जो एक दूसरे के सम्मुख होते हैं। सोम क्षत्रिय है, पत्थर वैश्य हैं। इस प्रकार वह क्षत्रिय को वैश्य के ऊपर रखता है। पत्थर एक दूसरे के सम्मुख क्यों होते हैं? इसलिये कि वह वैश्यों को एक-मुख होकर क्षत्रियों के सामने विवाद-रहित करता है। इसलिये

भवन्ति विशमेवैतत्संमुखां क्षत्रियमभ्यविवादिनीं करोति तस्मात्संमुखा भवन्ति ॥३॥

स उपावहराते । हृदे त्वा मनसे त्वेति यजमानस्यैतत्कामायाह हृदयेन हि मनसा यजमानस्त्र काम कामयते यत्कामा यजते तस्मादाह हृदे त्वा मनसे त्वेति ॥४॥

दिवे त्वा सूर्याय त्वेति । देवलोकाय त्वेत्येवैतदाह यदाह दिवे त्वेति सूर्याय त्वेति देवेभ्यस्त्वेत्येवैतदाहोर्ध्वमिममध्वरं दिवि देवेषु होत्रा यच्छेत्यध्वरो वै यज्ञ ऊर्ध्वमिमं यज्ञं दिवि देवेषु धेहीत्येवैतदाह ॥५॥

सोम राजन्विश्वास्त्वं प्रजा उपावरोहेति । तदेनमासां प्रजानामाधिपत्याय राज्यायोपावहरति ॥६॥

अथानुसृज्योपतिष्ठते । विश्वास्त्वा प्रजा उपावरोहन्त्विति यथायथमिव वाऽएतत्करोति यदाह विश्वास्त्वं प्रजा उपावरोहेति क्षत्रं वै सामस्तत्पापवस्यसं करोति तद्वेदमनु पापवस्यसं क्रियतेऽथात्र यथायथं करोति यथापूर्वं यदाह विश्वास्त्वा प्रजा उपावरोहन्त्विति तदेनमाभिः प्रजाभिः प्रत्यवरोहयति तस्मादु क्षत्रियमायन्तमिमाः प्रजा विशः प्रत्यवरोहन्ति तमधस्तादुपासतऽउपसन्नो होता प्रातरनुवाकमनुवक्ष्यन्भवति ॥७॥

पत्थर एक दूसरे के सम्मुख होते हैं ॥३॥

वह ( सोम को ) इस मन्त्र से उतारता है—'हृदे त्वा मनसे त्वा' ( यजु० ६।२५ )। 'हृदय के लिये तुझको, मन के लिये तुझको'। अर्थात् यजमान की कामना के लिये। यजमान हृदय और मन से कामना करता है। कामना करके ही यज्ञ करता है इसलिये कि 'हृदय के लिये तुझको, मन के लिये तुझको' ॥४॥

'दिवे त्वा सूर्याय त्वा' ( यजु० ६।२५ )। 'अर्थात् तुझको देवलोक के लिये, तुझको सूर्यलोक के लिये। जब वह कहता 'दिवे त्वा सूर्याय त्वा' तो आशय होता है 'देवों के लिये'। 'ऊर्ध्वमिममध्वर दिवि देवेषु होत्रा यच्छ' ( यजु० ६।२५ )। 'अध्वर' कहते हैं यज्ञ को। इसका तात्पर्य यह है कि 'तू इस यज्ञ को और हवन को द्यौलोक में ऊपर देवों के लिये ले जा' ॥५॥

'सोम राजन् विश्वास्त्व प्रजाऽउपावरोह' ( यजु० ६।२५ )। 'हे सोम राजा, तू इस सब प्रजा पर उतर'। वह इस राजा को प्रजाओं के आधिपत्य और राज्य के लिये नीचे उतारता है ॥६॥

उसको रखकर उसके पास बैठ जाता है—'विश्वास्त्वा प्रजाऽउपावरोहन्तु' ( यजु० ६।२५ )। 'सब प्रजायें तुझ तक उतरें'। यह जो उसने कहा कि 'तू सब प्रजा तक उतर' यह अनुचित था क्योंकि सोम क्षत्रिय है। इस प्रकार बुरे-भले मिल गये। इसीलिये तो आज भी बुरे-भले मिल जाते हैं। यह जो कहा कि 'प्रजायें तुझ तक उतरें' यह ठीक है क्योंकि वैश्य लोग क्षत्रिय के सामने आकर झुकते हैं, अर्थात् सिर झुकाते हैं। पास बैठकर होता प्रातःकालीन अनुवाक पढ़ना आरम्भ करता है ॥७॥

अथ समिधमभ्यादधदाह । देवेभ्यः प्रातर्यावभ्योऽनुब्रूहीति छन्दाᳩसि वै देवाः प्रातर्यावाणश्छन्दाᳩस्यनुयाजा देवेभ्यः प्रेष्य देवान्यजेति वाऽअनुयाजेश्चरन्ति ॥८॥

तदु हैकऽआहुः । देवेभ्योऽनुब्रूहीति तदु तथा न ब्रूयाच्छन्दाᳩसि वै देवाः प्रातर्यावाणश्छन्दाᳩस्यनुयाजा देवेभ्यः प्रेष्य देवान्यजेति वाऽअनुयाजेश्चरन्ति तस्मादु ब्रूयाद्देवेभ्यः प्रातर्यावभ्याऽनुब्रूहीत्येव ॥९॥

अथ यत्समिधमभ्यादधाति । छन्दाᳩस्येवैतत्समिन्द्धेऽथ यद्धोता प्रातरनुवाकमन्वाह छन्दाᳩस्येवैतत्पुनराप्याययत्ययातयामानि करोति यातयामानि वै देवैश्छन्दाᳩसि छन्दोभिर्हि देवाः स्वर्गं लोकᳩ समाश्नुवत न वाऽअत्र स्तुवते न शᳩसन्ति तच्छन्दाᳩस्येवैतत्पुनराप्याययत्ययातयामानि करोति तैरयातयामैर्यज्ञं तन्वते तस्माद्धोता प्रातरनुवाकमन्वाह ॥१०॥

तदाहुः । कः प्रातरनुवाकस्य प्रतिगर इति जाग्रदेवाध्वर्युरुपासीत स यन्निमिषति स हैवास्य प्रतिगरस्तदु तथा न कुर्याद्यदि निद्रायादपि कामᳩ स्वप्यात्स यत्र होता प्रातरनुवाकं परिदधाति तत्प्रचरणीति स्रुग्यत्तस्यां चतुर्गृहीतमाज्यं गृहीत्वा जुहोति ॥११॥

अब समिधा को चढ़ाकर वह कहता है, 'प्रातःकाल आने वाले देवों के लिये अनुवाक कह' । प्रातः आने वाले देव छन्द हैं, जैसे कि अनुयाज भी छन्द हैं । अनुयाज यह कहकर किये जाते हैं—'देवों के लिये भेजो, देवों के लिये यजन करो' ॥८॥

कुछ लोग कहते हैं 'देवों के लिये अनुवाक कहो' । ऐसा न कहना चाहिये । प्रातः आने वाले देव छन्द हैं । और अनुयाज किये जाते हैं यह कहकर कि देवों के लिये भेजो, देवों के लिये यजन करो' । इसलिये कहना चाहिये कि 'प्रातःकाल आने वाले देवों के लिये अनुवाक कह' ॥९॥

जब वह समिधा रखता है तो इससे छन्दों को उत्तेजित करता है । और जब होता प्रातः अनुवाक को पढ़ता है उससे भी वह छन्दों को ही पुष्ट और पूर्ण करता है । देव छन्दों के द्वारा ही स्वर्ग लोक को गये । इसलिये छन्द अपूर्ण हो गये । क्योंकि अब न तो स्तुति होती है न प्रशंसा । इसलिये अब वह छन्दों को पूर्ण करता है । और इन्हीं पूर्ण छन्दों से यज्ञ को करता है और होता अनुवाक पढ़ता है ॥१०॥

इस पर कुछ लोगों का कहना है कि 'प्रातरनुवाक का प्रतिगर या फल क्या है' । अध्वर्यु को जागते हुये उपासना करनी चाहिये और जब वह निमेष ले वही उसका प्रतिगर है । परन्तु ऐसा न करना चाहिये । यदि नींद आ जाय तो सो जाय । जब होता प्रातः अनुवाक को समाप्त करता है तब प्रचरणी आहुति दी जाती है । स्रुच में चार बार आज्य लेकर आहुति देता है ॥११॥

*यत्र वै यज्ञस्य शिरोऽच्छिद्यत । तस्य रसो द्रुत्वापः प्रविवेश तमदः पूर्वेद्युर्वसतीवरी-भिराहरत्यथ योऽत्र यज्ञस्य रसः परिशिष्टस्तमेवैतदच्छैति ॥१२॥*

*यद्वेवैतामाहुतिं जुहोति । एतमेवैतद्यज्ञस्य रसमभिप्रस्तृणीते तमात्मन्धे याभ्य उ चैवैतां देवताभ्य आहुतिं जुहोति ता एवैतत्प्रीणाति ता अस्मै तृप्ताः प्रीता एतं यज्ञस्य रसंꣳ संनमन्ति ॥१३॥ शतम् २२०० ॥ ॥*

*स जुहोति । शृणोत्वग्निः समिधा हवं मऽइति शृणोतु मऽइदमग्निरनु मे जाना-त्वित्येवैतदाह शृण्वन्त्वापो धिषणाश्च देवीरिति शृण्वन्तु मऽइदमापोऽनु मे जानन्त्वित्ये-वैतदाह श्रोता ग्रावाणो विदुषो न यज्ञमिति शृण्वन्तु मऽइदं ग्रावाणोऽनु मे जानन्त्वित्ये-वैतदाह श्रोता ग्रावाणो विदुषो न यज्ञमिति शृण्वन्तु मऽइदं ग्रावाणोऽनु मे जानन्त्वित्ये-वैतदाह विदुषा न यज्ञमिति विद्वाꣳसो हि ग्रावाणः शृणोतु देवः सविता हवं मे स्वाहेति शृणोतु मऽइदं देवः सवितानु मे जानात्वित्येवैतदाह सविता वै देवानां प्रसविता तत्सवितृ-प्रसूत एवैतद्यज्ञस्य रसमच्छैति ॥१४॥*

*अथापरं चतुर्गृहीतमाज्यं गृहीत्वा । उदङ् प्रपद्याहाप इष्य होतरित्यप इष्य होतरि-त्येवैतदाह तद्यदतो होतान्वाहैतमेवैतद्यज्ञस्य रसमभिप्रस्तृणीते तमात्मन्धऽएतानु चैवैतदनु-*

जब यज्ञ का सिर काटा गया तो रस जलों में मिल गया। उसको गत दिवस वसती-वरी जलों के द्वारा लाये थे। अब जो कुछ रस बच गया उसको इसके द्वारा लाते हैं ॥१२॥

अब वह उस आहुति को देता है तो इसको यज्ञ के रस के लिये देता है। उस रस को अपनी ओर खींचता है। जिन देवताओं के लिये आहुति देता है उन्हीं को प्रसन्न करता है। इस प्रकार तृप्त होकर यह देवते यज्ञ के रस को इसके लिये दिलाते हैं ॥१३॥

वह इस मंत्र से आहुति देता है—'शृणोत्वग्निः समिधा हवं मे' ( यजु० ६।२५ )। 'इसका अर्थ है कि 'अग्नि समिधा द्वारा मेरी स्तुति सुने या स्वीकार करे'। 'शृण्वन्त्वापो धिषणाश्च देवीः। अर्थात् 'दिव्य गुण युक्त जल और धिष्ण हमारी स्तुति सुनें'। श्रोता ग्रावाणो विदुषो न यज्ञम्' ( यजु० ६।२६ )। 'अर्थात् 'यज्ञ को जानने वाले ग्रावा ( पत्थर के तुल्य दृढ़ गुरुजन ) इस मेरी स्तुति को सुनें या स्वीकार करें'। 'विदुषः' इसलिये कहा कि यह ग्रावा विद्वान् है। 'शृणोतु देवः सविता हवं मे स्वाहा' ( यजु० ६।२५ )। अर्थात् 'सविता देव मेरी इस स्तुति को स्वीकार करे'। सविता देवों का प्रेरक है। सविता की ही प्रेरणा से यह यज्ञ के रस की इच्छा करता है ॥१४॥

फिर चार चमचों में घी को लेकर उत्तर की ओर जाकर कहता है 'हे होता, जलों को बुलाओ'। या जलों की इच्छा करो। होता ऐसा क्यों कहता है। इसका कारण यह है कि इसी आहुति के द्वारा अध्वर्यु घी को यज्ञ के रस में डालता है और अपनी ओर खींचता है। और होता ( एकधन ) ग्रहों के पास खड़ा रहता है कि दुष्ट राक्षस उनको हता

*तिष्ठते नेदेनानन्तरा नाष्ट्रा रक्षाᳬसि हिनसन्निति ॥१५॥*

*अथ सम्प्रेष्यति। मैत्रावरुणस्य चमसाध्वर्यवेहि नेष्टः पत्नीरुदानयैकधनिन एताग्नी-च्चात्वाले वसतीवरीभिः प्रत्युपतिष्ठासे होतृचमसेन चेति सम्प्रैष एवैषः ॥१६॥*

*तऽउदञ्चो निष्क्रामन्ति। जघनेन चात्वालमग्रेणाग्नीध्रᳬ स यस्यां ततो दिश्यापो भवन्ति तद्यन्ति ते वै सह पत्नीभिर्यन्ति तद्यत्सह पत्नीभिर्यन्ति ॥१७॥*

*यत्र वै यज्ञस्य शिरोऽच्छिद्यत। तस्य रसो द्रुत्वापः प्रविवेश तमेते गन्धर्वाः सोम-रक्षा जुगुपुः ॥१८॥*

*ते ह देवा ऊचुः। इयमु न्वेवेह नाष्ट्रा यदिमे गन्धर्वाः कथं न्वममभयेऽनाष्ट्रे यज्ञस्य रसमाहरेमेति ॥१९॥*

*ते होचुः। योषित्कामा वै गन्धर्वाः सह पत्नीभिरयाम ते पत्नीष्वेव गन्धर्वा गर्धि-ष्यन्त्यथैतमभयेऽनाष्ट्रे यज्ञस्य रसमाहरिष्याम इति ॥२०॥*

*ते सह पत्नीभिरीयुः। ते पत्नीष्वेव गन्धर्वा जगृधुरथैतमभयेऽनाष्ट्रे यज्ञस्य रसमाजह्रुः ॥२१॥*

*तथोऽएवैष एतद्। सहैव पत्नीभिरेति ते पत्नीष्वेव गन्धर्वा गृध्यन्त्यथैतमभयेऽनाष्ट्रे*

न सकें ॥१५॥

अब अध्वर्यु आदेश देता है, 'हे मित्रावरुण के चमसा रखने वाले, आओ। नेष्टा, पत्नियों को लाओ। एकधन वाले आओ। आग्नीध्र वसतीवरी और होता के चमसों के साथ चत्वाल पर खड़े हो'। यह मिश्रित संदेश है ॥१६॥

वे चत्वाल के पीछे और आग्नीध्र के आगे उत्तर की ओर बढ़ते हैं। अब जिधर को जल होते हैं उधर को चलते हैं। वे वहाँ पत्नियों सहित जाते हैं। पत्नियों के साथ वहाँ क्यों जाते हैं इसका कारण यह है ॥१७॥

जब यज्ञ का सिर काटा गया तो उसका रस बहकर जलों में मिल गया। उसकी गन्धर्व सोम रक्षकों ने रक्षा की ॥१७॥

तब देवता बोले—'यह गन्धर्व जो हैं ये हमारे लिये भयङ्कर हैं। हम इस यज्ञ के रस को कहाँ ले जावें कि भय से मुक्त हो जायँ' ॥१६॥

उन्होंने कहा, 'यह गन्धर्व स्त्रियों के अभिलाषी हैं। पत्नियों के साथ चलना चाहिये। गन्धर्व अवश्य ही स्त्रियों के पीछे फिरेंगे और हम यज्ञ के रस को ऐसे स्थान में ले जायेंगे जो भय से मुक्त हो' ॥२०॥

वे पत्नियों के साथ चलें। गन्धर्व उनकी स्त्रियों के पीछे चले। और वे यज्ञ के रस को ऐसे स्थान में ले गये जहाँ भय न था ॥२१॥

उसी प्रकार यह अध्वर्यु भी पत्नियों के साथ जाता है। गन्धर्व स्त्रियों के पीछे

यज्ञस्य रसमाहरति ॥२२॥

सोऽपोऽभिजुहोति। एताᳬ᳴ह वाऽआहुतिᳬ᳴ हुतामेष यज्ञस्य रस उपसमैति तां प्रत्युत्तिष्ठति तमेवैतदाविष्कृत्य गृह्णाति ॥२३॥

यद्वेवैतामाहुतिं जुहोति। एतमेवैतद्यज्ञस्य रसमभिप्रस्तृणीते तमारुन्द्धे तमपो याचति याभ्य उ चैवैतां देवताभ्य आहुतिं जुहोति ता एवैतत्प्रीणाति ता अस्मै तृप्ताः प्रीता एतं यज्ञस्य रसᳬ᳴ संनमन्ति ॥२४॥

स जुहोति। देवीरापोऽअपां न पादिति देव्यो ह्यापस्तस्मादाह देवीरापोऽअपां न पादिति यो व ऊर्मिर्हविष्य इति यो व ऊर्मिर्यज्ञिय इत्येवैतदाहेन्द्रियावान्मदिन्तम इति वीर्यवानित्येवैतदाह यदाहेन्द्रियावानिति मदिन्तम इति स्वादिष्ठ इत्येवैतदाह तं देवेभ्यो देवत्रा दत्तत्येतदेना अयाचिष्ट यदाह तं देवेभ्यो देवत्रा दत्तेति शुक्रपेभ्य इति सत्यं वै शुक्रᳬ᳴ सत्यपेभ्य इत्येवैतदाह येषां भाग स्थ स्वाहेति तेषा मु ह्येष भागः ॥२५॥

अथ मैत्रावरुणचमसेनैतामाहुतिमपप्लावयति। कार्षिरसीति यथा वाऽअङ्गारोऽभि-ना प्सातः स्यादेवमेषाहुतिरेतया देवतया प्साता भवति राजानं वाऽएताभिरद्भिरुपसद्य-न्भवति या एता मैत्रावरुणचमसे वज्रो वाऽआज्यᳬ᳴ रेतः सोमो नेद्वज्रेणाज्येन रेतः

दौड़ते हैं और वह यज्ञ के रस को सुरक्षित स्थान में ले जाता है ॥२२॥

वह जलों पर आहुति देता है। जब यह आहुति दी जाती है तो यज्ञ का रस उसको खींच लेता है। वह उस तक उठता है और उसको पाकर पकड़ लेता है ॥२३॥

वह इस आहुति को क्यों देता है? वह यज्ञ के रस पर घी की आहुति देता है। और अपनी ओर उसको खींचता है। उसको जलों से याचना करता है। जिन देवताओं के लिये वह आहुति देता है उन्हीं को वह प्रसन्न करता है। इस प्रकार तृप्त होकर वह यज्ञ के रस को प्राप्त करते हैं ॥२४॥

वह इस मंत्र से आहुति देता है—'देवीरापोऽअपां न पात्' (यजु० ६।२७)। 'हे दिव्य जलो, जलों की सन्तान'। जल दिव्य है अतः कहा 'देवीरापोऽअपां न पात्'। 'यो व ऊर्मिर्हविष्यः' (यजु० ६।२७)। अर्थात् 'आपकी तरंग हवि या यज्ञ के लिये उपयुक्त है'। 'इन्द्रियावान् मदिन्तमः' (यजु० ६।२७)। 'अर्थात् बलवान्, और स्वादिष्ट'। 'तं देवेभ्यो देवत्रा दत्त' (यजु० ६।२७)। 'उसको देवों के देव को दो'। अर्थात् वह उसको उनसे माँगता है। 'शुक्रपेभ्यः' (यजु० ६।२७)। 'शुक नाम है सत्य का'। अर्थात् सत्य के पालन करने वाले के लिये। 'येषां भाग स्थ स्वाहा' (यजु० ६।२७)। 'जिनके तुम भाग हो'। क्योंकि वस्तुतः यह उनका ही भाग है ॥२५॥

अब मैत्रावरुण चमस् के द्वारा उस आहुति को सैराता है। 'कार्षिरसि' (यजु० ६।२८)। 'तू कार्षि अर्थात् कृषि-सम्बन्धी है'। जैसे आग के कोयले को खा जाती है, ऐसे ही इस आहुति को देवता खा जाता है। चूँकि सोम राजा इस उस जल से अभिषेक

सोमᳪ हिनसानीति तस्माद्वाऽअपप्लावयति ॥२६॥

अथ गृह्णाति समुद्रस्य त्वाक्षित्याऽउन्नयामीत्यापो वै समुद्रोऽप्स्वेवैतदक्षितिं दधाति तस्मादाप एतावति भोगे भुज्यमाने न क्षीयन्ते तदन्वेकधनानुन्नयन्ति तदनु पान्नेजनान् ॥२७॥

तद्यन्मैत्रावरुणचमसेन गृह्णाति। यत्र वै देवेभ्यो यज्ञोऽपचक्राम तमेतद्देवाः प्रैषैरेव प्रैषमैच्छन्पुरोरुग्भिः प्रारोचयन्निविद्भिर्न्यवेदयंस्तस्मान्मैत्रावरुणचमसेन गृह्णाति ॥२८॥

तऽआयन्ति। प्रत्युपतिष्ठतेऽग्नीच्चात्वाले वसतीवरीभिश्च होतृचमसेन च स उपर्युपरि चात्वालᳪ सᳪस्पर्शयति वसतीवरीश्च मैत्रावरुणचमसं च समापोऽअद्भिरग्मत समोषधीभिरोषधीरिति यश्चासौ पूर्वेद्युराहृतो यज्ञस्य रसो यश्चाद्याहृतस्तमेवैतदुभयᳪ सᳪसृजति ॥२६॥

तद्धैके। ऐवमैत्रावरुणचमसे वसतीवरीर्नयन्त्या मैत्रवरुणचमसाद्वसतीवरीषु यश्चासौ पूर्वेद्युराहृतो यज्ञस्य रसो यश्चाद्याहृतस्तमेवैतदुभयᳪ सᳪसृजाम इति वदन्तस्तदु तथा न कुर्याद्यद्वाऽआधवनीये समवनयति तदेवैष उभयो यज्ञस्य रसः सᳪसृज्यतेऽथ होतृच-

होता है जो मैत्रावरुण ग्रह में है और घी वज्र है तथा सोम वीर्य है, ऐसा न हो कि वज्र रूपी घृत से सोम रूपी वीर्य नष्ट हो जाय इसलिये उसको उस पर तैराता है ॥२६॥

अब वह इस मंत्र से ग्रहण करता है—'समुद्रस्य त्वा क्षित्याऽउन्नयामि'। तुझको समुद्र के अक्षय होने के लिये उठाता हूँ'। जल समुद्र है। जलों में ही वह अक्षयपन को रखता है। इसीलिये जल इतना खाना खाये जाने पर भी क्षीण नहीं होते। इसके पीछे वे एकधन ग्रहों को लेते हैं। इसके पीछे पैर धोने के जल को ॥२७॥

मैत्रावरुण चमसे से वह क्यों लेता है? इसलिये कि जब यज्ञ देवों से भाग गया तब उसको देवों ने 'प्रैष' (यज्ञ सम्बन्धी निमन्त्रणों) द्वारा बुलाया। 'पुरोरुक्' मन्त्रों से उसको प्रसन्न किया। निविद् मन्त्रों से निवेदन किया। इसलिये मैत्रावरुण चमस् से ग्रहण करता है ॥२८॥

अब वे लौट आते हैं। अग्नीध वसतीवरी जलों और मैत्रावरुण चमस् के साथ चात्वाल में खड़ा होता है। चात्वाल के ऊपर वह वसतीवरी जलों और मैत्रावरुण चमसे को स्पर्श कराता है। 'समापोऽअद्भिरग्मत समोषधीभिरोषधीः' (यजु० ६।२८)। 'जल जल से मिले और ओषधि ओषधि से'। इस प्रकार वह उन जलों को जो कल लाये गये थे और उनको जो आज लाये गये हैं मिला देता है ॥२६॥

कुछ लोग ऐसा करते हैं कि मैत्रावरुण चमसे में कुछ वसतीवरी जल को और कुछ मैत्रावरुण चमसे के जल को वसतीवरी में डालते हैं। इस प्रकार यज्ञ का जो रस कल लाया गया और जो आज लाया गया उन दोनों को मिला देते हैं। परन्तु ऐसा न करना चाहिये। क्योंकि जब आधवनीय में जल छोड़ता है तब भी वो दोनों रस मिल जाते हैं।

ते वसतीवरीर्हृाति निग्राभ्यास्यस्तद्यदुपर्युपरि चात्वालथ्ं सथ्ंस्पर्शयत्यतो वै देवा दिवमुपोदक्रामंस्तद्यजमानमेवैतत्स्वर्ग्यं पन्थानमनुसंख्यापयति ॥३०॥

तऽआयन्ति। तथ्ं होता पृच्छत्यध्वर्योऽवेरपा३ऽइत्यविदोऽपा३ऽइत्येवैतदाह तं प्रत्याहोतेव नंनमुरित्यविदमथो मेऽनथ्ंसतेत्येवैतदाह ॥३१॥

स यद्यग्निष्टोमः स्यात्। यदि प्रचरण्यायाथ्ं सथ्ंस्रवः परिशिष्टोऽलथ्ं होमाय स्यात्तं जुहुयाद्यद्यु नालथ्ं होमाय स्यादपरं चतुर्गृहीतमाज्यं गृहीत्वा जुहोति यमग्ने पृत्सु मर्त्यमवा वाजेषु यं जुनाः। स यन्ता शश्वतीरिषः स्वाहेत्याग्नेय्या जुहोत्यग्निर्वाऽअग्निष्टोमस्तदग्नावग्निष्टोमं प्रतिष्ठापयति मर्तवत्या पुरुषसंमितो वाऽअग्निष्टोम एवं जुहुयाद्यद्यग्निष्टोमः स्यात् ॥३२॥

यद्युक्थ्यः स्यात्। मध्यमं परिधिमुपस्पृशेत्त्रयः परिधयस्त्रीण्युक्थान्येतैरु हि तर्हि यज्ञः प्रतितिष्ठति यद्युऽअतिरात्रो वा षोडशी वा स्यान्नैवजुहुयान्न मध्यमं परिधिमुपस्पृशेत्समुद्वैव तूष्णीमेत्य प्रपद्येत तद्यथायथं यज्ञक्रतून्व्यावर्तयति ॥३३॥

अयुजा—अयुजा एकधना भवन्ति। त्रयो वा पञ्च वा पञ्च वा सप्त वा सप्त वा

अब होता के चमसे में वसतीवरी को निग्राभ्य के लिये छोड़ता है। चात्वाल के ऊपर क्यों स्पर्श कराता है? इसलिये कि वहीं से तो देव द्यौलोक को गये थे। इस प्रकार वह यजमान को स्वर्ग का मार्ग दिखा देता है ॥३०॥

अब वे ( हविर्धान में ) लौट आते हैं। होता उससे पूँछता है, 'हे अध्वर्यु, तुमको जल मिल गया'। वह उत्तर देता है कि हाँ या जलों ने अपने को मेरे हवाले कर दिया अर्थात् जल मिल गया ॥३१॥

और यदि अग्निष्टोम होवे, और प्रचारणी में कुछ ( घी का ) शेष होम के लिये पर्याप्त रह जाय तो उससे आहुति दे दे। और यदि होम के लिये पर्याप्त न हो चारों चमचों में आज्य को लेकर आहुति दे। इस मंत्र से—'यमग्ने पृत्सु मर्त्यमवा वाजेषु यं जुनाः। स यन्ता शश्वतीरिषः स्वाहा' ( यजु० ६।२९ )। 'हे अग्नि, जिस मनुष्य को तुम युद्ध में या दौड़ में सहायता देते हो वह निश्चयात्मक जीत को प्राप्त हो जाता है'। वह अग्नि-सम्बन्धी मंत्र से आहुति देता है क्योंकि अग्निष्टोम का अर्थ है अग्नि। इस प्रकार अग्नि में अग्निष्टोम की स्थापना करता है। यदि अग्निष्टोम ही तो इस प्रकार आहुति दे ॥३२॥

और यदि उक्थ्य हो तो बीच की समिधा को छुए। तीन परिधियाँ हैं और तीन उक्थ्य। इन्हीं के द्वारा यज्ञ की स्थापना होती है। यदि अतिरात्र या षोडशी हो तो न आहुति दे और न बीच की परिधि को छुये। चुपके से वहाँ जावे। इस प्रकार वह यज्ञ के क्रतुओं में भेद कर सकता है ॥३३॥

एकधन विषम संख्या में ( अयुज ) होते हैं, तीन या पाँच, पाँच या सात, सात या नौ, नौ या ग्यारह, ग्यारह या तेरह, तेरह या पन्द्रह। जोड़े से सन्तति होती है। यह जो

नव वा नव वैकादश वा वैकादश वा त्रयोदश वा त्रयोदश वा पञ्चदश वा द्वन्द्वमहं मिथुनं प्रजननमथ य एष एकोऽतिरिच्यते स यजमानस्य श्रियमभ्यतिरिच्यते स वाऽएषाथ्ठं सघनं यो यजमानस्य श्रियमभ्यतिरिच्यते तद्यदेषाथ्ठं सघनं तस्मादेकधना नाम ॥३४॥ ब्राह्मणम् ॥ ४ [६.३] ॥

एक बच रहता है वह यजमान की श्री के लिये होता है। और जो वह यजमान की श्री के लिये बच रहा है वह सबका धन अर्थात् सधन होता है और चूँकि सब का धन होता है इसलिये उसका नाम 'एकधन' है ॥३४॥

---

# अध्याय ६—ब्राह्मण ४

अथाधिषवणे पर्युपविशन्ति। अथास्याथ्ठं हिरण्यं बध्नीते द्वयं वाऽइदं न तृतीयमस्ति सत्यं चैवानृतं च सत्यमेव देवा अनृतं मनुष्या अग्निरेतसं वै हिरण्यथ्ठं सत्येनाथ्ठशूनुपस्पृशानि सत्येन सोमं पराहणानीति तस्माद्वा अस्याथ्ठं हिरण्यं बध्नीते ॥१॥

अथ ग्रावाणमादत्ते। ते वाऽएतेऽश्ममया ग्रावाणो भवन्ति देवो वै सोमो दिवि हि सोमो वृत्रो वै सोम आसीत्तस्यैतच्छरीरं यद्गिरयो यदश्मानस्तदच्छरीरेणैवैनमेतत्समर्धयति कृत्स्नं करोति तस्मादश्ममया भवन्ति घ्नन्ति वाऽएनमेतद्यदभिषुण्वन्ति तमेतेन घ्नन्ति तथात उदेति तथा संजीवति तस्मादश्ममया ग्रावाणो भवन्ति ॥२॥

तमादत्ते। देवस्य त्वा सवितुः प्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो हस्ताभ्यामाददे

अब वे अधिषवण के पास बैठते हैं। अब वह इस (अनामिका उँगली) में सुवर्ण का टुकड़ा बाँधता है। दो ही होते हैं, तीसरा नहीं अर्थात् सत्य और अनृत। देव सत्य है और मनुष्य अनृत। सुवर्ण अग्नि के बीज से उत्पन्न है। 'सत्य से अंशों को छुऊँ। सत्य से सोम को लूँ' वह ऐसा विचारता है इसलिये अनामिका अँगुली में सुवर्ण को बाँधता है ॥१॥

अब वह ग्रावा (पत्थर) को लेता है। यह जो ग्रावा हैं वह अश्ममय अर्थात् पत्थर के हैं। सोम देव है। सोम द्यौलोक में था। सोम वृत्र था। यह जो पहाड़ हैं वे इसके शरीर हैं। उसके ही शरीर से उसको पुष्ट करता है, पूर्ण करता है। इसीलिये ग्रावा (पट्टे) पत्थर के होते हैं। यह जो सोम को निचोड़ते हैं तो मानों उसका हनन करते हैं। उसको उसी से मारते हैं। वहीं से वह उठता है और जीवित है इसलिये भी पट्टे पत्थर के होते हैं ॥२॥

वह पट्टे को इस मंत्र से लेता है—'देवस्य त्वा सवितुः प्रसवेऽश्विनोर्बाहुभ्यां पूष्णो

रावासीति सविता वै देवानां प्रसविता तत्सवितृप्रसूत 'एवैनमेतदादत्तेऽश्विनोर्बाहुभ्यामित्यश्विनावध्वर्यू तत्तयोरेव बाहुभ्यामादत्ते न स्वाभ्यां पूष्णो हस्ताभ्यामिति पूषा भागदुघस्तस्यैव हस्ताभ्यामादत्ते न स्वाभ्यां वज्रो वाऽएष तस्य न मनुष्यो भर्ता तमेताभिर्देवताभिरादत्ते ॥३॥

आददे रावासीति । यदा वाऽएनमेतेनाभिपुण्वन्त्यथाहुतिर्भवति यदाहुतिं जुहोत्यथ दक्षिणा ददात्येतद्वध्वेष द्वयं रासतऽआहुतीश्च दक्षिणाश्च तस्मादाह रावासीति ॥४॥

गभीरमिममध्वरं कृधीति । अध्वरो वै यज्ञो महान्तमिमं यज्ञं कृधीत्येवैतदाहेन्द्राय सुषूतममितीन्द्रो वै यज्ञस्य देवता तस्मादाहेन्द्रायेति सुषूतमामति सुसुतमामित्येवैतदाहोत्तमेन पविनेत्येष वाऽउत्तमः पविर्यत्सोमस्तस्मादाहोत्तमेन पविनेत्यूर्जस्वन्त मधुमन्तं पयस्वन्तामिति रसवन्तमित्येवैतदाह यदाहोर्जस्वन्तं मधुमन्तं पयस्वन्तामात ॥५॥

अथ वाचं यच्छति देवा ह वै यज्ञ तन्वानास्तेऽसुररक्षसेभ्य आसङ्गाद्बिभयांचक्रुस्ते होचुरुपांशु यजाम वाचं यच्छामेति तऽउपांशुवयजन्वाचमयच्छन् ॥६॥

हस्ताभ्याम्। आददे रावासि'। 'तुझको सविता देव की प्रेरणा से, अश्विन के बाहुओं से, पूषा के हाथों से लेता हूँ। तू दानी है'। सविता देवों का प्रेरक है। इस प्रकार सविता से प्रेरित करके उसे लेता है। 'अश्विनों के बाहुओं से' इसलिये कि अश्विन देवों के अध्वर्यु हैं। वह अपने बाहुओं से नहीं किन्तु उनके बाहुओं से लेता है। 'पूषा के हाथों से'। पूषा मार्गों का बाँटने वाला है। इसलिये पूषा के हाथो से लेता है, अपने हाथों से नहीं। इसके अतिरिक्त वह (पत्थर का पट्टा) वज्र है, कोई उसे उठा नहीं सकता। उन्हीं देवताओं की सहायता से वह उसे उठाता है ॥३॥

वह कहता है 'मैं तुझे लेता हूँ, तू दाता है'। जब वे उसको इस पत्थर से कुचलते हैं, तब आहुति होती है। जब आहुति देता है तो दक्षिणा देता है। इस प्रकार वह पट्टा दो चीजें देता है, आहुति भी और दक्षिणा भी। इसलिये कहा 'तू दाता है' ॥४॥

'गभीरमिममध्वरं कृधि' (यजु० ६।३०)। 'अध्वर नाम है यज्ञ का। अर्थात् इस इस गभीर यज्ञ को कर'। 'इन्द्राय सुषूतमम्' (यजु० ६।३०)। अर्थात् 'इन्द्र के लिये उत्तम रीति बनाया गया'। यज्ञ का देवता इन्द्र है इसलिये कहा 'इन्द्र के लिये'। 'उत्तमेन पविना' (यजु० ६।३०)। 'सोम सबसे अच्छा वज्र (पवि) है'। इसलिये कहा 'उत्तम वज्र से'। 'ऊर्जस्वन्त मधुमन्तं पयस्वन्तम्' (यजु० ६।३०)। 'इसके कहने का तात्पर्य कि 'रस वाला' ॥५॥

अब वाणी को रोक लेता है (चुप हो जाता है)। यज्ञ को करते हुये देव लोग राक्षसों के आक्रमण से भयभीत हो गये। उन्होंने कहा, 'चुपके-चुपके यज्ञ करें। वाणी को रोक लें'। उन्होंने चुपके-चुपके आहुति दी और वाणी को रोक लिया ॥६॥

*अथ निग्राभ्या आहरति। तास्वेनं वाचयति निग्राभ्या स्थ देवश्रुतस्तर्पयत मा मनो मे तर्पयत वाचं मे तर्पयत प्राणं मे तर्पयत चक्षुर्मे तर्पयत श्रोत्रं मे तर्पयतात्मानं मे तर्पयत प्रजां मे तर्पयत पशून्मे तर्पयत गणान्मे तर्पयत गणा मे मा वितृषन्निति रसो वाऽआपस्तास्वेवैतामाशिषमाशास्ते सर्वं च मऽआत्मानं तर्पयत प्रजां मे तर्पयत पशून्मे तर्पयत गणान्मे तर्पयत गणा मे मा वितृषन्निति स य एष उपांशुसवनः स विवस्वाना-दित्यो निदानेन सोऽस्यैष व्यान ॥७॥*

*तमभिमिमीते। घ्नन्ति वाऽएनमेतद्यदभिषुण्वन्ति तमेतेन घ्नन्ति तथात उदेति तथा संजीवति यद्वेव मिमीते तस्मान्मात्रा मनुष्येषु मात्रो यो चाप्यन्या मात्रा ॥८॥*

*स मिमीते। इन्द्राय त्वा वसुमते रुद्रवतऽइतीन्द्रो वै यज्ञस्य देवता तस्मादाहेन्द्राय त्वेति वसुमते रुद्रवतऽइति तदिन्द्रमेवानु वसूंश्च रुद्रांश्चाभजतीन्द्राय त्वादित्यवतऽइति तदिन्द्रमेवान्वादित्यानाभजतीन्द्राय त्वाभिमातिघ्नऽइति सपत्नो वाऽअभिमातिरिन्द्राय त्वा सपत्नघ्न ऽइत्येवैतदाह सास्याजारो यथा श्रेष्ठस्याद्वार एवमस्यैषऽश्रुते देवेभ्यः ॥६॥*

। अब निग्राभ्य जलों को लेता और उन पर यह जपता है—'निग्राभ्या स्थ देवश्रुतस्तर्पयत मा। मनो मे तर्पयत, वाच मे तर्पयत, प्राण मे तर्पयत, चक्षुर्मे तर्पयत, श्रोत्र मे तर्पयतात्मान मे तर्पयत प्रजा मे तर्पयत पशून्मे तर्पयत गणान्मे तर्पयत गणा मे मा वितृषन्' ( यजु० ६।३१ )। 'हे जलो तुम देवश्रुत निग्राभ्य हो। मुझे तृप्त करो, मेरे मन को तृप्त करो। मेरी वाणी को तृप्त करो, मेरे प्राण को तृप्त करो, मेरी आँख को तृप्त करो, मेरे कान को तृप्त करो। मेरे आत्मा को तृप्त करो, मेरी प्रजा को तृप्त करो। मेरे पशुओं को तृप्त करो। मेरे गणों को तृप्त करो। मेरे गण प्यास से न मरें'। जल रस हैं। उन पर आशीर्वाद कहता है कि मुझ सम्पूर्ण को तृप्त करो। प्रजा को, पशु को, गणों को, मेरे गण प्यासे न मरें। यह उपांशुसवन ही आदित्य विवस्वान् है। यह वस्तुतः इस यज्ञ का व्यान है ॥७॥

अब वह उसको नापता है। यह जो उसको कुचलते हैं तो मानों उसका हनन करते हैं। वहीं से यह उठता है, जीता है। चूँकि उससे नापते हैं इसलिये नाप होती है। जो मनुष्यों में प्रचलित है यह भी और अन्य नाप ( गाना ) भी ॥८॥

वह इस मन्त्र से नापता है—'इन्द्राय त्वा वसुमते रुद्रवते' ( यजु० ६।३२ ) 'यह वसुवाले और रुद्र वाले इन्द्र के लिये'। यज्ञ का देवता इन्द्र है। इसलिये कहा 'इन्द्र के लिये'। 'वसु वाले और रुद्र वाले' कहकर यह इन्द्र के साथ वसु और रुद्रों का भी भाग स्थापित कर देता है। 'इन्द्राय त्वादित्यवते' ( यजु० ६।३२ )। इससे इन्द्र के साथ आदित्यों का भाग भी स्थापित कर देता है। 'इन्द्राय त्वाभिमातिघ्ने' ( यजु० ६।३२ )। 'अभिमाति' का अर्थ है शत्रु। अर्थात् शत्रु के मारने वाले इन्द्र के लिये। यह उस ( इन्द्र ) का विशेष भाग है जैसे किसी श्रेष्ठ ( नेता ) का होता है,—अन्य देवों से अलग ॥६॥

श्येनाय त्वा सोमभृतऽइति । तद्गायत्र्यै मिमीतेऽग्नये त्वा रायस्पोषदऽइत्यग्निर्वै गायत्री तद्गायत्र्यै मिमीते स यद्गायत्री श्येनो भूत्वा दिवः सोममाहरत्तेन सा श्येनः सोमभृत्तेनैवास्या एतद्वीर्येण द्वितीयं मिमीते ।।१०।।

अथ यत्पञ्चकृत्वो मिमीते । संवत्सरसमितो वै यज्ञः पञ्च वाऽऋतवः संवत्सरस्य तं पञ्चभिराप्नोति तस्मात्पञ्चकृत्वो मिमीते ।।११।।

तमभिमृशति । यत्ते सोम दिवि ज्योतिर्यत्पृथिव्या यदुरावन्तरिक्षे । तेनास्मै यजमानायोरु राये कृध्यधि दात्रे वोच इति यत्र वाऽएषोऽग्रे देवानाᳪ हविर्बभूव तद्धेक्षा चक्रे मैव सर्वेणैवात्मना देवानाᳪ हविर्भूवमिति स एतास्तिस्रस्तनूरेषु लोकेषु विन्यधत्त ।।१२।।

तद्वै देवा अस्पृण्वत । तेऽस्यैतेनैवैतास्तनूराप्नुवन्त्स कृत्स्न एव देवानाᳪ हविरभवत्तथोऽएवास्यैष एतेनैवैतास्तनूराप्नोति स कृत्स्न एव देवानाᳪ हविर्भवति तस्मादेवमभिमृशति ।।१३।।

अथ निग्राभ्याभिरुपसृजति । आपो ह वै वृत्रं जघ्नुस्तेनैवैतद्वीर्येणापः स्यन्दन्ते

'श्येनाय त्वा सोमभृते' ( यजु० ६।३२ ) । 'तुझ सोम रखने वाले श्येन के लिये' । यह गायत्री के लिये नापता है । 'अग्ने त्वा रायस्पोषदे' ( यजु० ६।३२ ) । 'तुझ धन देने वाले अग्नि के लिये' । अग्नि गायत्री है । इसको गायत्री के लिये नापता है । यह जो गायत्री श्येन होकर सोम को द्यौलोक में ले गई । इसलिये उसको 'सोमभृत श्येन' कहा । इसके उस पराक्रम के लिये यह दूसरा भाग बाँटता है ( नापता है ) ।।१०।।

पाँच बार क्यों नापता है ? यज्ञ की वही नाप है जो वर्ष में पाँच ऋतुयें होती हैं । वह इसको पाँच भागों में लेता है । इसलिये पाँच बार नापता है ।।११।।

वह इस मंत्र से छूता है—'यत् ते सोम दिवि ज्योतिर्यत् पृथिव्या यदुरावन्तरिक्षे । तेनास्मै यजमानायोरु राये कृध्यधि दात्रे वोच' ( यजु० ६।३३ ) । 'हे सोम, जो तेरा प्रकाश द्यौलोक में है, जो पृथिवी में, जो अन्तरिक्ष में, उससे इस यजमान के लिये और उसके धन के लिये स्थान कर । दाता के लिये आशा दे' । जब यह ( सोम ) देवों की हवि बना तो उसने चाहा कि मैं अपनी पूर्ण सत्ता ( आत्मा ) के साथ देवों का हवि न बनूँ । इसलिये उसने अपने तीन शरीरों को संसार में छोड़ दिया ।।१२।।

तब देव विजयी हो गये । उन्होंने इसी मंत्र द्वारा उसके इन तीनों शरीरों को प्राप्त कर लिया । और वह सम्पूर्ण देवों का हवि हो गया । इसी प्रकार यह भी इसके शरीरों को प्राप्त करता है और यह सोम सम्पूर्णतया देवों का हवि हो जाता है । इसी कारण से वह इस प्रकार उसको छूता है ।।१३।।

अब निग्राभ्य जल को उस पर छिड़कता है । जलों ने ही वृत्र को मारा । उसी पराक्रम से यह बहते हैं । इसीलिये जब जल बहते हैं तो कोई उनको रोक नहीं सकता ।

तस्मादेनाः स्यन्दमाना न किं चन प्रतिधारयति ता ह स्वमेव वशं चेरुः कस्मै नु वयं तिष्ठेमहि यामिरस्माभिर्वृत्रो हत इति सर्वं वाऽइदमिन्द्राय तस्थानमास यदिदं किं चापि योऽयं पवते ॥१४॥

स इन्द्रोऽब्रवीत् । सर्वं वै मऽइदं तस्थानं यदिदं किं च तिष्ठध्वमेव मऽइति ता होचुः किं नस्ततः स्यादिति प्रथमभक्ष एव वः सोमस्य राज्ञ इति तथेति ता अस्माऽअतिष्ठन्त तास्तस्थाना उरसि न्यगृह्णीत तदेना उरसि न्यगृह्णीत तस्मान्निग्राभ्या नाम तथैवैता एतद्यजमान उरसि निगृह्णीते स आसामेष प्रथमभक्षः सोमस्य राज्ञो यन्निग्राभ्याभिरुपसृजति ॥१५॥

स उपसृजति । श्वात्रा स्थ वृत्रतुर इति शिवा ह्यापस्तस्मादाह श्वात्रा स्थेति वृत्रतुर इति वृत्रᳪ ह्येता अघ्नन्राधोगूर्ता अमृतस्य पत्नीरित्यमृता ह्यापस्ता देवीर्देवत्रेमं यज्ञं नयतेति नात्र तिरोहितमिवास्त्युपहूताः सोमस्य पिबतेति तदुपहूता एव प्रथमभक्षᳪ सोमस्य राज्ञो भक्षयन्ति ॥१६॥

अथ प्रहरिष्यन् । य द्विष्यात्तं मनसा ध्यायेदमुष्माऽअहं प्रहरामि न तुभ्यमिति यो न्वेवेमं मानुषं ब्राह्मणᳪ हन्ति तं न्वेव परिचक्षतेऽथ किं य एतं देवो हि सोमो घ्नन्ति

वे अपनी ही इच्छा से चले थे। उन्होंने सोचा कि जब हम वृत्र को मार चुके तो किसके लिये रुकें। सृष्टि में यह जो कुछ है वह सब इन्द्र के लिये रुक गया। यहाँ तक कि पवन भी ॥१४॥

इन्द्र बोला कि सृष्टि में जो कुछ है सब मेरे लिये रुक गया। तुम भी रुको। उन्होंने कहा कि तो हमारा क्या होगा? उसने कहा कि सोम राजा का पहला घूँट तुमको मिलेगा। उन्होंने कहा, 'अच्छा'। वे उसके लिये रुक गये। जब वह उसके लिये रुक गये तो उसने उनको छाती से लगा लिया (न्यगृह्णीत) इसलिये इनका नाम 'निग्राभ्य' है। इसी प्रकार यह यजमान भी इनको छाती से लगाता है। यह उनका सोम राजा का पहला घूँट है कि वह इन जलों को (सोम पर) छोड़ता है ॥१५॥

वह इस मन से छोड़ता है—'श्वात्रा स्थ वृत्रतुरः' (यजु० ६।३४)। 'जल कल्याणकारक होते हैं इसलिये कहा 'वृत्र को मारने वाले कल्याण कारी' क्योंकि इन्होंने वृत्र को मारा'। 'राधोगूर्ताऽअमृतस्य पत्नीः' (यजु० ६।३४)। 'ऐश्वर्य की देने वाली अमृत की पत्नियाँ'। जल अमृत हैं। 'ता देवीर्देवत्रेम यज्ञं नय' (यजु० ६।३४)। 'हे देवियो, देवों के लिये इस यज्ञ को ले जाओ'। यह सब स्पष्ट है। 'उपहूताः सोमस्य पिबत' (यजु० ६।३४)। 'आप निमन्त्रित होकर सोम को पियो'। यह जल निमन्त्रित हैं। और सोम राजा के पहले घूँट को पीते हैं ॥१६॥

जब सोम को कुचले तो मन में अपने शत्रु का विचार करे। 'मैं अमुक शत्रु को कुचलता हूँ। तुमको नहीं'। जो कोई ब्राह्मण मनुष्य को मारते हैं वे पाप करते हैं, फिर

*याऽएनमेतद्यदभिषुण्वन्ति तमेतेन घ्नन्ति तथा उदेति तथा संजीवति तथानेनस्वं भवति यद्यु न द्विष्यादपि तृणमेव मनसा ध्यायेत्तथोऽअनेनस्वं भवति ॥१७॥*

*स प्रहरति । मा भेर्मा संविक्थाः इति मा त्वं भैषीर्मा संविक्था अमुष्मा ऽअहं प्रहरामि न तुभ्यमित्येवैतदाहोर्जं धत्स्वेति रसं धत्स्वेत्येवैतदाह धिषणे वीड्वी सती वीडयेथामूर्जं दधाथामितीमेऽएवैतत्फलकेऽआहुरित्यु हैकऽआहुः किं नु तत्र योऽप्येते फलके भिन्द्यादिमे ह वै द्यावापृथिवीऽएतस्माद्वज्रादुद्यतात्संरेजेते तदाभ्यामेवैनमेतद्द्यावापृथिवीभ्याꣳ शमयति तथेमे शान्तो न हिनस्त्यूर्जं दधाथामिति रसं दधाथामित्येवैतदाह पाप्मा हतो न सोम इति तदस्य सर्वं पाप्मानꣳ हन्ति ॥१८॥*

*स वै त्रिरभिषुणोति । त्रिः सम्भरति चतुर्निग्राभमुपैति तद्दश दशाक्षरा वै विराड्वैराजः सोमस्तस्माद्दशकृत्वः सम्पादयति ॥१६॥*

*अथ यन्निग्राभमुपैति । यत्र वा एषोऽग्ने देवानाꣳ हविर्बभूव तद्धेमा दिशोऽभिदध्यावाभिर्दिग्भिर्मिथुनेन प्रियेण धाम्ना सꣳस्पृशेयेति तमेतद्देवा आभिर्दिग्भिर्मिथुनेन*

उनका क्या कहना जो सोम राजा का हनन करते हैं क्योंकि सोम तो देव है। यह जो उसको पत्थर से कुचलते हैं तो इसका हनन करते हैं। वहीं से वह उठता है, जीता है इस प्रकार पाप नहीं होता। यदि कोई उसका शत्रु न हो तो तृण का ही चिन्तन कर ले। इससे भी पाप न लगेगा ॥१७॥

वह इस मंत्र से कुचलता है—'मा भेर्मा संविक्था' (यजु॰ ६।३५)। 'अर्थात् 'डरे मत, काँपे मत'। क्योंकि मैं अमुक को कुचलता हूँ, तुमको नहीं। 'ऊर्जं धत्स्व' (यजु॰ ६।३५)। अर्थात् 'रस को धारण कर'। 'धिषणे वीड्वी सती वीडयेथामूर्जं दधाथाम्' (यजु॰ ६।३५)। 'हे निश्चल धिषण, तुम निश्चल रहो और रस को धारण करो'। कुछ लोग कहते हैं कि इससे उन दो पट्टों से तात्पर्य है। यदि इनको कोई तोड़ दे तो क्या हो? यह वस्तुतः द्यौ और पृथिवी हैं जो इस उद्यत वज्र से काँपते हैं। इसलिये इसको शान्त करता है। और यह शान्त होकर हानि नहीं पहुँचाता। 'ऊर्जं दधाथाम्' का अर्थ है 'रस को धारण कर'। 'पाप्मा हतो न सोमः' (यजु॰ ६।३५)। 'पापी मर गया, न कि सोम'। इस प्रकार इसके सब पापों का नाश करता है ॥१८॥

यह तीन बार कुचलता है, तीन बार बटोरता है। चार बार निग्राभ किया करता है। इस प्रकार दस हुये। दस अक्षर का विराट् छन्द होता है। सोम विराट् वाला है। इस प्रकार दस बार में सम्पादन करता है ॥१६॥

यह निग्राभ किया क्यों करता है? जब यह सोम पहले देवताओं की हवि बना तो इसने इन चार दिशाओं का ध्यान किया, कि मैं इन चार दिशाओं के द्वारा अपने प्रिय तेज का स्पर्श करूँ। निग्राभ के द्वारा देवों ने इन दिशाओं से प्रिय प्रकाश के साथ स्पर्श

*प्रियेण धाम्ना सꣳस्पर्शयति यन्निग्राभमुपैति ॥२०॥*

*स उपैति । प्रागपागुदगधराक्सर्वतस्त्वा दिश आधावन्त्विति तदेनमाभिर्दिग्भि मिथुनेन प्रियेण धाम्ना सꣳस्पर्शयत्यम्ब निष्पर समरीर्विदामिति योषा वाऽअम्बा योषा दिशस्तस्मादाहाम्ब निष्परेति समरीर्विदामिति प्रजा वाऽअरी स प्रजा जानतामित्ये वैतदाह तस्माद्या अपि विदूरमिव प्रजा भवन्ति समेव ता जानते तस्मादाह समरीर्विदामिति ॥२१॥*

*अथ यस्मात्सोमो नाम । यत्र वाऽएषोऽग्रे देवानाꣳ हविर्बभूव तद्धेक्षां चक्रे मेव सर्वेणेवात्मना देवानाꣳ हविर्भूवमिति तस्य या जुष्टतमा तनूरास तामपनिदधे तद्ध देवा अस्तृण्वत ते हाचुरुपैरैता प्रवृहस्व सहैव न एतया हविरेधीति ता दूरऽइवोपश्चावृहत स्वा वै मऽएषेति तस्मात्सोमो नाम ॥२२॥*

*अथ यस्माद्यज्ञो नाम । घ्नन्ति वाऽएनमेतद्यदभिषुण्वन्ति तद्यदेनं तन्वते तदेनं जयनन्ति स तायमानो जायते स यन्जायते तस्माद्यज्ञो यज्ञो ह वै नामैतद्यद्यज्ञ इति ॥२३॥*

*तन्नैतामपि वाचमुवाद । त्वमङ्ग प्रशꣳसिषो देव शविष्ठ मर्त्यम् । न त्वदन्यो*

कराया । यह यजमान भी निग्राभ करके इन दिशाओं के द्वारा प्रिय प्रकाश से इसका स्पर्श कराता है ॥२०॥

वह ( निग्राभ क्रिया ) इस मन्त्र से करता है—'प्रागपागुदगधराक् सर्वतस्त्वा दिशऽ आधावन्तु' ( यजु० ६।३६ )। 'पूर्व से, पश्चिम से, उत्तर से, दक्षिण से, चारों ओर से दिशायें तुझे धारण करें'। इस प्रकार वह दिशाओं से उसका जोड़ा मिला देता है, उसके प्रिय प्रकाश से। 'अम्ब निष्पर समरीर्विदाम्' ( यजु० ६।३६ )। 'हे मा, इसको सन्तुष्ट कर। उच्च लोग मिलें'। 'अम्बा' स्त्री है। 'दिशायें' स्त्री हैं। इसलिये कहा, 'अम्ब निष्पर'। 'अरी' प्रजा हैं। इसका तात्पर्य है कि प्रजायें परस्पर मेल से रहें। जो दूर-दूर रहते हैं वे भी मेल से रहते हैं। इसलिये कहा कि प्रजायें मेल से रहें ॥२१॥

अब सोम नाम क्यों पड़ा ? जब यह पहले देवताओं का हवि बना तो इसने चाहा कि मैं अपनी पूर्ण सत्ता से देवों का हवि न बनूँ। उसका जो सब से प्यारा शरीर ( अंश ) था उसको उसने अलग कर लिया। अब देव विजयी हो गये। उन्होंने कहा, तू इसको अपने में धारण कर। तब तू हमारा हवि होगा'। उसने उस अपने अंश को दूर से खींच लिया। यह मेरा ही है। ( स्वा वै म ) इससे सोम हो गया ॥२२॥

इसको यज्ञ क्यों कहते हैं ? जब उसको कुचलते हैं तो उसको मारते हैं। जब उसको फैलाते हैं तो उसको उत्पन्न करते हैं। वह फैलाया जाकर उत्पन्न होता है। उत्पन्न होता है, इसलिये 'यन् जायते, 'यज्ञ', 'यज्ञ' हुआ ॥२३॥

उसने उस समय यह कहा—'त्वमङ्ग प्रशꣳसिषो। देव शविष्ठ मर्त्यम्। न त्वदन्यो

*मघवन्नस्ति मर्डितेन्द्र ब्रवीमि ते वच इति मर्त्यो हैवैतद्भवन्नुवाच त्वमेवैतो जनयितासि नान्यस्त्वदिति ॥२४॥*

*अथ निग्राभ्याभ्यो ग्रहान्गृह्णाति । आपो ह वै वृत्रं जघ्नुस्तेनैवैतद्वीर्येणापः स्यन्दन्ते स्यन्दमानानां वै वसतीवरीर्गृह्णाति वसतीवरीभ्यो निग्राभ्या निग्राभ्याभ्यो ग्रहान्गृह्णाति तेनैवैतद्वीर्येण ग्रहान्गृह्णाति होतृचमसाद्योषा वाऽस्रुग्योषा योषायै वाऽइमाः प्रजाः प्रजायन्ते तदेनमेतस्यै योषायाऽस्रुचो होतुः प्रजनयति तस्माद्धोतृचमसात् ॥२५॥ ब्राह्मणम् ॥ ५ [ ६. ४. ] ॥ सप्तमः प्रपाठकः ॥ कण्डिकासंख्या ॥११४॥ नवमोऽध्यायः [ २४. ] ॥ अस्मिन् काण्डे कण्डिकासंख्या ॥८५६॥*

*इति माध्यन्दिनीये शतपथब्राह्मणे अध्वरनाम तृतीयं काण्डं समाप्तम् ॥*

मघवन्नस्ति मर्डितेन्द्र ब्रवीमि ते वचः' ( यजु० ६।३७, ऋ० १।८४।१९ ) । हे श्रेष्ठ देव, तू मर्त्य को प्रशंसित करेगा । तुझसे अन्य कोई सुख का दाता नहीं है । हे ऐश्वर्यवान्, मैं तुझसे यह वचन कहता हूँ' । यह मर्त्य ही था जो इसने यह कहा । अर्थात् तू ही इसको उत्पन्न करने वाला है, तुझसे अन्य कोई दूसरा नहीं ॥२४॥

अब निग्राभ्य जलों से कई ग्रहों ( प्यालों ) को भरते हैं । जलों ने ही वृत्र को मारा था । उसी पराक्रम से जल बहते हैं । बहते हुओं से ही वसतीवरी को ग्रहण करता है । वसतीवरी से निग्राभ्य को । निग्राभ्य से ग्रहों को । उसी पराक्रम के द्वारा होता के चमसे से वह ग्रहों को लेता है । यह जो होता है, वह स्रुक् है, स्रुक् स्त्री है । स्त्री से ही यह प्रजा उत्पन्न होती है । इसलिये वह ( इस सोम ) को स्त्री, स्रुक् होता से उत्पन्न कराता है । इसलिये वह होतृ के चमसे से ग्रहों को लेता है ॥२५॥

*माध्यन्दिनीय शतपथब्राह्मण की श्रीमत् पंडित गंगाप्रसाद उपाध्याय कृत 'रत्नकुमारी-दीपिका'* भाषा व्याख्या का अध्वरनाम तृतीय काण्ड समाप्त हुआ ।

---

# तृतीय-काण्ड

| प्रपाठक | कण्डिका-संख्या |
|---|---|
| प्रथम [ ३. २. १. ] | १२४ |
| द्वितीय [ ३. ३. ३. ] | १२८ |
| तृतीय [ ३. ४. ४. ] | १२२ |
| चतुर्थ [ ३. ६. १. ] | १३२ |
| पञ्चम [ ३. ७. ३. ] | १२७ |
| षष्ठ [ ३. ८. ४. ] | ११२ |
| सप्तम [ ३. ९. ४. ] | ११४ |
| योग | ८५९ |
| पूर्व के काण्डों का योग | १३८७ |
| पूर्णयोग | २२४६ |

## तृतीय काण्ड के विशेष शीर्षक

अवान्तर दीक्षा [ ३।४।१ ]; उपसदिष्टिः [ ३।४।४ ]; महावेदिनामम् [ ३।५।१ ]; अग्निप्रणयनादि [ ३।५।२ ]; सद्गो हविर्धाननिर्माणादि [ ३।५।३ ]; उपरवनिर्माणम् [ ३।५।४ ], सदस्यौदुम्बरी निखननम् [ ३।६।१ ]; धिष्ण्य निवापादि [ ३।६।२ ]; वैसर्जनहोमः [ ३।६।३ ]; अग्निषोमीय पशुप्रयोगः, तत्र यूपच्छेदनम् [ ३।६।४ ]; यूपोच्छ्रयणादि [ ३।७।१ ]; यूपैकादशिनी [ ३।७।२ ], पशूपकरणादि [ ३।७।३ ]; पशुर्नियोजन प्रोक्षणादि [ ३।७।४ ]; पशु संज्ञपनम् ; तत्रोपवेशनादि विधिः [ ३।८।१ ]; अग्निषोमीय वपायागः [ ३।८।२ ]; पशुपुरोडाशयागः [ ३।८।३ ]; उपयड्ढोमः [ ३।८।४ ]; पश्वेकादशिनी [ ३।९।१ ]; वसतीवर ग्रहणविधिः [ ३।९।२ ]; सवनीयपशुप्रयोगः [ ३।९।३ ]; सोमाभिषवः [ ३।९।४ ]।

# अध्याय १—ब्राह्मण १

॥ ओ३म् ॥ प्राणो ह वाऽअस्योपाꣳशुः । व्यान उपाꣳशुसवन उदान एवान्तर्यामः ॥१॥

अथ यस्मादुपाꣳशुर्नाम । अꣳशुर्वै नाम ग्रहः स प्रजापतिस्तस्यैष प्राणस्तद्यदस्यैष प्राणस्तस्मादुपाꣳशुर्नाम ॥२॥

तं बहिष्पवित्राद्गृह्णाति । पराञ्चमेवास्मिन्नेतत्प्राणं दधाति सोऽस्यायं पराङेव प्राणो निरर्देति तमꣳशुभिः पावयति पूतोऽसदिति षड्भिः पावयति षड्वाऽऋतव ऋतुभिरेवैनमेतत्पावयति ॥३॥

तदाहुः । यदꣳशुभिरुपाꣳशुं पुनाति सर्वे सोमः पवित्रपूता अथ केनास्याꣳशवः पूता भवन्तीति ॥४॥

तानुपनिवपति । यत्ते सोमादाभ्यं नाम जागृवि तस्मै ते सोम सोमाय स्वाहेति तदस्य स्वाहाकारेणैवाꣳशवः पूता भवन्ति सर्वे वाऽएष ग्रहः सर्वेषाꣳ हि सवनानाꣳ

उपांशु यज्ञ का प्राण है। उपांशु सवन व्यान है और अन्तर्याम ग्रह उदान है ॥१॥

इसको उपांशु क्यों कहते हैं? अंशु नामी ग्रह प्रजापति है। यह ग्रह उसका प्राण है। चूँकि वह इसका प्राण है इसलिये उपांशु हुआ ॥२॥

इसको पवित्रे के बिना लेता है। इसमें पराच प्राण (दूर जाते हुये प्राण) को धारण करता है। उसका यह बाहर की ओर जाता हुआ निकलता है। उसको सोम के अंशु या डालियों से पवित्र करता है क्योंकि यह पवित्र होती हैं। छः डालियों से पवित्र करता है। छः ऋतुयें हैं। इस प्रकार ऋतुओं से पवित्र करता है ॥३॥

इस पर कुछ लोग कहते हैं कि उपांशु ग्रह को तो सोम की डालियों से पवित्र करते हैं और अन्य सोम पवित्रे से पवित्र किये जाते हैं तो यह डालियाँ किससे पवित्र होते हैं? ॥४॥

उन (डालियों) को इस मन्त्र को पढ़कर (सोम पर) डाल देता है या उपवपन करता है—'यत् ते सोमादाभ्य नाम जागृवि तस्मै ते सोम सोमाय स्वाहा' (यजु० ७।२)। 'हे सोम, तेरा जो दमन करने योग्य जगाने वाला नाम है' उस तुझ सोम के लिये स्वाहा।

रूपम् ॥५॥

देवा ह वै यज्ञं तन्वानाः। तेऽसुररक्षसेभ्य आसङ्गाद्बिभयां चक्रुस्ते होचुः सᳬं-स्थापयाम यज्ञं यदि नोऽसुररक्षसान्यासजेयुः सᳬंस्थित एव नो यज्ञः स्यादिति ॥६॥

ते प्रातः सवनऽएव। सर्वं यज्ञᳬं समस्थापयन्नेतस्मिन्नेव ग्रहे यजुष्टः प्रथमे स्तोत्रे सामतः प्रथमे शस्त्रऽऋक्तस्तेन सᳬंस्थितेनैवात ऊर्ध्वं यज्ञेनाचरन्त्स एषोऽप्येतर्हि तथैव यज्ञः संतिष्ठतऽएतस्मिन्नेव ग्रहे यजुष्टः प्रथमे स्तोत्रे सामतः प्रथमे शस्त्रऽऋक्तस्तेन सᳬं-स्थितेनैवात ऊर्ध्वं यज्ञेन चरति ॥७॥

स वाऽअष्टौकृत्वो ऽभिषुणोति। अष्टाक्षरा वै गायत्री गायत्रं प्रातःसवनं प्रातः-सवनमेवैतत्क्रियते ॥८॥

स गृह्णाति। वाचस्पतये पवस्वेति प्राणो वै वाचस्पतिः प्राण एष ग्रहस्तस्मादाह वाचस्पतये पवस्वेति वृष्णोऽअᳬंशुभ्यां गभस्तिपूत इति सोमाᳬंशुभ्याᳬं ह्येनं पावयति तस्मादाह वृष्णोऽअᳬंशुभ्यामिति गभस्तिपूत इति पाणी वै गभस्ती पाणिभ्याᳬं ह्येनं पावयति ॥९॥

अथैकादशकृत्वोऽभिषुणोति। एकादशाक्षरा वै त्रिष्टुप्त्रैष्टुभं माध्यन्दिनᳬं सवनं

इस स्वाहाकार से ही यह डालियाँ पवित्र हो जाती हैं। यह ग्रह सब कुछ है। क्योंकि यह सब सवनों का रूप है ॥५॥

जब देवों ने यज्ञ ताना तो वे राक्षसों के आक्रमण से भयभीत हो गये। उन्होंने कहा कि पहले हम यज्ञ की स्थापना कर लें, फिर यदि राक्षस आक्रमण भी करेंगे तो हमारा यज्ञ तो स्थापित रहेगा ही ॥६॥

उन्होंने प्रातः सवन में ही सम्पूर्ण यज्ञ स्थापित कर दिया। इसी (उपांशु) ग्रह में यजुः से, पहले स्तोत्र में साम से, पहले शस्त्र में ऋक् से। इसी पूर्णतया स्थापित यज्ञ के द्वारा उन्होंने अर्चन किया। यह भी इसी प्रकार यज्ञ को स्थापित करता है,—पहले इसी ग्रह में यजुः से, पहले स्तोत्र में सोम से, प्रथम शस्त्र में ऋक् से। उसी स्थापित यज्ञ से वह अर्चन करता है ॥७॥

यह सोम आठ बार कुचला जाता है। आठ अक्षर की गायत्री होती है। प्रातः सवन गायत्री सम्बन्धी है। इस प्रकार यह प्रातः सवन होता है ॥८॥

वह इस मन्त्र से लेता है—'वाचस्पतये पवस्व' (यजु० ७।१)। 'वाचस्पति के लिये पवित्र हो'। वाचस्पति प्राण है। यह ग्रह भी प्राण है। इसलिये कहा कि वाचस्पति के लिये पवित्र हो। 'वृष्णोऽअंशुभ्या गभस्तिपूतः' (यजु० ७।१)। 'सोम की दो डालियों से इसे पवित्र करता है। उन्होंने कहा कि 'शक्तिशाली के दो अंशुओं से'। 'गभस्ति' का अर्थ है हाथ। हाथ से उसको पवित्र करता है। इसलिये कहा 'गभस्तिपूत' ॥९॥

अब वह ग्यारह बार कुचलता है। त्रिष्टुप् में ग्यारह अक्षर होते हैं। त्रिष्टुप

माध्यन्दिनमेवैतत्सवनं क्रियते ॥१०॥

स गृह्णाति । देवो देवेभ्यः पवस्वेति देवो ह्येष देवेभ्यः पवते येषां भागोऽसीति तेषामुह्येष भागः ॥११॥

अथ द्वादशकृ त्वोऽभिषुणोति । द्वादशाक्षरा वै जगती जागतं तृतीयसवनं तृतीयसवनमेवैतत्क्रियते ॥१२॥

स गृह्णाति । मधुमतीर्न इषस्कृधीति रसमेवास्मिन्नेतद्दधाति स्वदयत्येवैनमेतद्देवेभ्यस्तस्मादेष हतो न पूयत्यथ यज्जुहोति सꣳस्थापयत्येवैनमेतत् ॥१३॥

अष्टावष्टौकृत्वः । ब्रह्मवर्चसकामस्याभिषुणुयादित्याहुरष्टाक्षरा वै गायत्री ब्रह्म गायत्री ब्रह्मवर्चसी हैव भवति ॥१४॥

तच्चतुर्विꣳशति कृत्वोऽभिषुतं भवति । चतुर्विꣳशतिर्वै संवत्सरस्यार्धमासाः संवत्सरः प्रजापतिः प्रजापतिर्यज्ञः स यावानेव यज्ञो यावत्यस्य मात्रा तावन्त मेवैतत्सꣳस्थापयति ॥१५॥

पञ्च पञ्चकृत्वः । पशुकामस्याभिषुणुयादित्याहुः पाङ्क्ताः पशवः पशून् हैवावरुन्द्धे पञ्च वाऽऋतवः संवत्सरस्य संवत्सरः प्रजापतिः प्रजापतिर्यज्ञः स यावानेव यज्ञो यावत्यस्य

दोपहर का सवन है । इस प्रकार यह दोपहर का सवन हो जाता है ॥१०॥

वह इस मन्त्र से ग्रहण करता है—'देवो देवेभ्यः पवस्व' ( यजु० ७।१ ) । 'देव देवों के लिये पवित्र हो' । यह ( सोम ) देव है और देवों के लिये पवित्र होता है । 'येषां भागोऽसि' ( यजु० ७।१ ) । 'वस्तुत यह उनका भाग है ॥११॥

अब बारह बार कुचलता है । जगती बारह अक्षर की होती है । तीसरा सवन जगती का है । इस प्रकार यह तीसरा सवन हो जाता है ॥१२॥

वह इस मन्त्र के द्वारा ग्रहण करता है—'मधुमतीर्नऽइषस्कृधि' ( यजु० ७।२ ) । 'हमारे अन्नों को मीठा कर' । इस प्रकार इसमें रस डालता है और देवों के चखने योग्य बनाता है । इस प्रकार मारा जाकर वह सड़ता नहीं । और जब वह इस ग्रह की आहुति देता है तो उसकी वहाँ स्थापना करता है ॥१३॥

ब्रह्मवर्चस् की इच्छा वाला आठ बार कुचले । गायत्री में आठ अक्षर होते हैं । गायत्री ब्रह्मवर्चसी है ॥१४॥

इस प्रकार चौबीस चोटों से कुचलना हो जाता है । वर्ष के अर्ध मास चौबीस होते हैं । संवत्सर प्रजापति है, प्रजापति यज्ञ है । वह यज्ञ जितना है और जितनी उसकी मात्रा है उतनी ही उसकी सस्थापना हो जाती है ॥१५॥

पशु की कामना वाला पाँच बार कुचले । कहते हैं कि पशु पाँच वाले हैं । इस प्रकार पशु की प्राप्ति करता है । संवत्सर में पाँच ऋतुयें होती हैं । संवत्सर ही प्रजापति है ।

मात्रा तावन्तमेवैतत्सꣳस्थापयति सोऽएषा मीमाꣳसैवेतरं त्वेव क्रियते ॥१६॥

तं गृहीत्वा परिमार्ष्टि । नेद्व्यवश्चोतदिति तं न सादयति प्राणो ह्यस्यैष तस्मादयमसन्नः प्राणः संचरति यदीत्त्वभिचरेदेनꣳ सादयेदमुष्य त्वा प्राणꣳ सादयामीति तथाह तस्मिन्न पुनरस्ति यथानुसृजति तेनोऽअध्वर्युश्च यजमानश्च ज्योग्जीवतः ॥१७॥

अथोऽअप्येवैनं दध्यात् । अमुष्य त्वा प्राणमपिदधामीति तथाह तस्मिन्न पुनरस्ति यन्न सादयति तेनो प्राणान्न लोभयति ॥१८॥

स वाऽअन्तरेव सन्त्स्वाहेति करोति । देवा ह वै बिभयांचक्रुर्यद्वै नः पुरैवास्य ग्रहस्य होमादसुररक्षसानीमं ग्रहं न हन्युरिति तमन्तरेव सन्तः स्वाहाकारेणाजुहवुस्तꣳ हुतमेव सन्तमग्नावजुहवुस्तथोऽएवैनमेष एतदन्तरेव सन्त्स्वाहाकारेण जुहोति तꣳ हुतमेव सन्तमग्नौ जुहोति ॥१९॥

अथोपनिष्क्रामति । उर्वन्तरिक्षमन्वेमीत्यन्तरिक्षं वाऽअनु रक्षश्चरत्यमूलमुभयतः परिच्छिन्नं यथायं पुरुषोऽमूल उभयतः परिच्छिन्नोऽन्तरिक्षमनुचरत्येतद्वै यजुर्नष्ट रक्षोहा

प्रजापति यज्ञ है। जितना यह यज्ञ है, जितनी इसकी मात्रा है उतनी ही इसकी संस्थापना है। यह केवल मीमांसा (कल्पना) है। दूसरी क्रिया इस प्रकार है ॥१६॥

ग्रह को लेकर पोंछता है कि कुछ टपके न। वह इसको रखता नहीं है। यह उसका प्राण है। इस प्रकार उसका प्राण निरन्तर चलता है। यदि इसको रोकना चाहे तो इसको रख दे और कहे 'मैं अमुक के तुम प्राण को रोकता हूँ'। चूँकि अध्वर्यु उसको छोड़ता नहीं, अतः वह (प्राण) उस (शत्रु) में नहीं रहता। इस प्रकार अध्वर्यु और यजमान दीर्घ जीवन को प्राप्त होते हैं ॥१७॥

या उसको हाथ से दबा कर कहे कि मैं अमुक के तुम्हा प्राण को दबाता हूँ'। चूँकि वह उसको रखता नहीं अतः वह (प्राण) शत्रु में नहीं रहता। इस प्रकार वह प्राणों को नष्ट नहीं करता ॥१८॥

जब वह हविर्धान के भीतर ही होता है तभी 'स्वाहा' कहता है। देवों को डर था कि होम से पहले जो कुछ इस ग्रह का अंश है उसको असुर राक्षस नष्ट न कर दें। इसलिये जब वह हविर्धान के भीतर थे तभी उन्होंने स्वाहा कह दिया। और जो कुछ आहुति दी उससे अग्नि में फिर आहुति दे दी। इस प्रकार यह भी जब हविर्धान के भीतर है तभी स्वाहा करके आहुति देता है। और जो कुछ आहुति दी जाती है उसी को फिर आग में छोड़ देता है ॥१९॥

अब वह 'हविर्धान' से बाहर आता है यह कहता हुआ कि मैं अन्तरिक्ष में होकर आता हूँ। अन्तरिक्ष में राक्षस दोनों ओर से स्वच्छन्द मूलरहित फिरता है। इसी प्रकार यह पुरुष भी दोनों ओर से स्वच्छन्द मूलरहित अन्तरिक्ष में फिरता है। यह यजुः है, राक्षस को मारने वाली स्तुति। इसी स्तुति के द्वारा वह अन्तरिक्ष को निर्भय और राक्षस से मुक्त

*स एतेन मध्यमान्तरिक्षमभयमनाष्ट्रं कुरुते ॥२०॥*

*अथ वरं वृणीते। बलवद्ध वै देवा एतस्य ग्रहस्य होमं प्रेप्सन्ति तेऽस्मा एतं वरं समर्धयन्ति क्षिप्रे न इमं ग्रहं जुहवदिति तस्माद्वरं वृणीते ॥२१॥*

*स जुहोति। त्वां कृतोऽसीति प्राणो वाऽअस्यैष ग्रहः स स्वयमेव कृतः स्वयं जातस्तस्मादाह त्वां कृतोऽसीति विश्वेभ्य इन्द्रियेभ्यो दिव्येभ्यः पार्थिवेभ्य इति सर्वेभ्यो ह्येष प्रजाभ्यः स्वयं जातो मनस्त्वाष्टिवति प्रजापतिर्वै मनः प्रजापतिष्ट्वाश्नुतामित्येवैतदाह स्वाहा त्वा सुभव सूर्यायेति तदवरं स्वाहाकारं करोति परां देवताम् ॥२२॥*

*अनुप्रविश्याऽएतमहौषीत्। य एष तपति सर्वं वाऽएष तदेनं सर्वस्यैव परार्ध्यं करोत्यथ यदवरां देवतां कुर्यात्परं स्वाहाकारं स्यादु हैवामुष्मादादित्यात्परं तस्मादवरं स्वाहाकारं करोति परां देवताम् ॥२३॥*

*अथ हुत्वोर्ध्वं ग्रहमुन्मार्ष्टि। पराञ्चमेवास्मिन्नेतत्प्राणं दधात्यथोत्तानेन पाणिना मध्यमे परिधौ प्रायुपमार्ष्टि पराञ्चमेवास्मिन्नेतत्प्राणं दधाति देवेभ्यस्त्वा मरीचिपेभ्य इति ॥२४॥*

कर देता है ॥२०॥

अथ वर माँगता है—देव इस ग्रह के होम को अत्यन्त चाहते हैं। और वे इसके लिये उसको वर देते हैं कि यह शीघ्र ही यह होम हमारे लिये दे देवे। इसलिये वर को माँगता है ॥२१॥

वह इस मंत्र से आहुति देता है—'त्वां कृतोऽसि' ( यजु० ७।३ )। 'यह ग्रह इसका प्राण है'। वह उसी का किया हुआ स्वय उत्पन्न हुआ है। इसलिये कहा कि 'त्वांकृतः' अर्थात् अपने आप बना हुआ है। 'विश्वेभ्यऽइन्द्रियेभ्यो दिव्येभ्यः पार्थिवेभ्यः' ( यजु० ७।३ )। 'सब प्रजाओं के लिये यह स्वय ही बना है'। 'मनस्त्वाष्टु' ( यजु० ७।३ )। 'तुझको मन प्राप्त करे'। मन प्रजापति है। इसलिये इसका अर्थ हुआ कि प्रजापति तुझको पावे। 'स्वाहा त्वा सुभव सूर्याय' ( यजु० ७।३ )। 'हे भली भाँति उत्पन्न तुझ सूर्य के लिये स्वाहा'। इस प्रकार वह दूसरे देवता के लिये स्वाहाकार करता है ॥२२॥

यह जो तपता है अर्थात् सूर्य, उसी में उसने आहुति दी है। यही सब कुछ है। इसलिये यह उस ( सूर्य ) को सर्वोपरि बनाता है। यदि वह दूसरे स्वाहाकार को पहले देवता के लिये करता तो वह सूर्य से भी बड़ा हो जाता। इसलिये दूसरे स्वाहाकार को उसी देवता के लिये करता है ॥२३॥

अब आहुति देकर ग्रह को पोंछता है। इसमें वह जाते हुये प्राण को फिर रखता है। अब हथेली से मध्यपरिधि में वह पोंछा हुआ सोम लगाता है। इस प्रकार उसमें जाते हुये प्राण को धारण कराता है इस मन से—'देवेभ्यस्त्वामरीचिपेभ्यः' ( यजु० ७।३ )। 'किरणों को पीने वाले देवों के लिये तुझको' ॥२४॥

अमुष्मिन्वाऽएतं मण्डलेऽहौषीत् । य एष तपति तस्य ये रश्मयस्ते देवा मरीचिपास्तानेवैतत्प्रीणाति तऽएनं देवाः प्रीताः स्वर्गं लोकमभिवहन्ति ॥२५॥

तस्य वाऽएतस्य ग्रहस्य । नानुवाक्यास्ति न याज्या तं मन्त्रेण जुहोत्येतेनो हास्यैषोऽनुवाक्यवान्भवत्येतेन याज्यवानथ यद्यभिचरेद्योऽस्याꣳशुराश्लिष्टः स्याद्बाह्वोर्वोरसि वा वाससि वा तं जुहुयाद्देवाꣳशो यस्मै त्वेडे तत्सत्यमुपरिप्रुता भङ्गेन हतोऽसौ फडिति यथा ह वै हन्यमानानामपधावेदेवमेषोऽभिपूयमाणानाꣳ स्कन्दति तथा ह तस्य नैव कश्चनापधावन्परिशिष्यते यस्माऽएवं करोति तꣳ सादयति प्राणाय त्वेति प्राणो ह्यस्यैषः ॥२६॥

दक्षिणार्धे हैके सादयन्ति । एताꣳ ह्येष दिशमनु सञ्चरतीति तदु तथा न कुर्यादुत्तरार्धऽएवैनꣳ सादयेन्नो ह्येतस्या आहुतेः का चन परास्ति तꣳ सादयति प्राणाय त्वेति प्राणो ह्यस्यैषः ॥२७॥

अथोपाꣳशुसवनमादत्ते । तं न दशाभिर्न पवित्रेणोपस्पृशति यथा ह्यद्भिः प्रणिक्तमेवं तद्यद्यꣳशुराश्लिष्टः स्यात्पाणिनैव प्रध्वꣳस्योदञ्चमुपनिपादयेद्व्यानाय

उसी ( सूर्यमंडल ) में उसने आहुति दी है। जो कि तपता है। उसी की किरणें 'मरीचिपा' ( प्रकाश का पान करने वाली ) हैं। उन्हीं को वह प्रसन्न करता है। उसी से प्रसन्न होकर देव उसे स्वर्ग लोक को ले जाते हैं ॥२५॥

इस ग्रह के लिये न कोई अनुवाक्य है न याज्य। वह एक मंत्र से आहुति देता है, इसी से वह अनुवाक्य और याज्य दोनों से युक्त हो जाता है। यदि वह कोई अभिचार करना चाहे तो सोम की डाली को चिपका ले, बाँहों से, छाती से या कपड़े से और इस मंत्र से आहुति देवे—'देवांशो यस्मै त्वेडे तत् सत्यमुपरिप्रुता भङ्गेन हतोऽसौ फट्'। 'हे दिव्य सोम जिस काम के लिये मैं तेरी स्तुति करता हूँ, वह पूरा होवे। और अमुक पुरुष ( मेरा शत्रु ) नष्ट हो जाय'। जिस प्रकार मारे जाने वाले शत्रुओं में से कोई भाग जाता है इसी प्रकार सोम की कुचली जाने वाली शाखाओं में से यह एक बच सकती है। जो इस प्रकार करता है उसका कोई शत्रु भाग कर बचने नहीं पाता। इस मन्त्र से वह ग्रह को रख देता है—'प्राणाय त्वा' ( यजु० ७।१ )। 'क्योंकि यह ग्रह इस यज्ञ का प्राण है ॥२६॥

कुछ लोग इसको दक्षिण की ओर रखते हैं। वे कहते हैं कि इसी दिशा में सूर्य चलता है। परन्तु ऐसा न करना चाहिये। उसको उत्तर की ओर रक्खे। क्योंकि इससे उत्तर ( उत्कृष्ट ) कोई ग्रह है ही नहीं। इसको 'प्राणाय त्वा' ( यजु० ७।१ ) पढ़कर रखता है क्योंकि यह उसका प्राण है ॥२७॥

अब वह उपांशु सवन को लेता है। वह इसको न झालर से छूता है न पवित्रे से। ऐसा करने से तो पानी से धोने के तुल्य होगा। यदि कोई अंशु या सोमलता का टुकड़ा लगा हो तो उसे हाथ से छुड़ा दे और उस ( उपांशु सवन ) को ( उपांशु-ग्रह के ) पास

त्वेति व्यानो ह्यस्यैषः ॥२८॥ ब्राह्मणम् ॥१॥

रस दे उत्तर की ओर मुँह करे। इस मन से—'व्यानाय त्वा' ( यजु० ७।३ )। 'क्योंकि यह यज्ञ का व्यान है ॥२८॥

---

अन्तर्यामग्रहः

# अध्याय १—ब्राह्मण १

प्राणो ह वाऽअस्योपाꣳशुः । व्यान उपाꣳशुसवन उदान एवान्तर्यामः ॥१॥

अथ यस्मादन्तर्यामो नाम । यो वै प्राणः स उदानः स व्यानस्तमेवास्मिन्नेतत्प्राञ्चं प्राणं दधाति यदुपाꣳशुं गृह्णाति तमेवास्मिन्नेतत्प्रत्यञ्चमुदानं दधाति यदन्तर्यामं गृह्णाति सोऽस्यायमुदानोऽन्तरात्मन्यतस्तद्यदस्यैषोऽन्तरात्मन्यतो यद्वेनेनेमाः प्रजा यतास्तस्मादन्तर्यामो नाम ॥२॥

तमन्तः पवित्राद्गृह्णाति । प्रत्यञ्चमेवास्मिन्नेतदुदानं दधाति सोऽस्यायमुदानोऽन्तरात्मन्हित एतेनो हास्यायुपाꣳशुरन्तः पवित्राद्गृहीतो भवति समानꣳ ह्येतद्यदुपाꣳश्वन्तर्यामौ प्राणोदानौ ह्येतेनो हैवास्यैषोऽपीतरेषु ग्रहेष्वनाद्धितिष्ठति ॥३॥

अथ यस्मात्सोमं पवित्रेण पावयति । यत्र वै सोमः स्वं पुरोहितं बृहस्पतिं जिज्यौ

इस ( यज्ञ ) का प्राण उपांशु ग्रह है, व्यान उपांशु सवन है और अन्तर्याम ग्रह उदान है ॥१॥

अन्तर्याम नाम यों पड़ा। जो प्राण है सो उदान, वही व्यान है। इसी में उस जाते हुये प्राण को धारण करता है। जो उपांशु ग्रह को लेता है, और जो अन्तर्याम ग्रह को लेता है उसमें लौटते हुये उदान को लेता है। यह उदान उसके अन्तरात्मा में ही है। यह जो उदान अन्तरात्मा में है और चूँकि इसमें यह प्रजा 'यता' अर्थात् व्याप्त है इसलिये इस ग्रह का नाम 'अन्तर्याम' पड़ गया ॥२॥

उसको पवित्रे के भीतर से निकालता है। इस प्रकार लौट के निकलते हुये उदान को उस में धारण करता है। यह उदान उसी में स्थित होता है। इसीसे उसकी उपांशु आहुति पवित्रे के भीतर से निकली हुई हो जाती है, क्योंकि उपांशु और अन्तर्याम एक ही हैं, क्योंकि वे प्राण और उदान हैं। इसके अतिरिक्त इसके द्वारा उसका प्राण अन्य ग्रहों में भी निरन्तर स्थित हो जाता है ॥३॥

सोम को पवित्रे से शुद्ध करने का कारण यह है—जब सोम ने अपने ही पुरोहित बृहस्पति को सताया था तो पीछे से उसने उसका माल वापिस कर दिया था और वह शान्त

# अध्याय ४—ब्राह्मण १

मनो ह वाऽअस्य सविता । तस्मात्सावित्रं गृह्णाति प्राणो ह वाऽअस्य सविता तमेवास्मिन्नेतत्पुरस्तात्प्राणं दधाति यदुपांशुं गृह्णाति तमेवास्मिन्नेतत्पश्चात्प्राणं दधाति यत्सावित्रं गृह्णाति ताविमा उउभयतः प्राणौहितौ यश्चायमुपरिष्टाद्यश्चाधस्तात् ॥१॥

ऋतवो वै संवत्सरो यज्ञः । तेऽदः प्रातःसवने प्रत्यक्षमवकल्पयन्ते यदृतुग्रहान्गृह्णात्यथैतत्परोऽक्षं माध्यन्दिने सवनेऽवकल्पयन्ते यदृतुपात्राभ्यां मरुत्वतीयान्गृह्णाति न वाऽअत्रऽर्तुभ्य इति कं चन ग्रहं गृह्णन्ति नऽर्तुपात्राभ्यां कश्चन ग्रहो गृह्यते ॥२॥

एष वै सविता य एष तपति । एष उऽएव सर्वऽऋतवस्तदृतवः संवत्सरस्तृतीयसवने प्रत्यक्षमवकल्पयन्ते तस्मात्सावित्रं गृह्णाति ॥३॥

तं वाऽउपांशुपात्रेण गृह्णाति । मनो ह वाऽअस्य सविता प्राण उपांशुस्तस्मादुपांशुपात्रेण गृह्णात्यन्तर्यामपात्रेण वा समानंऽ ह्येतद्यदुपांशुश्चान्तर्यामौ प्राणोदानौ हि ॥४॥

सविता इस ( यज्ञ ) का मन है । इसलिये सावित्र ग्रहों को लेता है । सविता इसका प्राण भी है । जब उपांशु ग्रह को लेता है तो प्राण को आगे रख लेता है । और जब सावित्र ग्रहों को लेता है तो प्राण को पीछे रख लेता है । इस प्रकार यह दोनों प्राण हितकर हो जाते हैं, यह जो ऊपर है और यह जो नीचे ॥१॥

यज्ञ ऋतुयें या संवत्सर है । प्रातः सवन में तो ऋतुयें प्रत्यक्ष रीति से मनाई जाती हैं क्योंकि ऋतु-ग्रहों को निकाला जाता है । दोपहर के सवन में परोक्ष रीति से, क्योंकि दोनों ऋतु-पात्रों में मरुत्वती ग्रहों को निकाला जाता है । यहाँ न तो ऋतुओं के लिये कोई ग्रह निकाला जाता है और न ऋतु पात्रों में ही किसी ग्रह को निकालते हैं ॥२॥

यह जो तपता है वही तो सविता है । यही सब ऋतुयें हैं । इस प्रकार ऋतुयें या संवत्सर तीसरे सवन में प्रत्यक्ष रूप से मनाये जाते हैं । इसलिये सावित्र ग्रह को लेता है ॥३॥

इसको उपांशु पात्र में लेता है । इसका मन सविता है और प्राण उपांशुपात्र । इसलिये उपांशुपात्र से लेता है । या अन्तर्याम पात्र से । क्योंकि यह तो समान ही है । उपांशु और अन्तर्याम प्राण और उदान है ॥४॥

*आग्रयणाद्गृह्णाति। मनो ह वाऽअस्य सवितात्माग्रयण आत्मन्येवैतन्मनो दधाति प्राणो ह वाऽअस्य सवितात्माग्रयण आत्मन्येवैतत्प्राणं दधाति ॥५॥*

*अथातो गृह्णात्येव। वाममद्य सवितर्वाममु श्वो दिवे दिवे वाममस्मभ्यꣳ सावीः। वामस्य हि क्षयस्य देव भूरेरया धिया वामभाजः स्याम। उपयामगृहीतोऽसि सावित्रोऽसि चनोधाश्चनोधा असि चनो मयि धेहि। जिन्व यज्ञं जिन्व यज्ञपतिं भगायेति ॥६॥*

*तं गृहीत्वा न सादयति। मनो ह वाऽअस्य सविता तस्मादिदमसन्नं मनः प्राणो ह वाऽअस्य सविता तस्मादयमसन्नः प्राणः संचरत्यथाह देवाय सवित्रेऽनुब्रूहीत्याश्राव्याह देवाय सवित्रे प्रेष्येति वषट्कृते जुहोति नानुवषट्करोति मनो ह वाऽअस्य सविता नेन्मनोऽग्नौ प्रवृणजानीति प्राणो ह वाऽअस्य सविता नेत्प्राणमग्नौ प्रवृणजानीति ॥७॥*

*अथ भक्षितेन पात्रेण। वैश्वदेवं ग्रहं गृह्णाति तद्यद् भक्षितेन पात्रेण वैश्वदेवं ग्रहं गृह्णाति न [वै सावित्रस्यानुवषट्करोत्येतस्माद्वै वैश्वदेवं ग्रहं गृहीष्यन्भवति तदस्य वैश्वदेवेनैवानुवषट् कृतो भवति ॥८॥*

आग्रयण में से लेता है। इसका मन सविता है और आत्मा आग्रयण। इस मन को आत्मा में ही रखता है, इसका प्राण सविता है, और आत्मा आग्रयण। इस प्रकार आत्मा में ही प्राण को रखता है ॥५॥

इस मंत्र से लेता है, 'वाममद्य सवितर्वाममु श्वो दिवे दिवे। वाममस्मभ्यꣳ सावीः। वामस्य हि क्षयस्य देव भूरे रया धिया वामभाजः स्याम॥ उपयामगृहीतोऽसि सावित्रोऽसि। चनोधाश्चनोधाऽअसि चनो मयि धेहि। जिन्व यज्ञं जिन्व यज्ञपतिं भगाय' ( यजु० ८।६, ७ ऋ० ६।७१।६ )। 'हे सविता आज और कल, प्रतिदिन हमारे लिये उत्तम फल की प्रेरणा कर। हे देव बहुत बड़े सुख वाले निवास को हम इस बुद्धि से पावें'। 'तुझे आश्रय के लिये लिया गया है। तू सावित्र ग्रह है। तू आनन्द देने वाला है। मुझे आनन्द दे। यज्ञ को तृप्त कर। यज्ञपति को तृप्त कर। भाग्य के लिये' ॥६॥

उसको लेकर भूमि पर नहीं रखता। सविता इस यज्ञ का मन है। यह मन चलायमान होता है। सविता इसका प्राण है। प्राण चलायमान होता है। अब वह मैत्रावरुण से कहता है 'सविता देव के लिये अनुवाक कहो'। औषट् कहकर कहता है कि 'देव सविता के लिये आहुति दे'। वषट्कार आहुति देता है। अनुवषट्कार नहीं करता। सविता इसका मन है। ऐसा न हो कि मन अग्नि के अर्पण हो जाय। सविता इसका प्राण है। ऐसा न हो कि प्राण अग्नि के अर्पण हो जाय ॥७॥

अब बिना जूठा किये ( अभक्षित ) पात्र से वैश्वदेव ग्रह को लेता है। वैश्वदेव ग्रह को अभक्षित पात्र से इसलिये निकालता है कि सावित्र ग्रह का अनुवषट्कार तो होता नहीं। इसीसे वैश्वदेव ग्रह निकालना है। इस प्रकार वैश्वदेव ग्रह के द्वारा ही उसका भी अनुवषट्कार हो जाता है ॥८॥

*यद्वेव वैश्वदेवं ग्रहं गृह्णाति । मनो ह वाऽअस्य सविता सर्वमिदं विश्वे देवा इदमेवैतत्सर्वं मनसः कृतानुकरमनुवर्त्म करोति तदिदंँ सर्वं मनसः कृतानुकरमनुवर्त्म ॥९॥*

*यद्वेव वैश्वदेवं ग्रहं गृह्णाति । प्राणो ह वाऽअस्य सविता सर्वमिदं विश्वेदेवा अस्मिन्नेवैतत्सर्वस्मिन् प्राणोदानौ दधाति ताविमावस्मिन्त्सर्वस्मिन् प्राणोदानौ हितौ ॥१०॥*

*यद्वेव वैश्वदेवं ग्रहं गृह्णाति । वैश्वदेवं वै तृतीयसवनं तदुच्यतेऽएव सामतो यस्माद्वैश्वदेवं तृतीयसवनमुच्यतऽऋक्तोऽथैतदेव यजुष्टः पुरश्चरणतो यदेतं महावैश्वदेवं गृह्णाति ॥११॥*

*तं वै पूतभृतो गृह्णाति । वैश्वदेवो वै पूतभृदतो हि देवेभ्य उन्नयन्त्यतो मनुष्येभ्योऽतः पितृभ्यस्तस्माद्वैश्वदेवः पूतभृत् ॥१२॥*

*तं वाऽअपुरोरुक्कं गृह्णाति । विश्वेभ्यो ह्येनं देवेभ्यो गृह्णाति सर्वं वै विश्वे देवा यदृचो यद्यजूंषि यत्सामानि स यदेवैनं विश्वेभ्यो देवेभ्यो गृह्णाति तेनो हास्यैष पुरोरुङ्मान्भवति तस्मादपुरोरुक्कं गृह्णाति ॥१३॥*

*अथातो गृह्णात्येव । उपयामगृहीतोऽसि सुशर्मासि सुप्रतिष्ठान इति प्राणो वै*

वैश्वदेव ग्रह इसलिये भी निकाला जाता है । सविता इस (यज्ञ) का मन है । विश्वेदेव यह सब कुछ हैं । इस प्रकार यह इस सब को मन के आधीन कर देता है । इसीलिये यह सब कुछ मन के आधीन होता है ॥९॥

वैश्वदेव ग्रह को इसलिये भी लेता है कि सविता इस यज्ञ का प्राण है । विश्वेदेव यह सब कुछ हैं । इस सब में इस प्रकार प्राण और उदान को धारण कराता है । इसलिये इस सब में प्राण और उदान स्थित हैं ॥१०॥

वैश्वदेव ग्रह को इसलिये भी लेता है कि तीसरा सवन विश्वेदेवों का है । यह साम के हिसाब से भी 'वैश्वदेव' है । ऋक् के हिसाब से भी और यजुः के पुरश्चरण के हिसाब से भी जब कि महावैश्वदेव ग्रह निकाला जाता है ॥११॥

इस ग्रह को पूतभृत में से निकालते हैं । पूतभृत वैश्वदेवों का है । क्योंकि इसी से देवों के लिये भी निकालते हैं । इसी से मनुष्यों के लिये भी और इसी से पितरों के लिये भी । इसलिये वैश्वदेव ग्रह को पूतभृत् से निकालते हैं ॥१२॥

इसको बिना पुरोरुक् के निकालता है । इसको विश्वेदेवों के लिये निकालता है । विश्वेदेवा का अर्थ है 'सब' । अर्थात् जो कुछ ऋक् है जो यजुः है जो साम है । चूँकि वह इसको सब देवों के लिये निकालता है इसलिये वह इसके लिये पुरोरुक् सम्पन्न हो जाता है । इसलिये उसको बिना पुरोरुक् के निकालता है ॥१३॥

उसको इस प्रकार निकालता है, 'उपयामगृहीतोऽसि सुशर्मासि सुप्रतिष्ठानः' (यजु०

सुशर्मा सुप्रतिष्ठानो बृहदुक्षाय नम इति प्रजापतिर्वै बृहदुक्षः प्रजापतये नम इत्येवैतदाह विश्वेभ्यस्त्वा देवेभ्य एष ते योनिर्विश्वेभ्यस्त्वा देवेभ्य इति सादयति विश्वेभ्यो ह्येनं देवेभ्यो गृह्णात्यथैत्य प्राङुपविशति ॥१४॥

स यत्रैताᳪं होता शᳪंसति । एकया च दशभिश्च स्वभूते द्वाभ्यामिष्टये विᳪंशती च । तिसृभिश्च वहसे त्रिᳪंशता च नियुद्भिर्वायविह ता विमुञ्चेति तदेतस्यां वाय व्यायामृचि पात्राणि विमुच्यन्ते वायुप्रणेत्रा वै पशवः प्राणो वै वायुः प्राणेन हि पशवश्चरन्ति ॥१५॥

सह देवेभ्यः पशुभिरपचक्राम । तं देवाः प्रातः सवनेऽन्वमन्त्रयन्त स नोपाववर्त त माध्यन्दिने सवनेऽन्वमन्त्रयन्त स ह नैवोपाववर्त तं तृतीयसवनेऽन्वमन्त्रयन्त ॥१६॥

स होपावर्त्स्यन्नुवाच । यद्व उपावर्तेय किं मे ततः स्यादिति त्वयैवैतानि पात्राणि युज्येरंस्त्वया विमुच्येरन्निति तदेनेनैतत्पात्राणि युज्यन्ते यदैन्द्रवायवाग्रान्प्रातः सवने गृह्णात्य-

८) । 'तू आश्रम के लिये लिया गया है । तू सुरक्षित और सुप्रतिष्ठित है' । प्राण ही सुशर्मा और सुप्रतिष्ठान है । 'बृहदुक्षाय नमः' ( यजु० ८।८ ) । 'बृहदुक्ष' का अर्थ है प्रजापति । तात्पर्य यह कि प्रजापति के लिये नमः । 'विश्वेभ्यस्त्वा देवेभ्यऽएष ते योनिर्विश्वेभ्यस्त्वा देवेभ्य' ( यजु० ८।८ ) । 'सब देवों के लिये तुझे । यह तेरा स्थान है, सब देवों के लिये तुझे' । यह कहकर उसे रख देता है क्योंकि इसको यह विश्वेदेवों के लिये लेता है । अब वह ( सदस में ) जाता है और ( होता के सामने ) पूर्वाभिमुख बैठता है ॥१४॥

एकया च दशभिश्च स्वभूते द्वाभ्यामिष्टये विᳪंशतीच । तिसृभिश्च वहसे त्रिᳪंशता च नियुद्भिर्वायविह ता विमुच.' । 'एक और दस ( ग्यारह ) से अपने लिये, दो और बीस ( बाईस ) से इष्टि के लिये, तीन और तीस ( तैंतीस ) से देवों के लिये । हे वायु, तू अपने घोड़ों की जोड़ी के द्वारा इनको छोड़' । जब होता इस वायु-वाली ऋचा को पढ़ता है तो पात्र छूट जाते हैं ( जैसे घोड़े हल या रथ से छोड़ दिये जाते हैं उसी प्रकार ) पशु वायु के ही अनुचर हैं । ( वायु ही उसका अगुआ है ) । वायु प्राण है । प्राण से ही पशु चलते हैं ॥१५॥

एक बार ( प्राण ) देवों से निकल कर पशुओं के साथ चला गया । देवों ने उसे प्रातः सवन में बुलाया, वह नहीं आया । दोपहर के सवन में बुलाया, वह नहीं आया । तीसरे सवन में बुलाया, तब— ॥१६॥

लौटने की इच्छा करके उसने कहा, 'यदि लौट आऊँ तो मुझे क्या मिलेगा' ? उन्होंने उत्तर दिया कि 'तेरे ही द्वारा यह पात्र नियुक्त हो सकेंगे और तेरे ही द्वारा खुल सकेंगे' । इसलिये यह पात्र ( वायु के ) द्वारा ही नियुक्त होते हैं जब प्रातः सवन में इन्द्र, वायु आदि के लिये ग्रहों को निकालते हैं । और जब कहा कि 'हे वायु, तू अपनी जोड़ियों

थैनेनैतत्पात्राणि विमुच्यन्ते यदाह नियुद्भिर्वायविह ता विमुञ्चेति पशवो वै नियुतस्तत्पशुभिरेवैतत्पात्राणि विमुच्यन्ते ॥१७॥

स यत्प्रातः सवनऽउपावर्त्स्यत् । गायत्रं वै प्रातः सवनं ब्रह्म गायत्री ब्राह्मणेषु ह पशवोऽभविष्यन्नथ यन्माध्यन्दिने सवनऽउपावर्त्स्यदैन्द्रं वै माध्यन्दिनᳪ सवनं क्षत्रमिन्द्रः क्षत्रियेषु ह पशवोऽभविष्यन्नथ तत्तृतीयसवनऽउपावर्त्तत वैश्वदेवं वै तृतीयसवनᳪ सर्वमिदं विश्वे देवास्तस्मादिमे सर्वत्रैव पशवः ॥१८॥ ब्राह्मणम् ॥ २ [ ४. १. ] ॥

को खोल दे' तो इसी ( वायु ) के द्वारा वे खुलते हैं। जोड़ी का अर्थ है पशु। इस प्रकार पशुओं द्वारा यह पात्र खोले जाते हैं ॥१७॥

अगर यह प्रातः सवन में ही लौट आया होता—प्रातः सवन गायत्री का है और गायत्री ब्राह्मण है—तो पशु केवल ब्राह्मण के ही हो जाते। यदि वह दोपहर के सवन में लौट आया होता—दोपहर का सवन इन्द्र का है। इन्द्र क्षत्रिय है—तो पशु केवल क्षत्रिय के ही हो जाते। परन्तु चूँकि वह तीसरे सवन में लौटा—तीसरा सवन विश्वेदेवों का है। और विश्वेदेव का अर्थ है 'सब कुछ'। इसलिये पशु भी सर्वत्र ही होते हैं ॥१८॥

---

सौम्यश्चरुः, पात्नीवतग्रहश्च

## अध्याय ४—ब्राह्मण २

सौम्येन चरुणा प्रचरति । सोमो वै देवानाᳪ हविरेतत्सोमायैव हविष्क्रियते तथातः सोमोऽनन्तर्हितो भवति चरुर्भवति चरुर्वै देवानामन्नमोदनो हि चरुरोदनो हि प्रत्यक्षमन्नं तस्माच्चरुर्भवति ॥१॥

तेन न प्रातः सवने प्रचरति । न माध्यन्दिने सवनऽएते वै देवाना निष्केवल्ये सवने यत्प्रातः सवनं च माध्यन्दिनं च सवनं पितृदेवत्यो वै सोमः ॥२॥

अब सोम के चरु का कृत्य आरम्भ हुआ। सोम देवों की हवि है। अब यह सोम के लिये हवि बनाई जाती है। इस प्रकार सोम इससे अलग नहीं होता। यह चरु होता है क्योंकि चरु देवों का अन्न है। चरु भात है। भात तो प्रत्यक्ष में अन्न है। इसलिये चरु बनाया जाता है ॥१॥

वह ( चरु ) को न तो प्रातः सवन में बनाते हैं, न दोपहर के सवन में। क्योंकि प्रातः सवन और दोपहर का सवन केवल देवों के ही हैं। सोम पितरों का है ॥२॥

*स यत्प्रातः सवने वा प्रचरेत् । माध्यन्दिने वा सवने समदथं ह कुर्याद्देवेभ्यश्च पितृभ्यश्च तेन तृतीयसवने प्रचरति वैश्वदेवं वै तृतीयसवनं तथा हासमदं करोति नानुवाक्यामन्वाह सकृदुह्येव पराञ्चः पितरस्तस्मान्नानुवाक्यामन्वाह ॥३॥*

*अथ चतुर्गृहीतमाज्यं गृहीत्वा । आश्राव्याह घृतस्य यजेति वषट्कृते जुहोति तद्या अतः प्राच्य आहुतयो हुता भवन्ति ताभ्य एवैतदन्तर्दधाति तथा हासमदं करोति ॥४॥ शतम् २६००॥*

*स आज्यस्योपस्तीर्य । द्विश्चरोरवद्यत्यथो परिष्टादाज्यस्याभिघारयत्याश्राव्याह सौम्यस्य यजेति वषट्कृते जुहोति ॥५॥*

*अथापरं चतुर्गृहीतमाज्यं गृहीत्वा । आश्राव्याह घृतस्य यजेति वषट्कृते जुहोति तद्या अत ऊर्ध्वा आहुतीर्होष्यन्भवति ताभ्य एवैतदन्तर्दधाति तथा हासमदं करोति स यदि कामयेतोभयतः परियजेद्यद्यु कामयेतान्यतरतः परियजेत् ॥६॥*

*अथ प्रचरणीति स्रुग्भवति । तस्यां चतुर्गृहीतमाज्यं गृहीत्वाध्वर्युः शालाकैर्धिष्ण्यान्याघारयति तद्यच्छालाकैर्धिष्ण्यान्याघारयति यदेवैनानदो देवा अब्रुवंस्तृतीयसवने वो*

यदि ( चरु ) प्रातः सवन में बनाता या दोपहर के सवन में तो देवों और पितरों में झगड़ा हो जाता । वह इसको तीसरे सवन में बनाता है क्योंकि तीसरा सवन विश्वेदेवों का है । इस प्रकार वह झगड़ा नहीं होने देता । अनुवाक नहीं पढ़ता । क्योंकि पितर तो एक बार ही चले गये । इसलिये अनुवाक नहीं पढ़ता ॥३॥

पहले चार पात्रों में घी ले कर और ( आग्नीध से ) श्रौषट् कहलवाकर आदेश देता है कि 'घी की आहुति दे' और वषट्कार करके आहुति देता है । अब तक जितनी आहुतियाँ दी जा चुकीं उनसे इसको अलग कर देता है । इस प्रकार झगड़ा नहीं होने देता ॥४॥

घी की एक तह लगाकर चरु के दो भाग करता है । और ऊपर से भी घी लगा देता है । श्रौषट् कहलवा कर कहता है 'सोम्य की आहुति दे' । और वषट्कार से आहुति देता है ॥५॥

फिर चार जगह घी लेकर, श्रौषट् कहलवा कर और 'आहुति दे' ऐसा आदेश देकर वषट्कार से आहुति देता है । इस प्रकार जो आहुतियाँ आगे दी जाने वाली हैं उनसे इसको अलग कर देता है । इससे झगड़ा नहीं होने पाता । चाहे तो चरु के आगे और पीछे दोनों बार घी की आहुति दे दे । चाहे एक बार ॥६॥

एक स्रुक् का नाम है 'प्रचरणी' । उसमें चारों भाग घी लेकर अध्वर्यु शलाकों ( लकड़ी की चीपटी ) से धिष्ण्या में घी छोड़ता है । धिष्ण्या में शलाकों द्वारा घी छोड़ने का कारण यह है कि पहले कभी देवों ने उन ( गन्धर्व सोम-रक्षकों ) से कहा था कि तीसरे सवन में एक घृत आहुति तुम्हारी होगी, लेकिन सोम की नहीं । सोम-पान तो तुमसे छाना

घृत्याहुतिः प्राप्स्यति न सौम्यापहृतो हि युष्मत्सोमपीथस्तेन सोमाहुतिं नार्हथेति तैनानेषा तृतीयसवनऽएव घृत्याहुतिः प्राप्नोति न सौम्या यच्छलाकैर्धिष्ण्यान्व्याघारयति तानेतैरेव यजुर्भिर्यथोपस्तीर्णं यथापूर्वं व्याघारयति मार्जालीयऽएवोत्तमम् ॥७॥

तद्धैके । आग्नीध्रीये पुनराघारयन्त्युरस्तऽइदं कर्मानुसंतिष्ठाताऽइति तदु तथा न कुर्यान्मार्जालीयऽएवोत्तमम् ॥८॥

स यत्राध्वर्युः । शलाकैर्धिष्ण्यान्व्याघारयति तत्प्रतिप्रस्थाता पात्नीवतं ग्रहं गृह्णाति यज्ञाद्वै प्रजाः प्रजायन्ते यज्ञात्प्रजायमाना मिथुनात्प्रजायन्ते मिथुनात्प्रजायमाना अन्ततो यज्ञस्य प्रजायन्ते तदेना एतदन्ततो यज्ञस्य मिथुनात्प्रजननात्प्रजनयति तस्मान्मिथुनात्प्रजननादन्ततो यज्ञस्येमाः प्रजाः प्रजायन्ते तस्मात्पात्नीवतं गृह्णाति ॥९॥

तं वाऽउपांशुपात्रेण गृह्णाति । यदि सावित्रमुपांशुपात्रेण गृह्णीयादन्तर्याम-पात्रेणैतं यदि सावित्रमन्तर्यामपात्रेण गृह्णीयादुपांशुपात्रेणैतं समानं ह्येतद्यदुपांशु-श्चान्तर्यामी प्राणो हि वै प्राणः स उदानो वृषा वै प्राणो योषा पत्नी मिथुनमेवैतत्प्रजननं क्रियते ॥१०॥

तं वाऽअपुरोरुक्कं गृह्णाति । वीर्यं वै पुरोरुक्स्त्रीषु वीर्यं दधानीति तस्माद-

जा चुका है । तुम सोम की आहुति के योग्य नहीं हो । वही घी की आहुति तीसरे सवन में उनको प्राप्त होती है, न सोम की, क्योंकि वह धिष्ण्या में शालाकाओं पर घी छोड़ता है । उनको उन्हीं यजुओं से क्रमशः पूर्व की भाँति घी से युक्त करता है । सब से पीछे मार्जालीय को ॥७॥

कुछ लोग आग्नीध्रीय पर फिर घी छोड़ते हैं जिससे अग्नि के उत्तर की ओर इस कार्य की समाप्ति हो । परन्तु ऐसा न करे । मार्जालीय ही सबसे अन्त में होना चाहिये ॥८॥

जब अध्वर्यु शालाकाओं द्वारा धिष्ण्या में घी छोड़े तब प्रतिप्रस्थाता पत्नीवत ग्रह को लेवे । यज्ञ से ही प्रजा उत्पन्न होती है । यज्ञ से उत्पन्न होते हुये मिथुन ( जोड़े ) से पैदा होते हैं । जोड़े से पैदा होते हुये यज्ञ के पिछले भाग से पैदा होते हैं । इसलिये यहाँ वह इसको मिथुन से, यज्ञ के अन्तिम भाग से उत्पन्न करता है । इसलिये वह पत्नीवत ग्रह को लेता है ॥९॥

वह इसको उपांशु पात्र के साथ लेता है । यदि उपांशु पात्र के साथ सावित्र पात्र को लिया हो तो अन्तर्याम पात्र के साथ । यदि अन्तर्याम पात्र के साथ सावित्र को ले तो इसको उपांशु पात्र के साथ । यह सब एक ही बात है । उपांशु और अन्तर्याम दोनों ही प्राण हैं । जो प्राण है वही उदान है । प्राण नर है ( प्राणः-पुल्लिंग ) और पत्नी नारी है । इस प्रकार जोड़े से ही उत्पत्ति होती है ॥१०॥

इस ग्रह को पुरोरुक् के बिना ही लेता है । पुरोरुक् वीर्य है । स्त्री में तो वीर्य होता

पुरोरुक्कं गृह्णाति ॥११॥

अथातो गृह्णात्येव। उपयामगृहीतोऽसि बृहस्पतिसुतस्य देव सोम तऽइति ब्रह्म वै बृहस्पतिर्ब्रह्मप्रसूतस्य देवसोम तऽइत्येवैतदाहेन्दोरिन्द्रियावत इति वीर्यवत इत्येवैतदाह यदाहेन्दोरिन्द्रियावत इति पत्नीवतो ग्रहाँ२॥ऽऋध्यासमिति न सम्प्रति पत्नीभ्यो गृह्णाति नेत्स्त्रीषु वीर्यं दधानीति तस्मान्न सम्प्रति पत्नीभ्यो गृह्णाति ॥१२॥

अथ यः प्रचरण्याᳬं स्रुवः परिशिष्टो भवति। तेनैनᳬं श्रीणाति समर्धयति वाऽअन्यान्ग्रहाञ्छ्रीणन्नथैतं व्यर्धयति वज्रो वाऽआज्यमेतेन वै देवा वज्रेणाज्येनाघ्नन्नेव पत्नीर्निरादणुवंस्ता हता निरष्टा नात्मनश्चनेशत न दायस्य चनेशत तथोऽएवैष एतेन वज्रेणाज्येन हन्त्येव पत्नीर्निरदणोति ता हता निरष्टा नात्मनश्चनेशते न दायस्य चनेशते ॥१३॥

स श्रीणाति। अहं परस्तादहमवस्तायदन्तरिक्षं तदु मे पिताभूत्। अहᳬं सूर्यमुभयतो ददर्शाहं देवानां परमं गुहा यदिति स यदहमहमिति श्रीणाति पुᳬंस्येवैतद्वीर्यं दधाति ॥१४॥

नहीं। इसलिये बिना पुरोरुक् के लेता है ॥११॥

इस मंत्र से लेता है, 'उपयामगृहीतोऽसि बृहस्पतिसुतस्य देव सोम ते' (यजु० ८।९)। 'तू आश्रय के लिये लिया गया है, हे बृहस्पति से उत्पन्न हुये सोम तुझको'। बृहस्पति ब्रह्म है। इसका तात्पर्य यह हुआ कि हे ब्रह्म से उत्पन्न हुये सोम। 'इन्दोरिन्द्रियावतः'। (यजु० ८।९)। अर्थात् वीर्य वाले को। 'पत्नीवतो ग्रहाँ ऽऋध्यासम्' (यजु० ८।९)। 'पत्नीवत ग्रहों को मैं पाऊँ'। वह पत्नियों के लिये नहीं निकालता क्योंकि स्त्रियों में तो वीर्य होता नहीं। इसलिये इस समय पत्नियों के लिये नहीं निकालता ॥१२॥

अब प्रचरणी में जो घी शेष रह गया हो उसमें इसको मिलाता है। घी मिलाने से और आहुतियों को तो बढ़ाता था परन्तु इसको घटा देता है। घी वज्र है। इसी घी रूपी वज्र से देवों ने पत्नियों को मारा था। और इस प्रकार वह इतनी नष्ट हुईं कि न उनमें अपना आत्मा रहा, न वह दायभाग की भागी हुईं। इस प्रकार यह भी घी रूपी वज्र से पत्नियों को मारता है जिससे वह इतनी क्षीण हो जांय कि न उनका अपना आत्मा रहे और न उनको दायभाग मिले ॥१३॥

वह इस मंत्र से मिलाता है, 'अह परस्तादहमवस्ताद् यदन्तरिक्ष तदु मे पिताभूत्, अहᳬं सूर्यमुभयतो ददर्शाह देवानां परमं गुहा यत्' (यजु० ८।९)। 'मैं ऊपर हूँ। मैं नीचे हूँ। जो अन्तरिक्ष है वह मेरा पिता था। मैंने सूर्य को दोनों ओर देखा। गुहा में जो कुछ है उसमें मैं देवों के लिये सर्वोत्तम हूँ'। 'अहं' 'अहं' (मैं, मैं) कहकर मिलाता है इस प्रकार नर में ही वीर्य को रखता है' ॥१४॥

अथाहाग्नीत्पात्नीवतस्य यजेति । वृषा वाऽअग्नीधोषा पत्नी मिथुनमेवैतत्प्रजननं क्रियते सजुर्होत्यग्नाऽ३इ पत्नीवन्निति वृषा वाऽअग्निर्योषा पत्नी मिथुनमेवैतत्प्रजननं क्रियते ॥१५॥

सजूर्देवेन त्वष्ट्रेति । त्वष्टा वै सिक्तꣳ रेतो विकरोति तदेष एवैतत्सिक्तꣳ रेतो विकरोति सोमं पिब स्वाहेत्युत्तरार्धे जुहोति या इतरा आहुतयस्ते देवा अथैताः पत्न्य एवमिव हि मिथुनं क्लृप्तमुत्तरतो हि स्त्री पुमाꣳसमुपशेतेऽआहरत्यध्वर्युरग्नीधे भक्षꣳ स आहाध्वर्यऽउप मा ह्वयस्वेति तं न प्रत्युपह्वयेत को हि हतस्य निरष्टस्य प्रत्युपहवम्त वै प्रत्येवोपह्वयेत जुह्वत्यस्याग्नौ वषट्कुर्वन्ति तस्मात्प्रत्येवोपह्वयेत ॥१६॥

अथ सम्प्रेष्यति । अग्नीन्नेष्टुरुपस्थमासीद नेष्टः पत्नीमुदानयोद्गात्रा संख्यापयोन्नेतर्होतुश्चमसमनूत्रय सोमं मातिरीरिच इति यद्यग्निष्टोमः स्यात् ॥१७॥

यद्युक्थ्यः स्यात् । सोमं प्रभावयेति न यात्स विप्रदेवैतत्पात्रमग्नीन्नेष्टुरुपस्थमासीदत्यग्निर्वाऽएष निदानेन यदाग्नीध्रो योषा नेष्टा वृषा वाऽअग्नीधोषा नेष्टा मिथुनमेवैत

अब कहता है, 'अग्नीध ! पत्नीवत् आहुति दे' । अग्नीध् नर है, पत्नी नारी है । इस प्रकार उत्पत्ति के लिये जोड़ा मिल गया । वह इस मंत्र से आहुति देता है :—'अग्ना इ पत्नीवत् ( यजु० ८।१० ) । 'हे पत्नी वाले अग्नि' । अग्नि नर है पत्नी नारी है । इस प्रकार उत्पत्ति के लिये जोड़ा मिल गया ॥१५॥

'सजूर्देवेन त्वष्ट्रा' ( यजु० ८।१० ) । 'त्वष्ट देव के साथ' । त्वष्टा ही सींचे हुये वीर्य को बनाता है ( विकरोति, प्रकृति से विकृति करता है ) । यह भी इसी प्रकार यहाँ सींचे हुये वीर्य को बनाता है 'सोम पिब स्वाहा' ( यजु० ८।१० ) । इससे उत्तर की ओर आहुति देता है । जो और आहुतियाँ हैं वह देव है । और यह पत्नियाँ हैं । इसी प्रकार जोड़ा मिलता है । क्योंकि स्त्री पुरुष के बायें ओर सोती है । अध्वर्यु सोम का एक घूँट अग्नीध् के पास ले जाता है । अग्नीध् कहता है 'अध्वर्यु, मुझे बुला' । यह हो सकता है कि उसे न बुलाया जाय क्योंकि क्षीण और वीर्यहीन को कौन बुलाता है । परन्तु उसको बुलाना चाहिये । वे उसकी अग्नि में आहुति देते और वषट्कार करते हैं । इसलिये उसको बुलावा देना चाहिये ॥१६॥

अब वह आदेश देता है, 'अग्नीध् , नेष्टा की गोद में बैठ ! नेष्टा पत्नी को ले चल । और उद्गाता से मिला । उन्नेतः होता के चमसे को भर । कुछ भी सोम शेष न रहे । अगर अग्निष्टोम हो तो ऐसा करे ॥१७॥

लेकिन अगर उक्थ्य हो तो कहे, 'सोम को बढ़ा' । उसी पात्र को लाकर वह अग्नीध् की गोद में बैठ जाता है । अग्नीध् ही अग्नि है और नेष्टा स्त्री है । अग्नीध् नर और नेष्टा नारी । इस प्रकार उत्पत्ति के लिये जोड़ा मिल जाता है । नेष्टा पत्नी को ले

रप्रजननं क्रियतऽउदानयति नेष्टा पत्नीं तामुद्गात्रा संख्यापयति प्रजापतिर्वृषासि रेतोधा रेतो मयि धेहीति प्रजापतिर्वाऽउद्गाता योषा पत्नी मिथुनमेवैतत्प्रजननं क्रियते ॥१८॥ ब्राह्मणम् ॥ ४. [४. २] ॥

चलता है और उद्गाता से मिला देता है इस मंत्र को पढ़कर 'प्रजापतिर्वृषासि रेतोधा रेतो मयि धेहि' (यजु० ८।१०)। 'तू प्रजापति नर है। वीर्य को रखने वाला। मुझे वीर्य दे'। प्रजापति उद्गाता है और पत्नी स्त्री है। इस प्रकार जोड़े से उत्पत्ति होती है ॥१८॥

---

हरियोजनग्रहः

# अध्याय ४—ब्राह्मण ३

पशवो वै देवानां छन्दाᳪसि। तद्यथेदं पशवो युक्ता मनुष्येभ्यो वहन्त्येवं छन्दाᳪसि युक्तानि देवेभ्यो यज्ञं वहन्ति तद्यत्र छन्दाᳪसि देवान्त्समतर्पयन्नथ छन्दाᳪसि देवाः समतर्पयंस्तदतस्तत्प्राग्भूयच्छन्दाᳪसि युक्तानि देवेभ्यो यज्ञमवाक्षुर्यदेनान्त्समतीतृपन् ॥१॥

अथ हारियोजनं गृह्णाति। छन्दाᳪसि वै हारियोजनश्छन्दाᳪस्येवैतत्संतर्पयति तस्माद्धारियोजनं गृह्णाति ॥२॥

तं वाऽअतिरिक्तं गृह्णाति। यदा हिशम्योराहाथैनं गृह्णातीदं वै देवा अथ छन्दाᳪस्यतिरिक्तान्यथ मनुष्या अथ पशवोऽतिरिक्तास्तस्मादतिरिक्तं गृह्णाति ॥३॥

छन्द देवों के पशु (वाहक या बैल) हैं। जैसे बैल जुनकर मनुष्यों का सामान ले जाते हैं, ऐसे ही छन्द जुतकर देवों के लिये यज्ञ को ले जाते हैं। जब जब छन्दों ने देवों की तृप्ति की, तब-तब ने देवों छन्दों की तृप्ति की। जुते हुये छन्द देवों के लिये यज्ञ को ले गये उससे पहले उन्होंने उनको तृप्त किया ॥१॥

अब हारियोजन ग्रह को लेता है। हारियोजन छन्द है। इस प्रकार वह छन्दों को तृप्त करता है इसीलिये हारियोजन ग्रह लिया जाता है ॥२॥

इसको अतिरिक्त-ग्रह (दूसरों ग्रहों से अतिरिक्त) की भाँति लेता है। इसे उस समय लेता है जब होता 'शम्य' कहता है। देव हैं और अतिरिक्त छन्द भी हैं। मनुष्य हैं और अतिरिक्त पशु भी हैं। इसलिये अतिरिक्त ग्रह को लेता है ॥३॥

द्रोणकलशे गृह्णाति। वृत्रो वै सोम आसीत्तं यत्र देवा अघ्नंस्तस्य मूर्धोद्ववर्त स द्रोणकलशोऽभवत्तस्मिन्यावान्वा यावान्वा रसः समस्रवदतिरिक्तो वै स आसीदतिरिक्त एष ग्रहस्तदतिरिक्तऽएवैतदतिरिक्तं दधाति तस्माद्द्रोणकलशे गृह्णाति ॥४॥

तं वाऽअपुरोरुक्कं गृह्णाति। छन्दोभ्यो ह्येनं गृह्णाति स यदेवैनं छन्दोभ्यो गृह्णाति तेनो हास्यैष पुरोरुङ्मान्भवति तस्मादपुरोरुक्कं गृह्णाति ॥५॥

अथातो गृह्णात्येव। उपयामगृहीतोऽसि हरिरसि हारियोजनो हरिभ्यां त्वेत्यृक्सामे वै हरी ऽऋक्सामाभ्याꣳ ह्येनं गृह्णाति ॥६॥

अथ धाना आवपति। हर्योर्धाना स्थ सह सोमा इन्द्रायेति तद्यदेवात्र मितं च छन्दोऽमितं च तदेवैतत्सर्वं गमयति ॥७॥

तस्योन्नेता श्रावयति। अतिरिक्तो वाऽउन्नेता न ह्येषोऽन्यस्याश्रावयत्यतिरिक्त एष ग्रहस्तदतिरिक्तऽएवैतदतिरिक्तं दधाति तस्मादुन्नेताश्रावयति ॥८॥

मूर्धन्नभिनिधायाश्रावयति। मूर्धा ह्येषोऽथाह धाना सोमेभ्योऽनुब्रूहीत्याश्राव्याह

इसको द्रोणकलश में लेता है। सोम वृत्र था। उसको जब देवों ने मारा उसका सिर फट गया और वह द्रोणकलश हो गया। उसमें जितना-जितना रस बहा वह अतिरिक्त था इसी प्रकार यह ग्रह भी अतिरिक्त है। इस प्रकार अतिरिक्त में अतिरिक्त को रखता है इसलिये द्रोण कलश में लेता है ॥४॥

इसको बिना पुरोरुक् के लेता है क्योंकि वह इसको छन्दों के लिये लेता है। चूँकि इसको वह छन्दों के लिये लेता है इसलिये वह पुरोरुक् का काम देता है अर्थात् पुरोरुक के रस को लेता है ॥५॥

इसको इसमें से ( आग्रायण ग्रह में से ) इस मंत्र से लेता है, 'उपयामगृहीतोऽसि हरिरसि हारियोजनो हरिभ्यां त्वा' ( यजु० ७।११ )। 'तुझे आश्रय के लिये लिया गया है, तू हरि है। हरि से युक्त है। दोनों हरियों के लिये तुझको'। दो हरियों से तात्पर्य है ऋक् और साम का अर्थात् ऋक् और साम द्वारा इसको लेता है ॥६॥

अब धान बोता है 'हर्योर्धाना स्थ सह सोमाऽइन्द्राय' ( यजु० ७।११ )। 'तुम हरियों के धान हो। इन्द्र के लिये सोम के साथ'। मित ( नपे हुये ) या अमित ( न नपे हुये ) जितने छन्द हैं वे सब ( सोम को ) पीते हैं ॥७॥

इस आहुति के लिये उन्नेता श्रौषट् बोलता है। उन्नेता अतिरिक्त है क्योंकि वह किसी अन्य आहुति के लिये श्रौषट् नहीं कहता। यह आहुति भी अतिरिक्त है। इस प्रकार अतिरिक्त में अतिरिक्त को रखता है। इसलिये उन्नेता श्रौषट् बोलता है ॥८॥

( द्रोण कलश को ) सिर पर रखकर श्रौषट् बोलता है। क्योंकि यह ( सोम का ) सिर है। पहले वह ( मैत्रावरुण से ) कहता है कि सोमों के लिये धान के साथ अनुवाक पढ़ो'। श्रौषट् कहकर बोलता है कि लाये हुये धान सोमों की आहुति दे। वषट्कार करके

धानासोमान्प्रस्थितान्प्रेष्येति वषट्कृते जुहोत्यनुवषट्कृतेऽथ धाना विलिप्सन्ते भक्षाय ॥६॥

तद्धैके । होत्रे द्रोणकलश प्रतिपराहरन्ति वषट्कर्तुर्भक्ष इति वदन्तस्तदु तथा न कुर्याद्यथा चमसं वाऽअन्ये भक्षा अथैषोऽतिरिक्तस्तस्मादेतस्मिन्त्सर्वेषामेव भक्षस्तस्माद्धाना विलिप्सन्ते भक्षाय ॥१०॥

ता न दद्भिः खादेयुः । पशवो वाऽएते नेत्पशून्प्रमृदे करवामहाऽइति प्राणैरेव भक्षयन्ति यस्तेऽअश्वसनिर्भक्षो यो गोसनिरिति पशवो ह्येते तस्मादाह यस्तेऽअश्वसनिर्भक्षो यो गोसनिरिति तस्य तऽइष्टयजुषस्तुतस्तोमस्येतीष्टानि हि यजूᳬषि भवन्ति स्तुता स्तोमाः शस्तोक्थस्येति शस्तानि ह्युक्थानि भवन्त्युपहूतस्योपहूतो भक्षयामीत्युपहूतस्य ह्येतदुपहूतो भक्षयति ॥११॥

ता नाग्नौ प्रकिरेयुः । नेदुच्छिष्टमग्नौ जुहवामेत्युत्तरवेदावेव निवपन्ति तथा न बहिर्धा यज्ञाद्भवन्ति ॥१२॥

अथ पूर्णपात्राण्यभिमृशन्ति । यान्येकेऽप्सुषोमा इत्याचक्षते यथा वै युक्तोवहेदेवमेते यऽआर्त्विज्यं कुर्वन्त्युत वै युक्तः क्षणुते वा वि वा लिशते शान्तिरापो भेषजं तद्य-

आहुति देता है । और अनुवषटकार करके आहुति देता है । अब सोम पान के लिये धानों को बाँट देते हैं ॥६॥

कुछ लोग द्रोण कलश को होता के पास ले जाते हैं क्योंकि यह सोम पान वषट्कार करने वाले के लिये है । परन्तु ऐसा न करना चाहिये । क्योंकि और पान तो चमसों के अनुसार होते हैं और यह अतिरिक्त है । इसलिये इसमें सब का भाग शामिल है । इस लिये धानों को सोम पान के लिये बाँट लेते हैं ॥१०॥

उनको दाँत से न चबाना चाहिये । यह पशु हैं । कहीं ऐसा न हो कि पशुओं को हानि पहुँचे । केवल प्राणों के द्वारा पीते हैं । इस मत्र से :—'यस्तेऽअश्वसनिर्भक्षो यो गोसनिः' ( यजु० ८।१२ ), 'जो तेरा पान घोड़ों का दाता और गौओं का दाता है' । यह पशु है । इसलिये कहा, यह घोड़ों का दाता है, गौओं का दाता है, 'तऽइष्टयजुष स्तुतस्तोमस्य' ( यजु० ८।१२ ) । 'यजु से आहुति दी गई और स्तोमों से स्तुति की गई' । क्योंकि यजुओं से आहुति दी गई और स्तोमों से स्तुति की गई । 'शस्तोक्थस्य' ( यजु० ८।१२ ) । क्योंकि उक्थ्य कहे गये । 'उपहूतस्योपहूतो भक्षयामि' ( यजु० ८।१२ ) । 'बुलाया हुआ मैं बुलाये हुये को पीता हूँ' । क्योंकि निमन्त्रित निमन्त्रित को पीता है ॥११॥

उनको आग में न डालना चाहिये । ऐसा न हो कि अग्नि में उच्छिष्ट ( झूठा ) वस्तु पड़ जाय । उनको उत्तर वेदी में रख देते हैं । इस प्रकार यह यज्ञ से बहिष्कृत नहीं होते ॥१२॥

अब वे भरे हुये पात्रों को छूते हैं जिनको कुछ लोग 'अप्सु षोमा' ( जलों में सोम ) कहते हैं । जैसे जुता हुआ घोड़ा ले जाता है इसी प्रकार यह भी ऋत्विज का काम करते

*देवात्र घृणते वा विलिशन्ते शान्तिरापस्तद्भिः शान्त्या शमयन्ते तदद्भिः संदधते तस्मात्पूर्णपात्रमन्तमवमृशन्ति ॥१३॥*

*तं समवमृशन्ति सं वर्चसा पयसा सं तनूभिरगन्महि मनसा सर्ठ० शिवेन । त्वष्टा सुदत्रो विदधातु रायोऽनुमार्ष्टु तन्वो यद्विलिष्टमिति यद्विरूहं तत्सदधते ॥१४॥*

*अथ मुखान्युपस्पृशन्ते । द्वयं तद्यस्मान्मुखान्युपस्पृशन्तेऽमृतं वाऽआपोऽमृतेनैवैतत्सथं स्पृशन्तऽएतदु चैवैतत्कर्मात्मन्कुर्वते तस्मान्मुखान्युपस्पृशन्ते ॥१५॥ ब्राह्मणम् ॥ ५ [ ४. ३. ] ॥*

हैं। परन्तु छुते हुए, घोड़े के घाव हो जाता है या वह खुजलाता है। जल शान्ति और ओषधि है। यहाँ यज्ञ में भी जब कभी घाव हो जाय या खुजलावें तो जल शान्तिदायक होने के कारण जलों से ही शान्ति लेते हैं; जलों को ही धारण करते हैं इसीलिये वह भरे हुये पात्रों को छूते हैं ॥१३॥

वह इस मन्त्र से छूते हैं 'स वर्चसा पयसा स तनूभिरगन्महि मनसा सर्ठ० शिवेन। त्वष्टा सुदत्रो विदधातु रायोऽनुमार्ष्टु तन्वो यद् विलिष्टम्' (यजु० ८।१४)। 'तेज, रस और शरीरों से तथा कल्याणकारी मन से हम मिलें। अच्छा दानी त्वष्टा हमको धन दे। और हमारे शरीर में जो घाव (त्रुटियाँ) हों उसको चंगा कर दे'। इस प्रकार जो घाव है उसको चंगा करता है ॥१४॥

अब वे अपने मुँह को छूते हैं। दो कारण हैं जिनसे मुख को छूते हैं। जल अमृत है। अमृत से ही वे छूते हैं। इसके अतिरिक्त वे इस कर्म (यज्ञ) को अपने में धारण करते हैं इसलिये मुखों को छूते हैं ॥१५॥

---

समिष्टयजुर्होमः

## अध्याय ४—ब्राह्मण ४

*तानि वाऽएतानि। नव समिष्टयजूंषि जुहोति तद्यन्नव समिष्टयजूंषि जुहोति नव वाऽअभ्यूर्ध्वेहिष्पवमाने स्तोत्रिया भवन्ति सैषोभयतोन्यूना विराट् प्रजननायैतस्माद्वाऽउ-*

इस अवसर पर वह नौ समिष्ट यजुओं से आहुति देता है। नौ समिष्ट यजुओं से आहुति देने का तात्पर्य यह है कि बहिष्पवमाने स्तोत्र नौ होते हैं। इस प्रकार दोनों ओर विराट् न्यून रहता है उत्पत्ति के लिये। (विराट् में १० अक्षर चाहिये)। इसी दो

मयतो न्यूनात्प्रजननात्प्रजापतिः प्रजाः ससृजऽइतश्चोर्ध्वा इतश्चावाचीस्तथोऽएवैष एतस्मादुभयत एव न्यूनात्प्रजननात्प्रजाः सृजत इतश्चोर्ध्वा इत श्चावाचीः ॥१॥

हिङ्कारस्तोत्रियाणां दशमः । स्वाहाकार एतेषां तथो हास्यैषा न्यूना विराड्दशिनी भवति ॥२॥

अथ यस्मात्समिष्टयजूंषि नाम । या वाऽएतेन यज्ञेन देवता ह्वयति याभ्य एष यज्ञस्तायते सर्वा वै तत्ताः समिष्टा भवन्ति तद्यत्तासु सर्वासु समिष्टास्वथैतानि जुहोति तस्मात्समिष्टयजूंषि नाम ॥३॥

अथ यस्मात्समिष्टयजूंषि जुहोति । रिरिचानऽइव वाऽएतदीजानस्यात्मा भवति यद्ध्यस्य भवति तस्य हि ददाति तमेवात्त्रिभिः पुनराप्याययति ॥४॥

अथ यान्युत्तराणि त्रीणि जुहोति । या वाऽएतेन यज्ञेन देवता ह्वयति याभ्य एष यज्ञस्तायतऽउप हैव ता आसते यावन्न समिष्टयजूंषि जुह्वतीमानि नुनो जुह्वत्विति ता एवैतद्यथायथं व्यवसृजति यत्र यत्रासां चरणं तदनु ॥५॥

अथ यान्युत्तमानि त्रीणि जुहोति । यज्ञं वाऽएतदजीजनत यदेनमतत तं जनयित्वा यत्रास्य प्रतिष्ठा तत्प्रतिष्ठापयति तस्मात्समिष्टयजूंषि जुहोति ॥६॥

और की न्यूनता से प्रजापति ने प्रजा को उत्पन्न किया। एक से ऊर्ध्व ( ऊपर को चढ़ने वाले ) और दूसरे से नीचे जाने वाले ॥१॥

स्तोत्रों में हिङ्कार दसवाँ है । इन समिष्ट-यजुओं में स्वाहा दसवाँ है । इस प्रकार यह न्यून विराट् रस वाला हो जाता है ॥२॥

समिष्ट यजु नाम इसलिये पड़ा कि इस यज्ञ से जिस देवता को बुलाते हैं या जिन देवताओं के लिये यज्ञ रचाते हैं वे सब समिष्ट ( चाहे हुये ) हो जाते हैं । उन सब समिष्टों में इनकी आहुति दी जाती है इसलिये इनको समिष्ट-यजु कहते हैं ॥३॥

समिष्ट यजुओं की आहुति इसलिये दी जाती है कि यज्ञ करने वाले का आत्मा तो खाली हो जाता है क्योंकि जो कुछ उसका होता है उसको वह दे चुकता है । इनमें से तीन आहुतियों से उसी की पूर्ति की जाती है ॥४॥

और जो और तीन आहुतियाँ दी जाती हैं । इस यज्ञ से जिस देवता को बुलाता है, या जिन देवताओं के लिये यज्ञ रचता है वे सब देवता प्रतीक्षा करते रहते हैं जब तक कि समिष्ट-यजुओं की आहुति नहीं पड़ती कि यह हमारे लिये आहुतियाँ देगा । इन्हीं देवताओं का यह यथाविधि विसर्जन कर देता है । जहाँ-जहाँ यह जाना चाहें क्रम से ॥५॥

और जो तीन अन्तिम आहुतियाँ हैं—उनसे यज्ञ की उत्पत्ति की । और उत्पत्ति करके उसने यहाँ उसकी प्रतिष्ठा की । चूंकि यह उसकी प्रतिष्ठा करता है इसलिये यह समिष्ट-यजुओं से आहुति देता है ॥६॥

*स जुहोति । समिन्द्र णो मनसा नेषि गोभिरिति मनसेति तन्मनसा रिरिचानमाप्याययति गोभिरिति तद्गोभी रिरिचानमाप्याययति सᳪसूरिभिर्मघवन्त्सᳪ स्वस्त्या । स ब्रह्मणा देवकृत यदस्तीति ब्रह्मणेति तद्ब्रह्मणा रिरिचानमाप्याययति स देवानाᳪ सुमतौ यज्ञियानाᳪ स्वाहा ॥७॥*

*स वर्चसा । पयसा स तनूभिरिति वर्चसेति तद्वर्चसा रिरिचानमाप्याययति पयसेति रसो वै पयस्तत्पयसा रिरिचानमाप्याययत्यगन्महि मनसा सᳪशिवेन । त्वष्टा सुदत्रो विदधातु रायोऽनुमार्ष्टु तन्वो यद्विलिष्टमिति विरूढ तत्सदधाति ॥८॥*

*धाता राति । सवितेद जुष ता प्रजापतिर्निधिपा देवोऽग्नि । त्वष्टा विष्णु प्रजया सᳪरराणा यजमानाय द्रविण दधात स्वाहेति तद्व रिरिचान पुनराप्याययति यदाह यजमानाय द्रविण दधात स्वाहेति ॥९॥*

*सुगावो देवा । सदना अकर्म यऽआजग्मेदᳪ सवन जुषाणा इति सुगानि वा*

यह इस मन्त्र से आहुति देता है — समिन्द्र णो मनसा नेषि गोभि' ( यजु० ८।१५, ऋ० ५।४२।४ )। हे इन्द्र, तू हमको मन से और गौओं से प्राप्त होता है' । जो मन ( विचार ) से खाली था उसको मन से और जो गौओं से खाली था उसको गौओं से भरता है । 'स सूरिभिर्मघवन्त्सᳪ स्वस्त्या स ब्रह्मणा देवकृत यदस्ति' ( यजु० ८।१५ )। 'हे इन्द्र, विद्वानों से, कल्याण से और देवकृत स्तुति से । जो स्तुति से खाली था उसकी स्तुति द्वारा पूर्ति करता है । 'स देवानाᳪ सुमतौ यज्ञियानाᳪ स्वाहा' ( यजु० ८।१५ )। 'यज्ञ करने वाले देवों की सुमति से' ॥७॥

'स वर्चसा पयसा स तनूभि' ( यजु० ८।१६ )। तेज से खाली को तेज से, रस से खाली को रस से भरता है क्योंकि 'पय' नाम है रस का। 'अगन्महि मनसा सशिवेन । त्वष्टा सुदत्रो विदधातु रायोऽनुमार्ष्टु तन्वो यद्विलिष्टम्' ( यजु० ८।१६ )। ( यह वही है जो ८।१४ है । इसका अर्थ ऊपर आ चुका ) इस प्रकार जो व्रण था उसको चंगा करता है ॥८॥

तीसरी आहुति इस मन्त्र से — धाता राति सवितेद जुषन्ता प्रजापतिर्निधिपा देवोऽग्नि । त्वष्टा विष्णु प्रजया सᳪरराणा यजमानाय द्रविण दधात स्वाहा' ( यजु० ८।१७, अथर्व ७।१७।४ )। कृपालु धाता, सविता, कोष की रक्षा करने वाला प्रजापति, अग्नि देव इस आहुति को लेवें । त्वष्टा विष्णु यजमान के लिये धन और सन्तान दें' । 'यजमान को धन दे ऐसा कहने से प्रयोजन यह है कि यह जो खाली हो गया था उसको भरता है ॥९॥

चौथी आहुति इससे —'सुगा वो देवा सदनाऽअकर्म यऽआजग्मेदᳪ सवनं जुषाणा' ( यजु० ८।१८ )। 'अर्थात् हे देवो ! जो इस सोम भाग में आये हुये हो, तुम्हारे

देवाः सदनान्यकर्म यऽआगन्तेदꣳ सवनं जुषाणा इत्येवैतदाह भरमाणा वहमाना हवीꣳषीति तद्देवता व्यवसृजति भरमाणा अह ते यन्तु येऽवाहना वहमाना उ ते यन्तु ये वाहनवन्त इत्येवैतदाह तस्मादाह भरमाणा वहमाना हवीꣳष्यस्मे धत्त वसवो वसूनि स्वाहा ॥१०॥

यां२।।ऽआवहः। उशतो देव देवांस्तान्प्रेरय स्वेऽअग्ने सधस्थऽइत्यग्निं वाऽआहामून्देवानावहामून्देवानावहेति तमेवैतदाह यान्देवानावाक्षीस्तान्गमय यत्र यत्रैषां चरणं तदन्विति जक्षिवाꣳसः पपिवाꣳसश्च विश्वऽइति जक्षिवाꣳसो हि पशुं पुरोडाशं भवन्ति पपिवाꣳस इति पपिवाꣳसो हि सोमꣳ राजानं भवन्ति तस्मादाह जक्षिवाꣳसः पपिवाꣳसश्च विश्वेऽसुं घर्मꣳस्वरातिष्ठतानु स्वाहेति तद्वेव देवता व्यवसृजति ॥११॥

वयꣳहि त्वा। प्रयति यज्ञेऽअस्मिन्नग्ने होतारमवृणीमहीह। ऋधगया ऋधगुताशमिष्ठाः प्रजानन्यज्ञमुपयाहि विद्वान्त्स्वाहेत्यग्निमेवैतया विमुञ्चत्यग्निं व्यवसृजति ॥१२॥

लिये हमने ऐसे घर बनाये हुये हैं जिनमें तुम सुगमता से आ सको'। 'भरमाणा वहमाना हवीꣳषि' (यजु० ८।१८)। 'हवियों को ढोते हुये या गाड़ियों में ले जाते हुये'। ऐसा कह कर वह कतिपय देवों का विसर्जन करता है। जिनके पास सवारियाँ नहीं हैं वे स्वयं हवियों को ढोते हैं और जिनके पास सवारियाँ हैं वे सवारी में ले जाते हैं। इसलिये कहा 'भरमाणा' अर्थात् ढोते हुये और 'वहमाना' अर्थात् गाड़ियों में ले जाते हुये। 'अस्मे धत्त वसवो वसूनि स्वाहा' (यजु० ८।१८)। 'हे वसुओ, हमारे लिये धन दो' ॥१०॥

पाँचवीं इस मंत्र से :—'यांऽआवहः उशतो देव देवांस्तान् प्रेरय स्वेऽअग्ने सधस्थे' (यजु० ८।१९)। 'हे देव जिन इच्छुक देवों को तुम यहाँ लाये हो, हे अग्नि, तुम उनको अपने अपने घर पहुँचा दो'। पहले तो अग्नि से कहा था कि इन देवों को लाओ, इन देवों को लाओ। अब अग्नि से कहता है कि जिन-जिन देवों को तुम लाये हो उन उनको अपने-अपने घर पहुँचा दो। 'जक्षिवाꣳसः पपिवाꣳसश्च विश्वे' (यजु० ८।१९)। 'तुम सबने खा भी लिया और पी भी लिया'। अर्थात् पशु पुरोडाश को खा लिया और सोम राजा को पी लिया। 'असुं घर्मꣳस्वरातिष्ठतानु स्वाहा' (यजु० ८।१९)। 'प्राण या वायु को, घर्म या आदित्य लोक को, स्व अर्थात् द्यौलोक को जाओ' ऐसा कह कर उन देवों को विदा करता है ॥११॥

इससे छठी :—'वयꣳहि त्वा प्रयति यज्ञेऽअस्मिन्नग्ने होतारमवृणीमहीह। ऋधगयाऽऋधगुताशमिष्ठाः प्रजानन् यज्ञमुपयाहि विद्वान्त्स्वाहा' (यजु० ८।२०)। 'हे अग्नि इस यज्ञ से आरम्भ में हमने तुमको होता बनाया है। तू समृद्धि के साथ आया और तूने समृद्धि के साथ शमन किया। तू अपने अधिकार को जानते हुये यज्ञ में आ'। इससे वह अग्नि को छोड़ देता है, उसका विसर्जन कर देता है ॥१२॥

*देवा गातुविद इति। गातुविदो हि देवा गातुं वित्त्वेति यज्ञं वित्त्वेत्येवैतदाह गातुमितेन तदेतेन यथायथं व्यवसृजति मनसस्पतऽइमं देव यज्ञᳪ स्वाहा वाते धा इत्ययं वै यज्ञो योऽयं पवते तदिमं यज्ञᳪ सम्भृत्यैतस्मिन्यज्ञे प्रतिष्ठापयति यज्ञेन यज्ञᳪ संदधाति तस्मादाह स्वाहा वाते धा इति ॥१३॥*

*यज्ञ यज्ञं गच्छ। यज्ञपतिं गच्छ स्वां योनिं गच्छ स्वाहेति तत्प्रतिष्ठितमेवैतद्यज्ञᳪ सन्तᳪ स्वायां योनौ प्रतिष्ठापयत्येष ते यज्ञो यज्ञपते सह सूक्तवाकः सर्ववीरस्तं जुषस्व स्वाहेति तत्प्रतिष्ठितमेवैतद्यज्ञᳪ सन्तᳪ सह सूक्तवाकᳪ सर्ववीरं यजमानेन्ततः प्रतिष्ठापयति ॥१४॥ ब्राह्मणम् ॥ ६ [ ४ ४ ] ॥ तृतीयः प्रपाठकः ॥ कंडिकासंख्या १२२ ॥*

सातवीं इस मंत्र से —'देवा गातुविद' ( यजु० ८।२१ )। 'मार्ग जानने वाले देवो'। क्योंकि देव मार्ग को जानते हैं। 'गातु वित्त्वा' ( यजु० ८।२१ )। मार्ग अर्थात् यज्ञ को मालूम करके। 'गातुमित ( यजु० ८।२१ )। 'जाइये'। इससे वह उनको उचित रीति से विदा कर देता है। 'मनसस्पतऽ इम देव यज्ञᳪस्वाहा वाते धाः ( ८।२१ )। 'हे मन के पति देव, इस यज्ञ को वायु में रख'। यह जो वायु है वही यज्ञ है। यज्ञ को समाप्त करके वह इसको इस प्रकार यज्ञ में ही स्थापित करता है। यज्ञ को यज्ञ से मिला देता है इसलिये कहता है यज्ञ को वायु में रख ॥१३॥

आठवीं इस मंत्र से :—'यज्ञ यज्ञ गच्छ। यज्ञपतिं गच्छ स्वां योनिं गच्छ स्वाहा' ( यजु० ८।२२ )। 'हे यज्ञ, यज्ञ को प्राप्त हो, यज्ञपति को प्राप्त हो, अपनी योनि को प्राप्त हो'। जब यज्ञ प्रतिष्ठित हो गया तो फिर उसको उसी की योनि में प्रतिष्ठित करता है। 'एष ते यज्ञो यज्ञपते सह सूक्तवाकः सर्ववीरस्तं जुषस्व स्वाहा' ( यजु० ८।२२ )। 'हे यज्ञपति, यह तेरा यज्ञ है, स्तोत्रों सहित, सब वीरों से युक्त, इसको स्वीकार कर'। इस स्तोत्र तथा वीर युक्त यज्ञ को यजमान में स्थापित करता है ॥१४॥

---

अवभृथः

# अध्याय ४—ब्राह्मण ५

स वाऽअवभृथमभ्यवैति । तद्यदवभृथमभ्यवैति यो वाऽस्य रसोऽभूदाहुतिभ्यो वाऽस्य तमजीजनदथैतच्छरीरं तस्मिन्न रसोऽस्ति तन्न परास्यं तदपोऽभ्यवहरन्ति रसो वाऽआपस्तदस्मिन्नेतᳪ रसं दधाति तदेनमेतेन रसेन संगमयति तदेनमतो जनयति स एनं जात एव सञ्जनयति तद्यदपोऽभ्यवहरन्ति तस्मादवभृथः ॥१॥

अथ समिष्ट यजूᳪषि जुहोति । समिष्ट यजूᳪषि ह्येषान्तो यज्ञस्य स हुत्वैव समिष्ट यजूᳪषि यदेतमभितो भवति तेन चात्वालमुपसमायन्ति स कृष्णविषाणाञ्च मेखलां च चात्वाले प्रास्यति ॥२॥

माहिर्भूर्मा पृदाकुरिति । असौ वाऽऋजीषस्य स्वगाकारो यदेनदपोऽभ्यवहरन्त्यथैष एवैतस्य स्वगाकारो रज्जुरिव हि सर्पाः कूपा इव हि सर्पाणामायतनान्यस्ति वै मनुष्याणां च सर्पाणां च विभ्रातृव्यमिव नेत्सदतः संभवदिति तस्मादाह माहिर्भूर्मा पृदाकुरिति ॥३॥

अब अवभृथ स्नान के लिये जाता है । अवभृथ स्नान के लिये इसलिये जाता है कि जो इस ( सोम ) का रस था, वह इसको आहुतियों के लिये उत्पन्न हुआ था । रहा उस ( सोम ) का शरीर । उसमें तो रस नहीं है । उसे फेंकना तो चाहिये नहीं । अब उसको जलों के पास ले जाता है । इस प्रकार वह उसको रस से युक्त करता है और उस ( सोम ) को रस में से ही उत्पन्न करता है । इस प्रकार उत्पन्न हुआ सोम यजमान को उत्पन्न करता है । चूँकि सोम को जलों के पास ले जाते हैं ( अभि अव हरन्ति ) इसलिये इसका नाम अवभृथ है ॥१॥

इसके पश्चात् समिष्टः यजुओं की आहुति देता है । समिष्ट-यजुः यज्ञ का अन्त है । समिष्ट-यजुओं की आहुतियाँ देने के पश्चात् जो कुछ उसके पास होता है उसको लेकर चात्वाल में जाते हैं । वह कृष्ण विषाण ( हरिण के सींगों ) और मेखला को चात्वाल में फेंक देता है इस मंत्र से ॥२॥

'माहिर्भूर्मा पृदाकुः' ( यजु० ८।२३ ) । 'न सर्प हो न पृदाकु' । जब इस ( सोम के फोक ) को अवभृथ के लिये ले जाते हैं तो यह उनका स्वगाकार ( farewell or विदाई ) है । यह यजमान के लिये भी स्वगाकार है । सर्प रस्सी के समान होते हैं । सर्पों के घर कुयें के समान हैं । मनुष्य सर्पों की लड़ाई है । वह ऐसा सोचता है कि 'कहीं यह उससे उत्पन्न न हो जावे', और इसलिये वह कहता है, कि 'तू न तो अहि ( adder सर्प विशेष ) बन, और न पृदाकु ( viper )' ॥३॥

अथ वाचयति। उरुꣳ हि राजावरुणश्चकार सूर्याय पन्थामन्वेतवाऽउऽइति यथायमुरुरभयोऽनाष्ट्रः सूर्याय पन्था एवं मेऽयमुरुरभयाऽनाष्ट्रः पन्था असित्त्विति वैतदाह ॥४॥

अपदे पादा प्रतिधातवेऽकरिति। यदिहयाऽ अप्यपादमत्यलमेव प्रतिक्रमणाय भवन्त्युतापवक्ता हृदयाविधश्चिदिति तदेनꣳ सर्वस्मादृथादेनसः पाप्मनः प्रमुञ्चति ॥५॥

अथाह साम गायेति। साम ब्रूहीति वा गायेति त्वेव ब्रूयाद्गायन्ति हि साम तद्यत्साम गायति नाष्ट्रिं यज्ञिर्यो यज्ञाच्छरीर नाष्ट्रा रक्षाꣳसि हिनसन्निति साम हि नाष्ट्राणाꣳ रक्षसामपहन्ता ॥६॥

आग्नेय्यां गायति। अग्निर्हि रक्षसामपहन्तातिच्छन्दसि गायत्येषा वै सर्वाणि छन्दाꣳसि यदतिच्छन्दास्तस्मादति च्छन्दसि गायति ॥७॥

स गायति। अग्निष्टपति प्रतिदहत्यहावोऽहावऽइति तन्नाष्ट्रा एवैतद्रक्षाꣳस्यतोऽपहन्ति ॥८॥

तऽउदञ्चो निष्क्रामन्ति। जघनेन चात्वालमग्रेणाग्नीध्रꣳ स यस्यां ततो दिश्यापो भवन्ति तद्यन्ति ॥६॥

अब वह यजमान से कहलवाता है, 'उरुꣳहि राजा वरुणश्चकार सूर्याय पन्थामन्वेतवाऽउ (यजु० ८।२३; ऋ० १।२४।८)। 'राजावरुण के सूर्य के लिये बड़ा चौड़ा मार्ग बनाया है'। इसका तात्पर्य यह है कि जैसे सूर्य के लिये भयरहित चौड़ा चकला मार्ग है इसी प्रकार मेरे लिये भयरहित चौड़ा चकला मार्ग हो ॥४॥

'अपदे पादा प्रतिधातवेऽकः (यजु० ८।२३; ऋ० १।२४।८)। 'पैर-रहित लोगों के पैर दिये हैं'। सूर्य यद्यपि पैर रहित है तो भी यह चल सकता है। 'उतापवक्ता हृदयाविधश्चित्' (यजु० ८।२३; ऋ० १।२४।८)। 'जो चीज हृदय को वेधने वाली है उसका अपवाद करने वाला (निषेध करने वाला) है'। इस प्रकार इसको सब हृदय के पाप से छुड़ा देता है ॥५॥

अब वह कहता है 'साम गाओ' या 'साम बोलो'। 'साम गाओ' ऐसा कहना चाहिये क्योंकि साम को गाते हैं। साम को गाने का तात्पर्य यह है कि यज्ञ से बाहर शरीर को दुष्ट राक्षस न सतावें। क्योंकि साम दुष्ट राक्षसों का नाशक है ॥६॥

प्रस्तोता अग्नि वाला मन्त्र बोलता है। क्योंकि अग्नि राक्षसों का नाशक है। वह अतिछन्द में गाता है। यह अतिछन्द सब छन्द हैं। इसलिये अतिछन्द में गाता है ॥७॥

वह इस मन्त्र को गाता है, 'अग्निष्टपति प्रतिदहत्यहावोऽहावः' (?) 'अग्नि तपता है, अग्नि जलाता है—अहावः, अहावः'। इस प्रकार दुष्ट राक्षसों को भगाता है ॥८॥

अब वह (वेदी से) उत्तर की ओर निकलते हैं। चात्वाल के पीछे और आग्नीध्र के आगे। और जिस दिशा में जल होता है उसी दिशा में जाते हैं ॥६॥

*स यः स्यन्दमानानाᳬस्थावरो ह्रदः स्यात्। तमपोऽभ्यवेयादेता वाऽआपो वरुणगृहीता या स्यन्दमानानां न स्यन्दन्ते वरुण्योवाऽअवभृथो निर्वरुणतायै यद्यु ता न विन्देदपि या एव काश्चापोऽभ्यवेयात् ॥१०॥*

*तमपोवक्रमयन्वाचयति। नमो वरुणायाभिष्ठितो वरुणस्य पाश इति तदेनᳬ सर्वस्माद्वरुणपाशात्सर्वस्माद्वरुण्यात्प्रमुञ्चति ॥११॥*

*अथ चतुर्गृहीतमाज्य गृहीत्वा। समिधं प्रास्याभिजुहोत्यग्नेरनीकमप आविवेशापां नपात्प्रतिरक्षन्नसुर्यम्। दमे दमे समिधं यक्ष्यग्ने प्रति ते जिह्वा घृतमुच्चरण्यत्स्वाहेति ॥१२॥*

*अग्नेर्ह वै देवा। यावद्वा यावद्वाप्सु प्रवेशया चक्रुर्नेदतो नाष्ट्रा रक्षाᳬस्युपोत्तिष्ठानित्यग्निर्हि रक्षसामपहन्ता तमेतया च समिधैतया चाहुत्या समिन्द्धे समिद्धे देवेभ्यो जुहवानीति ॥१३॥*

*अथापरं चतुर्गृहीतमाज्य गृहीत्वा। आश्राव्याह समिधो यजेति सोऽपबर्हिषश्चतुरः प्रयाजान्यजति प्रजा वै बर्हिर्वरुण्यो वाऽअवभृथो नेत्प्रजावरुणो गृह्णादिति तस्मादपबर्हिषश्च*

उस यजमान को चाहिये कि जिधर बहते हुये जल का ठहरा हुआ तालाब हो उसके जल में प्रवेश करे। बहते हुये जल के जो भाग स्थिर हैं वह वरुण-गृहीत ( वरुण से पकड़े ) हुये हैं ) अवभृथ वरुण है—वरुण से छुटकारा पाने के लिये। परन्तु यदि ऐसा जल न मिले तो किसी जल से सही ॥१०॥

जब वह उसे जल में प्रवेश कराता है तो यह मन्त्र कहलवाता है 'नमो वरुणायाभिष्ठितो वरुणस्य पाश।' 'वरुण के लिये नमस्कार हो। वरुण का पाश तोड़ डाला गया'। इस प्रकार वरुण के सब पाश से अर्थात् प्रत्येक वरुण्य ( अपराध guilt against Varuna —Eggeling, foot note ) से छुड़ा देता है ॥११॥

अब चार भाग में घी लेकर और समिधा को डालकर इस मन्त्र से आहुति देता है, 'अग्नेरनीकमपऽआविवेशापां नपात् प्रतिरक्षन्नसुर्यम्। दमेदमे समिधं यक्ष्यग्ने प्रति ते जिह्वा घृतमुच्चरण्यत् स्वाहा' ( यजु० ८।२४ )। 'मैं अग्नि के मुख अर्थात् जलों में घुसा हूँ। हे अपां नपात् ( जलों की सन्तान )! राक्षसों से बचने के लिये। प्रत्येक घर में हे अग्नि! समिधा जला। तेरी जीभ घी की ओर लपके' ॥१२॥

एक बार देवों ने जितना जितना सम्भव हो सका अग्नि को जलों में प्रवेश करा दिया जिससे राक्षस उनमें से उठने न पावें। अग्नि राक्षसों का विनाशक है। समिधा से और आहुति से यह इसी अग्नि को प्रज्वलित करता है इसलिये कि 'मैं देवों के लिये आहुति दूँ' ॥१३॥

अब फिर चार भागों में घी लेकर और ( आग्नीध्र से ) श्रौषट् कहलवाकर कहता है, 'समिधाओं की स्तुति कर'। अब यह बर्हि की आहुति को छोड़कर शेष चारों आहुतियों

तुरः प्रयाजान्यजति ॥१४॥

अथ वारुण एककपालः पुरोडाशो भवति। यो वाऽअस्य रसोऽभूदाहुतिभ्यो वाऽस्य तमजीजनदथैतच्छरीरं तस्मिन्नरसोऽस्ति रसो वै पुरोडाशस्तदस्मिन्नेतथं रसं दधाति तदेनमेतेन रसेन संगमयति तदेनमतो जनयति स एनं जात एव सञ्जनयति तस्माद्वारुण एककपालः पुरोडाशो भवति ॥१५॥

स आज्यस्योपस्तीर्य। पुरोडाशस्यावद्यन्नाह वरुणायानुब्रूहीत्यत्र हैकेऽऋजीषस्य द्विरवघ्नन्ति तदु तथा न कुर्याच्छरीरं वाऽएतद्भवति नालमाहुत्यै द्विरवद्यति सकृदभिघारयति प्रत्यनक्त्यवदानेऽआश्राव्याह वरुणं यजेति वषट्कृते जुहोति ॥१६॥

अथाज्यस्योपस्तीर्य। पुरोडाशमवदधदाहाग्नीवरुणाभ्यामनुब्रूहीति तत्स्विष्टकृते स यदग्नयऽइत्याह नेदग्निं वरुणो गृह्णादिति स यद्यमुत्रऽऋजीषस्य द्विरवद्येदथात्र सकृदद्यु न नाद्रियेताथोपरिष्टाद्विराज्यस्याभिघारयत्याश्राव्याहाग्नीवरुणौ यजेति वषट्कृते जुहोति ॥१७॥

दे डालता है, वर्हि प्रजा है। अवभृथ वरुण का है। ऐसा न हो कि सन्तान वरुण-गृहीत हो जाय। इसीलिये वर्हि को छोड़कर शेष चार आहुतियाँ दे डालता है ॥१४॥

वरुण का एक कपाल का पुरोडाश बनता है। क्योंकि (सोम में) जो कुछ रस था वह तो आहुतियों के लिये निकाला जा चुका। अब जो शरीर (भाग) बच रहा उसमें रस है ही नहीं! पुरोडाश रस है। इस प्रकार उसमें रस डालता है। इस प्रकार वह उसको रस से युक्त कर देता है। इस प्रकार वह उसको रस में से उत्पन्न करता है। यह सोम उत्पन्न होकर यजमान को उत्पन्न करता है। इसलिये वरुण के लिये एक कपाल का पुरोडाश होता है ॥१५॥

वह घी चुपड़ कर पुरोडाश को काटते समय कहता है, 'वरुण के लिये अनुवाक पढ़'। कुछ लोग इस अवसर पर सोम के फोक के दो भाग करते हैं। परन्तु ऐसा न करे। क्योंकि यह तो खाली शरीर है। आहुतियों के लिये काफी नहीं है। वह दो टुकड़े करता है। वह उसमें चुपड़ता है। अर्थात् जहाँ-जहाँ काटा था वहाँ घी लगा देता है। औषट् कहलवा कर वह कहता है, 'वरुण के लिये अनुवाक पढ़'। और वषट्कार के साथ आहुति दे देता है ॥१६॥

अब घी की एक तह लगा कर और (चमचे में) पुरोडाश के टुकड़े को रख कर कहता है कि 'अग्नि और वरुण के लिये अनुवाक पढ़'। यह अग्नि स्विष्टकृत के लिये है। केवल अग्नि के लिये यों नहीं कहता कि कहीं वरुण पकड़ ले। यदि सोम के फोक के दो भाग किये हों तो एक भाग करे। न किये हों तो न सही। अब वह ऊपर की ओर दो बार घी लगाता है और औषट् कहलाकर कहता है 'अग्नि और वरुण के लिये अनुवाक पढ़' और वषट्कार से आहुति दे देता है ॥१७॥

ता वाऽएताः। षडाहुतयो भवन्ति। षड्वाऽऋतवः संवत्सरस्य संवत्सरो वरुण-स्तस्मात्षडाहुतयो भवन्ति ॥१८॥

एतदादित्यानामयनम्। आदित्यानीमानि यजूꣳषीत्याहुः स यावदस्य वशः स्यादेव चिकीर्षेद्यद्यऽएनमितरथा यजमानः कर्त्तवै ब्रूयादितरथो तर्हि कुर्यादितानेव चतुरः प्रयाजानपबर्हिषो यजेद्द्वावाज्यभागौ वरुणमग्नीवरुणौ द्वावनुयाजावपबर्हिषौ तद्दश दशाक्षरा वै विराड्विराड्वै यज्ञस्तद्विराजमेवैतद्यज्ञमभिसम्पादयति ॥१९॥

एतदङ्गिरसामयनम्। अतोऽन्यतरत्कृत्वा यस्मिन्कुम्भऽऋजीषं भवति तं प्लाव-यति समुद्रे ते हृदयमप्स्वन्तरित्यापो वै समुद्रो रसो वाऽआपस्तस्मिन्नेतꣳ रसं दधाति तदेनमेतेन रसेन सङ्गमयति तदेनमतो जनयति स एष जात एव स सञ्जनयति सं त्वा विशन्त्वोषधीरुताप इति तदस्मिन्नुभयꣳ रसं दधाति यश्चौषधिषु यश्चाप्सु यज्ञस्य त्वा यज्ञपते सूक्तोक्तौ नमोवाके विधेम यत्स्वाहेति तद्यदेव यज्ञस्य साधु तदस्मिन्नेतद्द-धाति ॥२०॥

यह छः आहुतियाँ होती हैं। संवत्सर में छः ऋतुयें होती हैं। संवत्सर वरुण है। इसलिये छः आहुतियाँ होती हैं ॥१८॥

यह आदित्यों का अयन है। और यजु आदित्य के हैं ऐसा कहा जाता है। (अध्वर्यु को चाहिये) कि जितना (यजमान) कहे उतना करे। यजमान अन्यथा करे तो अन्यथा करे। बर्हि को आहुति को छोड़कर शेष चारों आहुतियाँ दे देवे। दो आज्य भाग अग्नि और अग्नि-वरुण के लिये और दो अनुयाज। बर्हि को छोड़ कर। यह दस हो गये। विराट् में दस अक्षर होते हैं। यज्ञ विराट है। इस प्रकार यज्ञ को विराट् के समान कर देता है ॥१९॥

यह अयन अंगिराओं का है। (ऊपर कही हुई दोनों विधियों में से) किसी प्रकार (आहुति देकर) जिस पात्र में फोक होता है उसको (अध्वर्यु) इस मंत्र से पानी पर तैराता है, 'समुद्रे ते हृदयमप्स्वन्त॰' (यजु० ८।२५)। 'तेरा हृदय समुद्र में जलों के भीतर है'। जल समुद्र है। जल रस है। इस (फोक) में इस प्रकार रस रखता है। इसको इस रस से युक्त करता है। इसमें इस रस को उत्पन्न करता है। यह (सोम) पैदा होकर इस (यजमान) को पैदा करता है। 'सं त्वा विशन्त्वोषधीरुतापः' (यजु० ८।२५)। 'ओषधियाँ और जल तुझ से मिलें'। इस प्रकार इसमें दोनों रसों को युक्त करता है। यह रस जो ओषधि में है और वह जो जलों में है। 'यज्ञस्य त्वा यज्ञपते सूक्तोक्तौ नमोवाके विधेम यत् स्वाहा' (यजु० ८।२५)। 'हे यज्ञपति सूक्त पढ़ने और नमस्कार में तुझ यज्ञ की आराधना करें'। यज्ञ में जो कुछ भली बात है उसको यह उस (यजमान) में रखता है ॥२०॥

अथानुसृज्योपतिष्ठते। देवीराप एष वो गर्भ इत्यपाᳫं ह्येष गर्भस्तᳫं सुप्रीतᳫं सुभृतं बिभ्रतेति तदेनमद्भ्यः परिददाति गुप्त्यै देव सोमैष ते लोक इत्यपो ह्येतस्य लोकस्तस्मिञ्छं च वक्ष्व परि च वक्ष्वेति तस्मिन्नः शं चैधि सर्वाभ्यश्च न आर्तिभ्यो गोपायेत्येवैतदाह ॥२१॥

अथ पर्णं प्लावयति। अवभृथ निचुम्पुण निचेरुरसि निचुम्पुणः। अव देवैर्देवकृतमेनो यासिषमव मर्त्यैर्मर्त्यकृतमित्यव ह्येतद्देवैर्देवकृतमेनोऽयासीत्सोमेन राज्ञाव मर्त्यैर्मर्त्यकृतमित्यव ह्येतन्मर्त्यैर्मर्त्यकृतमेनोऽयासीत्पशुना पुरोडाशेन पुरुराव्णो देव रिषस्पाहीति सर्वाभ्यो मार्तिभ्यो गोपायेत्येवैतदाह ॥२२॥

अथाभ्यवेत्य स्नातः। अन्योऽन्यस्य पृष्ठे प्रधावतस्तावन्ये वाससी परिधायोदेतः स यथाहिस्त्वचो निर्मुच्येतैवᳫं सर्वस्मात्पाप्मनो निर्मुच्यते तस्मिन्न तावच्च नैनो भवति यावत्कुमारेऽदति स येनैव निष्क्रामन्ति तेन पुनरायन्ति पुनरेत्याहवनीये समिधमभ्यादधाति

अब उस (सोम के फोक) को छोड़कर यह मंत्र पढ़कर खड़ा होता है, 'देवीरापऽएष वो गर्भः (यजु० ८।२६)। 'हे प्रकाशयुक्त जल, यह तेरा गर्भ (बच्चा) है'। यह जलों का ही तो गर्भ है। तᳫं सुप्रीतᳫं सुभृतं बिभृत' (यजु० ८।२६)। 'इसको प्रीति के साथ और अच्छी तरह उठाकर ले जाओ'। इस प्रकार यह रक्षा के लिये उसको जल के सुपुर्द कर देता है। 'देव सोमैष ते लोकः' (यजु० ८।२६)। 'हे सोम देव, यह तुम्हारा घर है'। जल ही तो इसका घर है। 'तस्मिञ्छं च वक्ष्व परि च वक्ष्व' (यजु० ८।२६)। अर्थात् इसमें तू हमको कल्याण दे और सब कष्टों से बचा ॥२१॥

अब वह रस को इस मन्त्र से डुबो देता है—'अवभृथ निचुम्पुण निचेरुरसि निचुम्पुणः। अव देवैर्देवकृतमेनोऽयासिषमव मर्त्यैर्मर्त्यकृतम्' (यजु० ८।२७)। 'हे अवभृथ, मंद गति से जा। यद्यपि तू तेज चलने वाला है तो भी मन्द गति से जा। मैंने देवों की सहायता से देवों के प्रति किये हुये पाप को और मनुष्यों की सहायता से मनुष्यों के प्रति किये पाप को दूर कर दिया'। इसने वस्तुतः देवों की सहायता से अर्थात् सोम राजा के द्वारा देवकृत पाप को दूर कर दिया और मनुष्यों की सहायता से अर्थात् पशु तथा पुरोडाश के द्वारा मनुष्यकृत पाप को दूर कर दिया। 'पुरुराव्णो देव रिषस्पाहि' (यजु० ८।२७)। 'हे देव विरुद्धफलदायी वध से तू हमको बचा'। अर्थात् सब कष्टों से हमको बचा ॥२२॥

अब यजमान और उसकी पत्नी जलों में उतर कर नहाते हैं और एक दूसरे की पीठ मलते हैं। दूसरे कपड़े पहन कर वे बाहर आते हैं। जिस प्रकार साँप केंचुल छोड़ देता है उसी प्रकार यह सब पापों से मुक्त हो जाता है। उसमें इतना पाप भी नहीं रहता जितना दाँत-शून्य बच्चे में। जिस मार्ग से वह बाहर आये थे उसी से जाते हैं। लौट कर आहव-

*देवानाᳫं समिदसीति यजमानमेवैतया समिन्द्धे देवानाᳫं हि समिद्धिमनु यजमानः समिध्यते ॥२१॥ ब्राह्मणम् ॥ १ [ ४. ५. ] ॥ चतुर्थोऽध्यायः ॥२८॥*

नीय में समिधा रखता है ( इस मन्त्र से ) 'देवानाᳫं समिदसि' ( यजु० ८।२७ )। 'तू देवों की समिधा है'। इस प्रकार यजमान को प्रकाश-युक्त करता है। क्योंकि देवों के प्रज्वलित होने से यजमान भी प्रज्वलित होता है ॥२१॥

# अध्याय ५—ब्राह्मण १

आदित्येन चरुणोदयनीयेन प्रचरति। तद्यदादित्यश्चरुर्भवति यदेवैनामदोदेवा अब्रुवंस्तवैव प्रायणीयस्तवोदनीय इति तमेवास्याऽएतद्भुभयत्र भागं करोति ॥१॥

स यदमुत्र राजानं क्रेष्यन्नुपप्रैष्यन्यजते। तस्मात्तत्प्रायणीयं नामाथ यदत्राव-भृथादुदेत्य यजते तस्मादेतदुदयनीयं नाम तद्वाऽएतत्समानमेव हविरदित्या ऽएव प्रायणी-यमदित्याऽउदयनीयमियम्ह्येवादितिः ॥२॥

स वै पथ्यामेवाग्रे स्वस्तिं यजति। तद्देवा अप्रज्ञायमाने वाचैव प्रत्यपद्यन्त वाचा हि मुग्धं प्रज्ञायतेऽथात्र प्रज्ञाते यथापूर्वं करोति ॥३॥

सोऽग्निमेव प्रथमं यजति। अथ सोममथ सवितारमथ पथ्याम्ह स्वस्तिमथादितिं वाग्वै पथ्या स्वस्तिरियमदितिरस्यामेव तद्देवा वाचं प्रत्यष्ठापयन्त्सेयं वागस्यां प्रतिष्ठिता वदति ॥४॥

अब अन्तिम अदिति सम्बन्धी चरु बनाता है—अदिति का चरु इसलिये बनाता है कि पहले कभी देवों ने उससे कहा था कि तेरी ही प्रायणीय अर्थात् पहली ( Opening ) आहुति होगी और तेरी ही उदनीय अर्थात् पिछली ( Concluding )। इसलिये पहले और पीछे दोनों भाग उसी के होते हैं ॥१॥

उस समय सोम राजा को मोल लेने की इच्छा से जाते हुये ( उपप्रैष्यन् ) आहुति देता है, इसलिये इसका नाम 'प्रायणीय' पड़ा और इस समय अवभृथ से लौटकर आहुति देता है, इसलिये इसका 'उदनीय' नाम हुआ। यह आहुति तो समान ही है। प्रायणीय भी अदिति की और उदयनीय भी अदिति की। यह पृथिवी ही अदिति है ॥२॥

पहले वह 'पथ्या-स्वस्ति' ( कल्याणकारी मार्ग हो ) इसकी इच्छा के लिये आहुति देता है। पहले देवों ने न जानने की दशा में वाणी से ही मार्ग को पाया था। वाणी से ही अज्ञान को दूर किया जाता है। अब यहाँ ज्ञान होने पर क्रमशः ठीक-ठीक कार्य करता है ॥३॥

वह पहले अग्नि के लिये आहुति देता है, फिर सोम के लिये, फिर सविता के लिये, फिर पथ्या के लिये, फिर अदिति के लिये। वाणी ही पथ्यास्वस्ति है और पृथिवी अदिति है। इसी पृथ्वी पर देवों ने वाणी को स्थापित किया और उसी पर स्थापित होकर वाणी बोलती है ॥४॥

अथ मैत्रावरुणीं वशामनूबन्ध्यामालभते। स एषोऽन्य एव यज्ञस्तायते पशुबन्ध एव समष्टियजूꣳष्यपि ह्येवान्तो यज्ञस्य ॥५॥

तद्यन्मैत्रावरुणी वशा भवति। यद्वाऽईजानस्य स्विष्टं भवति मित्रोऽस्य तद्गृह्णाति यद्वस्य दुरिष्टं भवति वरुणोऽस्य तद्गृह्णाति ॥६॥

तदाहुः। क्वेजानोऽभूदिति तद्यदेवास्यात्र मित्रः स्विष्टं गृह्णाति तदेवास्माऽएतया प्रीतः प्रत्यवसृजति यदु चास्य वरुणो दुरिष्टं गृह्णाति तच्चैवास्माऽएतया प्रीतः स्विष्टं करोति तदु चास्मै प्रत्यवसृजति सोऽस्यैष स्व एव यज्ञो भवति स्वꣳ सुकृतम् ॥७॥

तद्यन्मैत्रावरुणी वशा भवति। यत्र वै देवा रेतः सिक्तं प्राजनयंस्तदाग्निमारुतमित्युक्थं तस्मिंस्तद्व्याख्यायते। यथा तद्देवा रेतः प्राजनयंस्ततोऽङ्गाराः समभवन्नङ्गारेभ्योऽङ्गिरसस्तदन्वये पशवः ॥८॥

अथ यदासाꣳ पाꣳसव पर्यशिष्यन्त। ततो गर्दभः समभवत्तस्माद्यत्र पाꣳसुलं भवति गर्दभस्थानमिव वतेत्याहुरथ यदा न कश्चन रसः पर्यशिष्यत तत एषा मैत्रावरुणी वशा समभवत्तस्मादेषा न प्रजायते रसाद्धि रेतः सम्भवति रेतसः पशवस्तद्यदन्ततः

अब मित्र और वरुण के लिये अनुबन्ध्या गाय को मारते हैं। यह पशुबन्ध एक दूसरा ही यज्ञ है। यज्ञ का अन्त समष्टि यजु' हैं॥५॥

मित्र और वरुण के लिये गाय इसलिये होती है कि यज्ञ का जो स्विष्ट भाग (अच्छा, हितकर) है उसे मित्र लेता है और जो दुरिष्ट भाग है उसे वरुण लेता है॥६॥

इस पर कुछ लोग कहते हैं कि यजमान का क्या हुआ? उसके जिस स्विष्ट भाग को मित्र लेता है उसको वह इस गाय के द्वारा प्रसन्न होकर उसी को लौटा देता है। और इसके दुरिष्ट भाग को वरुण लेता है उसको वह इस गाय के द्वारा प्रसन्न होकर स्विष्ट बना देता है और उसी के लिये छोड़ देता है। इस प्रकार यह यज्ञ उसका अपना ही हो जाता है अपना ही और भली भाँति किया हुआ (सुकृत)॥७॥

यह गौ मित्र वरुण की इसलिये होती है कि जब देवों ने सींचे हुये वीर्य को उगाया, उसे अग्नि मारुत उक्थ कहते हैं। उसकी व्याख्या है कि देवों ने वीर्य को कैसे उगाया। उससे अंगारे हुये। अंगारों से अंगिरस, उसके पीछे दूसरे पशु॥८॥

अब जो राख की धूलि रह गई उससे गधा उत्पन्न हुआ। इसीलिये जब कोई धूल का स्थान (बुरा स्थान) होता है तो कहते हैं कि यह तो गधे का स्थान (गर्दभ स्थान) है। जब कुछ भी रस शेष न रहा तो उससे मित्र और वरुण की गौ उत्पन्न हुई। इसलिये यह वशा (बन्ध्या गौ) बच्चा नहीं देती। क्योंकि रस से वीर्य होता है और वीर्य से सन्तान। चूँकि यह सब से पीछे उत्पन्न हुई, इसलिये यह यज्ञ के अन्त में लाई जाती है। इसीलिये

समभवत्तस्मादेन यज्ञस्यानुवर्तते तस्माद्वाऽप्यत्र मैत्रावरुणी वशानुबन्ध्या भवति यदि वशा न विन्देदप्युक्षवश एव स्यात् ॥९॥

अथैतद् विश्वे देवा अमरीभूतस्यन्त । ततो वैश्वदेवीमसमरदथ बार्हस्पत्या सोऽन्तोऽन्तो हि बृहस्पतिः ॥१०॥

स य सहस्रं च भूयो वा दद्यात् । स एनाः सर्वा आलभेत सर्वं वै तस्याप्तं भवति सर्वं जितं यः सहस्रं वा भूयो वा ददाति सर्वमेता एवमेव यथापूर्वं मैत्रावरुणीमेवाग्रेऽथ वैश्वदेवीमथ बार्हस्पत्यम् ॥११॥

अथो ये दीर्घसत्रमासीरन् । संवत्सरं वा भूयो वा तऽएनाः सर्वा आलभेरन्सर्वं वै तेषामाप्तं भवति सर्वं जितं ये दीर्घसत्रमासते संवत्सरं वा भूयो वा सर्वमेता एवमेव यथापूर्वम् ॥१२॥

अथोदवसानीयेष्ट्या यजते । स आग्नेयं पञ्चकपालं पुरोडाशं निर्वपति तस्य पञ्चपदाः पङ्क्त्यो याज्यानुवाक्या भवन्ति यातयामेव वाऽएतदीजानस्य यज्ञो भवति सोऽस्मात्पराङिव भवत्यग्निर्वै सर्वे यज्ञा अग्नौ हि सर्वान्यज्ञांस्तन्वते ये च पाकयज्ञा ये चेतरे तद्यज्ञमेवैतत्पुनरारभते तथास्यायातयामा यज्ञो भवति तथोऽअस्मान्न पराङ् भवति ॥१३॥

तद्यत्पञ्चकपालः पुरोडाशो भवति । पञ्चपदाः पङ्क्त्यो याज्यानुवाक्याः पाङ्क्तो

मित्र वरुण के लिये वशा (वन्ध्या गाय) ही ठीक है। यदि वन्ध्या गाय न मिले तो बैल ही सही ॥९॥

अब विश्वेदेवों ने यत्न किया उससे वैश्वदेवी गाय हुई। फिर बृहस्पति सम्बन्धी गाय। बृहस्पति अन्त है, बृहस्पति ही अन्त है ॥१०॥

यह जो हजार गायें देता है वह इन सब का आलभन करता है। जो हजार या बहुत सी गायें दान करता है उसे सब प्रकार की विजय प्राप्त हो जाती है। यह सब क्रमानुसार इस प्रकार है—पहले मित्र-वरुण की, फिर वैश्वदेव की, फिर बृहस्पति की ॥११॥

जो दीर्घ सत्र करते हैं, वर्ष भर का या अधिक काल का, वह इन सब का आलभन करते हैं। उनकी सब इच्छायें पूरी हो जाती हैं, सब विजय मिल जाती है, जो दीर्घ सत्र को करते हैं, वर्ष भर के लिये या अधिक काल के लिये ॥१२॥

अब वह उदवसानीय इष्टि करता है। वह अग्नि के लिये पाँच कपालों का पुरोडाश बनाता है। उसके याज्य और अनुवाक पाँच पद की पंक्ति वाले होते हैं। इस समय यज्ञ करने वाले का यज्ञ थक सा जाता है वह उससे विमुख सा हो जाता है। अग्नि 'सब यज्ञ' है। क्योंकि अग्नि में ही सब यज्ञ किये जाते हैं चाहे पाक यज्ञ हों या अन्य। वह इसी यज्ञ को फिर लेता है। इस प्रकार वह यज्ञ थकने नहीं पाता, वह उससे विमुख नहीं होने पाता ॥१३॥

पाँच कपालों का पुरोडाश इसलिये होता है कि याज्य और अनुवाक में पाँच पद

वै यज्ञस्तद्यज्ञमेवैतत्पुनरारभते तथास्यायातयामा यज्ञो भवति तथोऽस्मात्र पराङ् भवति ॥१४॥

तस्य हिरण्यं दक्षिणा । आग्नेयो वाऽएष यज्ञो भवत्यग्नेरेतो हिरण्यं दक्षिणा-मड्वान्वा स हि वहेनाग्नेयोऽग्निदग्धमिव ह्यस्य वह भवति ॥१५॥

अथो चतुर्गृहीतमेवाज्यं गृहीत्वा । वैष्णव्यर्चा जुहोत्युरु विष्णो विक्रमस्वोरु क्षयाय नस्कृधि । घृतं घृतयोने पिब प्र प्र यज्ञपतिं तिर स्वाहेति यज्ञो वै विष्णुस्तद्यज्ञमेवैतत्पुनरारभते तथास्यायातयामा यज्ञो भवति तथोऽस्मात्र पराङ् भवति तत्रो यच्छक्नुयात्तद्दद्यानादक्षिणᳪं हविः स्यादिति ह्याहुरथ यदेवैषोदवसानीयेष्टिः संतिष्ठतेऽथ सायमाहुतिं जुहोति कालऽएव प्रातराहुतिम् ॥१६॥ ब्राह्मणम् ॥ २ [ ५. १. ] ॥

की पंक्तियाँ होती हैं और यज्ञ भी पाँच वाला है । इस प्रकार वह फिर यज्ञ को ही आरम्भ करता है । इस प्रकार यज्ञ थकता नहीं और इससे विमुख हो जाता है ॥१४॥

उसकी दक्षिणा सोना है । यह यज्ञ अग्नि का है । सोना अग्नि का वीर्य है । इसलिये सोना दक्षिणा है । या बैल । यह दोनों के कारण अग्नि का है । क्योंकि इसका कंधा ऐसा हो जाता है मानो अग्नि में जला दिया गया ॥१५॥

अब चार भाग घी लेकर विष्णु की ऋचा द्वारा आहुति देता है, 'उरु विष्णो विक्रमस्वोरु क्षयाय नमस्कृधि । घृतं घृतयोने पिब प्रप्र यज्ञपतिं तिर स्वाहा' ( यजु० ५.३८ ) । 'हे विष्णु चौड़ी टाँगें बढ़ाओ । हमारे लिये खुले मकान बनाओ । हे घृतयोनि, घृत पियो और यज्ञपति की उन्नति करो' । यज्ञ विष्णु है । इस प्रकार वह यज्ञ को फिर आरम्भ करता है । इस प्रकार यज्ञ थकता नहीं और वह उससे विमुख नहीं होता । इस समय जितनी शक्ति हो उतनी दक्षिणा दे क्योंकि यज्ञ बिना दक्षिणा के नहीं होना चाहिये ऐसा कहते हैं । जब यह उदवसानीय इष्टि समाप्त हो जाय तो सायंकाल की आहुति देता है । परन्तु प्रातःकाल की आहुति प्रातः काल ही दी जाती है ॥१६॥

---

आनुबन्ध्य-यागः

# अध्याय ५—ब्राह्मण २

वशामालभन्ते । तामालभ्य संज्ञपयन्ति संज्ञप्याह वपामुत्खिदेत्युत्खिद वपामनुमर्शं गर्भमेष्टवै स यास यदि न विन्दन्ति किमाद्रियेरन्यदु विन्दन्ति तत्र प्रायश्चित्तिः

वे वशा का आलभन करते हैं और उसका आलभन करके उसे मारते हैं । मारने के बाद कहते हैं 'वपा को निकालो' । जब वपा निकल चुके तो मारने वाले से कहता

*क्रियते ॥१॥*

*न वै तदवकल्पते । यदेकां मन्यमाना एकयैवैनया चरेयुर्यद्द्वे मन्यमाना द्वाभ्यामिव चरेयुः स्थालीं चैवोष्णीषं चोपकल्पयितवै ब्रूयात् ॥२॥*

*अथ वपया चरन्ति । यथैव तस्यै चरणं वपया चरित्वाध्वर्युश्च यजमानश्च पुनरेतः स आहाध्वर्युर्निरूहेत गर्भमिति तᳬ ह नोदरतो निरूहेदार्ताया वै मृताया उदरतो निरूहन्ति यदा वै गर्भः समृद्धो भवति प्रजननेन वै स तर्हि प्रत्यङ्ङेति तमपि विरुज्य श्रोणी प्रत्यञ्चं निरूहितवै ब्रूयात् ॥३॥*

*तं निरुह्यमाणमभिमन्त्रयते । एजतु दशमास्यो गर्भो इति जरायुणा सहेति स यदाहैजत्विति प्राणमेवास्मिन्नेतद्दधाति दशमास्य इति यदा वै गर्भः समृद्धो भवत्यथ दशमास्यस्तमेतदप्यदशमास्यᳬ सन्तं ब्रह्मणैव यजुषा दशमास्यं करोति ॥४॥*

जरायुणा सहेति । तद्यथा दशमास्यो जरायुणा सहैयादेवमेतदाह यथाय वायु-

चाहिये कि गर्भ को खोजे ( अर्थात् यह देखने का यत्न करे कि गाय कहीं गर्भिणी तो नहीं थी । ) यदि गर्भ न मिले तो अच्छा ही है । यदि मिल जाय तो इसका प्रायश्चित्त करना चाहिये ॥१॥

यह तो ठीक है नहीं कि उसको एक ( अकेली गाय ) मानकर ही कार्य कर डालें या उसको दो मानकर ( अर्थात् गाय और उसका पेट का बच्चा ) ही कार्य करें । तात्पर्य यह है कि देख भाल कर जाँच कर लेनी चाहिये और उसी के अनुसार करना चाहिये )। अब कहे कि थाली और उष्णीष ( अँगोछा या कपड़े का छोटा सा टुकड़ा ) लाओ ॥२॥

अब वपा से जैसा नियम है उसी के अनुसार कृत्य करते हैं । वपा के कृत्य के पश्चात् अध्वर्यु और यजमान दोनों लौट आते हैं । अध्वर्यु कहता है कि 'गर्भ को निकाल' । क्योंकि बिना कहे तो कोई गर्भ को निकालता नहीं । जब तक कि माता रोगी न हो या मर न गई हो । या जब गर्भ पूरा हो जाता है तो जनने के समय स्वयं ही बाहर निकल आता है । उससे कहना चाहे कि चाहे जाँघें चीरना ही क्यों न पड़े इस गर्भ को निकाल ले ॥३॥

जब वह ( गर्भ ) निकल आवे तो इस मंत्र को पढ़े । 'एजतु दशमास्यो गर्भः' ( यजु० ८।२८ ) । 'जरायुणा सह' ( यजु० ८।२८ ) । 'दश मास का गर्भ जरायु के साथ स्पन्दन करे' । स्पन्दन करे यह कहकर कि वह उसमें प्राणों की स्थापना करता है । दश मास का इसलिये कहा कि दश मास में गर्भ पूर्णतया बढ़ पाता है । यहाँ यह दस मास का नहीं भी हो तो भी यजु० के मंत्र पढ़कर वह उसे दश मास का कर देता है ॥४॥

'जरायुणा सह' ( यजु० ८।२८ ) । दस मास का बच्चा जरायु के साथ निकलता है । इसी प्रकार यह भी निकले । 'यथायं वायुरेजति यथा समुद्रऽएजति' ( यजु० ८।२८ ) । 'जैसे यह वायु चलता है या जैसे यह समुद्र चलता है' । इससे वह उसमें प्राणों की स्थापना

*रेजति यथा समुद्र एजतीति प्राणमेवास्मिन्नेतद्दधात्येवायं दशमास्योऽअस्रज्जरायुणा सहेति तद्यथा दशमास्यो जरायुणा सहस्रᳪ सेतेवमेतदाह ॥५॥*

*तदाहुः। कथमेतं गर्भं कुर्यादित्यङ्गादङ्गादेवास्यावद्येयुर्यथैवेतरेषामवदानानामवदानं तदु तथा न कुर्यादुत ह्येषोऽविकृताङ्गो भवत्यधस्तादेव ग्रीवा अपिकृत्यैतस्याᳪ स्थाल्यामेतं मेधᳪ श्चोतयेयुः सर्वेभ्यो वाऽअस्यैषोऽङ्गेभ्यो मेधश्चोतति तदस्य सर्वेषामेवाङ्गानामवत्तं भवत्यथावद्यन्ति वशाया अवदानानि यथैव तेषामवदानम् ॥६॥*

*तानि पशुश्रपणे श्रपयन्ति तदेवैतं मेधᳪ श्रपयन्त्युष्णीवेणावेष्ट्य गर्भं पार्श्वतः पशुश्रपणस्योपनिदधाति यदा शृतो भवत्यथ समुद्यावदानान्येवाभिजुहोति नैतं मेधमुद्वासयन्ति पशुं तदेवैतं मेधमुद्वासयन्ति ॥७॥*

*तं जघनेन चात्वालमन्तरेण यूपं चाग्निं च हरन्ति। दक्षिणतो निधाय प्रतिप्रस्थातावद्यत्यथ स्रुचोरुपस्तृणीतेऽथ मनोतायै हविषोऽनुवाच आहावद्यन्ति वशाया अवदानानां यथैव तेषामवदानम् ॥८॥*

*अथ प्रचरणीति स्रुग्भवति। तस्यां प्रतिप्रस्थाता मेधायोपस्तृणीते द्विरवद्यति*

करता है ? एवाय दशमास्योऽअस्रज्जरायुणा सह' ( यजु० ८।२८ )। 'इसी प्रकार यह दश मास का जरायु के साथ बाहर निकल आया'। अर्थात्—जैसे दश मास का गर्भ जरायु के साथ निकलता है उसी प्रकार यह भी निकले ॥५॥

अब कुछ लोग पूछते हैं कि इस गर्भ का करना क्या चाहिये। क्या इसके अंग-अंग काट डालने चाहिये, जैसे अन्यों के टुकड़े टुकड़े किये जाते हैं। नहीं। ऐसा नहीं करना चाहिये। इसके अग तो अभी बन नहीं पाये। गर्दन के नीचे काटकर उसका मेध थाली में टपका देवे। यह मेध सभी अगों से टपकता है, इसलिये सभी अगों का भाग समझा जाता है। अब वह वशा ( गाय ) के इसी प्रकार भाग करते हैं जैसे किये जाते हैं ॥६॥

पशुश्रपण ( पशु को पकाने की अग्नि ) पर उन भागों को पकाते हैं। वहीं उस मेध को भी पकाते हैं। गर्भ को अँगोछे मे चारों ओर लपेटकर पशुश्रपण के पास रख देते हैं। जब पक जाता है तो उन भागों को इकट्ठा करके आहुति देते हैं ( अभिजुहोति ) परन्तु मेध की नहीं। अब वह पशु को निकालते हैं और मेध को भी ॥७॥

इसको चात्वाल के पीछे अग्नि और यूप के बीच में होकर ले जाते हैं। दक्षिण की ओर रखकर प्रतिप्रस्थाता ( यज्ञ के भागों को ) काटता है। अब दोनों स्रुचों में घी लगाता है और ( होता से ) कहता है कि मनोता के लिये हवि के अवसर पर अनुवाक पढ़। अब वह वशा ( गाय ) के टुकड़े-टुकड़े करते हैं उसी प्रकार जैसे करने चाहिये ॥८॥

प्रचरणी नाम की एक स्रुक् होती है। उसमें प्रतिप्रस्थाता मेध की एक तह लगा देता है, दो भाग काटता है। एक बार घी डालता है और उन दोनों भागों को पूरा करता

सकृदभिघारयति प्रत्यनक्त्यवदानेऽथानुवाच आहाश्राव्याह प्रेष्येति वषट्कृतेऽध्वर्युर्जुहोत्यध्वर्योरनुहोमं जुहोति प्रतिप्रस्थाता ॥९॥

यस्यै ते यज्ञियो गर्भ इति । अयज्ञिया वै गर्भास्तमेतद्ब्रह्मणैव यजुषा यज्ञियं करोति यस्यै योनिर्हिरण्ययीत्यदो वाऽएतस्यै योनिं विच्छिन्दन्ति यददो निष्कर्षन्त्यमृतमायुर्हिरण्यं तामेवास्या एतदमृतां योनिं करोत्यङ्गान्यह्रुता यस्य त मात्रा समजीगमथ्ठ स्वाहेति यदि पुमान्त्स्याद्यदु स्त्री स्यादङ्गान्यह्रुता यस्यै तां मात्रा समजीगमथ्ठ स्वाहेति यद्यऽअविज्ञातो गर्भो भवति पुंवत्कृत्यैव जुहुयात्पुमाथ्ठसो हि गर्भो अङ्गान्यह्रुता यस्य तं मात्रा समजीगमथ्ठ स्वाहेत्यदो वाऽएतं मात्रा विष्वञ्चं कुर्वन्ति यददो निष्कर्षन्ति तमेतद्ब्रह्मणैव यजुषा समर्ध्य मध्यतो यज्ञस्य पुनर्मात्रा सङ्गमयति ॥१०॥

अथाध्वर्युर्वनस्पतिना चरति । वनस्पतिनाध्वर्युश्चरित्वा यान्युपभृत्यवदानानि भवन्ति तानि समानयमान आहाग्नये स्विष्टकृतेऽनुब्रूहीत्याक्रामति प्रतिप्रस्थाता स एतथ्ठ सर्वमेव मेघ गृहीतेऽथोपरिष्टाद्द्विराज्यस्याभिघारयत्याश्राव्याह प्रेष्येति वषट्कृतेऽध्व

है। अब अनुवाक के लिये कहता है। और औषट् कहलवाकर (मैत्रावरुण से) कहता है कि अनुवाक कहलवा। वषट्कार के बाद अध्वर्यु आहुति देता है। अध्वर्यु के होम के पीछे प्रतिप्रस्थाता आहुति देता है। इस मन्त्र से—॥९॥

'यस्यै ते यज्ञियो गर्भः' (यजु० ८।२९)। 'तू जिसका गर्भ यज्ञ के योग्य हो गया है'। गर्भ यज्ञ के योग्य नहीं था। इसको वह मन्त्र पढ़कर यज्ञ के योग्य बनाता है। 'यस्यै योनिर्हिरण्ययी' (यजु० ८।२९)। 'जिसकी सोने की योनि है'। पहले योनि को फाड़ा था जब उसमें से गर्भ निकाला था। सोना अमर आयु है। इस प्रकार वह इसकी योनि को अमर बना देता है। 'अङ्गान्यह्रुता यस्य त मात्रा समजीगमथ्ठस्वाहा' (यजु० ८।२९)। 'जिसके अङ्ग टूटे नहीं हैं उसको मैंने माता के साथ जोड़ा है'। यदि गर्भ नर हो तो ऐसा कहे और यदि गर्भ मादा हो तो 'यस्य' के स्थान में 'यस्यै' और 'त' के स्थान में 'ता' कह दे अर्थात् 'अङ्गान्यह्रुता यस्यै ता मात्रा समजीगमथ्ठस्वाहा' (यजु० ८।२९)। यदि गर्भ में (नर मादा का भेद) ज्ञात न हो सके तो नर मानकर ही कार्य करे क्योंकि 'गर्भ' पुल्लिङ्ग है। अर्थात् 'अङ्गान्यह्रुता यस्य त मात्रा समजीगमथ्ठ स्वाहा' (यजु० ८।२९)। 'पहले इसको इसकी माता से अलग किया था जब इसे मा के गर्भ से निकाला था। अब इसको मन्त्र-पाठ के द्वारा पूर्ण करके इसकी मा से मिला देता है ॥१०॥

अब अध्वर्यु वनस्पति के लिये आहुति देता है। अध्वर्यु वनस्पति के लिये आहुति देने के पश्चात् उपभृत में जो भाग हैं उनको मिलाकर कहता है, 'अग्नि स्विष्टकृत् के लिये अनुवाक पढ़'। अब प्रतिप्रस्थाता आता है और सम्पूर्ण मेघ को लेता है। उसके ऊपर दो बार घी छोड़ता है। औषट् कहलवा कर अध्वर्यु कहता है 'प्रेष्य' (अर्थात् आरम्भ करो)। वषट्कार के पीछे अध्वर्यु आहुति देता है। अध्वर्यु के पीछे प्रतिप्रस्थाता होम

र्युर्जुहोत्यध्वर्योरनु होमं जुहोति प्रतिप्रस्थाता ॥११॥

पुरुदस्मो विषुरूप इन्दुरिति । बहुदान इति हैतद्यदाह पुरुदस्म इति विषुरूप इति विषरूपा—इव हि गर्भा इन्दुरन्तर्महिमानमानञ्ज धीर इत्यन्तर्ह्येषे मातर्युक्तो भवत्येकपदीं द्विपदीं त्रिपदीं चतुष्पदीमष्टापदीं भुवनानुप्रथन्ताᳬ स्वाहेति प्रथयत्येवैनामेतत्सुभूयो ह जयत्यष्टापद्येष्टवा यदु चानष्टापद्या ॥१२॥

तदाहुः । क्वैतं गर्भं कुर्यादिति वृक्षऽएवैनमुद्दध्युरन्तरिक्षायतना वै गर्भा अन्तरिक्षमिवैतद्यद्वृक्षस्तदेनᳬ स्वऽएवायतने प्रतिष्ठापयति तदु वाऽआहुर्य एनं तत्रानुव्याहरेद्वृक्षऽएनं मृतमुद्वास्यन्तीति तथा हैव स्यात् ॥१३॥

अप एवैनमभ्यवहरेयुः । आपो वाऽअस्य सर्वस्य प्रतिष्ठा तदेनमप्स्वेव प्रतिष्ठापयति तदु वाऽआहुर्य एनं तत्रानुव्याहरेदप्स्वेनं मरिष्यतीति तथा हैव स्यात् ॥१४॥

आखूत्कर ऽएवैनमुपकिरेयुः । इयं वाऽअस्य सर्वस्य प्रतिष्ठा तदेनमस्यामेव प्रतिष्ठापयति तदु वाऽआहुर्य एनं तत्रानुव्याहरेदिमेऽस्मै मृताय श्मशानं करिष्यन्तीति तथा हैव स्यात् ॥१५॥

करता है ॥११॥

इस मंत्र से—'पुरुदस्मो विषुरूपऽइन्दुः' (यजु० ८।३०)। 'पुरुदस्म' का अर्थ है बहु-दान (बहुत दान करने वाला)। विषुरूप का अर्थ है बहु रूप वाला। क्योंकि गर्भ कई रूपों के होते हैं। 'इन्दुरन्तर्महिमानमानञ्ज धीरः' (यजु० ८।३०)। 'मेधावी रस ने अपने भीतर महत्ता को धारण किया'। वस्तुतः यह गर्भ माता में स्थित हुआ। 'एकपदीं द्विपदीं त्रिपदीं चतुष्पदीमष्टापदीं भुवनानु प्रथन्ताᳬस्वाहा' (यजु० ८।३०)। 'एक पैर वाली, दो पैर वाली, तीन पैर वाली, चार पैर वाली, आठ पैर वाली में यह भुवन प्रसरित हों'। यह गाय की बड़ाई है। अष्टापदी न होने के स्थान में यदि अष्टापदी से आहुति दी जाय तो अधिक फल होगा ॥१२॥

इस पर कुछ लोग पूछते हैं कि गर्भ का क्या किया जाय। उसको वृक्ष पर फैला दें। गर्भ अन्तरिक्ष में स्थित रहते हैं। वृक्ष भी अन्तरिक्ष है। इस प्रकार इसकी इसी में प्रतिष्ठा हो जायगी परन्तु इस पर लोग कहते हैं कि यदि कोई गाली दे कि वह 'इसको काटकर वृक्ष पर लटका देंगे' तो उसी के समान यह भी है ॥१३॥

इसको जल में छोड़ दें। क्योंकि जल तो इस सब की प्रतिष्ठा है। इस प्रकार जल में इसकी स्थापना हो जायगी। परन्तु इस पर भी लोग कहते हैं कि जैसे कोई गाली दे कि वह जल में डूब कर मर जाय' यह भी वैसा ही है ॥१४॥

उसको घूरे में गाड़ दें। यह पृथ्वी तो सभी की प्रतिष्ठा है। इस प्रकार वह इसकी पृथ्वी में स्थापना करता है। इस पर भी लोगों का कहना है कि यह भी वैसा ही होगा जैसे कोई गाली दे कि यह मर गया। इसके लिये श्मशान तैयार है ॥१५॥

पशुश्रपण एवैनं मरुद्भ्यो जुहुयात्। अहुतादो वै देवानां मरुतो विडहुतमिवैतद्यदमृतो गर्भ आहवनीयाद्वा एष आहृतो भवति पशुश्रपणात्तथाह न बहिर्धा यज्ञाद्भवति न प्रत्यक्षमिवाहवनीये देवानां वै मरुतस्तदेनं मरुत्स्वेव प्रतिष्ठापयति ॥१६॥

स हुत्वैव समिष्टयजूंषि। प्रथमावशान्तेष्वङ्गारेष्वेतं सोऽञ्जलिना गर्भमादत्ते तं प्राङ् तिष्ठञ्जुहोति मारुत्यर्चा मरुतो यस्य हि क्षये पाथा दिवो विमहसः स सुगोपातमो जन इति न स्वाहाकरोत्यहुतादो वै देवानां मरुतो विडहुतमिवैतद्यदस्वाहाकृतं देवानां वै मरुतस्तदेनं मरुत्स्वेव प्रतिष्ठापयति ॥१७॥

अथाङ्गारैरभिसमूहति। मही द्यौः पृथिवी च न इमं यज्ञं मिमिक्षताम्। पिपृतां नो भरीमभिरिति ॥१८॥ ब्राह्मणम् ॥३॥ [५. २.] शतम् २७००॥

पशुश्रपण में इसकी मरुतों के लिये आहुति दे देवे। देवों में मरुत या साधारण पुरुष तो आहुति को खाते नहीं। वे पशु गर्भ तो आहुति में गिना नहीं जाता (अहुत है)। पशुश्रपण तो आहवनीय में से लिया जाता है। इस प्रकार इसका यज्ञ से बहिष्कार नहीं होगा। और न यह प्रत्यक्ष रूप में आहवनीय में डाला जाता है। मरुत देवों के ही हैं। इस प्रकार वह इसकी मरुतों में स्थापना कर देता है ॥१६॥

समिष्ट यजुओं की आहुति के पीछे जब अंगारे कुछ शान्त हो रहे हों तो अंगोछे में गर्भ को लेकर पूर्वाभिमुख होकर मरुतों के लिये इस मन्त्र से आहुति देता है, 'मरुतो यस्य हि क्षये पाथा दिवो विमहस। स सुगोपातमो जन' (यजु० ८।३१)। 'हे द्यौलोक के वीर मरुतो! जिसके घर में तुम पीते हो वह सबसे अधिक सुरक्षित होता है'। इसके साथ 'स्वाहा' का उच्चारण नहीं होता, देवों में मरुत (साधारण जन) आहुति दिये हुये को नहीं खाते। 'स्वाहा' के बिना जो आहुति दी जाती है वह आहुति नहीं समझी जाती। मरुत देवों में से हैं। इस प्रकार वह इसको मरुतों के साथ प्रतिष्ठित कर देता है ॥१७॥

अब वह इसको कोयले से ढक देता है। इस मन्त्र से, 'मही द्यौ पृथिवी च नऽ इम यज्ञ मिमिक्षताम्। पिपृता नो भरीमभि' (यजु० ८।३२, ऋ० १।२२।१३)। 'बड़े द्यौ पृथिवी इस हमारे यज्ञ को मिलावें और हमको शक्ति देने वाले पदार्थों से पूर्ण करें' ॥१८॥

---

षोडशिग्रहः

# अध्याय ५—ब्राह्मण ३

इन्द्रो ह वै षोडशी। तं नु सकृदिन्द्रं भूतान्यत्यरिच्यन्त प्रजा वै भूतानि ता हैनेन सदृङ्मवमिवासुः ॥१॥

इन्द्रो ह वाऽईक्षां चक्रे। कथं न्वहमिदꣳ सर्वमतितिष्ठेयमर्वागेव मदिदꣳ सर्वꣳ स्यादिति स एतं ग्रहमपश्यत्तमगृह्णीत स इदꣳ सर्वमेवात्यतिष्ठदर्वागेवास्मादिदꣳ सर्वमभवत्सर्वꣳ ह वा ऽइदमतितिष्ठत्यर्वागेवास्मादिदꣳ सर्वं भवति यस्यैवं विदुष एतं ग्रहं गृह्णन्ति ॥२॥

तस्मादेतदृषिणाभ्यनूक्तम्। न ते महित्वमनुभूदध द्यौर्यदन्यया स्फिग्या क्षामवस्था इति न ह वा ऽअस्यासौ द्यौरन्यतरां चन स्फिगीमनुबभूव तथेदꣳ सर्वमेवात्यतिष्ठदर्वागेवास्मादिदꣳ सर्वमभवत्सर्वꣳ ह वाऽइदमतितिष्ठत्यर्वागेवास्मादिदꣳ सर्वं भवति यस्यैवं विदुष एतं ग्रहं गृह्णन्ति ॥३॥

तं वै हरिवत्यऽर्चा गृह्णाति। हरिवतीषु स्तुवते हरिवतीरनुशꣳसति वीर्यं वै हर

षोडशी ग्रह इन्द्र है। एक बार भूत अर्थात् प्राणी वर्ग इन्द्र से बढ़ गये। प्राणी ही प्रजा हैं। वे उसकी बराबरी करने लगे ॥१॥

इन्द्र ने सोचा मैं इन सबसे कैसे बढ़ सकूँ और यह सब मुझ से नीचे किस प्रकार रहें। उसने इस ग्रह (षोडशी) को देखा और इसको ले लिया। वह इन सबसे बढ़ गया और ये सब उससे नीचे हो गये। जो इस रहस्य को समझकर इस ग्रह को ग्रहण करता है वह सब से बढ़ जाता है और सब उसके अधीन हो जाते हैं ॥२॥

इसीलिये तो ऋषि का वचन है—'न ते महित्वमनु भूदध द्यौर्यदन्यया स्फिग्या क्षामवस्थाः' (ऋ० ३।३२।११)। 'जब तू अपनी दूसरी जाँघ के सहारे पृथिवी पर ठहरा तो द्यौलोक तेरी बड़ाई का अनुभव नहीं कर सका। या तेरी बड़ाई को न पहुँच सका'। वस्तुतः यह द्यौ उसकी दूसरी जाँघ तक न पहुँच सका। इस प्रकार वह यहाँ की सब वस्तुओं से बढ़ गया और सब वस्तुएँ उसके नीचे हो गईं। वस्तुतः इस रहस्य को समझकर यदि जिस किसी के लिये इस ग्रह को निकालते हैं। वह सबसे बढ़ जाता है और सब उसके अधीन हो जाते हैं ॥३॥

इस ग्रह को लेते समय 'हरिवती' ऋचा पढ़ी जाती है। (अर्थात् वह मंत्र जिसमें 'इन्द्र हरिवान्' का उल्लेख हो)। (उद्गाता लोग) 'हरिवती' से ही स्तुति करते हैं। और होता 'हरिवती' का ही पाठ करता है। इन्द्र ने अपने शत्रु असुरों का वीर्य अर्थात्

*इन्द्रो ऽसुराणाᳬ सपत्नानाᳬ समवृङ्क्त तथो ऽएवैष एतद्वीर्यᳬ हर सपत्नानाᳬ संवृङ्क्ते तस्माद्धरिवत्यऽर्चा गृह्णाति हरिवतीषु स्तुवते हरिवतीरनुशᳬसति ॥४॥*

*तं वाऽअनुष्टुभा गृह्णाति । गायत्रं वै प्रातः सवनं त्रैष्टुभं माध्यन्दिनᳬ सवनं जागतं तृतीयसवनमथातिरिक्तानुष्टुबत्येनमेतद्रेचयति तस्मादनुष्टुभा गृह्णाति ॥५॥*

*तं वै चतुःस्रक्तिना पात्रेण गृह्णाति । त्रयो वाऽइमे लोकास्तदिमानेव लोकास्त्रिभिः स्रक्तिभिराप्नोत्यत्येवैनं चतुर्थ्या स्रक्त्यारेचयति तस्माच्चतुःस्रक्तिना पात्रेण गृह्णाति ॥६॥*

*तं वै प्रातः सवने गृह्णीयात् । आग्रयणं गृहीत्वा स प्रातः सवने गृहीत ऐतस्मात्कालादुपशेते तदेनᳬ सर्वाणि सवनान्यतिरेचयति ॥७॥*

*माध्यन्दिने वैनᳬ सवने गृह्णीयात् । आग्रयणं गृहीत्वा सोऽ एषा मीमाᳬसैव प्रातः सवन ऽएवैनं गृह्णीयादाग्रयणं गृहीत्वा स प्रातः सवने गृहीत एतस्मात्कालादुपशेते ॥८॥*

*अथातो गृह्णात्येव । आतिष्ठ वृत्रहन्रथं युक्ता ते ब्रह्मणा हरी । अर्वाचीनᳬसु ते मनो ग्रावा कृणोतु वग्नुना । उपयामगृहीतोऽसीन्द्राय त्वा षोडशिनऽएष ते यो निरिन्द्राय*

'हर' ले लिया। इसी प्रकार यह ( यजमान ) भी अपने शत्रुओं के 'हर' को छीन लेता है। इसीलिये वह 'हरिवान्' वाली ऋचा से ग्रह को लेता है। हरिवान् की स्तुति होती है और हरिवती ऋचाओं का ही ( उद्‌गाता लोग ) पाठ करते हैं ॥४॥

वह इसको अनुष्टुभ् छन्द से लेता है। प्रातः सवन गायत्री का है। दोपहर का सवन त्रिष्टुभ् का। तीसरा सवन जगती का। अनुष्टुभ् इस सब के ऊपर है। इसी प्रकार इस ग्रह को भी सब के ऊपर रखता है। इसलिये इसको अनुष्टुभ् छन्द से ग्रहण करता है ॥५॥

उसको चौकोर पात्र में लेता है। यह लोक तीन हैं। तीन कोनों से यह तीन लोकों का ग्रहण करता है। चौथे कोने से वह इस सोने को सब के ऊपर स्थापित करता है। इसलिये वह इसके चौकोर पात्र लेता है ॥६॥

इसको प्रातः सवन में आग्रयण के लेने के पीछे लेना चाहिये। प्रातः सवन में लेने के पश्चात् इस समय से रक्खा ही रहता है। इस प्रकार वह इसको सब सवनों से बढ़ा देता है ॥७॥

या आग्रयण के लेने के पीछे दोपहर के सवन में इसको लेवे ? यह तो मीमांसा मात्र है। लेना तो प्रातः सवन में ही चाहिये। आग्रयण के पश्चात्। वह प्रातः सवन में लिये जाने के पश्चात् रक्खा ही रहता है ॥८॥

वह उसमें से इस मन्त्र से लेता है—'आतिष्ठ वृत्रहन्रथं युक्ता ते ब्रह्मणा हरी। अर्वाचीनᳬ सु ते मनो ग्रावा कृणोतु वग्नुना। उपयामगृहीतोऽसीन्द्राय त्वा षोडशिनऽएष ते योनिरिन्द्राय त्वा षोडशिने' ( यजु० ८।३३, ऋ० १।८४।१ )। 'हे वृत्र को मारने वाले रथ पर चढ़। तेरे घोड़े मन्त्रों द्वारा जोत दिये गये। पत्थर ( सोम पीसने का ) अपने

त्वा षोडशिनऽइति ॥६॥

*अनया वा । युङ्क्ष्वा हि केशिना हरी वृषणा कक्ष्यप्रा । अथा न इन्द्र सोमपा गिरामुपश्रुतिं चर । उपयामगृहीतोऽसीन्द्राय त्वा षोडशिनऽएष ते योनिरिन्द्राय त्वा षोडशिनऽइति ॥१०॥*

*अथेत्य स्तोत्रमुपाकरोति । सोमोऽत्यरेच्युपावर्तध्वमित्यत्येवैनमेतद्रेचयति तं वै पुरास्तमयादुपाकरोत्यस्तमितेऽनुशꣳसति तदेनेनाहोरात्रे संदधाति तस्मात्पुरास्तमयादुपाकरोत्यस्तमितेऽनुशꣳसति ॥११॥ ब्राह्मणम् ॥४॥ [ ५. ३. ] ॥*

शब्द द्वारा तेरे मन को इधर खींचे । तू आश्रय के लिये लिया गया है षोडशी इन्द्र के लिये तुझको । यह तेरी योनि है । इन्द्र षोडशी के लिये तुझको' ॥९॥

या इस मन से—'युङ्क्ष्वा हि केशिना हरी वृषणा कक्ष्यप्रा । अथा नऽइन्द्र सोमपा गिरामुपश्रुतिं चर । उपयामगृहीतोऽसीन्द्राय त्वा षोडशिनऽएष ते योनिरिन्द्राय त्वा षोडशिने' ( यजु० ८।३४, ऋ० १।१०।३ ) । 'बड़े केश वाले, प्रबल और लगाम वाले घोड़ों को जोतो । हे सोम या इन्द्र । हमारी वाणी सुनने के लिये यहाँ आ । तू आश्रय के लिये लिया गया है इन्द्र षोडशी लिये तुझको । यह तेरी योनि है । तुझको इन्द्र षोडशी के लिये' ॥१०॥

अब लौट कर स्तोत्र पढ़ता है, 'सोम सब के ऊपर हो गया । लौट आओ' । वस्तुतः वह इस को ऊपर बढ़ा देता है ( षोडशी ग्रह के द्वारा ) । सूर्यास्त से पहले ही पढ़ता है । सूर्यास्त के पीछे शस्त्र पढ़ा जाता है । वह सूर्यास्त से पहले वह इसको पढ़ता है और सूर्यास्त के पीछे शस्त्र-पाठ करता है । इस प्रकार वह रात और दिन को मिला देता है ॥११॥

---

अतिग्राह्या ग्रहाः

# अध्याय ५—ब्राह्मण ४

*सर्वे ह वै देवाः । अग्रे सदृशा आसुः सर्वे पुण्यास्तेषाꣳ सर्वेषाꣳ सदृशानाꣳ सर्वेषां पुण्यानां त्रयोऽकामयन्तातिष्ठावानः स्यामेत्यग्निरिन्द्रः सूर्यः ॥१॥*

पहले सब देव एक समान थे । सब भले थे । उन सब एक से और पुण्य-देवों में से तीन अर्थात् अग्नि, इन्द्र और सूर्य ने चाहा कि हम बढ़ जावें ॥१॥

*तेऽर्चन्तः श्राम्यन्तश्चेरुः । तऽएतानतिग्राह्यान्ददृशुस्तानत्यगृह्णत तद्यदेनानत्यगृह्णत तस्मादतिग्राह्या नाम तेऽतिष्ठावानोऽभवन्यथैतऽएतदतिष्ठेवातिष्ठेव ह वै भवति यस्यैवं विदुष एतान्ग्रहान्गृह्णन्ति ॥२॥*

*नो ह वाऽइदमग्रेऽग्नौ वर्च आस । यदिदमस्मिन्वर्चः सोऽकामयतेदं मयि वर्चः स्यादिति स एतं ग्रहमपश्यत्तमगृह्णीत ततोऽस्मिन्नेतद्वर्च आस ॥३॥*

*नो ह वाऽइदमग्रऽइन्द्रऽओज आस । यदिदमस्मिन्नोजः सोऽकामयतेदं मय्योजः स्यादिति स एतं ग्रहमपश्यत्तमगृह्णीत ततोऽस्मिन्नेतदोज आस ॥४॥*

*नो ह वाऽइदमग्रे सूर्ये भ्राज आस । यदिदमस्मिन्भ्राजः सोऽकामयतेदं मयि भ्राजः स्यादिति स एतं ग्रहमपश्यत्तमगृह्णीत ततोऽस्मिन्नेतद्भ्राज आसैतानि ह वै तेजाᳪस्येतानि वीर्याण्यात्मन्धत्ते यस्यैव विदुष एतान्ग्रहान्गृह्णन्ति ॥५॥*

*तान्वै प्रातः सवने गृह्णीयात् । आग्रयणं गृहीत्वात्मा वाऽआग्रयणो बहु वाऽइदमात्मन एकैकमतिरिक्तं क्लोमहृदयं त्वद्यत्त्वत् ॥६॥*

*माध्यन्दिने वैनान्त्सवने गृह्णीयात् । उक्थ्यं गृहीत्वोपाकरिष्यन्वा पूतभृतोऽयᳪ ह*

वे पूजा और श्रम करते रहे । उन्होंने इन अतिग्राह्य ( ग्रहों ) को देखा और उनको ( अति+ग्रह ) अधिक निकाल लिया । इसलिये इनका नाम 'अतिग्राह्य' पड़ा । वे बढ़ गये जैसे कि अब तक बढ़े हैं । जो कोई इस रहस्य को समझकर इन 'अतिग्राह्य' ग्रहों को निकालता है वह बढ़ जाता है ॥२॥

अग्नि में पहले वह तेज नहीं था जो अब है । उसने चाहा कि मुझ में तेज हो जाय । उसने इस ग्रह को देखा और अपने लिये निकाल लिया । तब से उसमें यह तेज आ गया ॥३॥

इन्द्र में पहले वह ओज नहीं था जो अब है । उसने चाहा कि मुझ में ओज आ जाय । उसने इस ग्रह को देखा और अपने लिये निकाल लिया । तब से उसमें ओज है ॥४॥

सूर्य में पहले वह चमक न थी जो अब है । उसने चाहा कि मुझमें यह चमक आ जाय । उसने इस ग्रह को देखा और अपने लिये निकाल लिया । तब से उसमें चमक है । वस्तुतः इस रहस्य को समझकर जिसके लिये यह ग्रह निकाले जाते हैं वह इन तेज, और पराक्रमों-वाला हो जाता है ॥५॥

इनको प्रातः सवन में लेना चाहिये । आग्रयण ग्रह को लेने के पीछे । आग्रयण आत्मा है । अन्य इसके एक-एक करके अतिरिक्त अंग हैं जैसे क्लोम ( फेफड़े ) और हृदय तथा अन्य ॥६॥

या इन ग्रहों को दोपहर के सवन में पूतभृत में से लेना चाहिये, उक्थ्य ग्रह को लेने के पीछे अथवा स्तोत्र पढ़ने के समय ( उपाकरिष्यन ) । उक्थ्य इसका अनिरुक्त आत्मा

वाऽअस्यैषोऽनिरुक्त आत्मा यदुक्थ्यः सोऽएषा मीमाᳬसैव प्रातः सवनऽएवैनान्गृह्णीयादाग्रयणं गृहीत्वा ॥७॥

ते माहेन्द्रस्यैवानु होमᳬ हूयन्ते । एष वाऽइन्द्रस्य निष्केवल्यो ग्रहो यन्माहेन्द्रोऽप्यस्यैतन्निष्केवल्यमेव स्तोत्रं निष्केवल्यᳬ शस्त्रमिन्द्रो वै यजमानो यजमानस्य वाऽएते कामाय गृह्यन्ते तस्मान्माहेन्द्रस्यैवानु होमᳬ हूयन्ते ॥८॥

अथातो गृह्णात्येव । अग्ने पवस्व स्वपा अस्मे वर्चः सुवीर्यम् । दधद्रयिं मयि पोषम् । उपयामगृहीतोऽस्यग्नये त्वा वर्चसऽएष ते योनिरग्नये त्वा वर्चसे ॥९॥

उत्तिष्ठन्नोजसा । सह पीत्वी शिप्रेऽअवेपयः । सोममिन्द्र चमूसुतम् । उपयामगृहीतोऽसीन्द्राय त्वौजसऽएष ते योनिरिन्द्राय त्वौजसे ॥१०॥

अदृश्रमस्य केतवः । विरश्मयो जना २ ॥ऽअनु । भ्राजन्तो अग्नयो यथा उप-

है । परन्तु यह तो मीमांसा मात्र है । वस्तुतः इसको आग्रयण के पीछे प्रातः सवन में ही लेना चाहिये ॥७॥

माहेन्द्र ग्रह के पीछे इनकी आहुति दी जाती है । यह जो माहेन्द्र ग्रह है, इन्द्र का निष्केवल्य ( अकेला या अपना निज का ) ग्रह है । इसी प्रकार स्तोत्र तथा शस्त्र भी इन्द्र के अपने निज के ( निष्केवल्य हैं ) । यजमान इन्द्र है, उसी के लिये यह ग्रह निकाले जाते हैं । इसलिये माहेन्द्र ग्रह के पीछे इनकी आहुति दी जाती है ॥८॥

इन ग्रहों को इस प्रकार निकालता है—( पहला इस मन्त्र से ) 'अग्ने पवस्व स्वपाऽअस्मे वर्चः सुवीर्यम् । दधद्रयिं मयि पोषम् । उपयाम गृहीतोऽस्यग्नये त्वा वर्चसऽएष ते योनिरग्नये त्वा वर्चसे' ( यजु० ८।३८, ऋ० ९।६६।२१ ) । 'हे अग्नि, अपने कार्य में दक्ष, तू पवित्र हो, मुझे तेज और पराक्रम दे । धन और पुष्टि दे । तू आश्रय के लिये लिया गया है । अग्नि के लिये तुझे । तेज के लिये । यह तेरी योनि है । अग्नि के लिये तुझको, तेज के लिये तुझको' ॥९॥

दूसरा इस मन्त्र से—'उत्तिष्ठन्नोजसा सह पीत्वी शिप्रेऽअवेपयः । सोममिन्द्र चमू सुतम्' । उपयामगृहीतोऽसीन्द्राय त्वौजसऽएष ते योनिरिन्द्राय त्वौजसे' ( यजु० ८।३९, ऋ० ८।७६।१० ) । 'हे इन्द्र ! आपने ओज के साथ ग्रह में निकाले हुये सोम को इस प्रकार पिया है कि ठोडी आदि काँप गये हैं । तू आश्रय के लिये लिया गया है । तुझे इन्द्र के लिये ओज के साथ । यह तेरी योनि है । तुझे इन्द्र के लिये । ओज के लिये' ॥१०॥

तीसरा इस मन्त्र से—'अदृश्रमस्य केतवो वि रश्मयो जनाँ२ऽअनु । भ्राजन्तो अग्नयो यथा । उपयामगृहीतोऽसि सूर्याय त्वा भ्राजायैष ते योनिः सूर्याय त्वा भ्राजाय' ( यजु० ८।४०, ऋ० १।५०।३ ) । 'जैसे तेजयुक्त अग्नियाँ दिखाई देती हैं उसी प्रकार इसके केतु और रश्मियाँ चमकें । तुझे आश्रय के लिये लिया गया । सूर्य के लिये तुझको, चमकने वाले के

यामगृहीतोसि सूर्य्याय त्वा भ्राजायैष ते योनिः सूर्य्याय त्वा भ्राजायेति ॥११॥

तेषां मन्त्रः। अग्ने वर्चस्विन्वर्चस्वांस्त्वं देवेष्वसि वर्चस्वानहं मनुष्येषु भूयासमिन्द्रौजिष्ठौजिस्त्वं देवेष्वस्योजिष्ठो ऽहं मनुष्येषु भूयासꣳ सूर्य भ्राजिष्ठ भ्राजिष्ठस्त्वं देवेष्वसि भ्राजिष्ठो ऽहं मनुष्येषु भूयासमित्येतानि ह वै भ्राजाꣳस्येतानि वीर्याण्यात्मन्धत्ते यस्यैवं विदुष एतान्ग्रहान्गृह्णन्ति ॥१२॥

तान्वै पृष्ठ्ये षडहे गृह्णीयात्। पूर्वे त्र्यह ऽआग्नेयमेव प्रथमेऽहन्नैन्द्रं द्वितीये सौर्यं तृतीय ऽएवमेवान्वहम् ॥१३॥

तानु हैकऽउत्तरे त्र्यहे गृह्णन्ति। तदु तथा न कुर्यात्पूर्व ऽएवैनांस्त्र्यहे गृह्णीयाद्यद्युत्तरे त्र्यहे ग्रहीष्यन्त्स्यात्पूर्वे ऽएवैनांस्त्र्यहे गृहीत्वाथोत्तरे त्र्यहे गृह्णीयादेवमेव यथापूर्वं विश्वजिति सर्वपृष्ठ ऽएकाह ऽएव गृह्यन्ते ॥१४॥ ब्राह्मणम् ॥ ५ [ ५. ४. ] ॥

लिये तुझको। यह तेरी योनि है। सूर्य के लिये तुझको, प्रकाश के लिये तुझको' ॥११॥

अब सोम पान इस प्रकार :—( पहला )—'अग्ने वर्चस्विन् वर्चस्वाँस्त्वं देवेष्वसि वर्चस्वानहं मनुष्येषु भूयासम्' ( यजु० ८।३८ )। 'हे वर्चस्वी अग्नि ! तू देवों में वर्चस्वी है। मैं मनुष्यों में वर्चस्वी हो जाऊँ'। ( दूसरा )—'इन्द्रौजिष्ठौजिष्ठस्त्वं देवेष्वस्योजिष्ठोऽहं मनुष्येषु भूयासम्' ( यजु० ८।३६ )। 'हे ओज वाले इन्द्र ! तू देवों में ओज वाला है। मैं मनुष्यों में ओजिष्ठ हो जाऊँ'। ( तीसरा )—'सूर्य भ्राजिष्ठ भ्राजिष्ठस्त्वं देवेष्वसि भ्राजिष्ठोऽहं मनुष्येषु भूयासम्' ( यजु० ८।४० )। 'हे तेजयुक्त सूर्य ! तू देवों में तेजयुक्त है। मैं मनुष्यों में तेजयुक्त हो जाऊँ'। इस रहस्य को जानने वाले जिस मनुष्य के लिये यह ग्रह निकाले जाते हैं उसके लिये यह ऋत्विज् उसमें तेज और पराक्रम की स्थापना करते हैं ॥१२॥

इनको पृष्ठ्य षडह ( छः दिन षडह होता है ) के पहले तीन दिनों में निकालना चाहिये। अर्थात् अग्नि का पहले दिन, इन्द्र का दूसरे दिन और सूर्य का तीसरे दिन। इस प्रकार एक-एक प्रतिदिन ॥१३॥

कुछ लोग इनको पिछले तीन दिन मे निकालते हैं परन्तु ऐसा न करना चाहिये। इनको पहले तीन दिन में ही निकालना चाहिये। यदि पिछले तीन दिनों में ही निकालने की इच्छा हो तो पहले इनको पहले तीन दिन मे निकाल ले और फिर पिछले तीन दिन में। 'विश्वजित् सर्वपृष्ठ' में यह तीनों ग्रह यथाक्रम एक ही दिन में निकाले जाते हैं ॥१४॥

# अध्याय ५—ब्राह्मण ५

एष वै प्रजापतिः । य एष यज्ञस्तायते यस्मादिमाः प्रजाः प्रजाता एतं वेवाप्येतर्ह्यनु प्रजायन्ते ॥१॥

उपांशुपात्रमेवान्वजाः प्रजायन्ते । तद्वै तत्पुनर्यज्ञे प्रयुज्यते तस्मादिमाः प्रजाः पुनरभ्यावर्तं प्रजायन्ते ॥२॥

अन्तर्यामपात्रमेवान्ववयः प्रजायन्ते । तद्वै तत्पुनर्यज्ञे प्रयुज्यते तस्मादिमाः प्रजाः पुनरभ्यावर्तं प्रजायन्ते ॥३॥

अथ यदेतयोरुभयोः । सह सतोरुपांशुं पूर्वं जुहोति तस्मादु सह सतो ऽजाविकस्योभयस्यैवाजाः पूर्वा यन्त्यनूच्यो ऽवयः ॥४॥

अथ यदुपांशुं हुत्वा । ऊर्ध्वमुन्मार्ष्टि तस्मादिमा अजा अरा डीतरा आक्रममाणा-इव यन्ति ॥५॥

अथ यदन्तर्यामं हुत्वा । अवाञ्चमवमार्ष्टि तस्मादिमा अवयो ऽवाचीनशीर्ष्ण्यः खनन्त्य-इव यन्त्येता वै प्रजापतेः प्रत्यक्षतमां यदजावयस्तस्मादेतास्त्रिः संवत्सरस्य विजायमाना द्वौ त्रीनिति जनयन्ति ॥६॥

यह जो यज्ञ किया जाता है यही प्रजापति है जिससे प्रजायें उत्पन्न हुई हैं या अब तक उत्पन्न होती हैं ॥१॥

उपांशु पात्र के पीछे बकरियाँ लाई जाती हैं । इस उपांशु पात्र का प्रयोग यज्ञ में पुनः-पुनः होता है । इसलिये यह प्रजा भी फिर-फिर लाई जाती है ॥२॥

अन्तर्याम पात्र के पीछे भेड़ें लाई जाती हैं । इस अन्तर्याम पात्र का प्रयोग यज्ञ में पुनः-पुनः होता है । इसलिये यह प्रजा भी फिर फिर लाई जाती है ॥३॥

अब चूँकि इन दोनों पात्रों के होते हुये उपांशु की आहुति पहले दी जाती है, इसी प्रकार बकरियों और भेड़ों के साथ होते हुये बकरियाँ आगे चलती हैं । भेड़ें पीछे ॥४॥

अब चूँकि उपांशु की आहुति देकर उसको ऊपर से पोंछते हैं इसीलिये जिस प्रकार तेज ( गाड़ी के ) आरे ऊपर को चलते हैं इसी प्रकार यह बकरियाँ भी बड़ी तेजी से चढ़ जाती हैं ॥५॥

और चूँकि अन्तर्याम की आहुति देकर उसको नीचे से पोंछते हैं । इसलिये भेड़ें नीचे को सिर करके चलती हैं मानों खोद रही हैं । यह बकरियाँ और भेड़ें प्रजापति के सब से प्रत्यक्ष नमूने हैं । इसलिये वर्ष में तीन बार बच्चा देती हैं और दो या तीन बच्चे देती हैं ॥६॥

शुक्रपात्रमेवानु मनुष्याः प्रजायन्ते। तद्वै तत्पुनर्यज्ञे प्रयुज्यते तस्मादिमाः प्रजाः पुनरभ्यावर्तं प्रजायन्त ऽएष वै शुक्रो य एष तपत्येष ऽउ ऽएवेन्द्रः पुरुषो वै पशूनामैन्द्रस्तस्मात्पशूनामीष्टे ॥७॥

ऋतुपात्रमेवान्वेकशफं प्रजायते। तद्वै तत्पुनर्यज्ञे प्रयुज्यते तस्मादिमाः प्रजाः पुनरभ्यावर्तं प्रजायन्त ऽइतीव वाऽऋतुपात्रमितीवैकशफस्य शिर आग्रयणपात्रमुक्थ्यपात्रमादित्यपात्रमेतान्येवानु गावः प्रजायन्ते तानि वै तानि वै तानि पुनर्यज्ञे प्रयुज्यन्ते तस्मादिमाः प्रजाः पुनरभ्यावर्तं प्रजायन्ते ॥८॥

अथ यदजाः। कनिष्ठानि पात्राण्यनु प्रजायन्ते तस्मादेतास्त्रिः संवत्सरस्य विजायमाना द्वौ त्रीनिति जनयन्त्यः कनिष्ठाः कनिष्ठानि हि पात्राण्यनु प्रजायन्ते ॥९॥

अथ यद्गावः। भूयिष्ठानि पात्राण्यनु प्रजायन्ते तस्मादेताः सकृत्संवत्सरस्य विजायमाना एकैकं जनयन्त्यो भूयिष्ठा भूयिष्ठानि हि पात्राण्यनु प्रजायन्ते ॥१०॥

अथ द्रोणकलशे। अन्ततो हारियोजनं ग्रहं गृह्णाति प्रजापतिर्वै द्रोणकलशः स इमाः प्रजा उपावर्तते ता अवति ता अभिजिघ्रत्येतद्वा ऽएना भवति यदेनाः प्रजन-

शुक्र पात्र के पीछे मनुष्य लाये जाते हैं। चूँकि इस पात्र का यज्ञ में पुनः-पुनः प्रयोग होता है, इसलिये प्रजा भी पुनः-पुनः लाई जाती हैं। शुक्र वही है जो तपता है (अर्थात् सूर्य); यही इन्द्र है। मनुष्य पशुओं में इन्द्र है। इसलिये यह उनके ऊपर राज्य करता है ॥७॥

ऋतु पात्र के पीछे एक खुर वाले (पशु) लाये जाते हैं। चूँकि यज्ञ में इस पात्र का प्रयोग फिर-फिर होता है, इसलिये यह प्रजा भी फिर-फिर लाई जाती है। ऋतु पात्र ऐसा होता है (हाथ से बताकर) और एक खुर वाले पशुओं का सिर भी ऐसा होती है। आग्रयण पात्र, उक्थ्य पात्र और आदित्य पात्र—इन पात्रों के पीछे गायें लाई जाती हैं। इन सब का यज्ञ में पुनः-पुनः प्रयोग होता है इसलिये प्रजायें भी बार-बार लाई जाती हैं ॥८॥

चूँकि बकरियाँ कनिष्ठ पात्रों के पीछे लाई जाती हैं इसलिये यह साल में तीन बार बच्चा देती हैं और दो या तीन बच्चे होते हैं। और कनिष्ठ होते हैं क्योंकि यह कनिष्ठ पात्रों के पीछे लाई जाती हैं ॥९॥

और गायें चूँकि भूयिष्ठ (पुष्कल) पात्रों के पीछे लाई जाती हैं। इसलिये साल में एक बार एक ही बच्चा देकर भी वह पुष्कल होती हैं। क्योंकि भूयिष्ठ पात्रों के पीछे लाई जाती हैं ॥१०॥

अब द्रोण कलश में अन्त को हारियोजन ग्रह निकालता है। द्रोण कलश प्रजापति है। यह इन्हीं प्रजाओं का रूप हो जाता है। इनकी रक्षा करता है। इनको सूँघता है।

यति ॥११॥

पञ्च ह त्वेव तानि पात्राणि । यानीमाः प्रजा अनु प्रजायन्ते समानमुपाꣳशन्तर्यामयोः शुक्रपात्रमृतुपात्रमाग्रयणपात्रमुक्थ्यपात्रं पञ्च वा ऽऋतवः संवत्सरस्य संवत्सरः प्रजापतिः प्रजापतिर्यज्ञो यद्यु षडेवऽर्तवः संवत्सरस्येत्यादित्यपात्रमेवैतेषाꣳ षष्ठम् ॥१२॥

एकꣳ हत्वेव तत्पात्रम् । यदिमाः प्रजाः अनु प्रजायन्तऽउपाꣳशुपात्रमेव प्राणो हि प्रजापतिः प्रजापतिꣳ ह्येवेदꣳ सर्वमनु ॥१३॥ ब्राह्मणम् ६ ॥ [ ५. ५. ]

यह इनको उत्पन्न करता है अर्थात् इन्हीं का सा रूप हो जाता है ॥११॥

यह पात्र पाँच हैं जिनके अनुसार प्रजायें लाई जाती है । उपांशु और अन्तर्याम ( मिलकर ) एक हुआ । शुक्रपात्र, ऋतु पात्र, आग्रयण पात्र, उक्थ्य पात्र । साल की पाँच ऋतुएँ होती हैं । वर्ष प्रजापति है, प्रजापति यज्ञ है । अगर कहें कि संवत्सर में छः ऋतुएँ होती हैं तो छठा आदित्य ग्रह भी तो है ॥१२॥

वस्तुतः एक ही पात्र है जिसके पीछे प्रजाएँ लाई जाती हैं । अर्थात् उपांशु पात्र । उपांशु प्राण है । प्रजापति प्राण है । और इस संसार में प्रत्येक वस्तु प्रजापति के पीछे है ॥१३॥

---

ग्रहावेक्षणम्

## अध्याय ५—ब्राह्मण ६

एष वै प्रजापतिः । य एष यज्ञस्तायते यस्मादिमाः प्रजाः प्रजाता एतस्वेवाप्येतर्ह्यनु प्रजायन्ते स आश्विनं ग्रहं गृहीत्वावकाशानवकाशयति ॥१॥

स उपाꣳशुमेव प्रथममवकाशयति । प्राणाय मे वर्चोदा वर्चसे पवस्वेत्यथोपाꣳशुसवनं व्यानाय मे वर्चोदा वर्चसे पवस्वेत्यथान्तर्याममुदानाय मे वर्चोदा वर्चसे पवस्वेत्यथैन्द्र-

यह जो यज्ञ किया जाता है यही प्रजापति है । इसी से प्रजाएँ उत्पन्न हुई हैं और इसी से आज तक उत्पन्न होती हैं । आश्विन ग्रह को लेने के पश्चात् यह अवकाश कृत्य को करता है ( अर्थात् ग्रहों को देखना ) ॥१॥

पहले उपांशु ग्रह का अवकाशन करता है, इस मंत्र से—'प्राणाय मे वर्चोदा वर्चसे पवस्व' ( यजु० ७।२७ ) । 'हे वर्चस् के दाता मेरे प्राण के लिये, वर्चस् के लिये पवित्र हो' । उपांशु सवन को इस मंत्र से—'व्यानाय मे वर्चोदा वर्चसे पवस्व' ( यजु० ७।२७ ) ।

वायवं वाचे मे वर्चोदा वर्चसे पवस्वेत्यथ मैत्रावरुणं क्रतूदक्षाभ्यां मे वर्चोदा वर्चसे पवस्वेत्य-थाश्विनᳲ श्रोत्राय मे वर्चोदा वर्चसे पवस्वेत्यथ शुक्रामन्थिनौ चक्षुर्भ्यां मे वर्चोदसौ वर्चसे पवेथामिति ॥२॥

अथाग्रयणम् । आत्मने मे वर्चोदा वर्चसे पवस्वेत्यथोक्थ्यमोजसे मे वर्चोदा वर्चसे पवस्वेत्यथ ध्रुवमायुषे मे वर्चोदा वर्चसे पवस्वेत्यथाम्भृणौ विश्वाभ्यो मे प्रजाभ्यो वर्चोदसौ वर्चसे पवेथामिति वैश्वदेवौ वाऽआम्भृणावतो हि देवेभ्य उन्नयन्त्यतो मनुष्येभ्योऽतः पितृभ्य-स्तस्माद्वैश्वदेवावाम्भृणौ ॥३॥

अथ द्रोणकलशम् । कोऽसि कतमोऽसीति प्रजापतिर्वै कः कस्यासि को नामासीति प्रजापतिर्वै को नाम यस्य ते नामामन्महीति मनुते ह्यस्य नाम यं त्वा सोमेनातीतृपामेति

'व्यान के लिये, हे वर्चस् के दाता, वर्चस् के लिये पवित्र हो'। फिर अन्तर्याम को इस मन्त्र से—'उदानाय मे वर्चोदा वर्चसे पवस्व' ( यजु० ७।२७ )। 'हे वर्चस् के देने वाले, उदान के लिये, वर्चस् के लिये पवित्र हो'। फिर एन्द्र वायव को इस मंत्र से—वाचे मे वर्चोदा वर्चसे पवस्व' ( यजु० ७।२७ )। 'हे वर्चस् के देने वाले, वाणी के लिये, वर्चस् के लिये पवित्र हो'। अब मैत्रावरुण को इस मन्त्र से—'क्रतूदक्षाभ्यां मे वर्चोदा वर्चसे पवस्व' ( यजु० ७।२७ )। 'हे वर्चस् के देने वाले, विचार और क्रिया दोनों के लिये, वर्चस् के लिये पवित्र हो'। अब आश्विन को—'श्रोत्राय मे वर्चोदा वर्चसे पवस्व' ( यजु० ७।२७ )। 'हे वर्चस् के देने वाले, श्रोत्र के लिये, वर्चस् के लिये पवित्र हो'। अब शुक्र और मन्थिन ग्रहों को इस मन्त्र से—'चक्षुर्भ्यां मे वर्चोदसौ वर्चसे पवेथाम्' ( यजु० ७।२७ )। 'हे वर्चस् के देने वाले तुम दोनों, आँखों के लिये, वर्चस् के लिये पवित्र हो' ॥२॥

अब आग्रयण को इस मन्त्र से—'आत्मने मे वर्चोदा वर्चसे पवस्व' ( यजु० ७।२८ )। 'हे वर्चस् के दाता, मेरे आत्मा के लिये, वर्चस् के लिये पवित्र हो'। अब उक्थ्य को इस मन्त्र से—'ओजसे मे वर्चोदा वर्चसे पवस्व' ( यजु० ७।२८ )। 'मेरे ओज के लिये, हे वर्चस् के दाता। वर्चस् के लिये पवित्र हो'। अब ध्रुव को—'आयुषे मे वर्चोदा वर्चसे पवस्व ( यजु० ७।२८ )। 'हे वर्चस् के दाता, मेरी आयु के लिये, वर्चस् के लिये पवित्र हो'। अब आम्भृण अर्थात् पूतभृत और आधवनीय को—'विश्वाभ्यो मे प्रजाभ्यो वर्चोदसौ वर्चसे पवस्व' ( यजु० ७।२८ )। 'मेरी सब प्रजाओं के लिये, हे वर्चस् के देने वालों, वर्चस् के लिये पवित्र हो'। यह दो पात्र विश्वेदेवों के हैं। क्योंकि इन्हीं में से सोम निकाला गया है मनुष्य के लिये भी और पितरों के लिये भी। इसलिये यह दो पात्र विश्वेदेवों के हो ॥३॥

अब द्रोण कलश को—'कोऽसि कतमोऽसि ( यजु० ७।२९ )। 'कः प्रजापति है'। 'कस्यासि को नामासि' ( यजु० ७।२९ )। 'को नाम' प्रजापति है। 'यस्य ते नामामन्महि' ( यजु० ७।२९ )। 'जिस तेरे नाम का हम चिन्तन करते हैं'। वस्तुतः वह उसके नाम का चिन्तन करता है। 'यं त्वा सोमेनातीतृपाम' ( यजु० ७।२९ )। 'जिस तुझको मैंने सोम से

तर्पयति ह्येनᳬ सोमेन स आश्विनं ग्रहं गृहीत्वान्ग्रमाशिषमाशास्ते सुप्रजाः प्रजाभिः स्यामिति तत्प्रजामाशास्ते सुवीरो वीरैरिति तद्वीरानाशास्ते सुपोषः पोषैरिति तत्पुष्टिमाशास्ते ॥४॥

तान्वै न सर्वमिवावकाशयेत्। योन्वेव ज्ञातस्तमवकाशयेद्योवास्य प्रिय स्याद्यो वानूचानोऽनूक्तेनैनान्प्राप्नुयात्स आश्विनं ग्रह गृहीत्वा कृत्स्नं यज्ञं जनयति त कृत्स्नं यज्ञं जनयित्वा तमात्मन्धत्ते तमात्मन्कुरुते ॥५॥ ब्राह्मणम् ॥ ७ ॥ [ ५. ६ ] ॥

तृप्त किया'। वह इनको सोम से तृप्त करता है। आश्विन ग्रह को लेकर एक-एक अंग को आशीर्वाद कहता है—'सुप्रजाः प्रजाभिः स्याम्' ( यजु० ७।२६ )। 'सन्तानों से युक्त होऊँ'। इस प्रकार वह सन्तान के लिये प्रार्थना करता है। सुवीरो वीरैः' ( यजु० ७।२६ )। वीरों के द्वारा सुवीर होऊँ'। इस प्रकार वीरों के लिये प्रार्थना करता है। 'सुपोषः पोषैः' ( यजु० ७।२६ )। 'सम्पुष्टिदायक पदार्थों द्वारा सुपोष होऊँ'। इस प्रकार पुष्टि के लिये प्रार्थना करता हूँ ॥४॥

सब से अवकाशन न कराये। केवल उसी से जो ज्ञात हो। या जो अपना प्रिय हो या जिसने वेद पाठ द्वारा अपने को ऋचाओं से युक्त किया हो। आश्विन ग्रह को लेकर यह सब यज्ञ को उत्पन्न करता है और सब यज्ञ को उत्पन्न करके वह उसको अपने में धारण करता है। वह उसको अपना बना लेता है ॥५॥

---

सोमप्रायश्चित्तानि

## अध्याय ५—ब्राह्मण ७

ता वाऽएताः। चतुस्त्रिᳬशद्व्याहृतयो भवन्ति प्रायश्चित्तयो नामैष वै प्रजापतिर्य एष यज्ञस्तायते यस्मादिमाः प्रजा. प्रजाता एतम्वेवाप्येतर्ह्यनु प्रजायन्ते ॥१॥

अष्टौ वसवः। एकादश रुद्रा द्वादशादित्या इमेऽएव द्यावापृथिवी त्रयस्त्रिᳬश्यौ

चौंतीस व्याहृतियाँ होती हैं जिनको प्रायश्चित्ति कहते हैं। यह जो यज्ञ किया जाता है यही प्रजापति है जिससे यह प्रजायें उत्पन्न हुई हैं और जिससे अब तक यह प्रजायें उत्पन्न होती हैं ॥१॥

आठ वसु, ग्यारह रुद्र और बारह आदित्य और यह दो द्यौ तथा पृथिवी। यह हुये तैंतीस। प्रजापति है चौतीसवाँ। यह ( यजमान ) को प्रजापति कर देता है। यह जो है

ऽयस्त्रिंश्शद्वै देवाः प्रजापतिश्चतुस्त्रिंश्शस्तदेन प्रजापतिं करोत्येतद्वा ऽअस्त्येतदयमृत यद्ध्यमृतं तद्ध्यस्त्येतदु तद्यन्मर्त्यंश्ठ स एष प्रजापतिः सर्वं वै प्रजापतिस्तदेन प्रजापतिं करोति तस्मादेताश्चतुस्त्रिंश्शद्व्याहृतयो भवन्ति प्रायश्चित्तयो नाम ॥२॥

ताहैके । यज्ञ तन्व इत्याचक्षते यज्ञस्य ह त्वेवैतानि पर्वाणि स एष यज्ञस्ताय-मान एता एव देवता भवन्नेति ॥३॥

सा यदि घर्मदुघा ह्वलेत् । अन्यामुपसंक्रामेयुः स यस्यामेनैनं वेलायां पुरा पिन्व-यन्ति तद्वैनामुदीचीश्ठ स्थापयेद्दक्षेण वा शालां प्राचीम् ॥४॥

तद्ये एते ऽअगितः । पुच्छकाण्डश्ठ शिखण्डास्थे ऽउच्छ्र्याते तयोर्यद्दक्षिणं तस्मि-न्नेताश्चतुस्त्रिंश्शतमाज्याहुतीर्जुहोत्येतावान्वै सर्वो यज्ञो यावत्य एताश्चतुस्त्रिंश्शद्व्याहृतयो भवन्ति तदस्या कृत्स्नमेव सर्वं यज्ञ दधात्येषा ह्यतो घर्मं पिन्वतऽएषो तत्र प्रायश्चित्तिः क्रियते ॥५॥

अथ यद्यज्ञस्य ह्वलेत् । तत्समन्वीक्ष्य जुहुयादीक्षोपसत्स्वाहवनीये प्रसुतऽआग्नीध्रे विवाऽएतद्यज्ञस्य पवसश्ठसत यद्व्वलति सा यैव तर्हि तत्र देवता भवति तयैवैतद्भिपज्यति तया सदधाति ॥६॥

अथ यदि स्कन्देत् । तदद्भिरुपनिनयेदद्भिर्वाऽइदश्ठ सर्वमातश्ठ सर्वस्यवाप्त्यै वैष्णव

वह अमृत है, जो अमृत है वह यह है । जो मर्त्य है वह भी प्रजापति है, क्योंकि प्रजापति सब कुछ है । इस प्रकार वह इसको प्रजापति बनाता है । इस प्रकार यह चौंतीस व्याहृतियाँ हैं जिनको प्रायश्चित्ति कहते हैं ॥२॥

कुछ इनको 'यज्ञ का तनु' कहते हैं । यह यज्ञ के ही पर्व हैं । यह यज्ञ जब किया जाता है तो वह इन देवताओं का रूप धारण करता जाता है ॥३॥

यदि वह घर्मदुघा दूध न दे ( वह गाय जिसके दूध को औटा कर घर्म बनाया जाता है घर्मदुघा कहलाती है ) तो दूसरी को लेवें । और जिस स्थान पर उसको दूहते, उसी स्थान पर उसको खड़ा करें, उत्तराभिमुख या शाला की ओर मुख करके ॥४॥

और जो पूँछ की डंडी के दोनों ओर जो शिखण्ड या निकली हुई हड्डियाँ हैं उनमें जो दाहिनी है, उसी पर वह चौंतीस आहुतियाँ देता है । यह सब यज्ञ ही तो हैं यह जो चौंतीस आहुतियाँ हैं । इस प्रकार वह उस सम्पूर्ण यज्ञ को उसमें स्थापित कर देता है । क्योंकि वहीं से घर्म निकलता है, यही उसका प्रायश्चित्त है ॥५॥

अब यज्ञ का जो भाग सफल न हो उसी के उद्देश से आहुति दे । उपसदों में और आहवनीय में, दीक्षा यज्ञ में, तथा सोम यज्ञ में, आग्नीध्र में । क्योंकि यज्ञ के जिस भाग में सफलता न हो वही टूटा हुआ समझो । और जो उसका देवता है उसी के द्वारा वह सम्पूर्ण होता है ॥६॥

यदि कुछ गिर जाय तो उस पर पानी डाल दे । क्योंकि यह सब जलों से ही व्याप्त

वारुण्यऽर्चा यद्वाऽइदं किं चार्च्छति वरुण एवैदᳪ सर्वमार्पयति ययोरोजसा स्कभिता रजाᳪसि वीर्येभिर्वीरतमा शविष्ठा। या पत्येतेऽअप्रतीता सहोभिर्विष्णूऽअगन्वरुणा पूर्वहुताविति यज्ञो वै विष्णुस्तस्यैतदार्च्छति वरुणो वाऽ आर्पयिता तद्यस्याश्चैवैतद्देवताया आर्च्छति यो च देवतार्पयति ताभ्यामेवैतदुभाभ्यां भिषज्यत्युभाभ्याᳪ संदधाति ॥७॥

अथोऽअभ्येव मृशेत्। देवान्दिवमगन्यज्ञस्ततो मा द्रविणमष्टु मनुष्यानन्तरिक्षमगन्यज्ञस्ततो मा द्रविणमष्टु पितॄन्पृथिवीमगन्यज्ञस्ततो मा द्रविणमष्टु यं क च लोकमगन्यज्ञस्ततो मे भद्रमभूदित्येवैतदाह ॥८॥

तदस्मैतदारुणिराह। किंᳪ स यजेत यो यज्ञस्य व्यृद्धया पापीयान्मन्येत यज्ञस्य वाऽअहं व्यृद्ध्या श्रेयान्भवामीत्येतद्ध स्म स तदभ्याह यदेता आशिष उपगच्छति ॥९॥ ब्राह्मणम् ॥८ [ ५. ७. ] ॥

है। सब की प्राप्ति के लिये। विष्णु और वरुण की ऋचा पढ़कर। यहाँ जो कुछ कष्ट मनुष्य को होता है वह सब वरुण देवता के ही द्वारा होता है। 'ययोरोजसा स्कभिता रजाᳪसि वीर्येभिर्वीरतमा शविष्ठा। या पत्येतेऽअप्रतीता सहोभिर्विष्णूऽअगन् वरुणा पूर्वहुतौ' ( यजु० ८।५९, अथर्व ७।२५।१ )। 'जिन दोनों के ओज से यह लोक ठहरे हुये हैं जो पराक्रमों के द्वारा सब से वीर और उत्तम हैं; जो अपूर्व शक्ति से युक्त है। इन बुलाये हुये विष्णु और वरुण के पास ( यह यज्ञ ) गया है'। यज्ञ विष्णु है। यह यज्ञ ही कष्ट में है। वरुण ने कष्ट दिया है। जिस देवता की हानि होती है और जिस देवता के द्वारा हानि होती है उन दोनों के ही द्वारा उसका उपचार करता है। उसी के द्वारा वह इसको संयुक्त करता है ॥७॥

इस मंत्र से स्पर्श करे—'देवान् दिवमगन् यज्ञस्ततो मा द्रविणमष्टु मनुष्यानन्तरिक्षमगन् यज्ञस्ततो मा द्रविणमष्टु पितॄन् पृथिवीमगन् यज्ञस्ततो मा द्रविणमष्टु य कं च लोकमगन् यज्ञस्ततो मे भद्रमभूत्' ( यजु० ८।६० )। 'यज्ञ देवों के पास द्यौलोक को गया। वहाँ से मुझे धन मिले। यज्ञ मनुष्यों के पास अन्तरिक्ष में गया। वहाँ से मुझे धन मिले। यज्ञ पितरों के पास पृथिवी में गया। वहाँ से मुझे धन मिले। जिस किसी लोक में यज्ञ गया वहीं मेरा कल्याण हो'। इसका तात्पर्य यह है कि यज्ञ जहाँ कहीं जाय, वहीं मेरा कल्याण हो ॥८॥

इस पर आरुणि ने कहा था कि 'वह क्यों यज्ञ करे जो यज्ञ की त्रुटि पर अपने को पापी समझे। मैं तो यज्ञ की त्रुटि द्वारा अच्छा होता हूँ'। यह बात उसने आशीर्वाद को ध्यान में रखते हुये कही थी ॥९॥

---

सहस्र-दक्षिणा

# अध्याय ५—ब्राह्मण ८

तद्यत्रैतत्त्रिरात्रे सहस्रं ददाति । तदेषा साहस्री क्रियते स प्रथमेऽहंस्त्रीणि च शतानि नयति त्रयस्त्रिंशतं चैवमेव द्वितीयेऽह स्त्रीणि चैव शतानि नयति त्रयस्त्रिंशतं चैवमेव तृतीयेऽहं स्त्रीणि चैव शतानि नयति त्रयस्त्रिंशतं चाथैषा साहस्र्यतिरिच्यते ॥१॥

सा वै त्रिरूपास्यादित्याहुः एतद्ध्यस्यै रूपतममिवेति रोहिणीह त्वेवोपध्वस्ता स्यादेतद्धैवास्यै रूपतममिव ॥२॥

सास्यादप्रवीता । वाग्वाऽएषा निदानेन यत्साहस्र्यातयाम्नी वाऽइयं वागयातयाम्न्यप्रवीता तस्मादप्रवीता स्यात् ॥३॥

तां प्रथमेऽहन्नयेत् । वाग्वाऽएषा निदानेन यत्साहस्री तस्या एतत्सहस्रं वाचः प्रजातं पूर्वाहैषैति पश्चादेना प्रजातमन्वेत्युत्तमे वै नाम हन्नयेत्पूर्वमहास्यै प्रजातमेति पश्चादेषान्वेति सोऽएषा मीमांसैवोत्तमऽएवैनामहन्नयेत्पूर्वमहास्यै प्रजातमेति पश्चादेषान्वेति ॥४॥

तामुत्तरेण हविर्धाने । दक्षिणेनाग्नीध्रं द्रोणकलशमवघ्रापयति यज्ञो वै द्रोणकलशो

जब वह उस त्रिरात्र यज्ञ में सहस्र गायें देता है तो गायें सहस्रवीं होती हैं। पहले दिन तीन सौ तेतीस गायें लाता है। इसी प्रकार दूसरे दिन भी तीन सौ तेतीस लाता है। तीसरे दिन भी तीन सौ तेतीस लाता है। अब हजारवीं रह गई ॥१॥

कुछ लोग कहते हैं कि वह तीन रंग की हो। क्योंकि यही इसका सब से अच्छा रूप है। परन्तु वह रोहिणी ( लाल ) और उपध्वस्त ( धब्बेदार ) हो, यही उसका सब से अच्छा रूप है ॥२॥

वह अप्रवीत ( अक्षत योनि ) होनी चाहिये। यह जो साहस्री है वह वस्तुतः वाणी है। यह वाणी आतयाम्नी ( पूर्ण शक्ति वाली ) है। जो अक्षत योनि है वह पूर्ण शक्ति वाली है। इसलिये इसको अप्रवीत होना चाहिये ॥३॥

उसको पहले दिन ही ले आवे। क्योंकि यह साहस्री वस्तुतः वाणी है। यह जो सहस्र सन्तान ( प्रजात ) है वह इसी वाणी की है। वह आगे-आगे चलती है और उसकी सन्तति पीछे पीछे। या अन्तिम दिवस लावे। उस दिन आगे-आगे उसकी सन्तति चले और पीछे-पीछे वह। परन्तु यह तो मीमांसा मात्र है। उसको अन्तिम दिवस ही लाना चाहिये और आगे-आगे उसकी सन्तति हो और वह पीछे ॥४॥

हविर्धान के उत्तर और आग्नीध्र के दक्षिण को वह द्रोण कलश को सुँघवाता है।

यज्ञमेवैनामेतद्दर्शयति ॥५॥

आजिघ्रकलशम् । मह्या त्वा विशन्त्विन्दव इति रिरिचान इव वाऽएष भवति यः सहस्रं ददाति तमेवैतद्रिरिचानं पुनराप्याययति यदाहाजिघ्रकलशं मह्या त्वा विशन्त्विन्दव इति ॥६॥

पुनरूर्जा निवर्तस्वेति । तद्वेव रिरिचानं पुनराप्याययति यदाह पुनरूर्जा निवर्तस्वेति ॥७॥

सा नः सहस्रं धुक्ष्वेति । तत्सहस्रेण रिरिचानं पुनराप्याययति यदाह सा नः सहस्रं धुक्ष्वेति ॥८॥

उरुधारा पयस्वती पुनर्माविशताद्रयिरिति । तद्वेव रिरिचानं पुनराप्याययति यदाह पुनर्मा विशताद्रयिरिति ॥९॥

अथ दक्षिणे कर्णऽआजपति । इडे रन्ते हव्ये काम्ये चन्द्रे ज्योतेऽदिति सरस्वति महि विश्रुति । एता तेऽअघ्न्ये नामानि देवेभ्यो मा सुकृतं ब्रूतादिति वोचेरिति वैतानि ह्वाऽअस्यै देवत्रा नामानि सा यानि ते देवत्रा नामानितैर्मा देवेभ्यः सुकृतं ब्रूतादित्येवैतदाह ॥१०॥

द्रोणकलश यज्ञ है । इस प्रकार वह उसको यज्ञ के दर्शन कराता है ॥५॥

इस मंत्र से—'आजिघ्र कलशम् । मह्या त्वा विशन्त्विन्दवः' ( यजु० ८।४२ ) । 'कलश को सूँघ । इस तुझ महान् में सोम की बूँदें प्रवेश करें' । यह जो एक हजार गायें दान करता है वह खाली सा हो जाता है । इसी खाली को फिर भरता है । जब वह कहता है कि 'हे बड़ी गाय ! कलश को सूँघ, जिससे यह सोम की बूँदें तुझमें प्रवेश करें ॥६॥

'पुनरूर्जा निवर्त्तस्व' ( यजु० ८।४२ ) । 'ऊर्ज के साथ फिर आ' । ऐसा कहने से वह मानो खाली चीज को भरता है ॥७॥

'सा नः सहस्र धुक्ष्व' ( यजु० ८।४२ ) । 'हजार गुना हमारे लिये दूध दे' । ऐसा कहने से मानो वह खाली को भरता है ॥८॥

'उरुधारा पयस्वती पुनर्माविशताद्रयिः' ( यजु० ८।४२ ) । 'हे बड़ी धार वाली और दूध वाली ! मुझे फिर धन मिले' । ऐसा कहने से वह खाली को फिर भरता है ॥९॥

अब वह उसके दाहिने कान में जपता है, 'इडे रन्ते हव्ये काम्ये चन्द्रे ज्योतेऽदिते सरस्वति महि विश्रुति । एता तेऽअघ्न्ये नामानि देवेभ्यो मा सुकृत ब्रूतात्' ( यजु० ८।४३ ) । हे गाय तेरे इतने नाम हैं—इडा, रन्ता, हव्या, काम्या, चन्द्रा, ज्योति, अदिति, सरस्वती, मही, विश्रुती । तू देवताओं से मेरे पुण्य को कह दे । वस्तुतः देवों में इसके यही नाम हैं । इसका यही तात्पर्य है कि देवों में तेरे जो-जो नाम प्रचलित हैं उनके द्वारा मेरे पुण्य को देवलोक में पहुँचा दे ॥१०॥

*तामवार्जन्ति । सा यद्यपुरुषाभिनीता प्राचीयात्तत्र विद्यादराद्सीदयं यजमानः कल्याणं लोकमजैषीदिति यद्युदीचीयाच्छ्रेयानस्मिँल्लोके यजमानो भविष्यतीति विद्याद्यदि प्रतीचीयाद्-भूयतिल्विल इव धान्यतिल्विलो भविष्यतीति विद्याद्यदि दक्षिणैयात्क्षिप्रे ऽस्माल्लोकाद्यज-मानः प्रैष्यतीति विद्यादेतानि विज्ञानानि ॥११॥*

*तद्वा एतास्तिस्त्रस्तिस्रश्चिश्चश्शत्यधि भवन्ति । तास्वेतामुपसमाकुर्वन्ति वि वाऽएतां विराजं वृहन्ति यां व्याकुर्वन्ति विच्छिन्नोऽएषा विराड्वा विवृढा दशाक्षरा वै विराट् तत्कृत्स्ना विराजथ्ठं संदधाति ताथ्ठं होत्रे दद्याद्धोता हि साहस्रस्तस्मात्ताथ्ठं होत्रे दद्यात् ॥१२॥*

*द्वौ पौन्नेतारौ कुर्वीत । तयोर्यतरो नाश्रावयेत्तस्मा ऽएना दद्याद्व्यृद्धो वा ऽएष उन्नेता य ऋत्विक्सन्नाश्रावयति व्यृद्धो ऽएषा विराड्वा विवृढा तद्व्यृद्ध ऽएवैतद्व्यृद्धं दधाति ॥१३॥*

*तदाहुः । न सहस्रेऽधि किं चन दद्यात्सहस्रेण ह्येव सर्वान्कामानाप्नोतीति तदु होवाचासुरिः काममेव दद्यात्सहस्रेणाह सर्वान्कामानाप्नोति कामेनो ऽअस्येतरद्दत्तं*

उसको छोड़ देते हैं। यदि वह किसी पुरुष की प्रेरणा के बिना ही पूर्व की ओर चल दे तो समझना चाहिये कि यह यजमान सफल हो गया, उसने कल्याण लोक को जीत लिया। यदि उत्तर को जाय तो समझना चाहिये कि यजमान इस लोक में ही यशस्वी होगा। यदि पश्चिम की ओर जाय तो समझना चाहिये कि धन-धान्य आदि से पूर्ण होगा। यदि दक्षिण की ओर जाय तो समझना चाहिये कि यजमान शीघ्र ही इस लोक से चल बसेगा। ऐसी सूचनायें हैं ॥११॥

यह जो गायें तीस से तीन-तीन हजार ऊपर होती हैं, उनमें इसको मिला देते हैं। जब विराट् छन्द को लेते हैं और उसका विश्लेषण करते हैं तो वह विच्छिन्न हो जाता है। अर्थात् उस विराट् छन्द के टुकड़े-टुकड़े हो जाते हैं। यह जो दश अक्षर का विराट् है वह पूरा-पूरा है। इस प्रकार दश अक्षर पूरा करने से विराट् छन्द पूरा हो जाता है। इस गाय को होता के अर्पण करना चाहिये। होता साहस्र ( हजारवाँ ) है इसलिये इसको होता को ही देना चाहिये ॥१२॥

*दो उन्नेताओं की नियुक्ति करनी चाहिये।* इनमें से जो ओषट् न पढ़े उसी को इस गाय को दे। वह उन्नेता अपूर्ण है जो ऋत्विज् होता हुआ भी ओषट नहीं पढ़ता। जिस विराट् छन्द का विश्लेषण कर दिया गया वह भी तो अपूर्ण है। इस प्रकार अपूर्ण में अपूर्ण को रखता है ॥१३॥

इस पर कुछ लोगों का कहना है कि हजार गायों से अधिक कुछ न देना चाहिये, क्योंकि हजार गायों का दान ही सब कामनाओं की पूर्ति कर देता है। परन्तु आसुरि का मत है कि जितनी इच्छा हो उतना देवे। अवश्य ही सहस्र गायों के दान से सब कामनायें

नान्गृहेष्वेव न्ययच्छस्तथैभ्य एतदन्नाद्यमभिजितं नापाक्रामत् ॥२॥

तथोऽएवैमे सत्रमासते । ये सत्रमासते श्रियं गच्छेम यशः स्यामान्नादाः स्यामेति तेभ्य एतदन्नाद्यमभिजितमपचिक्रमिषति पशवो वाऽअन्नं पशवो हैवैभ्यस्तदपचिक्रमिषन्ति यद्वै न इमे श्रान्ता न हिꣳस्यु· कथमिव स्विन्न· सद्यन्तऽइति ॥३॥

तऽएते गार्हपत्ये द्वेऽआहुती जुह्वति । गृहा वै गार्हपत्यो गृहा वै प्रतिष्ठा तदेनान्गृहेष्वेव नियच्छन्ति तथैभ्य एतदन्नाद्यमभिजितं नापक्रामति ॥४॥

तथोऽएनैतस्मात् । एतदन्नाद्यमुपाहृतमपचिक्रमिषति यद्वै मायं न हिꣳस्यात्कथमिव स्विन्मा सद्यतऽइति ॥५॥

तस्य परस्तादेवाग्रेऽल्पश इव प्राश्नाति । तदेनदुपनिगदति तद्वेद न वै तथा भूवथामꣳस्ति न वै मा हिꣳसीदिति तदेनमुपावश्रयते स ह प्रिय एवान्नस्यान्नादो भवति य एवं विद्वानेतस्य व्रतꣳ शक्नोति चरितुम् ॥६॥

तद्वा ऽएतत् । दशमेहन्त्सत्रोत्थानं क्रियते तेषामेकैक एव वाचयम आस्ते वाचमाप्याययस्तयापीनयायातयाम्न्योत्तरमहरतन्वतेऽथेतरे विसृज्यन्ते समिद्धारा वा स्वाध्यार्थं वा न भागा ॥२॥

इसी प्रकार यह लोग भी जो सत्र में बैठते हैं इस आशा से बैठते हैं कि श्री और यश मिले, अन्न को खाने वाले हो जाय । जो अन्न उन्होंने जीता है वह उनसे भागना चाहता है । पशु अन्न हैं, अर्थात् पशु भागना चाहते हैं यह सोचकर कि यह थके हुये हैं, कहीं हमको हानि न पहुँचावें, ( न जाने इससे ) हमसे कैसा वर्ताव करें ॥३॥

वे गार्हपत्य में दो आहुतियाँ देते हैं । गृह गार्हपत्य है । गृह प्रतिष्ठा हैं । इस प्रकार उनको गृहों में ही थाम लेते हैं । इस प्रकार यही जीता हुआ अन्न उनसे भाग नहीं सकता ॥४॥

इसी प्रकार जीता हुआ अन्न उनसे भागना चाहता है कि कहीं यह मुझे हानि न पहुँचावें । न जाने कैसे वर्ताव करें ॥५॥

इसमें से पीछे की ओर से थोड़ा सा खाता है । इस प्रकार वह उसका साहस बढ़ाता है । तब वह जानता है कि वैसा नहीं हुआ जैसा मैंने समझा था । इन्होंने मुझे हानि नहीं पहुँचाई । इस प्रकार वह उसके आश्रय हो जाते हैं । वह अन्न का प्रिय हो जाता है, अन्न का खाने वाला हो जाता है यदि वह इस रहस्य को समझकर व्रत कर सकता है ॥६॥

यह कृत्य दसवें दिन सत्रोत्थान के समय होता है । हर एक चुप बैठता है इस प्रकार वाणी को शक्ति देते हुये । उस शक्तिशाली और पूर्ण वाणी से वह अन्तिम दिवस का कृत्य करते हैं । अब दूसरों का विसर्जन हो जाता है या तो समिधा लेने के लिये या स्वाध्याय के

तत्राप्यश्नन्ति ॥७॥

तेऽपराह्णऽउपसमेत्य । अप उपस्पृश्य पत्नीशालᳪ सम्प्रपद्यन्ते तेषु समन्वारब्धे-ष्वेतेऽआहुती जुहोतीह रतिरिह रमध्वमिह धृतिरिह स्वधृतिः स्वाहेति पशूनेवैतदाह पशूने-वैतदात्मन्नियच्छन्ते ॥८॥

अथ द्वितीयां जुहोति । उपसृजन्धरुणं मात्रऽइत्यग्निमेवैतत्पृथिव्याऽउपसृजन्नाह धरुणो मातरं धयन्नित्यग्निमेवैतत्पृथिवी धयन्तमाह रायस्पोषमस्मासु दीधरत्स्वाहेति पशवो वै रायस्पोषः पशूनेवैतदात्मन्नियच्छन्ते ॥९॥

ते प्राञ्च उपनिष्क्रामन्ति । ते पश्चात्प्राञ्चो हविर्धाने सम्प्रपद्यन्ते पुरस्ताद्वै प्रत्यञ्च स्तᳪस्यमाना अथैवᳪ सत्रोत्थाने ॥१०॥

तऽउत्तरस्य हविर्धानस्य । जघन्यायां कूबर्याᳪ सामाभिगायन्ति सत्रस्यऽर्द्धि-रिति राद्धिमेवैतदभ्युत्तिष्ठन्त्युत्तरवेदेर्वोत्तरायाᳪ श्रोणावितरं तु कृततरम् ॥११॥

यदुत्तरस्य हविर्धानस्य । जघन्याया कूबर्यामगन्म ज्योतिरमृता अभूमेति ज्योतिर्वा ऽएते भवन्त्यमृता भवन्ति ये सत्रमासते दिव पृथिव्या अध्यारुहामेति दिवं वा एते पृथिव्या

लिये । अब खाना खाते हैं ॥७॥

तीसरे पहर को साथ आकर और जल का स्पर्श करके पत्नीशाला में जाते हैं । जब वे उसके पास होते हैं वह आहुति दे देता है इस मन्त्र से :—'इह रतिरिह रमध्वमिह धृति-रिह स्वधृतिः स्वाहा' ( यजु० ८।५१ ) । 'यहाँ प्रसन्नता है, यहाँ आनन्द मनाइये । यहाँ धृति है । यहाँ आपकी अपनी धृति है—स्वाहा' । वह पशुओं से ऐसा कहता है । इस प्रकार वे अपने लिये पशुओं को प्राप्त कर लेते हैं ॥८॥

अब दूसरी आहुति देता है :—'उपसृजन् धरुणं मात्रे' ( यजु० ८।५१ ) । 'बछड़े को माता के लिये छोड़ते हुये' । इसका तात्पर्य है कि अग्नि को पृथिवी के पास छोड़ते हुये । 'धरुणो मातरं धयन्' ( यजु० ८।५१ ) । 'बछड़ा मा का दूध पीता हुआ अर्थात् अग्नि पृथिवी से दूध पीती हुई । 'रायस्पोषमस्मासु दीधरत् स्वाहा' ( यजु० ८।५१ ) । 'वह हममें धन को जारी रक्खे' । इस प्रकार वह पशुओं को अपने में स्थित रखता है ॥९॥

वे पूर्व की ओर निकलते हैं और पीछे से पूर्व की ओर हविर्धान में प्रवेश करते हैं । आगे से पीछे को उस समय गये थे जब यज्ञ करना था । सत्रोत्थान में इस प्रकार ॥१०॥

उत्तरी हविर्धान के पिछले भाग में सामगान करते हैं जिसको 'सत्र की ऋद्धि' ( यजु० ८।५२ ) कहते हैं । यहीं वह ऋद्धि को प्राप्त होते हैं । या उत्तर वेदी के उत्तर भाग में । परन्तु दूसरी विधि अधिक प्रचलित है ॥११॥

अर्थात् उत्तरी हविर्धान के पिछले भाग में । 'अगन्म ज्योतिरमृताऽअभूम' ( यजु० ८।५२ ) । 'हमको ज्योति मिल गई । हम अमर हो गये' । जो सत्र में बैठते हैं उनको

अभ्यारोहन्ति ये सत्रमासतेऽविदाम देवानिति विन्दन्ति हि देवान्त्स्वर्ज्योतिरिति त्रिर्निधनमुपावयन्ति स्वर्ह्येते ज्योतिर्ह्येते भवन्ति तद्यदेवैतस्य साम्नोरूपं तदेवैते भवन्ति ये सत्रमासते ॥१२॥

ते दक्षिणस्य हविर्धानस्य । अधोऽधोऽक्षश्ं सर्पन्ति स यथाहिस्त्वचो निर्मुच्येतैवश्ं सर्वस्मात्पाप्मनो निर्मुच्यन्तेऽतिच्छन्दसा सर्पन्त्येषवै सर्वाणि छन्दाश्ंसि यदतिच्छन्दास्तथैनान्पाप्मा नान्वत्येति तस्मादतिच्छन्दसा सर्पन्ति ॥१३॥

ते सर्पन्ति । युवं तमिन्द्रा पर्वता पुरोयुधा यो नः पृतन्यादप तं तमिद्धतं वज्रेण तं तमिद्धतम् । दूरे चत्ताय छन्त्सद्गहने यदिनक्षत् । अस्माकश्ं शत्रून्परि शूर विश्वतो दर्मा दर्षीष्ट विश्वत इति ॥१४॥

ते प्राञ्च उपनिष्क्रामन्ति । ते पुरस्तात्प्रत्यञ्चः सदः सम्प्रपद्यन्ते पश्चार्द्धे प्राञ्चस्तश्ंसमाना अथैवश्ं सत्रोत्थाने ॥१५॥

ते यथाधिष्ण्यमेवोपविशन्ति । देवेभ्यो ह वै वाचो रसोऽभिजितोऽपचिक्रमिषां

ज्योति मिल जाती है। वह अमर हो जाते हैं। 'दिवं पृथिव्याऽअध्यारुहाम' (यजु० ८।५२)। 'हम पृथिवी से द्यौलोक में पहुँच गये'। जो सत्र में बैठते हैं वह पृथिवी से द्यौलोक में पहुँच जाते हैं। 'विदाम देवान्' (यजु० ८।५२)। 'हम ने देवों को प्राप्त किया'। क्योंकि वह वस्तुतः देवों को पा जाते हैं। 'स्वर्ज्योतिः' (यजु० ८।५२)। 'स्वर्ग को और ज्योति को'। इसको तीन बार कहते हैं। यही स्वर्ग और ज्योति के भागी हो जाते हैं। इस प्रकार जो सत्र में बैठते हैं उनका वही रूप हो जाता है जो साम का रूप है ॥१२॥

वे दक्षिणी हविर्धान के धुरे के नीचे रेंगते हैं। जिस प्रकार साँप अपनी केंचुल छोड़ देता है उसी प्रकार यह अपने पापों से मुक्त हो जाते हैं। अतिछन्दस् से रेंगते हैं। ये जो अतिछन्दस् हैं वे ही सब छन्द हैं। इस प्रकार पाप उनको नहीं लगता। इसलिये वे अतिछन्दस् से रेंगते हैं ॥१३॥

वह इस मन्त्र को पढ़कर रेंगते हैं :—'युवं तमिन्द्रापर्वता पुरोयुधा यो नः पृतन्यादप तं-तमिद्धतं वज्रेण तं तमिद्धतम्। दूरे चत्ताय छन्त्सद्गहनं यदिनक्षत्। अस्माकश्ं शत्रून् परि शूर विश्वतो दर्मा दर्षीष्ट विश्वतः' (यजु० ८।५३)। 'हे इन्द्र और पर्वत! तुम दोनों उसको जो हमसे युद्ध में लड़ता है मारो। वज्र से उसको मारो। उसको भी जो दूर देश में जाकर छिप गया हो। हे शूर! हमारे शत्रुओं को फाड़ डालने वाला चारों ओर से फाड़ डाले—चारों ओर से' ॥१४॥

वे पूर्व की ओर निकलते हैं और सदस् में आगे से पीछे की ओर प्रवेश करते हैं। पीछे से आगे की ओर उस समय आते ये जब यज्ञ करना था। सत्रोत्थान के अवसर पर इस प्रकार ॥१५॥

वे अपनी-अपनी धिष्ण्या के पास बैठ जाते हैं। एक बार वाणी के रस ने देवों से

चक्रमुः स इमामेव पराङत्यसिसृप्सदियं वै वाक्तस्या एष रसो यदोषधयो यद्वनस्पतयस्तमेतेन साम्नाप्नुवन्त्स एनानासोऽभ्यावर्तत तस्मादस्यामूर्ध्वा ओषधयो जायन्तऽऊर्ध्वा वनस्पतयस्तथोऽएवैतेभ्य एतद्वाचो रसोऽभिजितोऽपचिक्रमिषति स इमामेव पराङत्यसिसृप्सतीयं वै वाक्तस्या एष रसो यदोषधयो यद्वनस्पतयस्तमेतेन साम्नाप्नुवन्ति स एनानासोऽभ्यावर्तते तस्मादस्यामूर्ध्वा ओषधयो जायन्त ऽऊर्ध्वा वनस्पतयः ॥१६॥

सर्पराज्ञ्या ऋक्षु स्तुवते। इयं वै पृथिवी सर्पराज्ञी तदनयैवैतत्सर्वमाप्नुवन्ति स्वयम्प्रस्तुतमनुपगीतं यथा नान्य उपशृणुयादति ह रेचयेद्यदन्यः प्रस्तुयादतिरेचयेद्यदन्य उपगायेदतिरेचयेद्यदन्य उपशृणुयात्तस्मात्स्वयम्प्रस्तुतमनुपगीतम् ॥१७॥

चतुर्होतॄन्होता व्याचष्टे। एतद्वैतत्स्तुतमनुशंसति यदि होता न विद्याद्गृहपतिर्व्याचक्षीत होतुस्त्वेव व्याख्यानम् ॥१८॥

अथाध्वर्योः प्रतिगरः। अरात्सुरिमे यजमाना भद्रमेभ्योऽभूदिति कल्याणमेवैतन्मानुष्यै वाचो वदति ॥१९॥

जिन्होंने इसको जीत लिया था अलग होना चाहा। उसने पृथ्वी पर रेंग रेंग कर भागने का यत्न किया। पृथिवी ही वाणी है। यह जो ओषधियाँ या वनस्पतियाँ हैं यही इसका रस है। उसको इसी साम के द्वारा पकड़ा। इस प्रकार पकड़ने पर वह लौट आया। इसीलिये भूमि पर ओषधियाँ और वनस्पतियाँ ऊपर को उगीं। इसी प्रकार वाणी का रस इन यजमानों की भी जिन्होंने इसको जीत लिया है छोड़ना चाहता है। और इस भूमि पर बह कर भागने की कोशिश करता है। क्योंकि यह पृथिवी वाणी है और इसका रस यह ओषधियाँ और वनस्पतियाँ हैं। इसी साम के द्वारा वे इसको पकड़ते हैं और पकड़ा जाने पर वह लौट आता है। इसलिये इस पृथ्वी पर ओषधियाँ ऊपर को उगती हैं और वनस्पतियाँ भी ऊपर को ही उगती हैं ॥१६॥

सर्पराज्ञी ऋचाओं से स्तुति करते हैं। यह पृथ्वी सर्पराज्ञी है। इसके द्वारा यह सब चीजों की प्राप्ति करते हैं। उद्गाता अकेले ही स्तुति करता है (बिना प्रस्तोता के) और उपगाता भी साथ में नहीं होते इसलिये कि कोई इसे सुन न ले। अति हो जाय यदि कोई दूसरा स्तुति करे। अति हो जाय यदि दूसरा गावे। अति हो जाय यदि दूसरा सुनले। इसलिये बिना उपगाता की सहायता के उद्गाता स्वयं ही स्तुति करता है ॥१७॥

होता चतुर्होतृ का पाठ करता है और उस स्तुति के बाद शस्त्र पढ़ता है। यदि होता उनको न जानता हो तो गृहपति पढे। परन्तु है तो यह होता के पढ़ने के लिये ही ॥१८॥

अब अध्वर्यु प्रत्युत्तर देता है—'यह यजमान सफल हो गये। इनका कल्याण हो'। इस प्रकार वह मानुषी वाणी के लिये कल्याण चाहता है ॥१९॥

*अथ वाकोवाक्ये ब्रह्म वं वदन्ति । सर्वं वै तेषामाप्तं भवति सर्वं जितं ये सत्रमासते-ऽथारिषुर्यजुर्भिस्तत्तान्यापंस्तदवारुत्सताशश्सिषुर्ऋग्भिस्तत्ता आपंस्तदवारुत्सतास्तोषत सामभिस्तत्तान्यापंस्तदवारुत्सताथैषामेतदेवानाप्तमनवरुद्धं भवति यद्वाकोवाक्यं ब्राह्मणं तदेवैतेनाप्नुवन्ति तदवरुन्धते ॥२०॥*

*औदुम्बरीमुपसंस्पृश्य वाचं यच्छन्ति । विदुहन्ति वाऽएते यज्ञं निर्धयन्ति ये वाचा यज्ञं तन्वते वाग्घि यज्ञस्तामेषां पुरैकैक एव वाचंयम आस्ते वाचमाप्याययंस्तयापीनयायातयाम्न्योत्तरमहस्तन्वतेऽथात्र सर्वैव वागाप्ता भवत्यपवृक्ताताथ सर्वऽएव वाचंयमाः वाचमाप्याययन्ति तयापीनयायातयाम्न्यातिरात्रं तन्वते ॥२१॥*

*औदुम्बरीमन्वारभ्यासते । अन्नं वाऽऊर्गुदुम्बर ऊर्जैवैतद्वाचमाप्याययन्ति ॥२२॥*

*तेऽस्तमिते प्राञ्च उपनिष्क्रामन्ति । ते जघनेनाहवनीयमासतेऽग्रेण हविर्धाने तान्वाचंयमानेव वाचंयमः प्रतिप्रस्थाता वसतीवरीभिरभिपरिहरति ते यत्कामा आसीरंस्तेन वाचं विसृजेरन्कामैर्हं स्म वै पुरऽर्षयः सत्त्रमासतेऽसौ नः कामः स नः स ऋध्यतामिति*

अब वाकोवाक्य के रूप में ब्रह्मोद्य पढ़ते हैं। उनको सभी कुछ प्राप्त हो जाता है, सब जीत लिया जाता है जो सत्र में बैठते हैं। इन्होंने यजुओं से यज्ञ किया। इतना उनको मिल गया। इतना प्राप्त हो गया। उन्होंने ऋचायें पढ़ीं। उनको इतना मिल गया। इतना प्राप्त हो गया। उन्होंने साम से स्तुति की। उनको इतना मिल गया, इतना प्राप्त हो गया। परन्तु इतना नहीं मिला, इतना नहीं प्राप्त हुआ अर्थात् वाकोवाक्य या ब्राह्मण, इसको वह इसके द्वारा प्राप्त करते हैं ॥२०॥

औदुम्बरी के पास पहुँचकर वे वाणी को रोक लेते हैं। जो वाणी से यज्ञ करते हैं वे यज्ञ को दूह लेते या चूस लेते हैं। क्योंकि वाणी यज्ञ है। इससे पहले हर एक वाणी को रोक कर बैठता है अर्थात् उसको प्रबल बनाता है। इस रुकी हुई और प्रबल हुई वाणी के द्वारा वे अन्त के दिन यज्ञ करते हैं। परन्तु इस वाकोवाक्य में समस्त वाणी थक जाती है। वे सब इसी वाणी को चुप होकर शक्तिशाली करते हैं। इस प्रकार प्रबल और शक्ति सम्पन्न वाणी से वे अतिरात्र करते हैं ॥२१॥

औदुम्बरी को छूकर बैठते हैं। अन्न शक्ति है। उदुम्बर शक्ति है। उदुम्बर से ही वह वाणी को शक्ति देते हैं।

सूर्यास्त पर वे सदस् से पूर्व की ओर बाहर आते हैं। और हविर्धान के सामने आहवनीय के पीछे बैठते हैं। जब वे चुपचाप बैठे होते हैं तो प्रतिप्रस्थाता उनको चारों ओर वसतीवरी जलों को फिराता है। जिस कामना के लिये उन्होंने यह सत्र रचा उसी कामना से उनको इस वाणी को छोड़ना चाहिये। ( अर्थात् मौन तोड़ते समय उसी समय बात को कहना चाहिये )। क्योंकि पहले समय में ऋषियों ने भिन्न-भिन्न कामनाओं से सत्र किये थे अर्थात् यह हमारी इच्छा है। हमको यह मिले इत्यादि'। और यदि उनकी काम-

यद्यऽअनेककामाः स्युर्लोककामा वा प्रजाकामा वा पशुकामा वा ॥२३॥

अनेनैव वाचं विसृजेरन् । भूर्भुवः स्वरिति तत्सत्येनैवैतद्वाचं समर्धयन्ति तया समृद्धयाशिष आशासते सुप्रजाः प्रजाभिः स्यामेति तत्प्रजामाशासते सुवीरा वीरैरिति तद्वीरानाशासते सुपोषाः पोषैरिति तत्पुष्टिमाशासते ॥२४॥

अथ गृहपतिः सुब्रह्मण्यामाह्वयति । यं वा गृहपतिस्तु यात्पृथगु हैवैके सुब्रह्मण्यामाह्वयन्ति गृहपतिस्त्वेव सुब्रह्मण्यामाह्वयेद्यं वा गृहपतिस्तु यात्तस्मिन्त्समुपहवमिष्ट्वा समिधो ऽभ्यादधति ॥२५॥ ब्राह्मणम् ॥ ११ [ ६. ६ ] ॥ पञ्चमः प्रपाठकः ॥ कण्डिका संख्या ११६ ॥ षष्ठोऽध्यायः [ ३० ] ॥ अस्मिन्काण्डे कण्डिका संख्या ६४८ ॥ ॥

इति माध्यन्दिनीये शतपथब्राह्मणे ग्रहनाम चतुर्थं काण्डं समाप्तम् ॥४॥

नायें अनेक हों अर्थात् लोक की कामना, सन्तान की कामना या पशुओं की कामना तो ॥२३॥

'भूः भुवः स्वः' कहकर मौन तोड़ना चाहिये । इस प्रकार सत्य के द्वारा वाणी को शक्तिशाली बनाते हैं । और इसी शक्तिशाली वाणी से आशीर्वाद देते हैं । 'सुप्रजाः प्रजाभिः स्याम' ( यजु० ८।५३ ) । 'हम सन्तान वाले हों' । इससे सन्तान की प्रार्थना करते 'सुवीराः वीरैः' ( यजु० ८।५३ ) । 'वीर पुरुषों से युक्त हों' । इससे वीर पुरुषों के लिये प्रार्थना करते हैं । 'सुपोषाः पोषैः' ( यजु० ८।५३ ) । 'सम्पत्तिशाली हों' । इससे सम्पत्ति के लिये प्रार्थना ॥२४॥

अब गृहपति सुब्रह्मण्या को पढ़ता है । या वह पुरुष जिस को गृहपति नियुक्त कर दें । कुछ लोग सुब्रह्मण्या को पृथक् पृथक् पढ़ते हैं । परन्तु गृहपति को ही सुब्रह्मण्या पढ़नी चाहिये या उसको जिसे गृहपति आज्ञा दे । ( अतिरात्र भोज में ) निमंत्रण की इच्छा करके वे आग पर समिधायें रख देते हैं ॥२५॥

माध्यन्दिनीय शतपथब्राह्मण की श्रीमत् पंडित गंगाप्रसाद उपाध्याय कृत 'रत्नकुमारी-दीपिका' भाषा व्याख्या का ग्रहनाम चतुर्थ काण्ड समाप्त हुआ ।

# चतुर्थ-काण्ड

| प्रपाठक | कण्डिका-संख्या |
|---|---|
| प्रथम [ ४. २. १. ] | १३६ |
| द्वितीय [ ४. ३. ३. ] | १३९ |
| तृतीय [ ४. ४. ४. ] | १२२ |
| चतुर्थ [ ४. ५. ८. ] | १२५ |
| पञ्चम [ ४. ६. ९. ] | १२६ |
| योग | ६४८ |
| पूर्व के काण्डों का योग | २२४६ |
| पूर्णयोग | २८९४ |



मुद्रक—कला प्रेस, इलाहाबाद—३